से उडी धूल के सूर्य पर छाजाने के कारण होता है, जिसे धूलि से आवृत हो बुझे प्रतापानल के कारण से घटित मान लिया गया है। ( २ ) शत्रु जय से जो शुभ्रकीर्ति इसे प्राप्त होती है, वह शुभ्र चन्द्रो जैसी है, जिसके आगे शत्रुओ के यश काले पड जाते है। रिपुगण छिपे फिरते हैं, भय से राहु के समान इस मगधेश्वर का यशोविस्तार देखकर। एक चन्द्र को अनेकबार आक्रमण करके भी राहु अद्यावधि निःशेष न कर पाया, यशोरूप अनेक चन्द्रो द्वारा जब युद्धार्थ वह ललकारा गया तो भाग खडा हुआ और जा छिपा, ऐसा कि उसका नाम भर शेष है, प्रत्यक्ष वह होता ही नही। गणितज्ञ ज्योतिषी ही अपनी गणना मे राहु का नाम लेते है, कही दीखता तो वह है ही नही। इस प्रकार मगधेश्वर सर्वतोधिक तेजस्वी और यशस्वी कहा गया। मगधराज के कीर्तिचन्द्र के कारण राहु का ज्योति शास्त्र प्रमाणित मूछा-यात्मक होना उत्प्रेक्षा है, मल्लिनाथ के अनुसार उससे राहु को डरानेवाले कीर्तिचन्द्रो का सामान्य प्रसिद्ध चन्द्र से आधिक्य कहे जाने के कारण व्यतिरेकालकार व्यजित होता है ॥ ९४ ॥

> आस्ते दामोदरीयामियमुदरदरी याऽधिशय्य त्रिलोकी
> सम्मातुं शक्तिमन्ति प्रथिमभरवशात्तन्न नैनद्यशांसि ।
> तामेता पूरयित्वा निरगुरिव मधुध्वनिनः पाण्डुपद्म
> च्छद्मापन्नानि तानि द्विपदशनसनाभीनि नाभीपथेन ॥ ९५ ॥

जीवातु—आस्ते इति । या इय त्रिलोकी दामोदरस्य इमा दामोदरीया वैष्णवीम्, उदरदरीं कुक्षिकुहरम्, अधिशय्य अधिष्ठाय, आस्ते, तानि प्रसिद्धानि, द्विपदशनसनाभीनि गजदन्तसन्निभानि, एतद्यशासि प्रथिमभरवशात् महिमातिशयवशात्, मात्राबाहुल्यादिति भाव, तत्र विष्णोरुदरस्थिताया त्रिलोक्या, सम्मातु वर्त्तितु, सुखेन स्थातुमित्यर्थ, न शक्तिमन्ति • अशक्तानि सन्ति, ताम् एता दामोदरोदरदरीं, पूरयित्वा मधुध्वसिनो विष्णो, पाण्डुपद्मच्छद्मापन्नानि नाभिपुण्डरीकव्याजापन्नानि सन्ति, नाभीपथेन नाभिविवरेण, निरगुरिव बहिर्निर्गतानि इव रेजुरिति शेष, विष्णोरुदरे सङ्कुलत्वात्सकलत्रयात् नाभिरन्ध्रमार्गेण बहिर्निर्गतानीवेत्यर्थ । अत्र पद्मच्छद्मना निरगुरिवेति सापह्नवोत्प्रेक्षा

सा च त्रिलोकीयशसोः आधाराधेययोः आनुरूप्यविलक्षण्याद् विलक्षणालङ्कारश्च इत्यनयोः सङ्करः ॥ ९५ ॥

अन्वयः—या इयं त्रिलोकी दामोदरीयाम् उदरदरीम् अधिशय्य आस्ते, द्विपदशनसनाभीनि एतद्यशांसि प्रथिमभरवशात् तत्र सम्मातुं न शक्तिमन्ति, ताम् एतां पूरयित्वा तानि मधुध्वंसिनः पाण्डुपद्मच्छद्मापन्नानि नाभीपथेन निरगुः इव।

हिन्दी—जो ये तीनों लोक दामोदर ( विष्णु ) की उदरगुहा में अधिष्ठित हो विद्यमान रहा करते हैं, ( अतएव ) गजदंतों से समानता करते इस ( मगधराज ) के यश अत्यन्त भीड़ के कारण वहाँ ( विष्णु के उदर में ) सुख से रह नहीं पाते; उस इस ( दामोदरोदरदरी ) को पूर कर वे (यश) मधु के विनाशक ( विष्णु ) के नाभिसमुत्पन्न श्वेत कमलों के छद्म रूप को प्राप्त हुए नाभिमार्ग से जैसे बाहर निकल आये।

टिप्पणी—मगधेश्वर का यश अतिप्रभूत और त्रिलोकी से बाहर भी व्याप्त है और गजदंतों तथा श्वेतकमलों सदृश उज्ज्वल श्वेत है। 'गजदंतसनाभि' यशःसमूह त्रिलोकी को सभी रखनेवाले विष्णु की उदरगुहा में भी न समाया और जैसे भीड़ में—छोटे कमरे में घुटता व्यक्ति बाहर निकल आता है, वैसे ही विष्णु के श्वेतनाभिकमलों के रूप में बाहर निकल आया। यह यश की प्रभूतता और निर्मलता को व्यक्त करता है। नारायण के अनुसार श्रीविष्णु की नाभि में धवल कमल की अन्यथा उत्प्रेक्षा की गयी है—धवल कमल नहीं हैं, किंतु मगधराज के यश ही हैं—'पाण्डुरं पद्मं न किन्त्वेतद्यशांस्येव।' मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ 'पद्मच्छद्म से निकल गये'—यह सापह्नवा उत्प्रेक्षा है और आधार त्रिलोकी और आधेय यश—दोनों की अनुरूपता-विलक्षणता के कारण विलक्षण अलंकार है, अतः उत्प्रेक्षा-विलक्षण का संकर है ॥ ९५ ॥

अस्यासिर्भुजगः स्वकोशविवराकृष्टः स्फुरत्कृष्णिमा
कम्पोन्मीलदरालफीलवलनस्तेषां भिये भूभुजाम्।
सङ्ग्रामेषु निजाङ्गुलीमयमहासिद्धौषधीवीरुधः
पर्वाण्ये विनिवेश्य जाङ्गुलिकता यैर्नाम नालम्बिता ॥ ९६ ॥

जीवातु—अस्येति । स्वकोशात् चर्ममयनिजपिधानादेव, विवराद् विलात्, आकृष्ट उद्धृत स्फुरत्कृष्णिमा व्यक्तकृष्णवर्णः कम्पेन धूननेन, उन्मीलन्ती प्रकाशमाना, अराललीला वक्रविलासा, यस्य तादृश वलनं गमनविशेष यस्य सः प्रकटकुटिलगतिः इत्यर्थः, अस्य असि एव भुजग- तेषा भूभुजा राज्ञा, भिये भीतये, भवति इति शेष., यैर्नाम यैः नृपतिभिः किल, सङ्ग्रामेषु युद्धेषु निजाङ्गुलीमयी स्वाङ्गुलीरूपा, महती सिद्धा अमोघा, ओषधीवीरुत् ओषधिलता तस्याः, ओषधी इति जातिविषयत्वात् स्त्रीत्वे वा ङीप् पर्व ग्रन्थि 'ग्रन्थिर्ना पर्वपरुषी' इत्यमरः । आस्ये मुखे, विनिवेश्य निधाय, जाङ्गुलिकता विषवैद्यता, 'विषवैद्यो जाङ्गुलिकः' इत्यमर. । न आलम्बिता न स्वीकृता, यथा मुखान्तर्गतौषध गारुडिक सर्पो न हन्ति तदादेशे मौनमवलम्ब्य प्रणिपाताञ्जलिम् अकुर्वत शत्रुनृपान् असौ नृपति हन्ति इति भावः । रूपकालङ्कारो व्यज्यते एव ॥ ९० ॥

अन्वय—स्वकोशविवराकृष्टः स्फुरत्कृष्णिमा कम्पोन्मीलदराललीलवलनः अस्य भुजग असि तेषा भूभुजा भिये, यैः नाम सङ्ग्रामेषु निजाङ्गुलीमय-महासिद्धौषधीवीरुध पर्व आस्ये विनिवेश्य जाङ्गुलिकता न आलम्बिता ।

हिन्दी—अपने कोश ( म्यान ) रूप बिल से खीच निकाला गया, श्यामता प्रकट करता, हाथ में कम्पित करने से कुटिल गतियों से युक्त इस ( भगवेश ) का ( भुजस्थित ) भुजग-( सर्प )-सदृश कृपाण उन पृथ्वीपालों को भयावह है, जिन्होने युद्धो मे अपनी अगुली रूप महासिद्ध ओषधि की लता का पोर ( अँगुली का एक ऊपरी भाग भी ) मुख मे रखकर विषवैद्यता का अवलंबन नहीं कर लिया ।

टिप्पणी—भाव यह है कि भगवेश उन शत्रुओं का अपने सर्परूप कृपाण से नाश कर देता है, जो शस्त्र त्याग कर दीनता-पूर्वक मुँह मे अगुलि दबा शरणागत नही हो जाता । समानशीलता के आधार पर 'भुजग असि' को भुजग सम कहा गया है और 'पर्व' शब्द का 'पोर' अर्थ 'लतापर्व' और 'अँगुलि-पर्व' दोनो का द्योतन कर रहा है । इस आधार पर अँगुलिरूप सिद्धौषधिलता के पर्व को मुँह मे रखने की क्रिया के द्वारा शरणागतता और विषवैद्यता-दोनों स्थितियों की समानता बनायी गयी है । शरणेच्छुक मुँह मे

उँगली रख दीनभाव प्रकट करता है, विष वैद्य लता की गाँठ मुख में रख सर्प का सामना करता है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ रूपकालंकार व्यंजित ही है ॥ ९६ ॥

य: पृष्ठं युधि दर्शयत्यरिभटश्रेणीषु यो वक्रता-
मस्मिन्नेव बिभर्त्ति यश्च किरति क्रूरध्वनि निष्ठुरः ।
दोषं तस्य तथाविधस्य भजतश्चापस्य गृह्णन् गुणं
विख्यातः स्फुटमेक एष नृपतिः सीमा गुणग्राहिणाम् ॥ ९७ ॥

जीवातु—य इति । यः चापः कश्चित् सैन्यश्च, युधि अरिभटश्रेणीषु शत्रुवीरसमूहेषु विषये, पृष्ठं पश्चाद्भागं, दर्शयति, धनुष आकर्षणेन सैन्यस्य च रणस्थलात् पलायनेन पृष्ठदर्शनं सम्भवतीति भावः, यः अस्मिन्नेव नृपे स्वस्वामिन्येव च विषये, वक्रतां ज्याकर्षणेन कोटिद्वयस्य वक्रत्वं, कृतघ्नत्वादिरूपानार्जवञ्च, बिभर्त्ति, यश्च अस्मिन्नेव निष्ठुरः कठिनो निर्दयश्च सन् क्रूरध्वनिं शत्रूणां भयावहटङ्कारशब्दम् अनेन सहाप्रियवाक्यञ्च, किरति विस्तारयतीत्यर्थः, दोषं भुजं, भजत आश्रयतः, 'भुजबाहू प्रवेष्टो दोः' इत्यमरः, दोषमकार्यमाचरतश्च, तथाविधस्य तस्य चापस्य तथाविधस्य तस्य सैन्यस्य च गुणं ज्यां, पूर्वप्रदर्शितशौर्यजैत्रत्वादिकञ्च, गृह्णन् आकर्षन् वर्णयंश्च, एष नृपतिः कीकटेन्द्रः, एक एव गुणग्राहिणां मौर्वीग्राहिणां, धनुर्धारिणामित्यर्थः, दोषं परित्यज्य गुणमात्रग्राहिणां सज्जनानामित्यर्थश्च, सीमा अवधिः, श्रेष्ठ इति यावत्, स्फुटं व्यक्तं, विख्यातः प्रसिद्धः । अत्र गुणग्राहिसीमात्वस्य पूर्ववाक्यार्थहेतुकत्वात् वाक्यार्थहेतुकं काव्यलिङ्गम् अलङ्कारः ॥ ९७ ॥

अन्वयः—युधि अरिभटश्रेणीषु यः पृष्ठं दर्शयति, यः अस्मिन् एव वक्रतां बिभर्त्ति, यः च निष्ठुरः क्रूरध्वनिं किरति, दोषं भजतः तथाविधस्य तस्य चापस्य गुणं गृह्णन् एषः नृपतिः एकः एव स्फुटं गुणग्राहिणां सीमा विख्यातः ।

हिन्दी—( १ ) युद्ध में शत्रु-योद्धाओं में जो ( सैनिक ) पीठ दिखाता है अर्थात् विमुख हो भाग पड़ता है, जो इस ( अपने स्वामी ) के ही साथ अनुचित व्यवहार करता है ( कृतघ्नता दिखाता है ), और जो ( सैनिक ) निष्ठुर ( दाक्षिण्य रहित हो ) क्रूरध्वनि ( अप्रिय भाषण ) करता है, दोष युक्त वैसे उस ( व्यक्ति ) के पूर्व प्रदर्शित वीरता आदि गुणों को लेता ( वर्णन

करता ) अर्थात् दोषों में भी गुणों का आरोप करता; गुणग्राही सज्जनों के मध्य, तथा ( २ ) युद्ध के मध्य शत्रु योद्धाओं के प्रति जो ( धनुष् ) पीठ दिखाता है अर्थात् खींचे जाने के कारण खींचनेवाले को अपना पिछला भाग दिखाता है, जो इस ( मगधेश्वर ) से वक्रता धारण करता है अर्थात् जो धनुष् मगधेश्वर के अतिरिक्त किसी से बालभाव के कारण वक्र किया ही नहीं जा पाता ( खींचा ही नहीं जा पाता ), और जो ( पके दृढ़ बाँस से बना होने के कारण ) कठोर ( शत्रुओं को डरानेवाला ) क्रूर 'टंकार'—शब्द करता है, दोष अर्थात् भुजाओं को भजते ( स्थित ) उस प्रकार के उस धनुष् में गुण ( प्रत्यंचा, डोरी ) को खींचता, गुणग्राहियों ( धनुर्धारियों ) के मध्य यह राजा ( मगधेश्वर ) अकेला ही अंतिम सीमा प्रसिद्ध है।

टिप्पणी—भर्तृहरि ने कहा है कि अन्य के छोटे-छोटे से गुण को पर्वत के समान मानने वाले सज्जन कम होते हैं—'परगुणपरमाणून् पर्वतीकृत्य नित्य निजहृदि विकसन्तः सन्ति सन्त कियन्त.?' मगधेश्वर ऐसा ही परगुण ग्राही संत है—श्रेष्ठ सज्जन, सज्जनता की सीमा। कोई इसका कर्मचारी चाहे वह दोष का भाण्डार प्रमाणित हो जाय अर्थात् युद्ध में भगोड़ा सिद्ध हो, कटु, अशिष्ट भी बोल दे, अदाक्षिण्य भी दिखाई दे, पर यदि उसमें पहिले शौर्यादि गुण रहे हैं तो दोषों को भुलाकर मगधेश्वर उस व्यक्ति के गुणों पर ही ध्यान देकर अपनी सज्जनता का परिचय देता है, अर्थात् दोषों के दोषों की उपेक्षा कर गुणों पर ध्यान देता है। ऐसा अकेला गुणग्राही है मगधराज। ऐसे ही मगधराज श्रेष्ठ धनुर्धारी भी है। वह कठोर धनुष् की प्रत्यंचा खींच कर जब उस और किसी से *प्रयोग में न लाये जासकने वाले* धनुष् को टंकारता है तो उस क्रूरध्वनि को ही सुनकर शत्रु डर जाते हैं। एकाधिक भावधानक तथा अनेकार्थक शब्दावली के प्रयोगद्वारा वे दोनों भाव इस श्लोक में प्रकट किये गये हैं। न तो मगधेश्वर जैसा कोई गुणग्राही सज्जन है, न धनुर्धर। प्रकाश-कार के अनुसार चाप पृष्ठदर्शन द्वारा मगधेश्वर का पलायनाभाव सूचित किया गया है 'धनुःपृष्ठदर्शनेनैतस्य पलायनाभाव. सूचित.।' अर्थात् कीकटाधिप मगधराज युद्धसे कभी पलायन नहीं करता। मल्लिनाथ के अनुसार गुण-

ग्राहिसीमात्व के पूर्ववाक्यार्थहेतुक होने से यहाँ वाक्यार्थहेतुक काव्यलिङ्ग अलंकार है ॥ ९७ ॥

अस्यारिप्रकरः शरश्च नृपतेः सङ्ख्ये पतन्तावुभौ
सीत्कारश्च न सम्मुखौ रचयतः कम्पञ्च न प्राप्नुतः ।
नद्युक्तं न पुनर्निवृत्तिरुभयोर्जागर्ति यन्मुक्तयो-
रेकस्तत्र भिनत्ति मित्रमपरश्चामित्रमित्यद्भुतम् ॥ ९८ ॥

जीवातु — अस्येति । अस्य नृपतेः अरिप्रकरः शत्रुसङ्घः, शरश्च एतौ उभौ सङ्ख्ये युद्धे, सम्मुखौ युगपत् एतदभिमुखं पराभिमुखञ्च, पतन्तौ सन्तौ, सीत्कारञ्च दुःखव्यञ्जकं दन्तमध्यनिर्गतं पक्षवायुजन्यञ्च शब्दविशेषं, यत् न रचयतः, कम्पञ्च यत् न प्राप्नुतः, बाणपतनक्षणे एव मरणेन दुःखानुभवसमयाभावात् सीत्कारकम्पासम्भवः दृढमुष्टितया मुक्तबाणस्य पुनर्निर्गतत्वाभावात् सीत्कारकम्पासम्भवश्चेति भावः, किञ्च मुक्तयोः एकत्र-संसारात्, अन्यत्र—चापाच्चेति भावः, उभयोः नरशरयोः, यत् न पुनर्निवृत्तिः पुनर्जन्म प्रत्यागमनञ्च, जागर्ति तत् सर्वं युक्तं तयोरेव समानधर्मत्वात् इति भावः, किन्तु तत्र तयोः मध्ये, एकोऽरिसङ्घः, मित्रं सूर्यम्, भिनत्ति, अपरः शरश्च, अमित्रं शत्रुं, भिनत्ति इति अद्भुतम्, अत्र अमित्रं भिनत्तीत्युक्त्यां मित्रं न भिनत्तीति च प्रतीयते अमूर्यम्पश्येतिवत् नञः प्रसज्यप्रतिषेधार्थकत्वात्; इत्थञ्च तुल्यकर्मणोस्तयोर्मित्रभेद-मित्रभेदाभावरूपविरुद्धकर्मकारित्वादद्भुतम् । 'द्वावेतौ पुरुषौ लोके सूर्यमण्डलभेदिनौ । परिव्राड्योगयुक्तश्च रणे चाभिमुखो हतः' इति स्मृतेः । मित्रपदेन सूर्यमण्डलभेदनस्य वीरपुरुषायत्तत्वेन सम्भवात् अमित्रपदेन च शत्रुं भिनत्तीत्यविरोधात् विरोधाभासोऽलङ्कारः ॥ ९८ ॥

*अन्वयः*—अस्य नृपतेः अरिप्रकरः शरः च उभौ संख्ये पतन्तौ सीत्कारं च न रचयतः कम्पं च न प्राप्नुतः, मुक्तयोः उभयोः यत् पुनः निवृत्तिः न जागर्ति, तद् युक्तम्, तत्र एकः मित्रं भिनत्ति अपरः च अमित्रम्—इति एतद् अद्भुतम् ।

हिन्दी—इस राजा ( कीकटाधिपति ) का शत्रु-समूह और बाण - दोनों युद्ध में संमुख गिरते ( राजा के संमुख मर कर गिरता शत्रु-समूह और शत्रु के संमुख गिरता बाण ) जो सीत्कार नहीं रचते ( शत्रु दुःख की सिसकारी नहीं भरते और बाण 'सी-सी' शब्द नहीं करता, निःशब्द चलता है ) और

कांपते नहीं ( शत्रु मरजाने से नहीं कांपते और बाण दृढ़ता से छोड़े जाने के कारण लक्ष्यभ्रष्ट नहीं होता ) और 'मुक्त' होने पर जो पुनर्निवृत्ति नहीं होती ( शत्रु वीरगति पाकर मोक्ष प्राप्त करलेता है और पुनर्जन्म नहीं पाता, बाण धनुष् से मुक्त हो—छोड़ा जाकर—वापस नहीं आता ), वह सब उचित है ( आश्चर्यजनक नहीं है ) उन दोनों ( अरिसंघ और बाण ) में एक ( अरिसंघ ) मित्र ( सूर्य, सुहृद् ) को भेद जाता है और दूसरा बाण अमित्र (शत्रु) को—यह आश्चर्य है।

टिप्पणी—अरिप्रकर और बाण दोनों के कार्य और गुण स्वभाव समान हैं किंतु एक कार्य में भिन्नता हो जाती है—यह अद्भुत है। एक मित्र को भेदता है, दूसरा अमित्र को। होना यह भी एक—समान ही चाहिए। दोनों चाहे मित्र को भेदें, चाहे अमित्र को। वीरगति प्राप्त करता अरि-समूह अपने मित्रों के हृदय में अपार दुःख भर कर उन्हें छिन्न भिन्न करता मित्र अर्थात् *सूर्यमंडल को भेद जाता है, और बाण अमित्रों—शत्रुओं को भिन्न—क्षत-विक्षत* मृत—कर डालता है। भाव यह है कि नृपवेश अप्रतिम वीर सर्वशत्रु संहारक धनुर्धर है। इसकी दृढ़मुष्टि से बाण छूटते हैं और निःशब्द, निष्कंप सीधा लक्ष्य भेद कर अरिवक्ष में प्रविष्ट हो जाते हैं। शत्रु दुःख की सिसकारी भी नहीं भरता ( वह वीर भी है, दृढ़ भी है और तुरंत प्राण निकल जाने से उसे कष्ट भी नहीं सहना पड़ता, अतः सिसकारी भरने का प्रश्न ही नहीं )। ऐसे दृढ़, समुख युद्ध करनेवाले साहसी और रिपुसमूह का जेता है यह श्रीकण्ठाधिपति। प्रकाशकार ने बाणपक्ष में 'समुख' अर्थ सम्यक् मुख पुंख के अग्रभाग वाला भी किया है—'बाणपक्षे—सम्यक् मुखं पुङ्खाग्रं वा यस्यति।' अरिप्रकर मित्र को भेद जाता है और बाण अमित्र को—यह विरोध है किंतु 'मित्र' के सूर्यमंडल और अमित्र के शत्रुवाची होने से यहाँ मल्लिनाथ के अनुसार विरोधाभास अलंकार है। 'मित्र' से भाव सूर्य (सुहृद् नहीं), 'अमित्र' से भाव शत्रु ( असूर्य नहीं ) ॥ ९८ ॥

धूलीभिर्दिवमन्धयन् बधिरयन्नाशाः सुराणां रवै-
र्वानि नर्तयन्ति स्तञ्जयन् जवजयैः स्रोतांसि गुणैर्मूकयन् ।

धर्माराधनसन्नियुक्तजगता राज्ञाऽमुनाऽधिष्ठितः
सान्द्रोत्फालमिपात् विगायति पदा स्प्रष्टुं तुरङ्गोऽपि गाम् ॥ ९९ ॥

जीवातु--धूलीभिरिति । संयति युद्धे, खुराणां धूलीभिः दिवम् अन्धयन् अन्तरिक्षचारिणां दृष्टीः प्रतिबध्नन्नित्यर्थः, रवैः शब्दैः, खुराणामेवेति शेषः, आशाः दिशः, तत्रत्यान् प्राणिन इत्यर्थः, बधिरयन् बधिरीकुर्वन्, जवजयैः वेगजयैः करणैः इत्यर्थः, अनिलानामिति भावः, वातं वायुं, खञ्जयन् पङ्गूकुर्वन्, वायोरप्यधिकवेग इत्यर्थः, गुणैः दयादाक्षिण्यादिभिः गुणसमूहैः, स्तोतॄन् मूकयन् मूकीकुर्वन्, गुणाधिकतया स्तोतुमशक्य इत्यर्थः, धर्माराधनसन्नियुक्तजगता जगतो धर्मैकसाधनकारिणा, अमुना राज्ञा अधिष्ठितः आरूढः, तुरगोऽपि अश्वोऽपि, सान्द्रोत्फालमिषात् वेगातिशयत्वात् निरन्तरम् ऊर्द्ध्वचरणनिक्षेपव्याजात्, पदा एकेनापि चरणेन, इति वेगातिशयोक्तिः गां भुवं धेनुञ्च, स्प्रष्टुं विगायति निन्दति, न स्पृशति इति यावत्; 'गोब्राह्मणानलान् भूमि नोच्छिष्टं न पदा स्पृशेत्' इति निषेधात् अयं राजा पापकारिणः उदासीनानपि दण्डयति अतः अहमस्य वाहको भूत्वा यदि पदा गोस्पर्शरूपं पापं कुर्यां तदा अहमपि दण्डनीयः स्यामिति बुद्धया एतदीयाश्वः पदा भुवं न स्पृशतीवेति भावः। अयं राजा धार्मिको जवनाश्वशाली चेति तात्पर्यम् ॥ ९९ ॥

अन्वयः--संयति खुराणां धूलीभिः दिवम् अन्धयन्, रवैः आशा बधिरयन्, जवजयैः वातं खञ्जयन्, गुणैः स्तोतॄन् मूकयन् धर्माराधनसन्नियुक्तजगता अमुना राज्ञा अधिष्ठितः तुरङ्गः अपि सान्द्रोत्फालमिषात् पदा गां स्प्रष्टुं विगायति।

हिन्दी--युद्ध में खुरों से उड़ायी धूल से 'दिव' ( आकाश, स्वर्ग ) को अंधा--अँधियारे से ढकता--करता, शब्दों से दिशाओं को बहरा करता, वेग से वायु को पंगु करता, अश्वोचित गुणाधिक्य के कारण प्रशंसकों को मूक बनाता धर्माचरण में संसार को भली भाँति नियुक्त करदेनेवाले इस राजा ( मगधेश ) द्वारा वाहनीभूत अश्व भी निरन्तर चारों चरणों को उछालते रहने के कारण एक पैर से भी 'गौ' (गाय, पृथ्वी) का स्पर्श करना निंदित मानता है।

टिप्पणी--भाव यह है कि मगधराज स्वयं परमधार्मिक है और इसके द्वारा ऐसा धर्मचक्र प्रवर्तित है कि प्रजाजन ही नहीं, इसकी सवारी का

अश्व भी धर्माचरण समझता है और चरण से 'गो स्पर्श' करना निंदनीय कर्म मानकर 'गोस्पर्श' नहीं करता। इसके साथ ही यह भाव भी है मगधराज का अश्व बड़ा वेगवान् और बली—पानीदार है। वह जब वेग से चलता है तो पवन भी उसके वेग के सम्मुख मन्दगति प्रतीत होता है, इतनी धूल उड़ती है कि स्वर्ग और आकाश भी आच्छादित हो जाते हैं और कुछ नहीं दीखता, इतना शब्द होता है कि चारों ओर कुछ सुनाई नहीं देता। सम्पूर्ण अश्वोचित शालिहोत्रशास्त्र में वर्णित गुणों से समन्वित है मगधराज का प्रभाव। उसके गुण वर्णनातीत हैं। 'गो' की अनेकार्थता (पृथ्वी और गाय) से यहाँ चमत्कारवाहना लायी गयी है॥ ९९॥

एतेनोत्कृत्तकण्ठप्रतिसुभटनटारब्धनाट्याद्भुतानां
कष्टं द्रष्टैव नाभूत् भुवि समरसमालोकिलोकास्पदेऽपि।
अश्वैरस्वैरवेगैः कृतखुरखुरलीमङ्क्षुसङ्क्षुभ्यमाण-
क्ष्मापृष्ठोत्तिष्ठदन्धङ्करणरणधुरारेणुधारान्धकारात्॥ १००॥

जीवातु—एतेनेति। समरसमालोकिलोकास्पदे युद्धप्रेक्षकजनालयेऽपि, भुवि युद्धभूमौ, अस्वैरवेगैः अमन्दवेगैः, 'मन्दस्वच्छन्दयोः स्वैरः' इत्यमरः, अश्वैः कृताभिः खुरखुरलीभिः खुरसञ्चारैः, मङ्क्षु सपदि, 'स्राक् मङ्क्षु सपदि द्रुते' इत्यमरः, सङ्क्षुभ्यमाणात् सञ्चूर्ण्यमानात्, क्ष्मापृष्ठात् भूतलात्, उत्तिष्ठताम् उत्पतताम् अन्धा क्रियन्त एभिरित्यन्धङ्करणाः दृष्टिशक्तिरोधिनः तेषाम्, 'आढ्यसुभग—' इत्यादिना ख्युन्प्रत्ययः, रणस्य युद्धक्षेत्रस्य, धुरः रणधुरा, 'ऋक्पू—' इत्यादिना समासान्तः। तस्या रेणूनां धूलीनां धारा सन्ततिः सैवान्धकारः तस्माद्धेतोः, एतेन राज्ञा, उत्कृत्तकण्ठैः छिन्नकण्ठैः, प्रतिसुभटैः परवीरैः एव, नटैर्नर्तकैः, कबन्धरूपैरिति यावत्, आरब्धानाम् आचरितानां, नाट्याद्भुतानां, विस्मयावहनाटकप्रबन्धानाम् इत्यर्थः, द्रष्टैव दर्शक एव न अभूत् द्रष्टुं न समर्थ एव इत्यर्थः, कष्टम् एतद्दुःखकरम्॥१००॥

अन्वयः—समरसमालोकिलोकास्पदे भुवि अपि अस्वैरवेगैः अश्वैः कृतखुरखुरलीमङ्क्षुसङ्क्षुभ्यमाणक्ष्मापृष्ठोत्तिष्ठदन्धङ्करणरणधुरारेणुधारान्धकारात् एतेन उत्कृत्तकण्ठप्रतिसुभटनटारब्धनाट्याद्भुतानां द्रष्टा एव न अभूत्—कष्टम्।

हिन्दी—युद्ध के दर्शकजनों के स्थान पृथ्वी पर भी ( और युद्ध-दर्शक जन देवों के स्थानभूत गगन या स्वर्ग में भी ) तीव्रगतिशील अश्वों द्वारा किये खुर-संचार से द्रुततया चूर-चूर होते धरती के पटल से उठती, अँधा करने वाली रणभूमि की धूलि-धारा के अंधकार के कारण इस ( मगधेश्वर ) द्वारा जिनके कंठ काट दिये गये हैं ऐसे शत्रु-सुयोद्धा रूप भटों द्वारा आरब्ध (प्रारभ किये गये ) नाट्य ( नृत्य-नाटकादि ) के आश्चर्यों का दर्शक ही नहीं हुआ,—यह खेद का विषय है।

टिप्पणी—भाव यह कि मगधेश्वर का अश्वदल इतना विशाल है कि जब वे घोड़े तीव्रवेग से युद्धभूमि में इधर-उधर दौड़ते हैं, तब उनके खुरों से खुदकर इतनी धूल धरती आकाश पर छाजाती है कि उसके अंधकार के कारण धरा-गगन पर स्थित कोई मानव-देवदर्शक मरते शत्रु किस प्रकार का आचरण करते हैं—उनके रुण्ड-मुण्ड किस प्रकार कटकर उछलते-गिरते हैं—यह सब देख ही नहीं पाते। नटनट अपने 'मरणनाट्य' में प्राण दे देते हैं, पर कितने कष्ट की बात है कि दर्शकों तक उनका 'नाट्य' सम्प्रेषित ही नहीं होता॥ १००॥

उन्मीलल्लीलनीलोत्पलदलदलनामोदमेदस्विपूर-
क्रोडक्रीडद्द्विजालीगरुदुदितमरुत्स्फालवाचालवीचिः।
एतेनाखानि शाखानिवहनवहरित्पर्णपूर्णद्रुमाली-
व्यालीढोपान्तशान्तव्यथपथिकदृशां दत्तरागस्तडागः॥ १०१॥

जीवातु—उन्मीलदिति। उन्मीलल्लीलानां स्फुरद्विलासानां, नीलोत्पलदलानां दलनेन विकासेन, य आमोदस्तेन मेदस्विनि परिपुष्टे, तद्बहुले इत्यर्थः, पूरक्रोडे जलराशेः उत्सङ्गे क्रीडन्तीनां द्विजालीनां पक्षिगणानां, गरुदुदितस्य पक्षोत्थस्य, मरुतः वायोः स्फालेन आस्फालनेन, वाचालः मुखरः, वीचिः तरङ्गः यस्य सः, शाखानिवहेनन वैर्हरिद्भिः हरितैः नीलपीतमिश्रितवर्णैरित्यर्थः, पर्णैः पत्रैः, पूर्णाभिः द्रुमालीभिः तरुश्रेणीभिः, व्यालीढैः व्याप्तैः, उपान्तैः समीपवर्तितटप्रदेशैः शान्तव्यथानां शमितसन्तापानां, पथिकदृशां, दत्तरागो जनिताह्लादः तडाग एतेन राज्ञा, अखानि निखानितः इति अस्य धर्मकार्येषु अनुरागः सूचितः॥ १०१॥

अन्वयः—एतेन उन्मीलल्लीलनीलोत्पलदलदलनामोदमेदस्विपूरक्रोडक्रीडद्द्विजालीगरुदुदितमरुत्स्फालवाचालवीचि शाखानिवहनवहरित्पर्णपूर्णाद्रुमालीव्यालीढोपान्तशान्तव्यथपथिकदृशा दत्तराग तडागः अखानि।

हिन्दी—इस ( मगधराज ) ने विकसनशील ( विकास-लीला करते ) नीलकमलों के विकास से उत्पन्न परिमल से परिपूर्ण प्रवाह के अंक में क्रीडा करती हंसादिपक्षिपंक्ति के पंखों से उठे वायु के सवेग गमन के कारण ध्वनि करती लहरों से युक्त, शाखाओं के नये हरे पत्तों से भरे वृक्षों से व्याप्त तट होने के कारण ( गर्मी से पीड़ित ) पथिकों की पीडा को शांत कर उनकी दृष्टि को अनुरंजन अथवा तुष्टि देनेवाला सरोवर खुदवा दिया है।

टिप्पणी—मगधेश्वर परोपकारी है और धर्मोद्दिष्ट कार्य सरोवर आदि का निर्माणकर्ता है—यह आशय है। इसने एक बड़ा रमणीय सरोवर खुदवाया है, जिसके निर्मल जल में नीलकमल खिले रहते हैं, उनसे सुगंधि जल में हंसादि पक्षी विहार करते रहते हैं, जिनके पंखों के वायु से सर में लहरें उठा करती हैं। सरोवर के चारों ओर हरे-भरे बाग-बगीचे हैं। इस सौंदर्य, शीतलता और हरियाली को देखकर गर्मी से व्याकुल पथिक को बड़ा सुख मिलता है। बड़ा रमणीय और तृप्तिदायक है धर्मात्मा मगधेश्वर द्वारा बनवाया गया सरोवर ॥ १०१ ॥

वृद्धा वार्द्धिरसौ तरङ्गवलिभ विभ्रद्वपु पाण्डुर
हंसालीपलितेन यष्टिकलितस्तावद्वयोवहिमा।
बिभ्रच्चन्द्रिकया च क विकचया योग्यस्फुरत्सङ्गत
स्थाने स्नानविधायिधार्मिकशिरोनत्यापि नित्यादृतः ॥ १०२ ॥

जीवातु—पुनस्तडागमेव वर्णयति वृद्ध इति। तरङ्गैर्वलिभ, वलियुक्त, 'तुन्दिबलिवटेर्भ.' इति मत्वर्थीयो भ-प्रत्यय., हंसालयेव पलित शुक्लकेशत्व तेन, 'पलित जरसा शौक्य केशादौ' इत्यमर., पाण्डुर शुभ्र, वपुर्बिभ्रत्, यष्टिः प्रणालीस्तम्भ, जलपरिमाणार्थं जलमध्ये निक्षिप्तस्तम्भरूपा वा, अवलम्बनदण्डश्च, तया कलितोऽवष्टब्धः, तावान् यष्टिसङ्ख्यानः, यष्टया अनुमितश्चेत्यर्थ, वयोवहिमा पक्षिबाहुल्य, वयोबाहुल्यञ्च यस्य स, 'प्रियस्थिर—' इत्यादिना बहुलशब्दस्य वहादेशः। 'खगबाल्यादिनोर्वयः' इत्यमरः। विकचया स्फुटया,

विलुप्तकेशया च, चन्द्रिकया ज्योत्स्नया, शिरोरोगविशेषेण च, सह योग्यं स्फुरच्च सङ्गतं सम्बन्धो यस्य तत्, एकत्र—तत्सदृशनिर्मलम्, अन्यत्र—तद्युक्त-श्वैत्यर्थः, कं जलं, शिरश्च, बिभ्रत् स्नानविधायिनां स्नानाद्यनुष्ठातॄणां, धार्मिकाणां धर्मचारिणाञ्च, स्त्रीपुंनामिति भेदः, धर्मं चरतीति ठक् शिरसां नत्या नमनेनापि, निमज्जनेन नमस्कारेण चेत्यर्थः, नित्यमादृतोऽसौ अयं वार्, वारि धीयते अस्मिन्निति वार्धिः तडागः, वृद्धः स्थविरोऽतिपूर्णश्च, स्थाने युक्तम्, 'युक्ते द्वे साम्प्रतं स्थाने' इत्यमरः । रूपकालङ्कारः ॥ १०२ ॥

अन्वयः—तरङ्गवलिभं हंसालीपलितेन पाण्डुरं वपुः बिभ्रत् यष्टिकलितः सावद्दृशोर्वहिमा विकचया चन्द्रिकया योग्यस्फुरत्सङ्गतं कं च बिभ्रत् स्नान-विधायिधार्मिकशिरोनत्या अपि नित्यादृतः असौ तडागः स्थाने वृद्धः वार्धिः एव ।

हिन्दी—लहरों सदृश झुर्रियों वाले, हंसों के समान शुभ्र पके बालों से युक्त श्वेत देह धारण करते, लाठी का सहारा लिये, सौ वर्ष के लगभग पर्याप्त आयुवाले और विकच (कचरहित, केशरहित) चांदी (खल्वाटता, गजानन) से युक्त वृद्धावस्थोचित स्पष्ट काँता सिर धारण किये, स्नानकरते धर्माचारी जनों द्वारा सिर नंवाकर सदा आदरप्राप्त बूढ़े-सा यह लहररूप झुर्रियोंवाला, हंसों की शुभ्रता के कारण हुआ शुभ्र प्रवाहरूप देहधारी मध्य में जल का परिमाण जानने के लिए गाड़े गये स्तंभ (दंड) से युक्त, नानाजातीय प्रभूत पक्षियों से पूर्ण और खिली चाँदनी जैसे दमकते निर्मल नीर को धारण करता, स्नानार्थी धर्मात्मा जनों द्वारा शिर नंवाकर सदा आदर भी प्राप्त करता सरोवर वृद्धि-प्राप्त (बड़ा) सचमुच समुद्र ही है।

टिप्पणी—यहाँ पूर्वोक्त विशाल सरोवर की तुलना अनेकार्थक शब्दों के प्रयोगद्वारा एक वृद्ध व्यक्ति से की गयी है और इस 'वृद्धता' (विशालता और जलपूर्णता) के आधार पर उसे समुद्र कहा गया है। वृद्ध व्यक्ति और तीर्थ—दोनों धर्माचारियों द्वारा नमस्य और आदरणीय होते ही हैं। यह वृद्ध-तडाग वृद्ध वार्धि अर्थात् समुद्र से भी विशाल है—यह भाव। समुद्र की अपेक्षा सरोवर में एक और विशेषता है कि समुद्र में तो कभी-कभी नियत पर्व के दिनों में स्नान किया जाता है, सरोवर में नित्यस्नानार्थी एकत्र रहते हैं। मल्लिनाथ के अनुसार रूपकालंकार ॥ १०२ ॥

तस्मिन्नेतेन यूना सह विहर पयःकेलिवेलासु बाले !
नालेनास्तु त्वदक्षिप्रतिफलनभिदा तत्र नीलोत्पलानाम् ।

तत्पाथोदेवतानां विशतु तव तनुच्छायमेवाधिकारे
तत्फुल्लाम्भोजराज्ये भवतु च भवदीयाननस्याभिषेक ॥ १०३ ॥

*जीवातु—तस्मिन्निति* । बाले ! *तस्मिन् तडागे, यूना* एतेन राज्ञा सह, विहर क्रीडां कुरु, पयःकेलिवेलासु जलक्रीडाकालेषु तत्र तडागे, नीलोत्पलानां त्वदक्ष्णोः प्रतिफलनात् प्रतिबिम्बनात्, भिदा भेद, 'षिद्भिदादिभ्योऽङ्' नालेनास्तु नालमेव त्वन्नेत्रप्रतिबिम्बसदृशनीलोत्पलानां भेदकमस्तु इत्यर्थः, तव तनोः छाया तनुच्छायं कायकान्तिः, शरीरप्रतिबिम्बं वा, 'विभाषा सेना—' इत्यादिना नपुंसकत्वम् तस्य तडागस्य, पाथोदेवतानां जलदेवतानाम् अधिकारे आधिपत्यं, विशतु आधिपत्यं करोतु इत्यर्थः, भवदीयाननस्य तस्य तडागस्य, फुल्लाम्भोजानां विकचपद्मानां, राज्ये आधिपत्ये, अभिषेकश्च भवतु, त्वन्नेत्रादिकं तदीयोत्पलादिकम् अतिशय्य वर्तिष्यते इत्यर्थः ॥ १०३ ॥

अन्वय—बाले, तत्र यूना सह तस्मिन् विहर, पयःकेलिवेलासु तत्र नीलोत्पलानां त्वदक्षिप्रतिफलनभिदा नालेन अस्तु, तव तनुच्छायम् एव तत्पाथोदेवतानाम् अधिकारे विशतु, तत्फुल्लाम्भोजराज्ये च भवदीयाननस्य अभिषेकः भवतु ।

हिन्दी—हे बाले ( दमयन्ति ), उस तरुण ( मगधराज ) के साथ उस ( पूर्वोक्त महासरोवर ) में विहार कर, जलक्रीडाकाल ( ग्रीष्म ऋतु आदि ) में उस ( तडाग ) में प्रतिबिंबित तेरे नयनों का नीलकमलों से भेद ( कमलों में ) नालदण्ड के कारण हो, तेरी शरीर की छाया ही उस ( सर ) के जलदेवों के अधिकार में जाये और उस ( तडाग ) में खिले कमलों के राज्य में तुम्हारे मुख का ( राजपद पर ) अभिषेक हो ।

टिप्पणी—मगधेश्वर का वरण दमयन्ती को उस विशाल, कमलाकर स्वच्छ सरोवर में विहार की अधिकारिणी बना देगा । इसी संदर्भ में दमयन्ती के नयनों और मुख को कमलों की अपेक्षा श्रेष्ठ और मनोज्ञ संकेतित किया गया है । जल-विहार करती दमयन्ती के नेत्रों की प्रतिच्छाया सरोवर के जल में पड़ेगी किंतु कमल सदा वे कमलों से भिन्न, अतएव अधिक मनोज्ञ, इस आधार पर सिद्ध होंगे कि कमलों में नाल हैं—एक दंड-सा लगा है, जब कि नयन 'अनाल' हैं । खिले कमलों के राज्य में नायकत्व दमयन्ती के मुख को

मिलेगा। कमल अनुयायी प्रजा, मुख नेता राजा। उस जल के देव जल-विहार करते समय दमयंती के शरीर पर अधिकार कर सकते हैं, अतः देवों के अधिकार में दमयंती का शरीर जाने से उसका सतीत्व खंडित होने की आशंका भी उचित नहीं है। देव जल में पड़ते दमयंती-देह के प्रतिबिंबमात्र पर अधिकार कर सकते हैं, वीरजाया के शरीर को छूने का साहस भी उनमें न होगा। मल्लिनाथ और नारायण—दोनों ने तृतीय चरण का यह अर्थ भी किया है—'तेरे शरीर का प्रतिबिंब ही जल देवताओं का अधिकार ग्रहण करे।' अर्थात् दमयन्ती-देह-प्रतिच्छाया ही सरोवर के जल की देवता होगी—'तज्जल-देवतास्थाने त्वच्छरीरप्रतिबिम्बमेव भवत्वित्यर्थः।' इस प्रकार इस श्लोक में नीलकमलों की अपेक्षा दमयन्ती के नेत्रों, जल-देवता की अपेक्षा उसके शरीर और खिले कमलों की अपेक्षा उसके आनन की श्रेष्ठता सूचित की गयी है॥

एतत्कीर्त्तिविवर्त्तधौतनिखिलत्रैलोक्यनिर्वासितै-
विश्रान्तिः कलिता कथासु जरतां श्यामैः समग्रैरपि।
जज्ञे कीर्त्तिमयादहो! भयभरैरस्मादकीर्त्तेः पुनः
सा यत्रास्य कथापथेऽपि मलिनच्छाया बबन्ध स्थितिम्॥ १०४॥

जीवातु—एतदिति। एतस्य राज्ञः, कीर्त्तिविवर्त्तैः यशोविस्तारैः, धौतात् क्षालितात्, निखिलत्रैलोक्यात् निर्वासितैः निष्कासितैः, समग्रैः समस्तैरपि, श्यामैः श्यामवस्तुभिः, जरतां वृद्धानां, पुराणामिति शेषः, 'प्रवयाः स्थविरो वृद्धो जीनो जीर्णो जरन्नपि' इत्यमरः। 'जीर्यतेरतृन्' इत्यतृन्-प्रत्ययः कथासु विश्रान्तिः अवस्थानं, कलिताः स्वीकृता; एतद्यशोव्याप्तया श्यामवस्तुजातं प्राचीनजनानां कथामार्गेषु शेषमासादित्यर्थः; अकीर्त्तेः अपकीर्त्तेः, पुनः कीर्तिमयात् कीर्त्यात्मकात्, अस्मान्नृपात्, भयभरैः भयराशिभिः, जज्ञे जातं, भावे लिट् कीर्त्यकीर्त्योर्विरोधेन अकीर्त्तिः कीर्तिमयात् अस्मात् सुतराम् अभैषी-दित्यर्थः, कुतः? यत् यस्मात्, मलिनच्छाया सा अकीर्त्तिः, अस्य कथापथेऽपि एतत्सम्बन्धिवाङ्मार्गेऽपि, स्थितिं न बबन्ध अवस्थितिं न प्राप, अकीर्त्तिलेशोऽप्यस्य नास्तीत्यर्थः; यत एतत्कथोदये अकीर्त्तिकथाऽपि न श्रूयते इति भावः॥

अन्वयः—एतत्कीर्तिविवर्त्तधौतनिखिलत्रैलोक्यनिर्वासितैः समग्रैः अपि श्यामैः जरतां कथासु विश्रान्तिः कलिता, अहो अकीर्त्तेः पुनः कीर्तिमयात् अस्मात् अथ भयभरैः जज्ञे, यत् मलिनच्छाया सा अस्य कथापथे अपि स्थितिं न बबन्ध।

हिन्दी – इस (मगधराज) की कीर्त्ति जलराशि मे घुले सपूर्ण त्रिलोकी से निर्वासित सम्पूर्ण ही श्याम पदार्थों न बूढ़ो की कहानियो म अवस्थान—विश्राम–पा लिया है। अर, अकीर्त्ति तो कीर्त्ति से पूर्ण (यशोरूप) इस (मगधेश्वर) मे अत्यधिक डर गयी कि मलिन छायावाली वह (अकीर्त्ति) इस (मगधेश) के कथा के मार्ग मे भी अवस्थित न हो पायी।

टिप्पणी—आशय यह है कि मगधराज का शुभ्र यश त्रिलोकी भर में व्याप्त हो गया, जिससे अयश क्या, जगत् के सभी काल पदार्थ शुभ्र हो गये। कालिमा, मलिनता, बुराई क्या होती है, इसका साक्षात् परिचय ही किसी को न रह गया। केवल बूढे लोग—दादा-नानी कहानियो म अकीर्त्ति, मलिनता आदि की बात किया करते है। भाव यह कि 'य सब' जगत् में इस राजा के यशोविस्तार के कारण रह ही नही गये। और जहाँ तक अकीर्त्ति का प्रश्न है, वह तो कथाशेष भी नही रह गयी, ऐसी डरी वह कीर्त्ति से। अर्थात् अकीर्त्ति का लेशमात्र भी न रहा। मगधराज को तो अकीर्त्ति का स्पर्श भी नही होता। अत्यत निर्मल चरित है मगधेश्वर पुण्यश्लोक॥१०४॥

अथावदद्भीमसुतेङ्गितात् सखी जनैरकीर्त्तिर्यदि वाऽस्य नेष्यते।
मयाऽपि सा तत् खलु नेष्यते पर सभाश्रव पूरतमालवल्लिताम् ॥१०५॥

जीवातु—अथेति। अथ सखी भीमसुताया इङ्गितात् अनभिमतसूचकचेष्टित परिज्ञाय, अवदत्, किम्? इत्याह, अस्य अकीर्तिर्जनैर्नेष्यत नाङ्गीक्रियते, इषे: कर्मणि लट्, यदि वा तर्हि, मया सा एतदकीर्ति, सभाया श्रव पूर कर्णावतस, या तमालवल्लिता ता, पर भृश नेष्यते अपि? परन्तु प्रापयिष्यते खलु, नयते कर्मणि लट् अहमस्य अपकीर्त्ति सभाया श्रावयिष्यामि इत्यर्थ॥

अन्वय –अथ भीमसुतेङ्गितात् सखी अवदत्–अस्य अकीर्त्ति जनै यदि वा न इष्यते, तत् खलु मया अपि सा सभाश्रव पूरतमालवल्लिता पर न इष्यत।

हिन्दी—तदनतर भीमपुत्री (दमयती का सकेत पाकर सखी ने कहा—इस (मगधराज) की अकीर्त्ति को लोग नहीं चाहते, तो फिर मैं (दमयन्ती अथवा उसकी सखी) भी उसे (अकीर्त्ति को) सभा लोक की कर्णाभरणता से अधिक नहीं चाहती। (अथवा मैं भी अधिक अकीर्त्ति-गाथा सभासदों को नहीं सुनाना चाहती।)

टिप्पणी—मुख्यतया इस श्लोक का भाव यह है कि भगवती भारती और अधिक मगधेश्वर का वर्णन न करें। यश हो या अयश—दमयंती की रुचि नहीं है किसी में। व्याज से सखी यह भी कहना चाहती है कि मगधेश्वर विशेष यशस्वी भी नहीं हैं। भाव यह है कि यदि लोग मगधेश्वर की अकीर्त्ति का अभिलाष नहीं करते तो दासी भी और उसकी स्वामिनी भी इसकी अकीर्त्ति में रुचि नहीं रखती। अकीर्त्ति का कथन उसकी असत्तात्मक स्थिति को प्रकट करना ही है। आगे के १०६ संख्या के श्लोक से यह कीर्त्ति-अकीर्त्ति संबन्धी विवाद और स्पष्ट हो गया है ॥१०५॥

अस्य क्षोणिपतेः परार्द्धपरया लक्षीकृताः सङ्ख्यया
प्रज्ञाचक्षुरवेक्ष्यमाणतिमिरप्रख्याः किलाकीर्त्तयः।
गीयन्ते स्वरमष्टमं कलयता जातेन वन्ध्योदरात्
मूकानां प्रकरेण कूर्मरमणीदुग्धोदधेः रोधसि ॥ १०६ ॥

जीवातु—स्वयं श्रावयति, अस्येति। परार्द्धं चरमा सङ्ख्या, ततोऽपि परया अधिकया, सङ्ख्यया लक्षीकृता विषयीकृताः, तत्सङ्ख्याका इत्यर्थः, प्रज्ञैव चक्षुर्येषां ते प्रज्ञाचक्षुषो जात्यन्धाः, तैरवेक्ष्यमाणं तदेकग्राह्यं, यत्तिमिरं तत्प्रख्याः तत्सदृशाः, अतिकृष्णा इत्यर्थः, अस्य क्षोणीपतेः अकीर्त्तयः अष्टमं स्वरं निषादादिसमस्वरात् अतिरिक्तं स्वरं, कलयता प्रयुञ्जानेन, वन्ध्याया अनपत्यायाः, उदरात् जातेन मूकानां प्रकरेण सङ्घेन, कूर्मरमणीनां कूर्मस्त्रीणां, दुग्धानि क्षीराणि, तेषामुदधेः अब्धेः, रोधसि तीरे, गीयन्ते किल, तत् कथं जनैर्नाकर्ण्यन्ते इत्यर्थः; एतेनास्य अकीर्त्तयः सन्ति जनैरपि श्रुता इत्यर्थः प्रथमं प्रतीयते पर्यवसाने तु सङ्ख्यादीनां परार्द्धपरत्वादिकं यथा अलीकं तथा एतस्याकीर्त्तयोऽपि खपुष्पादिवत् अलीका इति स्तुतिरेव गम्यते। अत्र निन्दया स्तुतिप्रतीतिर्व्याजस्तुतिभेदालङ्कारः ॥ १०६ ॥

अन्वय—परार्द्धपरया सङ्ख्यया लक्ष्मीकृताः प्रज्ञाचक्षुरवेक्ष्यमाणतिमिर-प्रख्याः अस्य क्षोणीपतेः अकीर्त्तयः (आकीर्त्तयः) अष्टमं स्वरं कलयता वन्ध्योदरात् जातेन मूकानां प्रकरेण कूर्मरमणीदुग्धोदधेः रोधसि गीयन्ते किल।

हिन्दी—गणीत शास्त्र में निर्धारित अंतिम संख्या से भी आगे की संख्या से गिनी गयीं, अंधों की आँखों से दृश्यमान अंधेरे के तुल्य इस पृथ्वी के

स्वामी (मगधनृपति) की अकीर्त्तियाँ (अथवा आकीर्त्ति अर्थात् सपूर्णकीर्त्ति) अष्टम स्वर में बाझ के गर्भ से उत्पन्न गूँगो के समूह द्वारा कच्छपी के दूध के सागर के तट पर गायी जाती हैं।

टिप्पणी—विध्यात्मक निषेध परक हास्यजनक शैली मे सखी ने भी कहा कि इस मगधराज की अकीर्त्ति का लवलेश भी कही नही है, साथ ही 'किल + आकीर्त्तय' पदच्छेद करके समग्र कीर्त्ति भी नही है—यह भी कह दिया। भाव यही है कि कीर्त्ति हो अकीर्त्ति, दमयन्ती को उसमे कोई रुचि नही। कीर्त्ति अथवा अकीर्त्ति—दोनो के अभाव का द्योतन असभव स्थितियों के द्वारा कर दिया गया। पराढंपरा सख्या होती ही नही, तो गिनती कैसे होगी? अधे तो उजाला ही नहीं देखते। फिर अधेरा क्या देखेगें? स्वर सात ही होते हैं—षड्ज, ऋषभ, गाधार, मध्यम, पचम, धैवत और निषाद—'स रि ग म प ध नि।' फिर आठवें स्वर में गान कहाँ से होगा? न बाँझ के पेट से कोई उत्पन्न होता है, न गूँगे बोलते हैं और न कच्छपी का दूध ही होता है, जिसके सागर के तीरे यह 'गान' हो। जैसे 'यह सब' असभव है, वैसे ही मगधेश्वर की कीर्त्ति अकीर्त्ति भी। सो सरस्वती देवी को उचित है कि वे यह कीर्त्यकीर्त्ति विमर्श समाप्त करने की कृपा करें (कच्छपी के विषय मे यह प्रसिद्ध है कि वह दर्शन मात्र से बच्चो को पाल लेती है, दूध से नही। नारायण ने प्रज्ञाचक्षु का अर्थ योगी भी किया है। प्रज्ञाचक्षु अर्थात् योगी ब्रह्मज्योति का ही दर्शन करते हैं, अधकार का नही—'प्रज्ञाचक्षुषो योगिना ज्योतिर्विलोकननिष्ठा तिमिर न पश्यन्ति।' मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ निदा से स्तुति की प्रतीति होती है, अत व्याजस्तुति अलकार है॥१०६॥

तदक्षरैः सस्मितविस्मिताननां निपीय तामीक्षणभङ्गिभिः सभाम्।
इहास्य हास्यं किममूल्य वेति त विदर्भजा भूपमपि न्यभालयत्॥१०७॥

जीवातु—तदिति। विदर्भजा वैदर्भी तस्या सख्या, अक्षरैरुपक्रम अकीर्त्तेर्विधिरूपैः पर्यवसाने तु निषेधरूपैर्वाक्यै, सस्मितानि हास्ययुक्तानि, विस्मितानि च इति विरोध, आश्चर्यरसयुक्तानीति तत्परिहार, आननानि यस्य स्तादृशी, तां सभाम् ईक्षणभङ्गिभिर्दृष्टिविशेषैः, निपीय सस्पृह दृष्ट्वा,

इह एतद्वाक्ये, अस्य कीकटेश्वरस्यापि, हास्यं स्मितम्, अभूत् किम् ? न वा अभूत् इति तं भूपम् अपि न्यभालयत् आलोकयत् । १०७ ॥

अन्वयः—विदर्भजा तदक्षरैः सस्मितविस्मितानां तां सभाम् ईक्षणभङ्गिभिः निपीय 'इह अस्य हास्यम् अभूत् किं वा न' इति तं भूपम् अपि न्यभालयत् ।

हिन्दी—विदर्भसुता (दमयन्ती) ने उस (सखी) के वचन से मुस्कुराहट और अचरज से युक्त मुखों वाली उस स्वयंवरसभा को दृष्टिविशेष से भली भाँति देखकर इस (हास्यपरक विधि के व्याज से निषेध में पर्यवसित वचन) पर 'इस (मगधेश्वर) को हँसी आयी अथवा नहीं'—इस दृष्टि से उस राजा (मगधपति) पर भी एक दृष्टि डाल ली ।

टिप्पणी—विधि के व्याज से कीर्ति अकीर्ति के निषेध में पर्यवसित होने-वाले हास्यपरक दमयन्ती-सखी-वचनों को सुनकर सभा में आये सभी स्वयं-वरार्थी हँस पड़े और वचनभंगिमा पर चकित भी हुए । दमयन्ती ने उन्हें देखा और यह जानने के लिए कि इस कथन पर मगध-नरेश को भी हँसी आयी या नहीं अथवा वह अप्रसन्न तो नहीं हो गया, मगध-नरेश को भी एक बार सामान्यतया, न कि अनुराग के कारण, देख लिया । जो आनन सस्मित (स्मित-सहित) हैं, वे विस्मित (स्मित-रहित) नहीं हो सकते,—यह विरोध है, किन्तु विस्मित का अर्थ आश्चर्य-युक्त—साश्चर्य करने से विरोध का परिहार हो जाता है, अतः मल्लिनाथ और नारायण—दोनों के अनुसार यहाँ विरोधाभास अलंकार है ॥ १०७ ॥

नलान्यवीक्षां विदधे दमस्वसुः कनीनिकाऽऽगः खलु नीलिमालयः ।
चकार सेवां शुचिरक्तोचितां मिलन्नपाङ्गः सविधे तु नैषधे ॥१०८॥

जीवातु—कीकटेश्वराद्यवलोकनात् दमयन्त्याः पातिव्रत्यभङ्गं परिहरति, नलेति । खलु यस्मात्, दमस्वसुः दमयन्त्याः, कनीनिका तारका, 'तारकाऽक्ष्णः कनीनिका' इत्यमरः, नीलिम्नो नैल्यस्य मालिन्यस्य च, आलयः आश्रयः, अत एव नलादन्यस्य पुंसः, वीक्षां वीक्षणं, 'गुरोश्च हलः' इति स्त्रियाम् अ-प्रत्यये टाप्, तदेवागोऽपराधं पापञ्च, 'पापापराधयोरागः' इत्यमरः विदधे, मलिनात्मानो हि मलिनकृत्यमेवाचरन्तीति भावः; अपाङ्गस्तु कटाक्षः पुनः सविधे समीपस्थे, नैषधे सत्यनले, मिलन् संसक्तः, शुचिरक्तः श्वेतरक्तो निर्मला-

नुरक्तश्च तस्य भावस्तया तदुचिता सेवा रञ्जनं, चकार, साधवः साध्वेवाचर-न्तीति भावः। एतेन कीकटपतावृजुदृष्टिपाताद् अनुरागाभावो नैषधे कटाक्षपातादनुरागश्चेति गम्यते, अत एव ऋजुदृष्ट्या कीकटवीक्षणम् अपि सखीवाक्यनिमि-त्तम्यानुसन्धानलौल्यात्, अपाङ्गेनान्यदर्शने एव दोषः न तु ऋजुदृष्ट्या इत्यदोषः ॥

अन्वयः—दमस्वसुः कनीनिका नलान्यवीक्षाम् आगः विदधे, खलु नीलि-मालयः, अपाङ्गः तु सविधे नैषधे मिलन् शुचिरक्तोचिता सेवा चकार।

हिन्दी—दम की भगिनी (दमयन्ती) की पुतली ने नलातिरिक्त (पुरुष) को देखने का पाप और अपराध किया, वह तो नीलिमा (कालिमा, मलिनता) का स्थान है ही (मलिन व्यक्ति मलिन, निषिद्ध आचरण करता ही है)। कटाक्ष ने तो निकट (दूसरी पंक्ति में तीन चार स्वयवरार्थियों में) स्थित नल में सम्बद्ध हो श्वेत और लाल (निर्मल और अनुरागी) होने की उपयुक्त सेवा की।

टिप्पणी—पतिव्रता पति के अतिरिक्त पुरुष को नहीं देखती किन्तु दमयन्ती ने मगधेश्वरादि को देखा—भले ही अनुरागहीन दृष्टि डाली। इस कारण समाश्रित पातिव्रत-भंग दोष का परिहार यहाँ किया गया है। अन्य जनों पर तो उसने सामान्य दृष्टि ही डाली, एक बार साधारण भाव से नयन-तारा—पुतली को घुमा दिया, 'ईसणमसिमा' से 'न्यभालय' कर दिया, एक उचटती सी आँख से देख लिया, कटाक्षपूर्वक अनुराग से तो कुछ देर बैठे नल को ही देखा। इस प्रकार पातिव्रत भंग-दोष की सम्भावना नहीं है। पुतली काली और मलिन होती है, सो वह मलिन व्यक्ति के अनुरूप पापाचरण करती ही। कटाक्ष है श्वेत रक्त, निर्मलता और अनुराग से परिपूर्ण। ऐसे निर्मल, महानुरागी जन उचित ही कार्य करते हैं, सो उन्होंने नल को ही देखा। इससे व्यञ्जित हुआ कि दमयन्ती का अनुराग नल में ही था, अन्य जनों में नहीं। इसी कारण उसने नल पर सानुराग कटाक्ष-पात किया, अन्य पर सामान्य दृष्टि डाली। सभा में चार मिथ्यानल (इन्द्रादि) भी बैठे थे, सत्यनल तो एक ही था, किन्तु अनुराग बहुलता के कारण दमयन्ती का कटाक्षपात सत्यनल पर ही हुआ, अलीक नलों पर नहीं। नारायण का निष्कर्ष है—'इन्द्रादिषु चतुर्ष्वलीकनलेषु सत्स्वपि सत्यनलत्वेऽज्ञानेऽपि तत्रैव सत्यनल एवा-नुरागबाहुल्यं दृष्टवशात्कटाक्षनिरीक्षणं युक्तम्' ॥ १०८ ॥

दृशा नलस्य श्रुतिचुम्बिनेषुणा करेऽपि चक्रच्छलनम्रकार्मुकः ।
स्मरः पराङ्गैरनुकल्प्य धन्वितां जनीमनङ्गः स्वयमार्दयत्ततः ॥१०९॥

जीवातु—तदा नलोऽपि तां सानुरागम् अवक्षत इत्याह, दृशेति । स्वयम् अनङ्गोऽङ्गरहितः, अत एव स्मरो नलस्य दृशा दृष्ट्यैव, कटाक्षरूपयेति भावः, श्रुतिचुम्बिना कर्णान्ताकृष्टेन, इषुणा शरेण, तथा करेऽपि नलस्यैव करेऽपि, चक्रच्छलेन राजलक्षणचक्ररेखाव्याजेन, नम्रः अत्यन्ताकर्षणात् कोटिद्वयसंलग्नः, कार्मुकः कोदण्डो यस्य सः, पराङ्गैः परस्य नलस्य, अङ्गैः दृगादिभिः, परकीय-साधनैरेवेत्यर्थः, धन्वितां धानुष्कत्वम्, अनुकल्प्य, मुख्याभावे प्रतिनिधिरपि अङ्गत्वेन कल्प्यते इति शास्त्रात् कुशकाशवत् धानुष्कत्वेन सम्पाद्य, ततो जनीं वधूम्, आर्दयत् अपीडयत्; दमयन्त्यपि नलकटाक्षेण कामपीडिता अभूदिति तात्पर्यम् ॥ १०९ ॥

अन्वयः—ततः नलस्य दृशा श्रुति चुम्बिना इषुणा करे अपि चक्रच्छल-नम्रकार्मुकः स्वयम् अनङ्गः स्मरः पराङ्गैः धन्विताम् अनुकल्प्य जनीम् आर्दयत् ।

हिन्दी—तत्पश्चात् (दमयन्ती के नल पर कटाक्षपात के अनंतर) नल की दृष्टि रूपकर्णान्तिभाग का चुंबन करते (कान तक खींचे गये) बाण और हाथ में (राजोचित) चक्र के ब्याज से नँवा (आकर्षित होने–खींचे जाने के कारण कोटिद्वय संलग्न) धनुष्–लिए स्वयम् अंगहीन कामदेव ने अन्य (नल) के अंगों (नेत्र, करादि) धनुर्धारित्व संपन्न कर स्वयंवरायिनी वधू (दमयन्ती) को पीड़ित किया।

टिप्पणी—दमयन्ती के कटाक्षपात पर नल ने भी दमयन्ती को देखा अथवा दमयन्ती ने ही नल को भली-भाँति देखा और उसे देख वह काम-पीड़िता हुई। इस प्रकार अनंग काम ने नल के माध्यम से उसके ही अंगों को अस्त्र बनाकर (कर्णचुम्बी नयनों को कर्णान्ताकृष्ट बाण और राजलक्षणोचित हाथ के चक्र को अत्यंताकर्षण के कारण कोटिद्वय संलग्न चाप बनाकर) दमयंती को पीड़ा दी ॥ १०९ ॥

उत्कण्टका विलसदुज्ज्वलपत्त्रराजिरामोदमाग्नपरागतराऽतिगौरी ।
रुद्रभ्रुवस्तदरिकामधिया नले सा वासार्थितामधृत काञ्चनकेतकीव ॥११०॥

जीवातु—उत्कण्टकेति । उत्कण्टका उद्गतपुलका, अन्यत्र–उदग्रसूचिका,

विलसन्ती शोभमाना, उज्ज्वला नीलपीतादिवर्णदीप्ता, कान्तिमती च, पत्रराजि. पत्ररचना, अन्यत्र–दलपङ्क्ति. यस्याः सा, आमोदं हर्षं, परिमलञ्च भजतीति आमोदभाक् भजो ण्वि. । 'आमोदो गन्धहर्षयो' इति विश्व', अतिशयेन अपगतरागा न भवतीत्यनपरागतरा अतिशयानुरागवती अन्यत्र–नास्ति पराग पुष्परजो यस्यामिति अपरागा, अतिशयेन सा न भवतीति अनपरागतरा अतिशयपरागयुक्ता इत्यर्थः, उभयत्राप्यतिशयार्थे तरप्, गौरीं पार्वतीम् अतिक्रान्ता गुणैरित्यतिगौरी अत्यन्तगौरवर्णेति शोभयत्रापि योज्यम्; सा दमयन्ती, रुद्रक्रुधः रुद्रे महादेवे, क्रुध शापाधीनस्वपरित्यागजन्यक्रोधात्, तदरिकामधिया अथ रुद्रशत्रुः काम इति भ्रान्त्या, आगता इति शेषः, काञ्चनकेतकीवेत्युत्प्रेक्षा, नले वासार्थिता स्वयंवरेण निवासाकाङ्क्षाम्, अधृत धृतवती, धरतेः कर्तरि लुङ्, स्वरितत्वात्तङ्; दमयन्ती नलाभिलाषुका आसीत् इति तात्पर्यम् ॥ ११० ॥

अन्वयः—उत्कण्टका विलसदुज्ज्वलपत्रराजि आमोदभाक् अनपरागतरा अतिगौरी सा रुद्रक्रुध तदरिकामधिया काञ्चनकेतकी इव नले वासार्थिताम् अधृत ।

हिन्दी—काँटो जैसी कोरो वाली, उजले पत्तो से सुशोभित, सुगधपूर्ण, प्रचुर पुष्पपराग से युक्त, अत्यन्त शुभ्र स्वर्णकेतकी तुल्य रोमाच युक्त, चदन, कस्तूरी, केसर आदि के उज्ज्वल नील, पीतादि वर्णों से रचित (स्तन कपोलादि पर) पत्र-रचना से सुशोभित, सुगध-लेप किये (अथवा प्रसन्न) अत्यंतानुरागिणी, अत्यंत गौरवर्ण की ( अथवा गौरी अर्थात् पार्वती को भी अतिक्रात करनेवाली) उस (दमयती) ने रुद्र के प्रति क्रोध के कारण उन (रुद्र) के शत्रु काम की वृद्धि से नल मे वास करने की आकाक्षा की।

टिप्पणी—आशय यह है कि कामदेव सदृश सुन्दर नल को स्वयंवर प्रणाली से वरने की दमयती ने आकाक्षा की। अनेकार्थक शब्द प्रयोग का आश्रय ले सुन्दरी दमयती की उद्भावना यहाँ उस स्वर्णकेतकी से की गयी है जो रुद्र की वैरिणी मानी जाती है। इसी से अतिगौरी ( गौरी का अतिक्रमण करनेवाली ) भी कहा गया है। पुराण-कथा के अनुसार रुद्र द्वारा केतकी का अस्वीकार प्रसिद्ध है। इसी ने केतकी रुद्र पर क्रुद्ध हो रुद्र शत्रु काम का आश्रय ले रही है, क्योंकि शत्रु का शत्रु मित्र होता है।

नारायण ने यह भाव भी लिया है कि दमयंती ने नल को वरने की इच्छा इसलिए की कि काम उस (नल) का प्रतिद्वंद्वी अर्थात् शत्रु है। प्रिय के शत्रु पर क्रोध होना उचित ही है, अतः रुद्र का जो क्रोध है, उसके वास की अर्चिता को दमयंती ने धारण किया—'भैम्यपि नलविषये नलवैरिकामबुद्ध्या नलशत्रुः काम एव नलसम्बन्धित्वेन मां पीडयतीतिधिया रुद्रकोपस्यास्त्रमपि यो वासस्तदर्थितां दधार रुद्रकोपस्य स्थानं जाता।' अर्थात् रुद्र का जो काम पर क्रोध है, उसका स्थान दमयंती हो गयी। भाव यह कि काम पर अत्यंत क्रुद्ध हो गयी। परन्तु इस भाव के ग्रहण में रुद्र पर क्रुद्ध होने का सम्बन्ध इस प्रकार स्वर्णकेतकी से न जोड़ा जा सकेगा कि वह रुद्र पर क्रुद्ध हुई, प्रत्युत इस प्रकार मानना होगा कि रुद्र का जो क्रोध काम पर है, उसी क्रोध को दमयंती ने अपने में उद्भावित कर लिया। अन्वय होगा 'काञ्चनकेतकी इव नले तदरिकामधिया रुद्रक्रुधः वासार्थितां दधार', अर्थात् विभिन्न गुणधर्म के आधार स्वर्णकेतकी-सी लगती दमयंती ने 'नल पर उसके शत्रु काम ने आक्रमण किया है और इस प्रकार वह दमयंती पर भी आक्रमण है', यह मानकर रुद्रक्रोध के स्थानत्व को धारण किया।' अर्थात् काम पर अत्यंत क्रुद्ध हो गयी। मल्लिनाथ के अनुसार 'काञ्चनकेतकीव'—यह उत्प्रेक्षा है ॥ ११० ॥

तन्नालीकनले चलेतरमनाः साम्यात्मनागप्यभू-
द्यग्रे चतुरः स्थितान्न चतुरा पातुं दृशा नैषधान्।
आनन्दाम्बुनिधौ निमज्ज्य नितरां दूरं गता तत्तला-
लङ्कारीभवनाज्जनाय ददती पातालकन्याभ्रमम् ॥१११॥

जीवातु—तदिति। सा दमयन्ती तद् तस्मिन्, नालीकनले अलीकनलो न भवतीति नालीकनलस्तस्मिन् सत्यनले इत्यर्थः, चलेतरमना अदृष्टवशात् निश्चलचित्ता सती, तत्रैव दृढानुरागिणी सतीत्यर्थः, आनन्दाम्बुनिधौ निमज्ज्य नितरां दूरं गता आनन्दस्य चरमसीमां गता, अन्यत्र—समुद्रस्य तलं प्राप्ता, तस्य तलस्य अलङ्कारीभवनात् आभरणीभावात्, अन्यत्र—तत्रावस्थानादित्यर्थः, जनाय आलोकयितृजनाय, पातालकन्याभ्रमं नागकन्याभ्रमं, ददती सौन्दर्यातिशयात् आनन्दातिशयजनितनिमेषरहितत्वात् समुद्रतलगमनाच्च किमियं नागकन्येति बुद्धिं जनयन्ती सती अग्रे स्थितानपि चतुरो नैषधान्

इन्द्रादिमायानलान्, साम्यात् सत्यनलसादृश्यात्, मनागीषद् अपि, दृशा कटाक्षेण, पातु द्रष्टुं, 'शकधृष' इत्यादिना अस्त्यर्थयोगात्तुमुन् चतुरा निपुणा, नाभूत्, सा दमयन्ती व्यवहितमपि सत्यनलं प्राक्तनादृष्टवशात् कटाक्षैः पश्यति स्म इन्द्रादिमायानलांस्तु सम्मुखस्थान् ऋजुदृष्ट्यैव पश्यति स्मेति तात्पर्यम् ॥

अन्वयः—तन्नालीकनले चलेतरमना आनन्दाम्बुधौ निमज्ज्य नितरां दूरगता तत्तलालङ्कारीभवतात् जनाय पातालकन्याभ्रमं ददती सा अग्रे ईप्सितान् अपि चतुरः नैषधान् दृशा पातुं मनाक् अपि चतुरा न अभूत् ।

हिन्दी—उस वास्तविक नल के प्रति अचञ्चल चित्त वाली, आनन्द के समुद्र में डूबकर बहुत दूर तक पहुँची ( हर्ष की पराकाष्ठा को प्राप्त ) और उस ( समुद्र ) के तल ( पाताल ) की अलंकार ( पाताल की शोभा ) बनने में लोगों ( पातालवासी वासुकि आदि नागों ) को पाताल कन्या ( नाग कन्या ) होने का भ्रम देती वह ( दमयंती ) आगे बैठे भी चार ( मिथ्या ) नलों को दृष्टि से पान करने में ( अनुराग पूर्वक अवलोकन में ) थोड़ी भी समर्थ न हुई ।

टिप्पणी—भाग्य सहायक था कि नल के प्रति स्थिर निष्ठा रखनेवाली दमयंती ने वास्तविक नल को ही भलीभाँति अनुराग सहित देखा, इन्द्रादि मिथ्यानलों को नहीं । नल को देखकर दमयन्ती अत्यंत प्रसन्न हुई, ऐसा प्रतीत हुआ कि वह आनन्द और हर्ष के समुद्र में पूर्णतः निमग्न हो गयी है । अनुरागदीप्त वह दमयन्ती ऐसी प्रतीत हो रही थी, जैसे कि वह आनंद सागर के तल में पहुँचने की क्षमतामयी नाग कन्या हो । सभी सभासदों इन्द्रादि, वासुकि प्रभृति और नल को भी वह पाताल कन्या-सदृश प्रतीत हुई । कहीं-कहीं 'तत्तलालङ्कारीभवते' पाठ भी है । 'तत्तल' का अर्थ पृथ्वी-तल भी लिया गया है । मूल भाव यही है कि दृढ़ानुरागा दमयन्ती उस समय पाताल सुन्दरी—जैसी मनोहारिणी प्रतीत हुई । अमानुषी लगने के तीन कारण भी बन गये—( १ ) सौंदर्यातिशय, ( २ ) पातालगमन और ( ३ ) आनंदातिरेक के कारण अनिमेषता ॥ १११ ॥

गर्वस्व चेतसस्ता नृपतिरपि दृशे प्रीतिदाय प्रदाय
प्राप्तद्दृष्टिमिष्टातिथिममरदुरापामपाङ्गोत्तरङ्गाम् ।

आनन्दान्ध्येन वन्ध्यानकृत तदपराकूतपातान् स रत्याः
पत्या पीयूषधारावलनविरचितेनाशुगेनाशु लीढः ॥ ११२ ॥

जीवातु—सर्वस्वमिति । नृपतिरपि सत्यनलोऽपि, चेतसो हृदयस्य सर्वस्वं सर्वधनभूतां, हृदयाद् अनपेतामित्यर्थः, तां दमयन्तीं, दृशे स्वचक्षुषे, प्रीतिदायं पारितोषिकदान, 'दायो दाने यौतुकादिधने वित्ते च पैतृके' इति वैजयन्ती, प्रदाय पूर्वं निरन्तरध्यानेन मनसैव सा साक्षात्कृता, इदानीं चक्षुषा तां साक्षात्कृत्येति भावः, अमरैरपि दुरापां दुष्प्रापाम्, अपाङ्गैः उत्तरङ्गां तरङ्गितां, तस्याः दमयन्त्याः, दृष्टिं तत्कटाक्षरूपदृष्टिमेव, इष्टातिथिं प्रियबन्धुं, प्रापत् लब्धवान्, स्वयञ्च तया कटाक्षेण वीक्षित इत्यर्थः; अथ स नृपः, रत्याः कामेन, पीयूषधारावलनविरचितेन अमृतधारानिष्पन्दलिप्तेन, आशुगेन शरेण, तत्तिर्यग्दृष्टिरूपेणेत्यर्थः, आशु लीढः विद्धः सन्, आनन्देन आन्ध्यं मोहं, पारवश्यमिति यावत्, तेन, तदपरान् तस्या भैमीदृष्टेः, अपरान् प्रथमदृष्टिपातानन्तरभाविनः, आकूतेन पातान् साभिलापदृष्टिपातान्, वन्ध्यान् अफलान्, अकृत कृतवान्, प्रथमदृष्टिपातजनितानन्दमग्नस्तस्यास्तदनन्तरदृष्टिपातान् नावलोकयामासेत्यर्थः ॥ ११२ ॥

अन्वयः—नृपतिः अपि चेतसः सर्वस्वं तां दृशे प्रीतिदायं प्रदाय अमरदुरापाम् अपाङ्गोत्तरङ्गाम् इष्टातिथिं तद्दृष्टिं प्रापत्, रत्याः पत्या पीयूषधारावलनविरचितेन आशुगेन आशु लीढः सः आनन्दान्ध्येन तदपराकूतपातान् वन्ध्यान् अकृत ।

हिन्दी–राजा (नल) ने भी हृदय की सर्वस्व (प्राणप्रिय) उस (दमयंती) को स्वदृष्टि के लिए प्रणय-दान देकर (सादर, सानुराग देखकर) इंद्रादि को दुष्प्राप्य (लोकोत्तरा), नेत्रप्रांत में उत्तरंगिता (अतिचंचल कटाक्षपूर्ण), प्रिय अतिथि की रूप उस (दमयन्ती) की दृष्टि को प्राप्त किया और रति के स्वामी (काम) के द्वारा अमृत की धारा-स्वरूप तिरछी ग्रीवा करके अवलोकन द्वारा रचित बाण से तत्काल विद्ध उस (नल) ने आनंदाश्रुपरिपूर्ण होने के कारण नेत्र बंद हो जाने से उस (दमयन्ती) के पुनः साभिलाप दृष्टिपातों को निष्फल कर दिया।

टिप्पणी—प्रणयिनी दमयन्ती की सानुराग दृष्टि के उत्तर में नल ने भी

अन्वयः—पूर्वार्द्धं का पूर्ववत्। मातृचरणाम्भोजालिमौले तस्य महाकाव्ये नलस्य चरिते निसर्गोज्ज्वलः एषः अयं द्वादशः सर्गः अगलत्।

हिन्दी—पूर्वार्द्धं का पूर्ववत्। माता (सरस्वती अथवा जननी मामल्ल देवी) के चरण-कमलों के भ्रमररूप मस्तक वाले अथवा मातृचरणों में पूजा के निमित्त अर्पित कमलमाला से युक्त मस्तक वाले उस (श्रीहर्ष) के महाकाव्य नल के चरित में प्रकृत्या उज्ज्वल यह वारहवां सर्ग पूर्ण हुआ।

टिप्पणी—'मातृचरणाम्भोजालिमौलि' विशेषण व्यक्त करता है कि महाकवि श्रीहर्ष भगवती सरस्वती और अपनी माता के परम भक्त थे और उनका प्रसाद उन्हें प्राप्त था॥ ११२॥

नैषधीयचरिते द्वादशः सर्गः समाप्तः

# त्रयोदशः सर्गः

कल्पद्रुमान् परिमला इव भृङ्गमालामात्माश्रयां निखिलनन्दनशाखिवृन्दात् ।
तां राजकादपगमय्य विमानधुर्या निन्युर्नलाकृतिधरानथ पञ्च वीरान् ॥१॥

जीवातु—कल्पद्रुमानिति । अथ नले कटाक्षपातानन्तरं, विमानधुर्याः शिबिकाभृतः आत्माश्रयाम् आत्मा स्वम्, आश्रयोऽधिकरणं यस्याः तां स्वाधारां, स्ववाह्यविमानावस्थितत्वेन परम्परया धुर्याश्रितामित्यर्थः, तां दमयन्तीं, परिमलाः, सौरभविशेषाः, आत्माश्रयां स्वोपजीविनीं, परिमलाश्रितामित्यर्थः, भृङ्गमालां निखिलात् नन्दनशाखिवृन्दात् अपगमय्य कल्पद्रुमान् पञ्चामरतरूनिव, राजकात् राजसमूहात्, 'गोत्रोक्षोष्ट्रोरभ्रराज—' इत्यादिना समूहार्थे वुञ्, अपगमय्य अपनीय, नलाकृतिधरान् नलरूपधारिणः; यस्य या आकृतिस्तद्धारित्वं तस्यापि सम्भवतीति नलस्यापि नलाकृतिधारित्वं सङ्गच्छते; पञ्च वीरान् नलसहितान् इन्द्रादीन्, निन्युः प्रापयामासुः ॥ १ ॥

अन्वयः—अथ विमानधुर्याः आत्माश्रयां तां भृङ्गमालां निखिलनन्दनशाखिवृन्दात् अपगमय्य कल्पद्रुमान् परिमलाः इव राजकात् नलाकृतिधरान् पञ्च वीरान् निन्युः ।

हिन्दी—तदनंतर (कटाक्षवीक्षण के पश्चात्) शिविकावाही अपने (कंधों) पर अवलंबित उस (दमयन्ती) को, जैसे भ्रमरपंक्ति को नंदन-कानन के संपूर्ण वृक्ष समूह से हटाकर कल्पद्रुमों के निकट मनोरम सुगन्ध ले जाती है, वैसे ही राज-समूह से हटाकर नल का रूप धारण करते पाँच वीरों (इंद्र, अग्नि, यम, वरुण तथा नल) के समीप ले गये ।

टिप्पणी—शिविका-वाहकों ने दमयन्ती को उपस्थित राजसमूह से हटाकर उस स्थल पर पहुँचा दिया, जहाँ नल और उसका रूपधारण किये इंद्र, अग्नि, यम, वरुण बैठे थे—पाँच पाँच नल, पाँच वीर । यहाँ दमयन्ती को

भृङ्गमाला, राजगण को नन्दनकानन-वृक्ष, पवनलों को कल्पवृक्ष और शिविका वाहकों को परिमल का उपमान दिया गया है। कल्पद्रुम तो एक है किन्तु यहाँ पाँच कल्पद्रुम बनाये गये। या इच्छापूर्ण करने वाले पाँच स्वर्ग कानन वृक्ष बताये जाते हैं—मन्दार, पारिजात, हरिचन्दन, सन्तान और कल्पद्रुम। किन्तु यहाँ सब का रूप समान है, अतः इन सभी को कल्पद्रुम कह दिया गया। नल भी तो एक है, किन्तु वहाँ पाँच थे, वे भी तो नल ही कहा रहे थे। इसके साथ ही पाँचों को 'नलाकृतिधर' कहा गया, जब कि नल तो नल ही था, नलरूपधारी नहीं था। ऐसा इसलिए कहा गया कि उनके बीच वास्तविक नल कौन है, यह न तो शिविकावाहक ही जानते थे, न दमयन्ती ही। इस प्रकार सब 'नलाकृतिधर' ही लग रहे थे। सब मन्दारादि कल्पवृक्ष की ही आकृति बनाय बैठे थे। वास्तविक कल्पद्रुम किसे कहा जाय? 'धीर' नायकगुण—शूरता—द्योतनार्थ कहा गया। श्लोक संख्या १—१२ वसन्ततिलका छन्द ॥ १ ॥

साक्षात्कृताखिलजगज्जनताचरित्रा तत्राधिनाथमधिकृत्य दिवस्तथा सा।
ऊचे यथा स च शचीपतिरभ्यधायि प्राकाशि तस्य न च नैषधकायमाया ॥

जीवातु—साक्षादिति। अथ पञ्चवीरप्रापणानन्तर साक्षात्कृतम् अखिल-जगत्सु जनताया जनसमूहस्य, चरित्र यया तादृशी, सा सरस्वती, तत्र पञ्चसु मध्ये, दिवोऽधिनाथम् इन्द्रम्, अधिकृत्य निर्दिश्य, तथा तेन प्रकारेण, ऊचे उवाच, यथा येन प्रकारेण, स च शचीपतिः इन्द्रः, अभ्यधायि अभिहितो भवति, तस्य इन्द्रस्य, नैषधकायमाया नलरूपकल्पना च, न प्राकाशि न प्रकाशिता भवति ॥ २ ॥

अन्वय—साक्षात्कृताखिलजगज्जनताचरित्रा सा तत्र दिवः अधिनाथम् अधिकृत्य तथा ऊचे यथा सः शचीपतिः अभ्यधायि तस्य च नैषधकायमाया न प्राकाशि।

हिन्दी—सम्पूर्ण जगत् के जनसमूह के चरित्र को (हस्तामलकवत्) साक्षात् करने वाली (भगवती सरस्वती) ने वहाँ (पाँचों के मध्य) स्वर्ग के अधिपति को लक्ष्य करके ऐसे वचन कहे, जिससे कि वह शची का स्वामी ( इन्द्र ) भी

ज्ञापित हो गया और उसकी निषधराज का देह धारण करने की माया (कपट) भी प्रकट न हुई।

टिप्पणी—भगवती सरस्वती सब कुछ जानती थीं। कौन क्या है, यह उनसे छिपा नहीं था। असत्य भाषण वे कर नहीं सकती थीं और विष्णु के आदेश के कारण परिचय उन्हें देना ही था। देवों का 'भरम' भी वे सहसा नहीं तोड़ना चाहती थीं। उन्होंने ऐसी भाषा का आश्रय लेकर परिचयारंभ किया कि देव का स्वरूप भी सूचित हो गया और उसका कपट भी प्रकट न हुआ॥ २॥

ब्रूमः किमस्य वरवर्णिनि ! वीरसेनोद्भूतिं विपद्वलविजित्वरपौरुषस्य ?।
सेनाचरीभवदिभाननदानवारिवासेन यस्य जनितासुरभी रणश्रीः॥ ३॥

जीवातु—अथ लोकपालान् नलञ्च प्रत्येकं चतुर्भिः श्लोकैः श्लेषभङ्ग्या वर्णयति, ब्रूम इत्यादि। वरवर्णिनि ! हे उत्तमाङ्गने ! 'उत्तमा वरवर्णिनी' इत्यमरः, द्विषतः शत्रोः, वलस्य वलासुरस्य, अन्यत्र—द्विषतो बलानां, 'बलो-ऽसुरे बलं सैन्ये' इति वैजयन्ती, विजित्वरपौरुषस्य जित्वरपराक्रमस्य, अस्य परस्य, इन्द्रनलयोः सामान्यनिर्देशः, वीरसेनानां पराक्रान्तसैनिकानाम्, उद्भूतिम् उज्जृम्भणं शौर्यप्रकाशनमित्यर्थः, अन्यत्र—वीरसेनात् तदाख्यनृपात् उद्भूतिम् उत्पत्तिं, किं ब्रूमः ? कथं वर्णयामः ? यस्य वीरस्य, रणश्रीः सेनाचरीभवतोः सैनिकायमानयोः, इभाननदानवार्योः विनायकविष्णवोः, वासेनाधिष्ठानेन, जनिता असुराणां भीर्यया सा तादृशी, जातेति शेषः। अन्यत्र—सेनाचरीभवतां सेनासञ्चारिणाम्, इभानां गजानाम्, आननेषु दानवारीणां मदजलानां, वासेन वासनया, सुरभिः जनिता सुगन्धिः कृता। 'ढ्लोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः' ॥ ३॥

अन्वयः—वरवर्णिनि, द्विषद्वलविजित्वरपौरुषस्य अस्य वीरसेनोद्भूतिं किं ब्रूमः, यस्य रणश्रीः सेनाचरीभवदिभाननदानवारिवासेन जनितासुरभीः (सुरभिः जनिता)।

हिन्दी—इन्द्रपक्ष—हे उत्तम वर्ण वाली दमयन्ति, शत्रु बल नामक दैत्य के जयी पुरुषार्थ (पराक्रम) से युक्त इस वीरों की सेना के स्वामी के उत्कट ऐश्वर्य, सामर्थ्य को हम क्या कहें, जिसकी संग्राम-शोभा सैनिकाचरण करके

गजमुख ( गणेश ) और दानवारि ( विष्णु ) के रहने से असुरों के भय का कारण है।

(२) नल-पक्ष—हे उत्तम-वर्णे, शत्रुओं के बल (सैन्य, पराक्रम) के जयी पौरुष से युक्त इसकी वीरसेन से उत्पत्ति का वर्णन हम क्या (कैसे) करें (अथवा वीरसेन सुतता का कैसे वर्णन करें) जिसकी संग्राम-शोभा, सेना में संचरण करते गजों के मुख (से बहते) दान-जल को गन्ध से सुगन्धमय हो जाती है।

टिप्पणी—श्लिष्ट शब्दों के प्रयोग से इस वर्णन में इंद्रत्व भी संकेतित हो गया और नलत्व भी और उसमें संदेह भी। 'वल' (बलासुर) की शत्रुता, गणेश-विष्णु की सैनिकता और असुरों की भीति इन्द्रत्व के संकेतक हैं। 'वीरसेनोद्भूति', बल (सैन्य), 'इभाननदानवारि' ( गज-मुख-दान-जल ), उससे 'सुरभि' रणश्री—नलत्व के द्योतक हैं। 'अस्य वीरसेनोद्भूतिं किमू.,—इसकी वीरसेन से उत्पत्ति को क्या कहें,—एक ओर तो नल को अपने गुणों से ही ख्यात होने की प्रशंसा का द्योतक है, दूसरी ओर इस तथ्य का संकेत भी देता है कि नलरूपधारी इस व्यक्ति (इन्द्र) को सर्वज्ञात्री सरस्वती वीरसेन का पुत्र कैसे कहें? यह असत्य भाषण होगा। नारायण की टिप्पणी है कि श्लोक-संख्या ३–२६ तक देव-वर्णन की प्रधानता है, नलवर्णन की परचाद्वर्तिता, आगे इकत्तीसवें तक नल को प्रधानता मिल जाती है। अमरकोष के अनुसार वरवर्णिनी का अर्थ उत्तमा नारी तो है ही, प्राचीन जनों ने शीत काल में यौवनोष्मा से युक्त, आतप में शीतलस्पर्शवती भर्तृभक्ता नारी को भी वरवर्णिनी कहा है—'यौवनोष्मवती शीते शीतस्पर्शा च यातपे। भर्तृभक्ता च या नारी सोच्यते वरवर्णिनी॥' तृतीय चरण के 'सेनाचरीभवत्' को 'रलयोरभेदः' के आधार पर 'सेनाचलीभवत्' मानते हुए 'सेना में पर्वततुल्य प्रतीत होते हाथी' भी अर्थ किया जाता है॥ ३ ॥

शुभ्रांशुहारगणहारिपयोधराङ्कचुम्बीन्द्रचापखचितद्युमणिप्रभाभिः।
अन्वास्यते समिति चामरवाहिनीभिर्यात्रासु चैष बहुलाभरणाचिताभिः॥

जीवातु—शुभ्रेति। एष वीरः, इन्द्रनृपयोः सामान्यनिर्देशेऽपि यत्र इन्द्र

उस अभेदिका ( अच्छेदिका ) वाणी ने नल वरुण दोनों एक साथ 'वर्द्धन' ( छेदन ) कर दिया, यह विरोध है, अतएव आश्चर्य जनक है। 'वर्द्धन' का अन्यार्थ 'पूरण' ( वृद्धि ) मान लेने से इस विरोध, अतएव आश्चर्य, का परिहार हो जाता है। इस प्रकार मल्लिनाथ के अनुसार विरोधाभास अलंकार है। जैसे फैलकर नल नाम की घास-बेल अनेक पर चढ़ जाती है, वैसे ही वर्ण्य व्यक्ति नल है या अन्य कोई—इस संदेह की लता का छेदन न करके सरस्वती की वाणी ने उसका वर्द्धन ही किया—यह खेद और कष्ट का विषय है।

'प्रकाश'—कार ने इसका विस्तृत विवेचन किया है। वाणी थी अभेदिका अर्थात् विशेष-प्रतिपादन करती हुई। उससे विशिष्टधर्म का दर्शन न होने के कारण संशय बढ़ा। इसमें कोई आश्चर्य नहीं, तथापि जो नल और वरुण—दोनों में एक ही समय शंकावल्लीतति की वृद्धि हुई—यह आश्चर्य है। 'विषय' में संदेह उत्पन्न नहीं होता, क्योंकि दूर खड़े पुरुष को देखकर उसे पुरुष अथवा स्थाणु ठीक ठीक न समझने से, केवल ऊँचाई मात्र समानता को पाकर तटस्थ व्यक्ति संदेह में पड़ जाता है कि यह स्थाणु है या पुरुष? स्वयं पुरुष अपनी ऊर्ध्वता को देखकर इस संदेह में नहीं पड़ता कि वह पुरुष है या स्थाणु? इसलिए नल-वरुण विषयक दमयन्ती का संदेह तो ठीक है, स्वयं विषयभूत नल-जलेश्वर के संदेह में पड़ जाने पर बड़ा आश्चर्य है। यह विरोध है, इसका परिहार होता है इस प्रकार—'तुल्यकालं यथाक्रमं नले शं सुखं जलेश्वरे कालतातति कालिमातिशयं पूरयतिस्म।' शम् + कालतातितम्। अर्थात् एक समय ही नल में शम् ( सुख ) बढ़ा और वरुण में कालिमा की वृद्धि हुई। यह कालिमातिशय—कालतातति अनेक-नलावलम्बा भी है, क्योंकि वहाँ चारमिथ्या नल थे। एक समय नल में सुख बढ़ा कि उसने सोचा कि यदि देवी ने वर्ण्य देव को नल ही कह दिया होता तो मुझ नल में अनुरक्ता दमयन्ती मेरे भ्रम से अन्य देव को नल समझ कर वर लेती; पर देवी ने ऐसा नहीं किया। वाणी देव बोधिका भी है, नल-बोधिका भी। वरुण तथा अन्य देवों की कालिमा इसलिए बढ़ी कि यदि देवी ने मिथ्या नलों का नलनिश्चयपरक ही वर्णन कर दिया होता तो नल-

भ्रम से ही सही, दमयन्ती देव का वरण तो कर लेतीं, पर देवी ने ऐसा नहीं किया। कार्य सिद्ध न हुआ। अथवा—नल को संशय बटा कि कहीं उसके सदेह से दमयन्ती देव-वरण न करले, देव को यह 'भरम' बढा कि चलो नल संशय से उसे ही दमयन्ती वर लेगी। देव को यह भी लगा कि इस श्लिष्ट वर्णन से वास्तविकता जान दमयन्ती देव त्याग कर सकती है। काटने में असमर्थ जो छुरी आदि हैं, वह अनेक नल ( तृणविशेष ) का अवलम्बन करती वेल को नहीं काट रही, इसमें आश्चर्य नहीं है, किन्तु उसने 'वर्द्धन' ( छेदन ) कर दिया भैमी की नल और देव के सम्बन्ध म उत्पन्न शङ्कालतातति का—यह आश्चर्य है। नल का भ्रम था कि उसके सदेह से भैमी देव वरण कर लेगी। देव को भ्रम था कि नल-सदेह से उसे वर लेगी। नल का भ्रमनाश हुआ कि देववाचक शब्दों के होने से भैमी देव-वरण न करेगी, क्योंकि उसे श्लेष-वक्रोक्ति का सम्यक् ज्ञान है। देव का भ्रमनाश हुआ कि देव-प्रतिपादक शब्द होने से नलानुरक्ता दमयन्ती देववरण न करेगी। तो अभेदिका वाणी का यह भेद स्पष्ट करना आश्चर्यजनक है। देव ने सोचा कि देवी ने उसका नामत. वर्णन कर दिया, अब सदेह नहीं है। भैमी भेद खुलजाने से उसका वरण नहीं करेगी। देव सदेह कट गया। नल का सदेह मिटा कि सब ( मिथ्यानलों ) का वर्णन हो चुका। दमयन्ती ने किसी का वरण नहीं किया, अब वह सत्यनल ही बचा है। अनुरक्ता दमयन्ती उसी का वरण करगी अभेदिका ने भेद कर दिया—यह आश्चर्य है ॥ २५ ॥

बाला विलोक्य विबुधैरपि मायिभिस्तैरच्छायितामियमलीकनलीकृतस्वैः।
आह स्म ता भगवती निषधाधिराजं निर्दिश्य राजपरिषत्परिशेषभाजम् ॥२६॥

जीवातु—बालामिति। अथेयं भगवती सरस्वती, ता बाला भैमी, मायिभिर्मायाविभि, 'व्रीह्यादिभ्यश्च' इति इनि.' अत एवालीकनलीकृतानि मायानलीकृतानि, स्वानि आत्मनो यैस्तादृशै, तै विबुधै देवैरपि, अच्छायिताम् अप्रतारिता, नल्बुद्धया तेषामवरणादिति भाव, छायशब्दात् 'तत्करोति'—इति ण्यन्तात् कर्मणि क्त, विलोक्य राजपरिषदि राजसभायां, परिशेषभाजम् अवशिष्टतां गत, निषधाधिराज नल, निर्दिश्य हस्तेन प्रदर्श्य, आह स्म उवाच। 'परिशेष' इत्यत्र 'परिवेष' इति पाठे तु—राजपरिषद परि सर्वतोभावेन,

वेषमलङ्कारं, भजतीति तादृशं राजसभालङ्कारभूतमित्यर्थः। राजपरिषद्रूपपरिधिभाजमित्यर्थस्यापि बोधनात् नलस्य चन्द्रत्वं ध्वन्यते ॥ २६ ॥

अन्वयः—अलीकनलीकृतस्वैः मायिभिः तैः विबुधैः अपि अच्छद्मितां तां बालां विलोक्य राजपरिषत्परिशेषभाजं निषधाधिराजं निर्दिश्य भगवती ताम् आह स्म।

हिन्दी—अपने को मिथ्यानल बनाये मायावी उन देवों से भी अप्रतारित (न धोखे में पड़ी) उस बाला (अबोध दमयन्ती) को देखकर राज-सभा में अवशिष्ट निषधाधिपति (नल) का निर्देश करके भगवती उस (दमयन्ती) से बोली।

टिप्पणी—दमयन्ती थी बाला—सीधी बालिका, किन्तु मायावी देव भी उसे धोखा न दे पाये। कदाचित् यह दृढानुराग का ही परिणाम था कि इतने चालाक मायावी भी बालिका को न ठग पाये। चतुर्थ चरण में 'परिशेष' के स्थान पर 'परिवेष' पाठांतर भी है। भाव हुआ राजपरिषद् का परिवेष अर्थात् अलंकार अर्थात् राज सभा का आभूषण स्वरूप। 'परिवेष' अर्थात् परिधि। राजपरिषद् रूप परिधिभाक् कहने से राजसभालंकार नल का चन्द्रत्व ध्वनित हुआ। नारायण और मल्लिनाथ दोनों की यह मान्यता है।

अत्याजिलब्धविजयप्रसवस्त्वया किं विज्ञायते रुचिपदं न महीमहेन्द्रः?।
प्रत्यर्थिदानवशताऽऽहितचेष्टयाऽसौ जीमूतवाहनधियं न करोति कस्य?॥

जीवातु—अथ नलमेकैकश्लोकेन क्रमात् इन्द्रायेकैकरूपेणाह, अत्याजीति। अत्याजिषु महायुद्धेषु, लब्धो विजयप्रभावो जयरूपफलं येन सः, रुचिपदं त्वदनुरागास्पदं, महीमहेन्द्रो भूदेवेन्द्रः, त्वया किं न विज्ञायते? अर्थिषु विषये प्रत्यर्थि, विभक्त्यर्थेऽव्ययीभावः, दानस्य वशतया तन्निष्ठतया आहितया कृतया चेष्टया वितरणव्यापारेण, असौ नलः, कस्य जीमूतवाहनः तन्नामा महात्यागी कश्चित् विद्याधरराजः; तद्धियं तद्बुद्धिं, जीमूतवाहनभ्रान्तिमित्यर्थः, न करोति? न जनयति? तस्मात् नलोऽयमिति भावः। अन्यत्र तु लब्धो विजयः पार्थ एव, 'विजयस्तु जये पार्थे' इति विश्वः, प्रसवोऽपत्यं येन सः, रुचीनां तेजसां, पदं स्थानं, मह उत्सवः तद्वान् मही नित्योत्सव इत्यर्थः, महेन्द्रः देवेन्द्रः, त्वया

अत्याजि त्यक्त', किं न विज्ञायते ? अपि तु विज्ञेय एव; प्रत्यर्थिना प्रतिपक्षाणा, दानवाना शतेषु आहितया कृतया, चेष्टया शत्रुनाशानुकूलपौरुषेण, असौ कस्य जीमूतवाहनः मेघवाहन, इन्द्र- इत्यर्थ', 'इन्द्रो मरुत्वान् मघवा, तुराषाण्मेघवाहनः' इत्यमरः, तद्धियम् इन्द्रोऽयमिति बुद्धिं; न करोति ? अपि तु करोत्येव ॥ २७ ॥

**अन्वय**—अत्याजिलब्धविजयप्रसव रुचिपद महीमहेन्द्रः त्वया किं न विज्ञायते ? प्रत्यर्थिदानवशताहितचेष्टया असौ कस्य जीमूतवाहनधियं न करोति ?

हिन्दी—( १ ) नल०—महायुद्धो मे ( अतिशय ) जयरूप फल प्राप्त करनेवाला, अनुराग का आस्पद पृथ्वी का इन्द्र तेरे द्वारा क्या नही जान लिया जाता ? प्रत्येक याचक के प्रति दानशीलता के कारण उसके अभीष्ट-सम्पादन के प्रयत्न से यह ( महीमहेन्द्र नल ) किस व्यक्ति को ( अपने ) जीमूतवाहन होने की बुद्धि नही उत्पन्न कर देता है ?

( २ ) इन्द्र०—महान् युद्धों के जयी विजय ( जयत अथवा अर्जुन ) नामक पुत्रवान्, तेजस्वी, मही ( उत्सवप्रिय ) महेन्द्र ( देवराज ) तेरे द्वारा क्या नही जाना जाता ? शत्रुओं ( दानवो ) के सैकडो ( अनेक शत्रु दानवों ) के अकल्याण के प्रयत्न द्वारा यह ( महेन्द्र ) किस व्यक्ति मे मेघवाहन ( इन्द्र ) की बुद्धि नही कर देता ?

टिप्पणी—जैसा कि पहिले लिखा जा चुका है, इस श्लोक से ३१ वें श्लोक तक नल को प्राथमिकता दी गयी है। नल महान् वीर है, संग्रामों का जेता, पृथ्वी के इन्द्र-समान और दमयन्ती का अनुरागपात्र। वह महान् दान वीर, जितेन्द्रिय होने के कारण श्रीहर्षदेव ( छठी शती के कान्यकुब्ज नरेश ) द्वारा रचित 'नागानन्द' नाटक के नायक जीमूतवाहन ( विद्याधराधिप जीमूतकेतु के पुत्र ) के समान है। जीमूतवाहन ने नाग शखचूड की गरुड से प्राणरक्षा के निमित्त स्वदेहार्पण कर दिया था। प्रकाशकार ने प्रथम विशेषण का 'प्रत्यर्थिनो वैरिणो घ्नन्ति प्रत्यर्थिघ्ना अतः प्राणा. येषा ते अतिशूराः ते यदा अधीना यस्य तस्य भावस्तत्ता तया कृत्वा कृता या चेष्टा तया' विग्रह करके व्याख्या की है अर्थात् शत्रुओं के प्राणनाशक महावीर

इसके अधीन हैं, जिनसे वह शत्रुओं को वश करता है। भाव यह नल इन्द्र के समान शत्रु-वशकर्त्ता है।

इन्द्र पक्ष में अन्य प्रकार से पदच्छेद और अन्वय करके अन्यार्थ भी किया गया है। महेन्द्रः त्वया किम् अत्याजि ? ( इन्द्र का तूने क्यों त्याग किया ? )। न विज्ञायते अर्थात् क्या विद्वान् के समान आचरण नहीं करता—विज्ञ इवाचरति सः न ? विज्ञायते + अरुचिपदम् अर्थात् क्या यह अनुराग का पात्र नहीं है, अथवा कांतिमान् नहीं लगता ? महीं न अर्थात् क्या उत्सवप्रिय नहीं है ? अर्थात् विद्वान् है, कांतिमान् है, उत्सवप्रिय है। फिर क्यों त्याग किया ? काकु न मान कर इसका कारण स्पष्ट हो जाता है—इन्द्र विज्ञाचारी नहीं, कांतिमान् नहीं, अनुराग का पात्र नहीं, उत्सवप्रिय नहीं। इसके अतिरिक्त 'लब्धो विना पक्षिणा गरुडेनामृतहरणसमये जयस्य प्रभवः ( प्रसरः ) यस्य सः, अर्थात् वि ( पक्षी गरुड़ ) ने अमृताहरण समय इस इन्द्र को पराजित कर दिया था। ( नागानन्द में यह पौराणिक कथा भी बतायी गयी है कि माता विनता की दासीपद से मुक्ति के लिए इन्द्र को पराजित कर अमृत लिया था )। सदा दैत्यों के भय से उत्सवों को छोड़ उदासीन रहने वाले, अरुचि-स्थान इन्द्र को दमयन्ती ने पहिचान लिया था।। २७ ॥

येनामुना बहुविगाढसुरेश्वराध्वराज्याभिषेकविकसन्महसा बभूवे ।
आवर्जनं तमनु ते ननु साधु नामग्राहं मया नलमुदीरितमेवमत्र ॥ २८ ॥

जीवातु—येनेति। येनामुना नलेन, बहु यथा तथा, विगाढः क्षुण्णः, आचरित इत्यर्थः, सुरेश्वरस्य इन्द्रस्य, अध्वालोकपालनरूपमार्गो यत्र तादृशे राज्ये अभिषेकादिकसन्ति वर्धितानि, महांस्युत्सवाः तेजांसि वा यस्य तादृशेन, बभूवे भूतम्। अत्र सभायां, मया नामग्राहं नाम गृहीत्वा, 'नाम्न्यादिशिग्रहोः' इति णमुल्-प्रत्ययः, एवं पूर्वोक्तप्रकारेण, उदीरितम् उक्तं, नलं नलनामानं, तमेतम्, अनु लक्ष्यीकृत्य, ते तव, आवर्जनमाकर्षणं, साधु ननु युक्तं खलु, अयमेव सद्यो नल एतद्वरणं युक्तमेवेत्यर्थः। अन्यत्र तु—येनामुना अग्निना, बहु वारं वारं, विगाढा आहूताः इति यावत्; सुरेश्वराः इन्द्रादयो देवश्रेष्ठाः येषु तादृशेषु अध्वरेषु यज्ञेषु, आज्यानां-घृतानाम्, अभिषेकात् अन्तःसेकात् करणात्,

विक्रसन्महसा वर्द्धमानतेजसा, बभूवे । मया अनलम् अग्निम्, अन्यत् समानम् ।

अन्वयः—येन अमुना बहुविगाढसुरेश्वराध्वराज्याभिषेकविकसन्महसा बभूवे, ननु अत्र नामग्राहं गृहीत्वा एव मया उदीरितं तम् नलम् ( अनलम् ) अनु ते आवर्जनं साधु ।

हिन्दी—नल०—जो यह ( नल ) अतिशयता के साथ देवराज ( इन्द्र ) के ( त्रिलोकी परिपालन रूप ) मार्ग का सेवन और राज्याभिषेक के कारण विकसित तेजोमय हुआ है, निश्चयतः यहाँ ( सभामध्य अथवा प्राणी के मध्य ) नाम लेकर पूर्वोक्त प्रकार से मुझ ( सरस्वती ) द्वारा वर्णित उस नल का उद्देश करके तेरा ( दमयन्ती का ) पतिरूप में वरण शुभ है ।

( २ ) अग्नि०—यह जो ( अग्नि ) अनेक बार सुरराज के अध्वर ( यज्ञ ) में आज्याभिषेक ( घृतस्नान ) के कारण विकसित तेजयुक्त हुआ है, निश्चयतः यहाँ नाम लेकर पूर्वोक्त प्रकार से मेरे द्वारा कथित उस अनल ( अग्न ) का पतिरूप में वरण युक्त होगा । ( अथवा काकु के प्रयोग से 'क्या पतिरूप में वरण युक्त होगा ? नहीं होगा' ) ।

टिप्पणी—इस श्लोक में चातुरीपूर्ण पदयोजना द्वारा नल और अनल—दोनों का नामोल्लेख पूर्वक वर्णन कर दिया गया । 'मया नलम् उदीरितम्' —मैंने नल का वर्णन कर दिया, जो सुरेश्वर इन्द्र के समान त्रिलोकी का परिपालनकर्त्ता और महान् तेजस्वी है । 'मया अनलम् उदीरितम्'—मैंने अनल का नामतः कथन कर दिया । यह तेजस्वी है, इसका वरण शुभ होगा । अथवा यह अग्नि सदा दूसरे का अन्न खाकर तेजस्वी बना है—परान्नभोजी है, यह इसका आसमन्तात् वर्जनम्—पूर्णतः निषेध शुभ होगा । यह तो 'अनल' अर्थात् नलभिन्न है । इसका वरण साधु न होगा । निषेधार्थ में ननु का प्रकाशकार ने न+नु पदच्छेद किया है—निश्चयतः आ+वर्जन क्या साधु न होगा ? होगा ही । अथवा आवर्जन ( सम्पूर्णतः स्वीकार ) निश्चयतः साधु नहीं होगा ॥ २८ ॥

यच्चाण्डमारणविधिव्यसनं च तस्य बुद्ध्वाऽऽश्रयाश्रितममुष्य च दक्षिणात्वम् ।
तथा नल सहजरागभरादमुष्मिन् नाभ्यानमर्पयितुमर्हसि धर्मराज ? ॥२९॥

जीवातु—यदिति । अमुष्य नलस्य, चण्डस्य भावः चण्डिमा रणेषु अतिकोपनत्वं, 'चण्डस्त्वत्यन्तकोपनः' इत्यमरः, पृथ्वादित्यादिमनिच्-प्रत्ययः, रणविधौ युद्धकर्मणि, व्यसनमासक्तिश्च, 'व्यसनन्त्वशुभे सक्तौ' इति विश्वः, आशयाश्रितं चित्ताश्रितं, दक्षिणत्वं दाक्षिण्यञ्च, इति यत् तत् सर्वं चण्डिमादिकं, 'नपुंसकमनपुंसकेन' इत्यादिना यत्तदिति नपुंसकैकनिर्देशः, बुद्ध्वा विनार्य, सैषा त्वम् अमुष्मिन् धर्मप्रधानो राजा तस्मिन् धर्मराजे, नले नलनामनि वीरे, सहजरागभरात् अकृत्रिमानुरागातिरेकात्, आत्मानम् अर्पयितुं न अर्हसि ? किमिति शेषः, अपि तु अर्हस्येव, एतद्वरणमेव तत्र योग्यमिति भावः । अन्यत्र तु—चण्डि ! हे कोपने !, गौरादित्वात् ङीप्; अमुष्य यमस्य, यत् मारणविधिव्यसनं मारणकर्मासक्तिम्, आशया दिशा निमित्तेन, श्रितं प्राप्तं, दक्षिणत्वं दक्षिणदिक्पतित्वञ्च, तत् सर्वं तत्त्वं यथार्थं, बुद्ध्वा सैषा त्वम्, अनले नलात् अन्यस्मिन्, अमुष्मिन् धर्मराजे यमे, इत्यादि पूर्ववत् ॥ २९ ॥

अन्वयः—( १ ) नल०—अमुष्य यच्चण्डिमारणविधिव्यसनम् आशयाश्रितं दक्षिणत्वं च तत् च बुद्ध्वा सा एषा त्वं धर्मराजे अमुष्मिन् नले सहजरागभरात् आत्मानम् अर्पयितुम् अर्हसि ।

हिन्दी—जिसकी प्रचंडता युद्धविधान में व्यसन है ( अर्थात् युद्ध में क्रूरतापूर्वक रिपुसंहार जिसका व्यसन है ) और जिसके मन में दक्षिणता ( उदारता, सरलता ) है, उस सबको समझ कर वह यह तू ( दमयन्ती ), धर्मचारी राजा इस नल के प्रति अकृत्रिम अनुराग-बाहुल्य के साथ अपने को अर्पित कर सकती है।।

( २ ) यम०—चण्डि, यत् च अमुष्य मारणविधिव्यसनम् आशया च दक्षिणत्वम् आश्रितं तत् बुद्ध्वा सा एषा त्वम् अनले धर्मराजे अमुष्मिन् सहजरागभरात् आत्मानम् अर्पयितुम् अर्हसि ( अथवा आत्मानम् अर्पयितुम् न अर्हसि ) ।

हे कोपनशीले ( दमयन्ती ), यह जो इसका प्राणहरण करना व्यसन है और दिशारूप से जिसने दक्षिण भाव का आश्रय लिया हुआ है ( अर्थात् दक्षिण दिशा का निवासी है ), उसे समझ कर वह तू दमयन्ती नल-भिन्न इस धर्मराज ( यम ) को सहजरागभर अपने को अर्पित कर ( अथवा यह सब समझ कर अपना समर्पण न कर ) ।

टिप्पणी—नल शत्रुहन्ता वीर है, उदार है, दक्षिण अनुकूल नायक हैं और उस पर दमयन्ती का सहज अनुराग भी है अतः इस धर्माचारी राजा का वरण सर्वथा उचित होगा। धर्मराज यमपक्ष में विधि और निषेध—दोनों का संकेत है। अमुष्मिन्+आत्मानम् भी, अमुष्मिन+न+आत्मानम संधि-विच्छेद भी। यमराज सबके प्राणों के स्वामी हैं, दक्षिणदिशा के लोकपाल हैं, अतः वरणीय हैं, सब के प्राणनाशक हैं, दक्षिणाशयाश्रित हैं, किन्तु सरल-उदार नहीं, केवल दक्षिणदिशा के स्वामी, छद्मस सरल-दीखते, वस्तुत अत्यन्त क्रूर हैं, अतः हे चण्डि दमयन्ती, तेरा असहजरागभर (सैया+अनले+असहजरागभराद्) से—सहज अनुराग न होने से इस धर्मराज को स्वार्पण उचित न होगा ॥ २९ ॥

किं ते तथा मतिरमुष्य यथाऽऽशय स्यात्स्वत्पाणिपीडनविनिर्मितयेऽनपाशः ॥
कान्मानवानवति नो भुवन चरिष्णुर्नामावमुत्र न रता भवतीति युक्तम् ?

जीवातु—किमिति। हे वत्से! स्वत्पाणिपीडनविनिर्मितये तव पाणिग्रहण-करणाय, अमुष्य नलस्य, आशयोऽभिप्राय, यथा अपाश अप्गतपाशो न भव-तीत्यनपाश साभिलाष, ते तव, मतिरपि तथा अनपाशा, स्यात् किम्? साभिलाषा चेत् तत् युक्तमित्यर्थः। असौ नल, भुवन लोकम्, अत्यन्तसंयोगे द्वितीया, चरिष्णु गन्ता कान् मानवान् मनुष्यान्, नो अवति? न रक्षति? अपि तु सर्वानेव रक्षति इत्यर्थः, भवती त्वम्, अमुत्र अमुष्मिन नले, रता अनुरक्ता, न इति न युक्तम्, ईदृशे पुरुषे सर्वदा त्वया अभिरन्तव्यमिति भाव। अन्यत्र—अमुष्य वरुणस्य सम्बन्धी आशय पाशि, स्वत्पाणिपीडनविनिर्मितये नास्ति पाशो यस्येति अपाश पाशास्त्रशून्य, यथा स्यात तथा ते मति किम्? पाशास्त्र त्यक्त्वा स्वत्पाणिग्रहण किं तेऽभिमतम्? इत्यर्थः। मानवान् समुन्नतचित्त, 'मानश्चित्तसमुन्नति' इत्यमर, असौ वरुण, भुवन जल, 'सलिल कमल जल जीवन भुवन वनम्' इत्यमर, चरिष्णु जलरूपेण सञ्चरन्, कान् नो अवति? जलस्यैव सर्वेषां जीवनस्वरूपत्वादिति भाव, अमुत्र वरुणे नरता नररत्व, न भवति नास्ति, इति युक्त, तस्य देवत्वादिति भाव ॥ ३० ॥

अन्वय—(१) नल०—अमुष्य आशय (यथा) स्वत्पाणिपीडनविनिर्मितये यथा अनपाश स्यात् किं ते तथा बुद्धि? असौ भुवन चरिष्णुन् कान्

मानवान् नो अवति ? भवती अमुत्र न रता इति न युक्तम् । ( असौ ना अमुत्र भवती न रता, इति युक्तम् न, अथवा असौ ना, अत्र नरता भवति, इति युक्तम् । )

हिन्दी—इस (नल) का आशय तेरे (दमयन्ती के) साथ विवाह हो जाने की आशा से जिस प्रकार परिपूर्ण ( साभिलाष ) हो जाय, क्या तेरी ऐसी बुद्धि है ? ( अर्थात् क्या तू ऐसा करेगी कि यह नल तेरा वरण कर ले ? ) यह ( नल ) संसार में विचरते किन मानवों की रक्षा नहीं करता, अपितु सब की करता है । ( अथवा यह मानवान् ( मानी ) नल सब प्राणियों की रक्षा करता है ) । तुम ( दमयन्ती ) इसके प्रति अनुरक्त नहीं हो, यह उचित नहीं है । ( अथवा, यह नल ही सच्चा 'ना' अर्थात् पुरुष है, इसमें तुम अनुरक्त नहीं हो, यह ठीक नहीं है; अथवा यह (नल) पुरुष है, इसमें पुरुषत्व है—अन्यों में नहीं; यह ठीक है । .

( २ ) वरुण०—इस ( वरुण ) का 'शय' ( हाथ ) तेरे पाणिग्रहण के निमित्त पाश से रहित रहे, क्या तेरा ऐसा विचार है ( वरुण पाश छोड़ कर दमयन्ती का पाणिग्रहण करे, क्या उसका ऐसा विचार है ) ? यह ( वरुण ) भुवन अर्थात् जल में संचरण करते किन मानवों की रक्षा नहीं करता ? इसमें तुम अनुरक्त नहीं हो, यह उचित नहीं है । ( अथवा इस वरुण में 'नरता' ( मनुष्यत्व ) नहीं है, यह ठीक ही है । अथवा यह 'ना' ( मनुष्य ) नहीं है, इसमें अननुरक्तता उचित ही है । अथवा इसमें 'नानुरक्ता' ( न अनुरक्त ) हो, यह उचित ही है ) ।

टिप्पणी—विशिष्ट पद-योजना द्वारा नल और वरुण–दोनों का वर्णन है । नल के विशिष्ट गुणों का संकेत करके उसका दमयन्ती द्वारा वरण उचित बताया गया है, जब कि वरुण के वरण में विधि और निषेध–दोनों का संकेत है । 'नरता' का अर्थ 'नलता' भी हो सकता है—'रलयोरभेदः' ॥ ३० ॥

श्लोकादिह प्रथमतो हरिणा द्वितीयाद् धूमध्वजेन शमनेन समं तृतीयात् ।
तुर्यान्नलस्य वरुणेन समानभाव सा जानती पुनरवादि तया विमुग्धा ॥

जीवातु—श्लोकादिति । इह श्लोकचतुष्टये, प्रथमतः प्रथमात्, श्लोकात् हरिणा इन्द्रेण समं, द्वितीयात् श्लोकात्, धूमध्वजेन अग्निना समं, तृतीयात्

श्लोकात्, शमनेन यमन सम, तुर्यात् चतुर्थश्लोकात्, 'चतुरच्छयतावाद्यक्षर-लोपश्च' इति साधु, वरुणेन सम नलस्य समानभाव सारूप्य, जानती अवगच्छन्ती, अत एव विमुग्धा विमूढा, सा भैमी, तया देव्या, पुन अवादि उदिता, वदे कर्मणि लुङ् ॥ ३१ ॥

अन्वय —इह प्रथमत श्लोकात् हरिणा सम, द्वितीयात् धूमध्वजेन, तृतीयात् शमनेन, तुर्यात् वरुणेन नलस्य समानभाव जानती विमुग्धा सा तया पुन अवादि ।

हिन्दी—यहाँ ( पूर्वोक्त 'मत्याजि' २७, 'येनाऽमुना २ , 'यच्चण्डि' २९ और 'कि ते' ३० इन चार श्लोकों मे ) प्रथम श्लोक से इन्द्र के साथ, द्वितीय से धूमध्वज ( अग्नि ) के साथ, तृतीय स यम के साथ और चतुर्थ से वरुण के साथ समान-रूपता समझने के कारण विशेषतया भ्रम मे पडी—विमूढ उस ( दमयन्ती ) से पुन वे ( सरस्वती ) बोली ।

टिप्पणी—समानार्थ द्योतक होने के कारण देवी का विवरण दमयन्ती स्पष्ट न समझ सकी और वह पूर्णतया भ्रान्ति मे पडी रही । कौन सा है उसका प्रिय नल ? किंकर्तव्यविमूढ दमयन्ती से भगवती सरस्वती ने पुन कहा ।

त्व यार्थिनी किल नलेन शुभाय तस्याः क्व स्यान्निजार्पणममुत्र चतुष्टये ते ? ।
इन्द्रानलार्यमनतूजपयःपतीना प्राप्यैकरूप्यमिह ससदि दीप्यमाने ॥ ३२ ॥

जीवातु—अथ पुनर्देवी देवेषु दाक्षिण्यात् दमयन्तीं श्लेषभङ्ग्यन्तरेण विज्ञापयति, श्लोकद्वयेन त्वमित्यादि । या त्व नलेन निमित्तेन, अर्थिनी अर्थवती, किल, 'अर्थाच्चासन्निहिते' इति इनिप्रत्यय, तस्यास्तत्प्रार्थिन्या, ते तव, ऐकरूप्य नलसारूप्य, प्राप्य इह अस्या, ससदि स्वयवरसभायाम्, दीप्यमाने राजमाने, अमुत्रामुष्मिन्, इन्द्रानलार्यमतनूजपय पतीनाम् इन्द्रवह्नियमवरुणाना, चतुष्टये चतुष्टयमध्ये क्व कस्मिन्, निजार्पणम् आत्मसमर्पण, शुभाय मङ्गलाय, स्यात् ? एतेषु कस्मिन्नपि आत्मदान न शुभाय न स्यादेव, यत एते इन्द्रादय नलरूपधारिण न त्वेषु कोऽपि वास्तविक-नल इति तव प्रार्थना सफला न भवेदिति भाव । अन्यत्र—नलसारूप्य धृत्वा इन्द्रादीना चतुष्टय इह ससदि दीप्यमाने जाज्वल्यमाने सति, अमुत्र नले, निजार्पण क्व कृत , शुभाय स्यात् ? क्वापि तु न कुतोऽपि स्यात्, इन्द्रादीनतिरिच्य नलवरण ते न शुभङ्करमिति

भावः। एवम् अर्थद्वयेन क्रमात् नलप्राप्तौ नैराश्यं तत्प्रैस्पृहारूपेण ताम् अताप्ययदिति तात्पर्यम् ॥ ३२ ॥

अन्वयः—या त्वं किल नलेन अर्थिनी तस्याः ते इन्द्रानलार्यमतत्जपयः-पतीनां चतुष्टये एकरूप्यं प्राप्य इह ससदि दीप्यमाने क्व अमुत्र निजार्पणं शुभाय स्यात्?

हिन्दी—जो तू (दमयन्ती) नल की इच्छुक है, उस तेरा इंद्र, अनल (अग्नि), यम और वरुण—चारों के एक रूप (नलरूप) को धारण करके इस स्वयंवरसभा में विराजित होने पर इनमें किसको आत्मार्पण शुभ होगा? —अथवा इन चारों के विराजमान होने पर 'अमुत्र' अर्थात् नल को आत्मार्पण क्या शुभ होगा?

टिप्पणी—सरस्वती का यह कथन कई भंगिमाओं से युक्त है, जिसमें नल के वरण और अवरण के विषय में द्वन्द्व उपस्थित किया गया है। नल का वरण कैसे शुभ होगा? होगा भी अथवा नहीं? नल राजा है, राजा दिक्पालांश होता है। इंद्राग्नियमवरुण—सब नलरूप में यहाँ उपस्थित हैं; अतएव नल का वरण शुभ होगा। अथवा इन चारों देवों के रहते नल का वरण शुभ न रहेगा, क्योंकि ये चारों अप्रसन्न हो जायेंगे। और देवों का क्रोध अकल्याण कर होता है। इन चारों में किसी एक का वरण भी शुभ न होगा, क्योंकि अन्य तीन अप्रसन्न हो जायेंगे। सरस्वती का यह संकेत भी है कि उन्होंने पाँचों में कौन-सा नल है—यह बता दिया; दमयन्ती समझ कर नल को वर ले। यदि अनेक प्रकार से संकेत देने पर भी नल-वरण नहीं करती तो शेष चारों में से सुन्दरतम देव को चुनले, वही कदाचित् शुभ हो। सरस्वती ने कह तो दिया, पर स्पष्टतः नल का संकेत न होने से दमयन्ती भ्रम में ही रही। वह संतप्त रही और शंका-संदेह की दोला में झूलती रही। नल का वरण भी देवों का क्रोध बढ़ा सकता है, और नल का अवरण तो शुभ होगा ही नहीं। यह भी संकेत है कि देव जो सुन्दर प्रतीत हो रहे हैं, वह नलरूप में होने के कारण; सहज सौंदर्य इनमें नहीं है। इनका वरण कैसे शुभ होगा? ॥ ३२ ॥

देवः पतिर्विदुषि! नैष धराजगत्या निर्णीयते न किमु न व्रियते भवत्या? ।
नायं नलः खलु तवातिमहा नलाभो यद्येनमुज्झसि वरः कतरः पुनस्ते? ॥

जीवातु—देव इति । विदुषि ! हे विदग्धे ! मदुक्तिवैचित्र्याभिज्ञे ! एष धराजगत्या. भूलोकस्य, पति न, किन्तु देव ,जात्यावेकवचनम्, एते न भूपा किन्तु देवा इत्यर्थ , भवत्या न निर्णीयते किमु ? न व्रियते किमु ? मर्त्यवरणाद्वरम् अमर्त्यवरणमेवेति भाव । अथवा–धरान् पर्वतान्, अजति क्षिपतीति धराज इन्द्र , स एव गतिः शरण यस्या इति धराजगतिः प्राचीदिक् तस्या:, पति एष देव इन्द्रः, स निर्णीयत इति न, अपि तु निर्णीयते एव, अत एव उ इति सम्बोधनम्, उ भो.! भवत्या किं कथ, व्रियते ? अयमेव ते वरणीय इति भाव ।

अग्निपक्षे तु—धरो वाहनम्, अजः छाग यस्येति धराजो वह्निः, वह्ने रजवाहनत्वश्रवणात्, स एव गति शरण यस्या. तस्या आग्नेय्या दिश पतिरेष देवोऽग्नि , न निर्णीयते इति, अन्यत् पूर्ववत् ।

यमपक्षे—तु—धरान् पर्वतान्, अजति शृङ्गाभ्या खुरैर्वा क्षिपति इति धराज महिष, तेन या गतिर्गमन तयोपलक्षित , पति धर्मरूपत्वात् पालक , देव यम , अन्यत् पूर्ववत् ।

वरुणपक्षे तु—धराया पृथ्वीव्या, जायन्ते इति धराजानि स्थावरजङ्गमानि भूतानि, तेषा गतिर्जीवनोपायो जल तस्या , पति , जलाधिपतिरित्यर्थ वरुण , न निर्णीयते इति न, अन्यत् पूर्ववत् । अय तव सम्बन्धी स्वप्रार्थित इत्यर्थ , नलो न खलु, किन्तु अतिमहा मनुष्यापेक्षया अतितेजा, नलाभ नलकल्प , नैते नला किन्तु नलप्रतिरूपका इत्यर्थ , यद्येनम् उज्झसि एषाम् अन्यतम न वृणोषि चेदित्यर्थ, पुन पश्चात्, ते तव, वियन इति वरो वरणीय, वृङोऽप्, कतर ? न कश्चिदस्ति, सत्यमनस्य दुर्लभत्वादिति भाव ।

अन्यत्र ( नलपक्षे )—भवत्या एव धराजगत्या भूलोकस्य, पति रक्षक , देवो राजा, 'देवः सुरे घने राज्ञि' इति विश्व , नैषधराजगत्या नलमहाराजरूपेण, नैषधराजस्य नलस्य, गत्या ज्ञानेन वा अथवा–नैषधराज एव गतिजीवनोपायो यस्यास्तया, भवत्या इत्यस्य विशेषणम्, पतिर्भर्ता, न निर्णीयते किमु ? न व्रियते किमु ? अय ना पुरुष नल खलु असावयमेव वरणीय इत्यर्थ , एन नलम्, उज्झसि यदि तव अतिमहान् अत्रमोऽनर्थ , वर इत्यादि पूर्ववत् ।

अन्वय —( १ ) देव०—विदुषि, एष देव , धराजगत्या पति न, किमु भवत्या न निर्णीयते, न व्रियते ? अय तव नल न खलु, अतिमहा नलाभ , यदि एनम् उज्झसि पुन- ते वर कतर ? ॥ ३३ ॥

हिन्दी—( अ ) इंद्र०—हे उक्ति-वैचित्र्य के ज्ञान में चतुरे ( दमयन्ति ), यह देव ( इंद्र ) है, भूलोक का पालयिता ( स्वामी ) नहीं; क्या तुम्हें इस ( इन्द्रत्व ) का निश्चय नहीं होता ? इसका वरण क्यों नहीं करतीं ? ( अथवा धरों ( पर्वतों ) के 'आज' ( क्षेपण, नाश ) में गति ( उपाय ) अर्थात् वज्र आयुधशाली होने से शक्तिमान् इस 'ना' ( पुरुष ) को समझ कर, पति क्यों नहीं वरतीं ? अथवा धराज ( इन्द्र ) ही जिसकी गति है, ऐसी प्राची दिशा के स्वामी को पहिचान कर क्यों नहीं वरतीं ? ) यह तेरा प्रिय नल निश्चय-पूर्वक नहीं है, अति तेजस्वी नल के समान आभासित है। अथवा यह नल ( तृण-विशेष ) नहीं है—सारहीन नहीं है, किन्तु अतिबली है; अथवा ( इसके वरण में तेरा—दमयन्ती का ) अतिशयित महों—नंदनवन विलासादि क्रीडाओं का लाभ होगा; ) यदि इसे ( अथवा 'अ' (विष्णु) के 'इन' ज्येष्ठ भ्राता को ) छोड़ती हो ( नहीं वरती हो ) तो फिर तेरा ( दमयन्ती का ) कौन वर होगा ? अथवा ( 'कतर' अर्थात् अग्नि ), ( 'केन वायुना तरति'—वायु द्वारा प्रचंड होने वाला और 'केन जलेन तीर्यते'—जल से उपशम को प्राप्त होने वाला ) अग्नि तेरा वर होगा ) । अथवा यह इंद्र है—( शत्रों का जीवनोपाय, धरतों का स्वामी नल नहीं है) यह निश्चय करके तुम इसका वरण नहीं कर रही हो ? (ठीक है) । यह तुम्हारा नल नहीं, किन्तु नल-सम प्रतीत होनेवाला है अथवा 'नलाभ' अर्थात् तृणतुल्य निःसार है, इसका वरण नहीं करती हो तो तेरा 'कतर' (के सुखे तरति—सुखसागर रूप नल ) वर होगा । अथवा 'धराजगत्या भवत्या'—धरा का स्वामी नल ही जिसकी गति है, ऐसी तुम इसे देव समझ कर इसका पति रूप में वरण नहीं कर रही हो, क्योंकि यह 'अतिमहा' ( दैत्यैरतिक्रान्तं महो यस्य सः ) अर्थात् दैत्यों द्वारा जिसका बल नष्ट कर दिया गया है, ऐसा असार है—इसे न वरने में तेरा क्या लाभ नहीं है ( लाभः न ) ? अपितु लाभ है । )

( आ ) अग्नि०—अज ( छाग-बकरा, मेढ़ा ) ही जिसका वाहन है, ऐसा यह देव ( अग्नि ) है ( अथवा पर्वततुल्य विशाल अज वाहन वाला, अथवा अज द्वारा धरा पर उपलक्षित अग्नि है; अग्नि ही जिसकी गति है, ऐसी आग्नेयी दिशा स्वामी देव है) यह क्या तुझे निश्चय नहीं हो रहा है, इसे क्यों

नहीं वर रही हो? यह नल निश्चयतः नहीं है (अनल है), नलाभ ( नल-सम आभामित, अत्यन्त तेजस्वी । इसे यदि छोड़ती हो, तो फिर कौन तुम्हारा वर होगा? (अथवा यह (ना + एव- न) मनुष्य नहीं है, आग्नेय दिशा का स्वामी ( अग्नि ) समझ कर तुम इसका वरण नहीं कर रही हो, ( ठीक ही है ) यह तेरा प्रिय तेजस्वी नल नहीं है, नल का रूप धारण करने वाला ( बहुरूपिया ) है, जिसकी नल अर्थात् घास-फूस में ही आभा दमकती है। धरा का स्वामी नल ही जिसकी गति है, ऐसी तुम, ( दमयन्ती ) द्वारा इसे दीप्त अग्नि समझ कर इसका वरण नहीं हो रहा है, क्योंकि यह तेरा पति नल नहीं, दैत्यों से आक्रांत तेजवाला घास फूस सा निःसार अग्नि है। )

( इ ) यम०—यह धर ( पर्वतों ) का खुरों से क्षेपण करने वाले 'धराज' (महिष) से गतिमान् अथवा उससे उपलक्षित (धर्मरूप होने से) पति देव (यम) है ( अथवा धराजगति (यम) की गति जिसमें है, ऐसी दक्षिण दिशा का स्वामी ( यम ) है )। यह समझकर तुम इसका वरण क्यों नहीं कर रही हो? अतितेजस्वी यह निश्चयतः नल ( गहन ) नहीं है, अपितु, धर्मरूप होने से गहन ही है, इसे छोड़ती हो तो 'लाभ न' ( लाभ नहीं है, हानि है ), इसे छोड़ कर और कौन तेरा वर है? ( अथवा यह नल नहीं है, ( किन्तु अतिमहताम् अनानां प्राणानां लाभो यस्मात्स ) जिससे तेरे अत्यन्त महत्वपूर्ण प्राणों का लाभ है, ऐसे धर्मरूप होने से अत्यत पूजनीय (अतिशयिनो महः पूजा यस्य सः ) 'अनलाभ' ( अग्निसम तेजस्वी है, इसे छोड़ कर और कौन सा तेरा वर होगा? अथवा ( कं जले तरति, कानि जलानि तरन्ति अस्मिन् वा ) जल का स्वामी वरुण तेरा वर होगा। ( अथवा इसे दक्षिण दिशा का स्वामी यम समझ कर यदि नहीं वर रही हो, क्योंकि यह दैत्याक्रांत बल निःसार है, केवल नल-सा आभासित है, यदि इसे त्याग रही हो तो सुखसमुद्र नल वर होगा )।

( ई ) वरुण०—यह 'धराजों' ( स्थावर-जंगम भूतों ) की गति अर्थात् जीवनोपाय जल का पति देव ( वरुण ) है, ( धराजगती का पति नहीं ), इसे जलाधिपति समझ कर इसका वरण क्यों नहीं करती? ( अथवा यह धर्ता ( जगत्पोषक ) अज ( अजन्मा ) 'धराज' ( श्रीविष्णु ) के आधार

( जल ) का स्वामी है—ऐसा समझ कर इसे क्यों नहीं वरती ? ) अतिमह (अत्यन्त पूज्य ) अनल ( अग्नि ) की आभा जिसमें नहीं है, ऐसे जल का स्वामी है, यदि इसे ( अथवा 'अः' विष्णुः 'इनः' स्वामी यस्य सः, अर्थात् विष्णुभक्त को ) नहीं वरती हो, तो तुम्हारा लाभ नहीं है। इसे छोड़ कर तुम्हारा और कौन-सा वर है ? ( अथवा यह 'धराजगति' जल का अथवा प्रतीची दिशा का स्वामी वरुण है, यह समझ कर इसका वरण नहीं कर रही है, क्योंकि यह नल नहीं है ( ठीक है, इसे छोड़ कर ही तुम्हें 'अन' अर्थात् प्राणों का लाभ होगा, क्योंकि सुखसमुद्र नल वर मिलेगा ) ।

अन्वयः—( २ ) नल०—विदुषि; भवत्या नैषधराजगत्या पतिः ( अथवा एषः धराजगत्याः पतिः ) देवः न निर्णीयते किम्, न व्रियते ? अय मा नलः, यदि एनम् उज्झसि, तव महान् अलाभः, पुनः ते वरः कतरः ? ( अथवा एषः धराजगत्याः पतिः ना, देवः न, भवत्या न निर्णीयते, व्रियते ? अय नलः खलु, तव महानलाभः, यदि एनम् उज्झसि, ते पुनः कतरः वरः ? ) ।

हिन्दी—अरी परमचतुरे दमयन्ति, तुम निषधराज की गति ( अथवा इस भूलोक के स्वामी ) देव (राजा) का निश्चय (नल होने का निर्णय) नहीं कर पा रही हो और इसका वरण नहीं कर रही हो। यह मानव नल है; यदि इसका त्याग करोगी तो तुम्हारी बड़ी हानि होगी ? फिर तेरा वर कौन होगा ? ( अथवा यह भूलोक का स्वामी मानव है, देव नहीं; तुम निर्णय नहीं कर पा रही हो और इसका वरण नहीं कर रही हो। यह निश्चयपूर्वक नल है, तुम्हारे महान् जीवन का लाभ होगा, यदि इसे छोड़ती हो तो तुम्हारा वर फिर कौन होगा ? ) ।

टिप्पणी—विशिष्ट पद-योजना के द्वारा इस श्लोक में 'पंचनली' ( इंद्र, अग्नि, यम, वरुण, नल) का वर्णन कर दिया गया है। इंद्रादि देवों के पक्ष में विधि-निषेध दोनों हैं। इस प्रकार सरस्वती ने विदुषी—उक्तिज्ञानचतुरा—दमयन्ती को पूर्णतः संकेत देकर निर्णय करने का अवसर दे दिया। अनेकार्थ 'नल' 'महानलाभ' इत्यादि के प्रयोग द्वारा देवों के गुण-दोष, वरणावरण में हानि-लाभ स्पष्ट हो गये। नलपक्ष में विधि मात्र है। स्पष्ट संकेत है कि यह

न्यायवा पुरुष ( पंचम ना ) ही नल है—दमयन्ती का अभीष्ट वर। वह 'धराज' अर्थात् धरा पर जन्म लेने वालों की गति ( स्वभाव ) से युक्त है—उसके नेत्रों के पलक गिरते-उठते हैं। निर्णय करे दमयन्ती। वह धरा का अज अर्थात् काम है—काम-सम सुन्दर है। देव केवल नलाभ हैं, बनावटी—कृत्रिम सुन्दर। वास्तविक—सच्चा तो नल ही है—सहज सुन्दर। कपटी देवों के त्याग में और नल-वरण में ही लाभ है।

वस्तुतः मूलरूप से इस श्लोक के दो प्रमुख अर्थ पक्ष हैं—( १ ) देव-पक्ष और ( २ ) नलपक्ष। यदि सामान्यतः इसके दो प्रकार के अन्वय करके अर्थबोध की चेष्टा की जाय, तो यह स्पष्ट हो जाता है।

( १ ) देवपक्ष ( अनलपक्ष )—विदुषि, एषः देव धराजगत्या पतिः, न, भवत्या किमु न निर्णीयते, न व्रियते ? अतिमहा नलाभः अयं तव नलः न खलु, यदि एनम् उज्झसि पुनः ते वरः कतरः ?

अर्थात् हे अर्थज्ञान-प्रवीण दमयन्ति, यह देव ( इन्द्राग्नियमवरुण ) है, भूलोक का स्वामी नहीं। तुम क्या निश्चय नहीं कर पा रही हो और वरण नहीं कर रही हो ? महान् तेजस्वी नल-तुल्य आभासित यह तेरा प्रिय नल नहीं है—निश्चयतः। यदि इसका त्याग करती हो तो फिर तुम्हारा वर कौन होगा ?

( २ ) नलपक्ष—विदुषि, एषः धराजगत्याः पतिः, देवः न, भवत्या ……व्रियते ? अतिमहानलाभः अयं नाः तव नलः खलु। यदि …कतरः ?

अर्थात् हे प्रवीणे, यह भूलोक का स्वामी है, देव नहीं। तुम … वरण हो ? महान् अनल आदि देवों की आभा को अतिक्रान्त करने वाला ( अति-क्रान्ता महताम् अनलानाम् आभा येन सः ) अर्थात् अनल—नलभिन्न देवों से अधिक कांतिमान् यह पुरुष निश्चयतः तुम्हारा प्रिय नल है। यदि……
कौन होगा ?

इसमें 'धराजगत्या पतिः' और 'अतिमहानलाभः' ऐसे पद हैं, जिनकी विविध योजना द्वारा विभिन्न अर्थ किये गये हैं, जिनका कुछ प्रपंच पूर्व उप-युक्त पंक्तियों में दिखाया गया है ॥ ३३ ॥

इन्द्राग्निदक्षिणदिगीश्वरपाशिभिस्तां वाचं नले तरलिताऽथ समां प्रमाय।
सा सिन्धुवेणिरिव वाडववीतिहोत्रं लावण्यभूः कमपि भीमसुताऽऽप तापम् ॥

जीवातु—इन्द्रेति। अथ लावण्यभूः सौन्दर्यभूमिः, अन्यत्र—लवणरसाश्रयः, सा भीमसुता दमयन्ती, नले विषये, तां पूर्वोक्तां, वाचम् इन्द्राग्निदक्षिणदिगीश्वरपाशिभिः इन्द्राग्नियमवरुणैः, समां श्लिष्टतया तत्साधारणीं, प्रमाय अनुभूय, तरलिता नलनिश्चयाभावात् कम्पितहृदया सती, सिन्धुवेणिः समुद्रान्तरः, समुद्रगर्भ इत्यर्थः, समुद्रप्रवाहो वा, 'वेणी केशस्य बन्धने। नद्यादेरन्तरे देवताडे' इति मेदिनी। 'वेणी सेतुप्रवाहयोः। देवताडे केशबन्धे' इति हैमश्च। वाडववीतिहोत्रं वाडवाग्निमिव, 'अग्निर्वैश्वानरो वह्निर्वीतिहोत्रो धनञ्जयः' इत्यमरः। कमपि अवाच्यं तापम् आप ॥ ३४॥

अन्वयः—अथ नले तां वाचम् इन्द्राग्निदक्षिणदिगीश्वरपाशिभिः समां प्रमाय तरलिता लावण्यभूः सा भीमसुता सिन्धुवेणिः वाडववीतिहोत्रम् इव कम् अपि तापम् आप।

हिन्दी—तदनन्तर नल के विषय में उस ( देवः पतिः इत्यादि ) वाणी को इन्द्र, अग्नि, यम और वरुण के विषय में तुल्य समझ कर संदेह से विचलित सौन्दर्य की उत्पत्ति भूमि वह भीमपुत्री, ( दमयन्ती ) लवण की उत्पत्तिस्थान समुद्रवेणी ( गंगा-सागर-संगम अथवा समुद्र-प्रवाह ) जैसे वाडवाग्नि को प्राप्त कर अकथ्य ताप को प्राप्त होती है, वैसे ही अनिर्वचनीय दुःसह संताप को प्राप्त हुई।

टिप्पणी—'देवः पतिः' इत्यादि द्वारा जो परिचय और विवरण भगवती ने प्रस्तुत किया, वह जिस प्रकार नलार्थ-बोधक था, उसी प्रकार इन्द्राग्नियमवरुण का संकेत भी करता था। नलानुरक्ता दमयन्ती संदेह में पड़कर कोई निर्णय ले सकने में असमर्थ रह अत्यन्त विचलित हो उठी। उसे वैसा ही अवर्णनीय कष्ट और ताप हुआ, जैसा समुद्र-धारा को वाडवाग्नि से होता है। प्रकाशकार ने 'नले तरलिता' अन्वय करते हुए इसका अर्थ 'नल के निमित्त उत्कण्ठित, करके इसे दमयन्ती का विशेषण भी माना है ॥ ३४॥

प्रासं प्रयच्छति न पक्षचतुष्टये तां तल्लाभशंसिनि न पञ्चमकोटिमात्रे।
श्रद्धां दधे निषधराड्विमतौ मतानामद्वैततत्त्व इव सत्यतरेऽपि लोकः॥३५॥

जीवातु—प्राप्तुमिति । पक्षचतुष्टये इन्द्रादिमायानलव्यक्तिचतुष्टये, ता प्राप्तिकर्मी दमयन्ती, प्राप्तु सत्यनल प्राप्तु, सत्यनलत्वेन निश्चेतुमित्यर्थः, न प्रयच्छति न ददाति सति, सत्यनलसाक्ष्यात्तत्प्राप्तिप्रतिबन्धक सतीत्यर्थः, प्रायेणैव भाषानुसारेणोदीच्याः प्रयुञ्जते यथा-'रमतु' दिशन्ति न दिव सुरसुन्दरीस्त' इति भारवी, तल्लाभशंसिनि दमयन्त्याप्राप्त्याशंसिनि, अन्यत्र-विद्यालाभाकाङ्क्षिणि, सत्यतरेऽपि अत्यन्तपारमार्थिकेऽपि, पञ्चमकोटिमात्रे पञ्चमनलैकव्यक्तौ, द्वितीय द्वैत भेदः, तद्रहितम् अद्वैतम् अद्वितीय, तत्त्व ब्रह्मतत्त्वम्, अद्वयब्रह्मस्वरूपमित्यर्थः, तस्मिन्निव, मतानां पञ्चलोगोचर-ज्ञानाना तिषधराट् नल, इति विमतौ मयमव नलोऽयमेव येति विप्रतिपत्ती सत्यां, लोको जिज्ञासुजनः, श्रद्धा पारमार्थिकविषयकविश्वास न दधे, सद्विलक्षणत्वेन असद्विलक्षणत्वेन सदसत्समुच्चयविलक्षणत्वेन चतुष्याध्यायिनकशरीरेन्द्रियाद्यसत्प्रपञ्चमवलम्ब्यात्मिथ्यापरोक्षसत्यब्रह्मतत्त्वे इव असत्यनलचतुष्ट्य मभिधानात् सत्यन्ते पञ्चमे प्रतीयमानेऽपि सत्योऽयमिति जनो न विश्वसितु-मशक्नोदित्यर्थः । उपमा ॥ ३५ ॥

अन्वय —पक्षचतुष्टये ता प्राप्तुं न प्रयच्छति तल्लाभशंसिनि सत्यतरे अपि पञ्चमकोटिमात्रे अद्वैततत्त्व मतानां विमतौ लोकः इव निषधराट् श्रद्धा न दधे ।

हिन्दी—पक्षचतुष्टय अर्थात् इन्द्र, अग्नि, यम, वरुण के ( नल रूपधारण से ) उस दमयन्ती की प्राप्ति ( नल को ) न ( होने ) देने पर उस (दमयन्ती) की प्राप्ति के अभिलाषी वास्तविक भी पाँचवें नल निषधराज का उसी प्रकार दमयन्ती-प्राप्ति की आस्था नहीं रही, जिस प्रकार सत्य भी चतुष्कोटि-विनिर्मुक्त ( सत्, असत् आदि चार पक्षों से मुक्त ) पञ्चमकोटिक ( पाँचवें ) अद्वैततत्त्व ( एकमेवाद्वितीय ब्रह्म ) में मत-वैभिन्न्य होने पर लोग की श्रद्धा नहीं रहती ।

टिप्पणी—भाव यह कि चार देव इन्द्रादि नल का रूप बनाये बैठे थे, नल पाँचवें स्थान पर स्थित था । ऐसी स्थिति में चार चार देवों की बाधा रहने पर भी दमयन्ती पाँचवें नल का वरण करेगी—इस पर नल का विश्वास नहीं रह गया । इसे इस उपमा से स्पष्ट किया गया है कि चार भिन्न मतों की बाधा होने के कारण संसारी व्यक्ति को इस नयसे सच्चे

अद्वैत मत पर श्रद्धा नहीं रह जाती कि एक ब्रह्म ही है—अद्वितीय, और कुछ नहीं—'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म नेह नानास्ति किञ्चन।' ये वाधक मत चार हैं—( १ ) सद्‌वादी सांख्य मत, जो प्रतिशरीर में पुरुषबहुता को मानता है; ( २ ) असद्‌वादी बौद्धमत, जो प्रतिदेह में भिन्न क्षणिकज्ञान-संतति रूप का प्रतिपादक है; ( ३ ) सदसद्‌वादी नैयायिकमत, जो प्रतिशरीर में भिन्न सर्वव्यापक ज्ञानादिनवविशेष गुणयुत आत्माओं का प्रतिपादक है—'नानात्मानो व्यवस्थितः'; और ( ४ ) सदसद्विलक्षण आर्हतमत, जिसके अनुसार अनेक आत्मा हैं, देहपरिमाण, संकोचविकासशील। इन चार-चार विभिन्न वाधक मतों के कारण—इस पक्ष चतुष्टय के रहते पंचमकोटिमात्र किन्तु सबमें सत्य और मान्य अद्वैततत्त्व पर सामान्य, विचार शून्य लोक को श्रद्धा नहीं रह पाती। वस्तुतः यह अद्वैततत्त्व 'तल्लाभर्वसी' ( उस ब्रह्म का बोधक ) है। ऐसा अर्थ भी लिया गया है चार और नलों के विघ्नस्वरूप रहते दमयन्ती पाँचवें निषधराज का वरण करेगी—ऐसा लोक-विश्वास न रह सका, अथवा चार और के नलरूप में रहते यह पंचमकोटिमात्र ही वास्तविक नल है—यह लोक श्रद्धा न रही।

एक पाठांतर 'प्राप्तुं' के स्थान पर 'साप्तुं' भी है। इस पाठांतर में दूसरा ही अर्थ बोध होता है—"वह 'दमयन्ती निषधराड्विमृति' होने पर अर्थात् निषधराज के विषय में संदेह उत्पन्न हो जाने पर पंचममागरूप अर्थात् पाँचवे स्थान पर स्थित वास्तविक नल पर श्रद्धा न रख सकी। वास्तविक नल भी नल है—यह विश्वास भी दमयन्ती का न रहा, क्योंकि उस दमयन्ती की प्राप्ति का अभिलाषी जो पक्षचतुष्टय अर्थात् इन्द्रादि देवों का चौकड़ा था, उसमें भी दमयन्ती को नल का निश्चय नहीं हो पाया था। यह श्रद्धा का अभाव उसी प्रकार था, जैसे कि सदसदादि चार भिन्न पक्षों के रहते सच्चे पंचमकोटिमात्र अद्वैत तत्त्व पर अविचारी सामान्य जन की श्रद्धा नहीं जमती।" भाव यही है कि जैसे चार-चार विभिन्न मतवादों के रहते सत्य पंचम अद्वैततत्त्व पर भी जन-श्रद्धा नहीं रह पाती, वैसे ही पक्ष-चतुष्टय इन्द्रादि के रहते पंचमस्थानीय सत्य नल पर भी दमयन्ती को विश्वास न हो सका। मल्लिनाथ के अनुसार उपमा। सन्दर्भ की दृष्टि से यह पाठांतर ही उचित प्रतीत होता है॥ ३५॥

कारिष्यते परिभव कलिना नलस्य ता द्वापरस्तु सुतनूमदुनोत् पुरस्तात् ।
भैमीनलोपयमन पिशुनो सहेते न द्वापर किल कलिश्च युगे जगत्याम् ॥

जीवातु—अथ भैम्या सन्देहदु ख महदभूदित्याह—कारिष्यते इति । कलिना कलहेन प्रत्याख्यातैर्देवै राजभिर्वा अवमाननाप्रतीकाराभिप्रायात् उत्पादितेन वैरेणेत्यर्थ , कलियुगेन च, 'कलि स्त्री कलिकायां ना शूराजिकलहे युगे' इति मेदिनी नलस्य परिभव कारिष्यते विवाहात् पर परिभव करिष्यते, करोते कर्मणि लृट 'स्यसिच्सीयुट्—' इत्यादिना इट वैकल्पिकचिण्वद्भावात् 'अचो ञ्णिति' इति वृद्धि इति द्वापरस्तु प्रियस्य नलस्य एवविध परिभव-सशय पुन , द्वापरयुगञ्च, 'द्वापरौ युगसशयौ' इत्यमर । सुतनू सुकुमाराङ्गीं, ता नलप्रिया दमयन्ती पुरस्तात् कले पूर्वम् अद्यैव, अदुनोत् पर्यतापयत्, तथाहि, जगत्या लोके पिशुनौ दुर्जनौ, 'त्रिष्वथो जगती लोक ' इति, 'पिशुनौ दुर्जन खल ' इति चामर , द्वापर कलिश्च युगे कालविशेषौ, भैमीनलयो उपयमनम् उद्वाह, न सहेते किल, किलेति सत्यर्थे, कलि यथा विवाहोत्तर तयोर्विवाह न सोढा, तद्वत् द्वापरोऽपि तयोर्भाविन विवाह न सहते इति भाव । अत्र पूर्वार्द्धे द्वापर इति वाच्यप्रतीयमानयोरभेदाध्यवसायेन द्वापरस्य दयान्तर-कलिव्यापारात् प्राक् स्वय दमयन्तीसन्तापकत्वोत्प्रेक्षा व्यञ्जकाप्रयोगाद्गम्या, उत्तरार्द्धे तु तदुपयमनासहिष्णुत्वलक्षणकारणेन तत्समर्थनात् कारणेन कार्य समर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यास , इत्यनयो अङ्गाङ्गिभावेन सङ्कर ॥ ३६ ॥

अन्वय—कलिना नलस्य परिभव कारिष्यते, द्वापर तु ता सुतनू पुरस्तात् अदुनोत्, किन्तु द्वापर कलि च युगे पिशुनौ जगत्या भैमीनलोपयमन न सहेते ।

हिन्दी—कलि अर्थात् चतुर्थ युग कलियुग तो नल का परिभव (विवाहोपरान्त) करेगा, द्वापर अर्थात् तृतीय युग ने उस सुकुमारी (दमयन्ती) को पहिले ही (विवाहपूर्व) ही पीडित कर दिया ( कलि अर्थात् कलह, जो देवों और अन्य राजाओं के अवरण अपमान से सम्भव है, वह तो नल का विवाहोपरान्त परिभव करेगा, पर द्वापर अर्थात् न जाने यह नल है या वह नल है—इस सशय ने उस सुकुमारी को पहिले ही कष्ट दिया ), कारण

यह है द्वापर ( तृतीय युग और संशय ) और कलि (चतुर्थ युग और कलह)– ये दोनों दुष्ट जग में भैमी और नल के विवाह को न सहने वाले हैं ।

टिप्पणी—दमयन्ती भावी कलह की आशंका और नलबोध-विषयक संदेह के कारण बड़ी संतप्त हुई । कलह और संदेह दोनों जगत् में कष्ट के कारण हैं 'द्वापर' और 'कलि' की अनेकार्थता के कारण यहाँ तृतीय युग और चतुर्थ युग का भी अर्थबोध स्पष्ट है । कलि ने आगे चलकर कष्ट दिया, द्वापर पहिले ही दे रहा है। नल-दमयन्ती की कथा पूर्वयुग की कथा है, जब न द्वापर था, न कलियुग । इस प्रकार इन युगों का भैमी नल-विवाह को न सहना उचित हो है । मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक के पूर्वार्द्ध में 'द्वापर' शब्द में वाच्य और प्रतीयमान के अभेदाध्यवसाय के कारण द्वापर की स्थानांतर कलिव्यापार से पूर्व ही स्वयं दमयन्ती के संतप्तकर्त्ता रूप में गम्या उत्प्रेक्षा की गयी है और उत्तरार्द्ध में भैमी-नल विवाह के असहनरूप कारण से उसका समर्थन होने से कारणद्वारा कार्य-समर्थनरूप अर्थान्तरन्यास है,—इस प्रकार यहां अंगांगिभाव से दोनों का संकर है। नारायण के अनुसार यह कथन शब्दश्लेष के बल से है । भाव यही है कि नल-निश्चय के अभाव से दमयन्ती को बड़ा संताप हुआ ॥ ३६ ॥

उत्कण्ठयन् पृथगिमां युगपन्नलेषु प्रत्येकमेषु परिमोहयमाणबाणः ।
जानीमहे निजशिलीमुखशोलिसङ्ख्यासाफल्यमाप स तदा यदि पञ्चबाणः ॥

जीवातु—उत्कण्ठयन्निति। पञ्चबाणः पञ्चबाणत्वेन प्रसिद्धः, सः कामः, नलेषु, पञ्चस्वपि इति शेषः, विषये पृथक् प्रत्येकम्, इमां दमयन्तीं, युगपत् समकालम्, उत्कण्ठयन् उत्सुकयन्, अयं नलः अयं वा नल इति बुद्धया तेषु एकस्मिन्नेव काले पृथग्रूपेण तां सोत्कण्ठां कारयन्नित्यर्थः, दमयन्ती नलबुद्धया तेषु पञ्चस्वेव सानुरागाऽभूदिति भावः, तथा एषु नलेषु पञ्चसु, प्रत्येकम् एकैकस्मिन्, परिमोहयमाणाः प्रत्येकमेतान् दमयन्तीविषये सम्मोहयन्त इत्यर्थः, कर्मण्यधिकरणविवक्षया सप्तमी 'तस्मिन् प्रजह्रु'रितिवत् । 'अणावकर्मकाच्चित्तवत्कर्तृकात्' इत्यादिना परस्मैपदप्राप्तावपि 'न पादम्याङ्यमा–'इत्यादिना परस्मैपदनिषेधादात्मनेपदं, कृत्यचः 'णेर्विभाषा' इति णत्वम् । बाणाः यस्य स

तादृश सन्, निजशिलीमुखान् निजबाणान्, शीलयतीति तच्छीलिन्या तत्समवायिन्या, सङ्ख्याया, पञ्चसङ्ख्याया, साफल्यमाप यदि तदा जानीमहे पञ्चसङ्ख्या साध्वीति मन्यामहे इत्यर्थ। अत्रोत्कण्ठासम्मोहनपदार्थयोर्विशेषणगत्या साफल्यप्राप्तिहेतुक काव्यलिङ्ग, तच्च साफल्य यदिशब्दात् सम्भावनामात्रेणोक्तमित्युत्प्रेक्षा काव्यलिङ्गोत्थेति सङ्कर ॥ ३७ ॥

अन्वय—अरिमोहयमाणबाण इमा प्रत्येकम् एषु नलेषु युगपत् पृथक् उत्कण्ठयन् स पञ्चबाण यदि निजशिलीमुखशीलिसङ्ख्यासाफल्यम् आप, तदा जानीमहे।

हिन्दी—समाहजनक बाणधारी, इस (दमयन्ती) को प्रत्येक इन (पाँचो) नलो के प्रति एक साथ पृथक् पृथक् उत्कण्ठित करते हुए उस पाँच बाण वाले (काम) ने यदि अपने बाणो के पाँच सख्यक होने की सफलता प्राप्त की, तो उसी अवसर पर हम यह समझते हैं।

टिप्पणी—काम पचबाण कहा जाता है। जगत् को मोहन के लिए उसका एक ही बाण पर्याप्त है, फिर य शेष चार बाण क्या? यह पचबाणत्व निष्फल ही है परन्तु दमयन्ती प्रसग मे ऐसा प्रतीत हुआ कि काम का पचबाणत्व सफल है। यह ठीक है कि उसका एक ही बाण पर्याप्त होता है, तथापि एकबार मे लक्ष्य तो एक ही रख सकता है। यहाँ नल एक नही, पाँच हैं। दमयन्ती संदेह मे है कि इनमे कौन नल है? वह पृथक्-पृथक् प्रत्येक के प्रति एक साथ ही उत्कण्ठित है। एक साथ पाँचो में उसकी उत्कण्ठा जगाने का कार्य, प्रतीत होता है काम ने उस समय अपने पाँचो बाणो से किया और उनका पाँच होना—पचसख्यात्व सफल किया। यह अर्थ भी लिया जा सकता है कि इस दमयन्ती के प्रति इन पाँचो में प्रत्येक को अलग अलग उत्कण्ठित करते हुए—नल और नलरूपधारी प्रत्येक देव की दमयन्ती के प्रति उत्कण्ठा एकसाथ जगाते काम ने उस समय पचबाणधारी होना सफल किया। आशय यह कि इन सम्मुखस्थित पाँचो नलो में भेद न करती दमयन्ती प्रत्येक के प्रति उस समय उत्कण्ठित थी और वे पाँचो भी दमयन्ती के प्रति सोत्कण्ठ थे। नारायण ने यह शका उठायी है कि दमयन्ती

के पाँचों के प्रति अनुरागिणी होने से उसके पातिव्रत्यभंग की आशंका हो सकती है, परिहार में कहा है कि दमयन्ती का अनुराग नलबुद्धि के कारण ही था, अतः यह आशंका नहीं है—'पञ्चस्वनुरागात् पातिव्रत्यभङ्गप्रसङ्ग इति न पञ्चस्वपि परपुरुषतापरिहारेण नलबुद्ध्यैवानुरागात्परिहारः।' मल्लिनाथ के अनुसार इस श्लोक में उत्कंठा और संमोहन पदार्थों की विशेषणगति से साफल्यप्राप्तिहेतुक काव्यलिंग है और वह सफलता 'यदि' शब्दद्वारा सम्भावनामात्र कही गयी है—यह उत्प्रेक्षा है। इस प्रकार काव्यलिंग और काव्यलिंगोत्था उत्प्रेक्षा का संकर है ॥ ३७ ॥

देवानियं निषधराजरुचस्त्यजन्ती रूपादरज्यत नले न विदर्भसुभ्रूः ।
जन्मान्तराधिगतकर्मविपाकजन्मेवोन्मीलति क्वचन कस्यचनानुरागः॥३८॥

जीवातु—देवानिति । निषधराजस्य नलस्यैव रुच् सौन्दर्यं येषां तादृशान्, देवान् त्यजन्ती इयं विदर्भसुभ्रूः वैदर्भी, रूपात् सौन्दर्यात्, नले न अरज्यत न रक्ता, रञ्जेर्देवादिकात् कर्त्तरि लुङि लङ्, किन्तु कस्यचन कस्यचिज्जनस्य, जन्मान्तरे अधिगतस्य कर्मणो विपाकात् परिणामात्, जन्म यस्य तादृशः, 'अवर्ज्यो बहुव्रीहिर्व्यधिकरणो जन्माद्युत्तरपदे' इति वामनः । अनुरागः एव क्वचन कुत्रचिज्जने, उन्मीलति उद्भवति । रूपसाम्येऽपि देवपरिहारेण नले एवानुरागः अस्याः कर्मायत्तो न रूपायत्तः, अन्यथा किमर्थं यथार्थनलान्वेषणमित्युत्प्रेक्षा । एतेनास्या दृढव्रतत्वम् उक्तम् इति ज्ञेयम् ॥ ३८ ॥

अन्वयः—निषधराजरुचः देवान् त्यजन्ती इयं विदर्भसुभ्रूः रूपात् नले न अरज्यत; कस्यचन जन्मान्तराधिगतकर्मविपाकजन्मा अनुरागः एव क्वचन उन्मीलति ।

हिन्दी—निषधराज ( नल ) की रुचि-(रूप-आभा)-धारी देवों (इन्द्रादि) को त्यागती यह विदर्भ-सुभ्रू ( दमयन्ती ) दैहिक सौन्दर्य के कारण नल पर अनुरक्त न थी; ( वस्तुतः ) किसी का अन्य जन्म में ( पूर्व ) कृत कर्मफल से जनमने वाला अनुराग ही किसी के प्रति जागा करता है ।

टिप्पणी—यद्यपि चारों देव नलरूपधारी ही थे, वैसे ही कांतिमान्, सुन्दर, मोहक; किन्तु दमयन्ती ने उन चारों के प्रति ध्यान न दिया । इसका

कारण यह है कि दमयन्ती का नल के प्रति अनुराग दैहिक सौन्दर्य के कारण न था कि जहाँ वैसा मोहक रूप देखा और अनुरक्त हो गयी। वह तो पूर्व जन्मों में किये कर्मों के फलस्वरूप था। इसीसे वह बाह्यतः नलाकार देवों के प्रति अनुरक्त न हुई; उसका अनुराग तो वास्तविक नल के प्रति पूर्वकृत के फलस्वरूप था, न कि नलाकार पर। कारण पूर्वजन्मकर्मविपाक ही था। यह अनुराग कर्माश्रित था, रूपाश्रित नहीं। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ उत्प्रेक्षा है। इससे दमयन्ती का दृढव्रतत्व प्रतिपादित होता है ॥ ३८ ॥

क्व प्राप्यते स पतगः परिपृच्छ्यते यः प्रत्येमि तस्य हि पुरेव नलं गिरेति।
सस्मार सस्मरमतिः प्रति नैषधीयं तत्रामरालयमरालमरालकेशी ॥ ३९ ॥

जीवातु—अथास्याश्चिन्तासञ्चारिणीमाह-क्वेति। सस्मरमतिः मदनपीडितचित्ता, अरालकेशी कुटिलकेशी, 'स्वाङ्गाच्चोपसर्जनादसंयोगोपधात्' इति विकल्पात् ङीप्, भैमीति शेषः, स पूर्वदृष्टः नलवार्ताप्रदः इत्यर्थः, पतगो हंसः, क्व कुत्र, प्राप्यते? निमर्थम्? यः पतगः, परिपृच्छ्यते, नलम् इति शेषः, एषु मध्ये को नल इति विश्वास्यतया जिज्ञास्यते इत्यर्थः; प्रश्नफलमाह—पुरेव पूर्वमिव, यस्य गिरा हि निश्चयेन नलं प्रत्येमि विश्वसिमि, इति इत्थं, तत्र सभायां, नैषधीयं प्रियस्य दूतभूतमिति यावत्, अमरालयमरालं स्वर्लोकहंसं, प्रति उद्दिश्येत्यर्थः, सस्मार, दुर्लभार्थप्रार्थका: खलु कार्यकातरा इति भावः ॥ ३९ ॥

अन्वय—सस्मरमतिः अरालकेशी—सः पतगः क्व प्राप्यते, यः परिपृच्छ्यते, हि तस्य गिरा पुरा इव प्रत्येमि—इति तत्र नैषधीयम् अमरालयमरालं प्रति सस्मार।

हिन्दी—काम से अधीर होती उस घुँघराले केशों वाली (दमयन्ती) ने—'वह पक्षी (स्वर्ण हंस) कहाँ मिलेगा, जिससे (वास्तविक नल के विषय में) पूछा जाता, क्योंकि उसके वचनों से ही पहिले की भाँति विश्वास होगा—यह विचार वहाँ (सभा में) निषधराज के दूत स्वर्गलोक वासी स्वर्णहंस का स्मरण किया।

टिप्पणी—सदेह और काम से अधीर दमयन्ती ने उस सङ्कट के समय निषधराज नल के सदेशवाही हंसदूत का स्मरण किया, क्योंकि उसे प्रतीत

हुआ कि इस भ्रमजाल को वही काट सकता है। स्वर्णहंस ने पहिले भी दमयन्ती को एकबार नल को पहिचनवाया था, जब नल अपने को अपरिचित रखे हुए दमयन्ती के प्रति देवों का दूत बन कर गया था—'नलं स तत्पक्षरवोर्ध्वबोधिनं स एष पक्षीति भणन्तमभ्यधात् ।' (नै० च० ९।१२८) ॥३९॥

एकैकमैक्षत मुहुर्महताऽऽदरेण भेदं विवेद न च पञ्चसु कञ्चिदेषा ।
शङ्काशतं वितरता हरता पुनः स्म उन्मादिनेव मनसेयमिदं तदाह ॥४०॥

जीवातु—एकैकमिति । एषा भैमी, महता आदरेणैकाग्रयेण, मुहुः एकैकमैक्षत, किन्तु पञ्चसु मध्ये कञ्चित् भेदं विशेषञ्च न विवेद, अत एव शङ्काशतं वितरता जनयता, पुनः तत् शङ्काशतं, हरता निवर्त्तयता, इत्थञ्च उन्मादिनेव उन्मादवतेव, मनसा उपलक्षिता इयं दमयन्ती, इदं वक्ष्यमाणविकल्पजातम्, आह स्म 'लट् स्मे' इति भूते लट् ॥ ४० ॥

अन्वयः—एषा महता आदरेण मुहुः एकैकम् ऐक्षत, पञ्चसु च न कञ्चित् भेदं विवेद, तदा पुनः शङ्काशतं वितरता हरता उन्मादिना इव मनसा इयम् इदम् आह स्म ।

हिन्दी—इस ( दमयन्ती ) ने बड़े आदर के साथ बार-बार एक-एक करके ( पाँचों को ) देखा, किंतु पाँचों में कोई अन्तर न पासकी; तब फिर सैकड़ों शंकाओं को उठाते और दूर करते उन्मत्त-जैसे मन से यह कहने लगी।

टिप्पणी—संदेह में व्याकुल दमयन्ती बार-बार पाँचों नलों को देखती, पर कहीं किसी प्रकार का भेद, अन्तर उसे न मिला। सब समान। उसके मन में अनेक शंकाएँ उठतीं, संदेह उपजते, दूर होते। लगता कि जैसे संकल्प-विकल्प, संदेह-शंका में पड़ा उसका मन उन्मादी हो उठा है। एक उन्मादी इसी प्रकार आदर भय से बार-बार हर और हरएक को देखता है। कुछ समझ में न आने पर शंकाएँ करता है, छोड़ता है, पकड़ता है। बार-बार इसी क्रिया को फिर-फिर दुहराता है। ऐसी ही स्थिति उस समय दमयन्ती के मन में थी। वह मन ही मन कहने लगी। भाव यह कि दमयन्ती उस समय बड़ी अव्यवस्थितचित्त हुई ॥ ४० ॥

अस्ति द्विचन्द्रमतिरस्ति जनस्य तत्र भ्रान्तौ दृगन्तचिपिटीकरणादिरादिः ।
स्वच्छोपसर्पणमपि प्रतिमाऽभिमाने भेदभ्रमे पुनरमीषु न मे निमित्तम् ॥

जीवातु--अथ आसर्गसमाप्तेश्चिन्तानुभावविकल्पावाह—अस्तीत्यादि । द्विचन्द्रमति द्वौ चन्द्राविति बुद्धिः, एकस्मिन् चन्द्रेऽनेकत्वावगाहिनी । भ्रमबुद्धिरिति यावत्, अस्ति प्रसिद्धा अस्ति, किन्तु तत्र द्विचन्द्रग्राहिण्या भ्रान्तौ, जनस्य भ्राम्यज्जनस्य, दृगन्तचिपिटीकरण दृगन्तयो चक्षु प्रान्तयोः, चिपिटीकरणम् अङ्गुल्या निपीडन, तदादि तत्प्रभृति, आदिमूलकारणम्, अस्ति, तथा प्रतिमाऽभिमाने प्रतिबिम्बभ्रमे, स्वच्छोपसर्पण काचस्फटिकादिस· निधानमपि, आदिरस्तीति शेषः, पुन किन्तु, मे मम, अमीषु पञ्चसु विषये, भेदभ्रमे निमित्तं न, अस्तीति शेष, अत एकस्मिन् नले बहुनलभ्रान्ति· कथञ्चिदपि न सम्भवति, तस्मादेते नलभिन्ना· केचन भविष्यन्तीति भावः ॥ ४१ ॥

अन्वयः—जनस्य द्विचन्द्रमति अस्ति, तत्र भ्रान्तौ दृगन्तचिपिटीकरणादिः आदि· अस्ति, प्रतिमाभिमाने स्वच्छोपसर्पणम् अपि, पुनः मे अमीषु भेदभ्रमे निमित्त न ।

हिन्दी—व्यक्ति को दो चन्द्र होने का भास हो जाता है, उस भ्रम मे नेत्रप्रात को अगुलि से दबाना आदि मूल कारण है, प्रतिमा-( प्रतिबिंब ) भ्रम स्वच्छ ( शीशा आदि ) वस्तुओ के समीप होना भी ( कारण ) है; किंतु मेरे इन (पाँचो नलो) से सबद्ध भेदभ्रम ( एक साथ पाँच-पाँच नल दीखने ) मे कोई कारण नही है ।

टिप्पणी—दमयन्ती विचारने लगी कि नेत्रो को अगुलिपीडित करने आदि से एक चन्द्र के स्थान में दो चन्द्र दीखने का भ्रम होजाता है, शीशा आदि स्वच्छ पारदर्शी वस्तुओं मे प्रतिबिंब झलक कर एक का अनेकाभास करादेता है । इन सब भ्रातियो के स्पष्ट कारण हैं । पर दमयन्ती को जो एक के स्थान में पाँच पाँच नल दीख रहे हैं, इसका क्या कारण है ? नल तो एक ही है, पाँच दीखने का कोई स्पष्ट कारण भी नहीं है, फिर यह भ्रम क्यों है ? एक नल का पाँच होना असम्भव है, अत निश्चयपूर्वक इनमें से चार तो नलातिरिक्त व्यक्ति हैं । पाँचो नल नहीं हैं ॥ ४१ ॥

किं वा तनोति मयि नैषध एव काव्यव्यूहं विधाय परिहासमसौ विलासी ?
विज्ञानवैभवभृतः किमु तस्य विद्या सा विद्यते न तुरगाशयवेदितेव ?॥४२॥

जीवातु—किमिति । वा अथवा, विलासी विलसनशील:, 'वौ कषलसकत्थस्रम्भः' इति घिनुण् प्रत्ययः, असौ नैषधो नल एव, कायव्यूहं,, देहसमूहं विधाय सम्पाद्य, मयि परिहासं नर्मव्यवहारं, तनोति किम् ? विस्तारयति किम् ? एतदेव सम्भवतीति भावः । कुतोऽस्य कायव्यूहरचनासम्भवः ? इत्यत आह—विज्ञानं शिल्पकलापरिज्ञानं, 'विज्ञानं शिल्पशास्त्रयो:' इत्यमरः, तदेव वैभवं बिभर्तीति तस्य शिल्पसमृद्धिमतः, तस्य नलस्य, तुरगाशयवेदिता अश्वहृदयवेदित्वमिव, सा विद्या बहुरूपकल्पना विद्या, न विद्यते किमु ? न सम्भवति किम् ? अपि तु सम्भवत्येव ॥ ४२ ॥

अन्वयः—वा विलासी असौ नैषधः कायव्यूहं विधाय मयि किं परिहासं तनोति ? किमु विज्ञानवैभवभृतः तस्य तुरगाशयवेदिता इव सा विद्या न विद्यते ?

हिन्दी— अथवा लीलाप्रिय यह निषधराज ( नल ) अनेक शरीर बनाकर मेरे साथ क्या परिहास कररहा है ? विशिष्ट ज्ञान के वैभव को धारण करता वह ( नल ) अश्वों के मनोभाव जाननेवाली विद्या की भाँति क्या वह विद्या ( काय्यव्यूहविधानविद्या ) नहीं जानता ? ( जानता ही है, लगता है ) ।

टिप्पणी—नल क्रीडापरायण था, संभव है दमयन्ती के साथ हासविलास करने के लिए उसने अनेक शरीर-रचलिये हों । नल के काय्यव्यूहविधान विद्या—अनेक देह रचलेने का इन्द्रजाल-जानने की पूरी संभावना है । वह घोड़ों के मनोभाव समझलेता है, अनेक कलाएँ उसे आती हैं । अवश्य नल ही यह परिहास कर रहा है । बड़ा बहुरूपिया है ॥ ४२ ॥

एको नलः किमयमन्यतमः किमैलः ?
कामोऽपरः किमु ? किमु द्वयमाश्विनेयौ ? ।
किं रूपधेयभरसीमतया समेप
तेष्वेव नेह नलमोहमहं वहे वा ? ॥ ४३ ॥

जीवातु—एक इति । वा अथवा, इह पञ्चके, अयमेको नलः किम् ? अन्यतमोऽपरः, ऐलः पुरूरवाः किम् ? अपरः कामः किमु ? द्वयम् अपरौ द्वौ, आश्विनेयौ दस्रौ किमु ? अत एव रूपमेव रूपधेयं सौन्दर्यं; 'नामरूपभागेभ्यो

घेयो वक्तव्य.' इति स्वार्थे धेय–प्रत्यय.' वद्भूरस्य तत्सम्पद', सीमतया अवधित्वेन, समेषु लोकोत्तरसौन्दर्यसाम्येन अगृहीतविशेषेषु इत्यर्थ., तेष्वेव सम्प्रत्युक्तेषु नलादिषु पञ्चसु एव, अहं नलमोह किं कथ, न वहे ? सदृशेषु सादृश्यात् भ्रान्तिर्युक्तैवेति भाव. ॥ ४३ ॥

अन्वयः—वा इह किम् अयम् एकः नल., किम् अन्यतमः ऐल., किमु अपरः कामः, द्वय किमु अश्विनेयौ ? रूपधेयभरसीमतया समेषु तेषु एव अहं नलमोहं किं न वहे ?

हिन्दी—अथवा इन ( पाँचों ) मे क्या यह एक नल है, क्या दूसरा इलापुत्र ( पुरूरवा ) है, क्या अन्य कामदेव है, और यह जोड़ा क्या दोनो अश्विनीकुमार हैं ? सौंदर्यबाहुल्य की पराकाष्ठा के कारण एक-से इन (पाँचों) ही मे मैं ( दमयन्ती ) नल का व्यामोह ( भ्रम ) क्यों न धारण करूँ ?

टिप्पणी—दमयन्ती ने सोचा कि इन पाचो एक समान सुन्दर, एकरूप नलो मे एक तो नल है, एक पुरूरवा है, एक काम है और दो अश्विनीकुमार-युग्म है। नल और चार जगद्विख्यात सौंदर्य के प्रतिमान। इनकी एकता के कारण दमयन्ती को नलमोह हो जाना परम स्वाभाविक है। भ्रम उचित ही है ॥ ४३ ॥

पूर्वं मया विरहनिःसहयाऽपि दृष्टः सोऽयं प्रियस्तत इतो निषधाधिराजः।
भूयः किमागतवती मम सा दशेयं पश्यामि यद्विलसितेन नलानलीकान् ? ॥

जीवातु—पूर्वमिति। पूर्वमपि स्वयवरकालात् प्रागपि, निः न, सहते इति नि सहा पचाद्यच्, विरहस्य नि.सहा असहना तया विरहकातरया, मया सोऽयं प्रियो निषधाधिराजो नलः, तत इतः सर्वासु दिक्षु, दृष्टः, मम इयं वर्त्तमाना, दशा विरहोन्मादरूपावस्था, सा पूर्वानुभूता एव दशा, भूय' पुन., आगतवती किम् ? यस्या उन्मत्तदशायाः, विलसितेन प्रभावेणेति यावत्, अलीकान् नलान् पश्यामि ॥ ४४ ॥

अन्वयः—पूर्वम् अपि विरहनिःसहया मया स. अयं प्रिय. निषधाधिराज. इतः तत. दृष्ट', मम इयं सा दशा किं भूय' आगतवती, यद्विलसितेन अलीकान् नलान् पश्यामि।

हिन्दी—पहिले भी विरहकातरा मैंने ( दमयन्ती ने ) अपने प्रिय निषधराज ( नल ) को इधर-उधर ( चारों ओर ) देखा था; मेरी यह वह ( विरहदशा ) क्या पुनः आगयी, जिसके प्रभाव से मैं मिथ्या नलों को देख रही हूँ।

टिप्पणी—दमयन्ती नल के विरह में पहिले भी उस उन्माददशा का अनुभव कर चुकी थी, जिसमें उसे सब ओर नल ही दीखता था। उसे लगा कि वह पहिले के समान ही इस समय भी उन्मादिनी हो गयी है, जिससे उसे पाँच-पाँच नल दीख रहे हैं ॥ ४४ ॥

मुग्धा दधामि कथमित्थमथापशङ्कां ?
सङ्क्रन्दनादिकपटः स्फुटमीदृशोऽयम् ।
देव्याऽनयैव रचिता हि तथा सर्वेषां
गाथा यथा दिगधिपानपि ताः स्पृशन्ति ॥ ४५ ॥

जीवातु—मुग्धेति। अथ पक्षान्तरे, मुग्धा मूढा, अहमिति शेषः, कथमित्थम् अपशङ्कां मिथ्या संशयं, दधामि ? अयुक्तोऽयमिदानीम् ईदृङ्मोह इत्यर्थः, यतः ईदृशः एवंविधः, अयं व्यापारः, सङ्क्रन्दनादीनाम् इन्द्रादीनां, कपटो माया, इति स्फुटं व्यक्तम्, तथा हि, अनया देव्यैव तथा तेन प्रकारेण, एषामिन्द्रादीनां, गीयन्ते इति गाथाः वर्णनश्लोकाः, 'उषिकुषिगार्त्तिभ्यः स्थन्' इत्यौणादिकः स्थन्-प्रत्ययः, रचिताः, यथा येन प्रकारेण, ता गाथाः, दिगधिपानिन्द्रादीनपि, स्पृशन्ति श्लेषमहिम्ना बोधयन्ति, न तु केवलं नलम्; अतो मत्प्रतारणार्थं नलरूपधारणात्मिका देवमायैवेयं न तु मामको मोह इति भावः ॥

अन्वयः—अथ मुग्धा कथम् इत्थम् अपशङ्कां दधामि ? ईदृशः अयं सङ्क्रन्दनादिकपटः स्फुटम्; तथाहि अनया देव्या एव एषां गाथाः तथा रचिताः यथा ताः दिगधिपान् अपि स्पृशन्ति ।

हिन्दी—अथवा मूढ मैं क्यों ऐसी दुःशंकाएँ कर रही हूँ ? यह ऐसा व्यापार इन्द्रादि का कपट है, यह स्पष्ट है, क्योंकि इन देवी ( सरस्वती ) ने ही इन ( इन्द्रादि ) के विषय में श्लोकमय वर्णन उस प्रकार ही किया है, जो कि दिक्पालों का भी बोध करा रहा है।

रूढिमात्रात् अश्वकर्णादिवत् समुदायशक्त्या अर्थप्रतीतिमात्रात्, सु शोभना, 'सु पूजायाञ्च सुरे' इति स्वामी। नासीरा अग्रेसरा यस्य स सुनासीर इन्द्र, इति पदस्य शब्दस्य, अभिधेयता वाच्यत्व, यदि सम्भावनायां, दधे दधार, न तु सु शोभना, नासीरा अग्रेसरा यस्येति योगलभ्यार्थप्रतीतित, यौगिकतया सुनाशीरशब्दप्रतिपाद्यत्वस्य नले एव वर्त्तमानत्वात् न तु इन्द्रे। नलस्य नासीरदर्शनादयमेव सुनासीर न तु इन्द्र इति प्रतीयते, नलपुर सराणाम् इन्द्रपुर सरेभ्यो देवेभ्योऽपि श्रेष्ठत्वात् इति भाव ॥ ३ ॥

अन्वय'—निषधावनी भृति पराद्ध्यर्वेशाभरणै पुर सरैः सह आजिहाने सः वृत्रशात्रवः यदि सुनासीरपदाभिधेयता दधे, रूढिमात्रात् ( एव दधे )।

हिन्दी—निषधधरा के स्वामी ( नल ) के श्रेष्ठ रूप और वस्त्राभरणो से अलकृत अग्रगामी जनो के साथ गमन करने पर वह वृत्रासुर का शत्रु ( इन्द्र ) यदि 'सुनासीर' पद से वाच्यता का धारण करता था ( 'सुनासीर' कहा जाता था ) तो केवल रूढि के आधार पर।

टिप्पणी—सुन्दर और वस्त्राभरणों से सुसज्जित बाराती आगे-आगे चल रहे थे, उनके पीछे वर नल। उस समय बाराती देवगण की अपेक्षा और नल इन्द्र की अपेक्षा श्रेष्ठ प्रतीत हो रहा था। इन्द्र का एक नाम 'सुनासीर' भी है—'इन्द्रो मरुत्वान्मघवा बिडौजा पाकशासन। वृद्धश्रवा सुनासीरः पुरुहूत पुरन्दर. ॥ ( अमर कोष, १।१–३६ )। शब्द तीन प्रकार के होते हैं—( १ ) यौगिक, ( २ ) रौढिक और ( ३ ) योगरूढ। यौगिक शब्द है—पाचक। पचतीति पाचक., जो पकाता है, वह पाचक। रौढिक है–तैल, अर्थात् तिल द्रव ही नही, सभी चिकने द्रवों को तेल कहते हैं, यद्यपि कहा जाना उचित है तिल-द्रव को ही किन्तु रूढि के आधार पर सभी को तैल कह दिया जाता है। सभी तैल पदाभिधेयता को प्राप्त कर लेते हैं। योगरूढ शब्द हैं—आतपत्रादि। 'सुनासीर' शब्द का व्युत्पत्तिपरक अर्थ होगा–सुन्दर नासीर अर्थात् सेनाग्रभागवाला,—सुष्ठु नासीर यस्य स.'। इन्द्र का सेनाग्र सुष्ठु नही है, जब कि 'पराध्यर्वेषाभरण' जन नल के आगे-आगे चल रहे थे। इस दृष्टि से वास्तव मे 'सुनासीर' नल ही हुआ, इन्द्र नहीं। इन्द्र का यह नाम तो रौढिक ही है, व्युत्पत्ति से सिद्ध नही होता। सो नल इन्द्र से श्रेष्ठ हुआ।

नलस्य नासीरसृजां महीभुजां किरीटरत्नैः पुनरुक्तदीपया।
अदीपि रात्री वरयात्रया तया चमूरजोमिश्रतमिस्रसम्पदा ॥ ४ ॥

जीवातु—नलस्येति। चमूरजोभिः सैन्यपदोत्थधूलिभिः, मिश्राः घनीभूताः, तमिस्रसम्पदः यस्यां तया, चमूपदोत्थितरजोहेतुना गाढान्धकारयेत्यर्थः, तथाऽपि नलस्य नासीरसृजाम् अग्रेसरत्वसम्पादकानाम्, अग्रयायिनामित्यर्थः। महीभुजां राज्ञां, किरीटरत्नैः मुकुटस्थितमणिभिः, पुनरुक्ताः रत्नकिरणैरेवान्धकारापसारणात् निष्प्रयोजनतया अधिकार्थकाः, दीपाः यस्यां तादृशया, तथा प्रकृतया, वरस्य बोढुः यात्रया वैवाहिकगृहयात्रया, रात्री अदीपि दीप्तं, शोभितमित्यर्थः। ( भावे लुङ् ) रत्नदीपप्रकाशेन यात्रा गाढान्धकारेऽपि दीपवती इत्यर्थः ॥ ४ ॥

अन्वयः—चमूरजोमिश्रतमिस्रसम्पदा नलस्य नासीरसृजां महीभुजां किरीटरत्नैः पुनरुक्तदीपया तया वरयात्रया रात्री अदीपि।

हिन्दी—सेना के संचरण से उड़ती धूलि के कारण और भी गाढ़े अंधकार का सामना करती, ( किन्तु ) नल की सेना के अग्रभाग में रहने वाले पृथ्वीपालों ( राजाओं ) के मुकुटों में जड़े रत्नों से दीपों को पुनरुक्त ( व्यर्थ ) बना देती वह बारात रात में प्रकाशयुक्त सुशोभित हुई।

टिप्पणी—बारात में इतनी भीड़ थी कि उससे उड़ती धूल के कारण रात और अंधेरी हो गई थी, किन्तु इस घने अंधेरे के कारण भी रात में न तो बारात की यात्रा ही कठिन हुई और न उसकी शोभा में न्यूनता आयी, क्योंकि बारात में आगे-आगे चलने वाले राजाओं के ( श्लोक संख्या २ द्रष्टव्य ) मुकुटों में जड़े रत्नों से इतनी दीप्ति व्याप्त हो रही थी कि समग्र अंधकार दूर हो गया था और उस दीप्ति तथा प्रकाश से रात में चढ़ती बारात अत्यन्त शोभा-समन्वित प्रतीत हो रही थी। गाढ़ांधकार में ही प्रकाश की शोभा बढ़ती है। रत्न-दीपों ने वह शोभा द्विगुणित कर दी। अनेक राजाओं के नासीरगत होने से नल का चक्रवर्ती होना सूचित है ॥ ४ ॥

विदर्भराजः क्षितिपाननुक्षणं शुभक्षणासन्नतरत्वसत्वरः।
दिदेश दूतान् पथि यातु यथोत्तरं चमूममूष्योपचिकाय तच्चयः ॥५॥

जीवातु—विदर्भेति। विदर्भराजः भीमः, शुभक्षणस्य विवाहमुहूर्तस्य,

आसन्नतरत्वेन समीपवर्त्तित्वेन, सत्वरः सन् अनुक्षणं प्रतिक्षणं, मुहुर्मुहुरित्यर्थः। यान् क्षितिपान् एव दूतान्, उत्तरोत्तरं यथा यथोत्तरं परं परं यथा स्यात्। याथार्थ्ये वीप्सायामव्ययीभावः। दिदेश आज्ञापयामास, नलं सत्वरमानयितुं प्रेषितवान् इत्यर्थः। तच्चयः तेषां प्रेषितानां राज्ञां, चयः समूहः, पथि मार्गे, अमुष्य नलस्य, चमूं सैन्यम्, उपचिकाय वर्द्धयामास। चिञ्धातोर्लिटि 'विभाषा चेः' इति कुत्वम्। दूतत्वेन राज्ञां बहूनां प्रेषणया लग्नातिक्रमभीतो राज्ञस्त्वरातिशयोक्तिः॥ ५॥

अन्वयः—शुभक्षणासन्नतरत्वसत्वरः विदर्भराजः अनुक्षणं यान् क्षितिपान् दूतान् यथोत्तरं दिदेश, तच्चयः पथि अमुष्य चमूम् उपचिकाय।

हिन्दी—मङ्गलमुहूर्त निकटतर होने के कारण शीघ्रता मचाते विदर्भनरेश (राजा भीम) ने बारबार जिन पृथ्वीपालों (राजाओं) को दूत बना कर एक के पश्चात् एक भेजा, उनके समूह ने मार्ग में इस (नल) की सेना (बारात) की भीड़ और भी बढ़ा दी।

टिप्पणी—विवाह का शुभ मुहूर्त निकट आता जा रहा था, अतः दमयन्ती के पिता भीमराज को जल्दी थी कि बारात शीघ्र आ जाय, विलम्ब न हो, अतः उसने अपने पक्ष मे पधारे राजाओं को ही अगवानी करके बरात को शीघ्र लिवा लाने का कार्य सौंपा। सामान्य दूतों के भेजने से उतना आदर प्रकट न होता, अतः भीम ने स्वपक्ष के राजाओं को ही यह दूत कार्य सौंपा। त्वरा के कारण भीमराज ने एक के बाद एक करके अनेक राजाओं को बारात को शीघ्र ले आने के लिए भेज दिया, जिससे बारात की भीड़ और भी बढ़ गयी। दूत रूप मे बहुत से राजाओं को भेजने के कारण लग्नकाल व्यतीत हो जाने से आशंकित राजा की त्वरा का वर्णन मल्लिनाथ के अनुसार अतिशयोक्ति है॥ ५॥

हरिद्विपद्वीपिभिरंशुकैर्नभोनभस्वदाध्मापनपीनितैरभूत्।
तरस्वदश्वव्रजिनीध्वजैर्वनं विचित्रचीनांशुकवल्लिवेल्लितम्॥ ६॥

जीवातु—हरीति। नभः अन्तरिक्षं, नभस्वता वायुना, आध्मापनेन पूरणेन, पीनितैः स्थूलितैः, वायुवेगेन स्फीततां गतैरित्यर्थः। अत एव सजीवसिंहादिवत् प्रतीयमानैरिति भावः। 'पीनपीव्नी न स्थूलपीवरे' इत्यमरः।

अंशुकैः वस्त्रनिर्मितैः, हरिद्विपद्वीपिभिः सिंहगजव्याघ्रैः, तदाकारैः ध्वजैः इत्यर्थः। 'सिंहो मृगेन्द्रः पञ्चास्यः हर्यक्षः केशरी हरिः' इति, 'मतङ्गजो गजो नागो द्विरदोऽनेकपो द्विपः' इति, 'शार्दूलद्वीपिनौ व्याघ्रे' इति चामरः। तथा तरस्विनां वेगवताम्, अश्वानां ध्वजिनीषु अश्वारोहिसेनासु, ये ध्वजाः पताकाः तैः करणैः, विचित्राणि नानारूपाणि, चीनांशुकानि ध्वजसम्बन्धीनि चीनदेशभवसूक्ष्मवस्त्राणि, तैः एव वल्लिभिः लताभिः वेल्लितं वेष्टितं सत्, वनम् वनतुल्यम्, अभूत्, वनकल्पम् अभूदित्यर्थः। वनं यथा सिंह–हस्ति–व्याघ्र–वृक्षादिभिः वेष्टितं भवति, तथा तद्देशावच्छिन्नं नभोऽपि वस्त्रनिर्मितसिंहहस्तिव्याघ्रचिह्नितध्वजैर्वेष्टितमभूदिति भावः॥ ६॥

अन्वयः—नभस्वदाध्मापनपीनितैः अंशुकैः हरिद्विपद्वीपिभिः तरस्वदश्वध्वजिनीध्वजैः नभः विचित्रचीनांशुकवल्लिवेल्लितं वनम् अभूत्।

हिन्दी—वायु भर जाने से फूल गये, वस्त्रनिर्मित सिंह, हाथी और गैंड़ों से चिह्नित, वेगवान् अश्वों की सेना की ध्वजाओं के कारण, आकाश नाना प्रकार के चीन देश के वस्त्र-रूप लताओं से वेष्टित वन बन गया।

टिप्पणी—वरयात्रा में वेगवान्, तीव्रगति अश्वों की सेना भी थी। अश्वारोही अनेक चीन देश के रेशमी वस्त्रों के बने ध्वज लिये थे। अश्वों के तीव्र गति से चलने के कारण वे ध्वज वायु भर जाने से फूल गये थे, जिससे उन पर बने सिंह, हाथी, गैंडे सजीव से लग रहे थे। इससे ऐसा प्रतीत हो रहा था कि लता वेलों से भरे वन में ये जीव घूम रहे हैं। ध्वजवस्त्र वेल-सदृश थे, कपड़े पर बने जीव सजीव जीवों-से लग रहे थे, अतएव उन ध्वजों से पूर्ण आकाश वन-सा लग रहा था। नारायण ने 'चीन' का अर्थ मृग भी माना है॥ ६॥

भ्रुवाऽऽह्वयन्तीं निजतोरणस्रजा गजालिकर्णानिलखेलया ततः।
ददर्श दूतीमिव भीमजन्मनः स तत्प्रतीहारमहीं महीपतिः॥ ७॥

जीवातु—भ्रुवेति। (ततः प्रस्थानानन्तरम्) सः महीपतिः नलः, गजालीनां द्वारस्थितगजघटानां, कर्णानिलैः कर्णसञ्चालनोत्थवातैः, खेलतीति तादृशया खेलया चञ्चलया, निजया तोरणस्रजा तोरणलम्बिमालया एव, भ्रुवा आह्वयन्तीं 'शीघ्रम् आगच्छ' इति भ्रूनङ्केतेन आकारयन्तीं, भीमजन्मनः

भ्रम्या, दूतीम् इवेत्युत्प्रेक्षा। तस्य भीमस्य, प्रतीहारमही द्वारभूमिं, द्वारदेशमित्यर्थः। प्रतिपूर्वकात् ह्वधातोर्घञि 'उपसर्गस्य घञ्यमनुष्ये बहुलम्' इति उपसर्गस्य दीर्घः 'स्त्री द्वार्द्वार प्रतीहार' इत्यमरः। ददर्श॥ ७॥

अन्वय—तत ■ महीपतिः गजालिकर्णानिलखेलया निजतोरणस्रजा भ्रूवा आह्वयन्ती भीमजन्मन दूतीम् इव तत्प्रतीहारमही ददर्श।

हिन्दी—तत्पश्चात् ( प्रस्थानोपरान्त ) उस पृथ्वी के स्वामी ( नल ) ने गजसमूह के कानों के पवन से खेलती ( हिलती-डुलती ), अपने बहिर्द्वार पर सजी फूल माला रूप भ्रूकुटि से बुलाती राजा भीम की दूती के तुल्य उस ( भीमराज ) की द्वारभूमि को देखा।

टिप्पणी—चलती बारात और वर राजा नल भीमराज के प्रासाद के निकट पहुँचे। वहाँ द्वार पर अनेक हाथी उपस्थित थे और तोरण फूल मालाओं से सजा था। वह फूल माला द्वार पर खड़े हाथियों के कानों के डुलाने-से उत्पन्न वायु से हिल हिल उठती थी। ऐसा प्रतीत हो रहा था कि राजा भीम की द्वार भूमि राजा की दूती है, जो नल और बारात की अगवानी के लिए उपस्थित है और हिलती माला रूपी भ्रूकुटि का संकेत कर वर राजा को निकट बुला रही है। भाव यह कि शीघ्र ही बारात सजे राजप्रासाद के निकट जा पहुँची। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा॥ ७॥

रम्भैर्दलैः स्तम्भयुगस्य रम्भयोश्चकास्ति चण्डातकमण्डिता स्म सा।
प्रियासखीवास्य मनःस्थितिस्फुरत्सुखागतप्रश्नितनूर्यनिस्वना॥८॥

जीवातु—रम्भैरिति। रम्भयोः स्तम्भयुगस्य द्वारशोभार्थं स्थापितकदलीस्तम्भयुगलस्य, दलैः शिथिलैः, दलैः पर्णैः तद्रूपणेत्यर्थः। चण्डातकेन अर्द्धोरुकेण, वराङ्गनापरिधेयवस्त्रविशेषेणेत्यर्थः। 'अर्द्धोरुकं वरस्त्रीणां स्याच्चण्डातकमंशुकम्' इत्यमरः। मण्डिता भूषिता, सा तत्प्रतीहारमही, मनसि नलस्य चित्ते, स्थितिः सर्वदा चिन्तया अवस्थानं, तया नलमनोगतत्वेनेत्यर्थः। स्फुरत् सर्वदा मनसि अवस्थानात् निर्गच्छन्, यः सुखागतस्य प्रश्नः सुखेनागमनविषयकप्रश्नः, स कृतः सुखागतप्रश्नितः सुखागमनप्रश्नस्तत्तासम्पादितः। 'तत् करोति—' इति णिजन्तात् कर्मणि क्तः। तूर्यनिस्वनः यया सा सती, अस्य नलस्य, प्रियासखी भैमीसखी इव, चकास्ति स्म चकासामास। कदलीदलरूप-

सुवसना तत्प्रतीहारभूमिः तूर्यनिस्वनयोगात् स्वागतं पृच्छन्ती भैमीसखीव बभौ इत्युत्प्रेक्षा ॥ ८ ॥

अन्वयः—रम्भयोः स्तम्भयुगस्य श्लथैः दलैः चण्डातकमण्डिता सा मनः-स्थितिस्फुरत्सुखागतप्रश्नितत्तूर्यनिस्वना अस्य प्रियासखी इव चकास्तिस्म ।

हिन्दी—केले के दो स्तम्भों के लटके पत्तों के 'चण्डातक' नामक वस्त्र से सुसज्जित वह ( द्वारभूमि ) राजा नल के चित्त में स्थित रहने से उल्लसित सुखपूर्वक यात्रा संपन्न होने के प्रश्नरूप तूर्य आदि वाद्य से युक्त इस ( नल ) की प्रिया ( दमयन्ती ) की सखी के समान सुशोभित हो रही थी।

टिप्पणी—पूर्व श्लोक में द्वारभूमि की भीमराज की दूती के रूप में उत्प्रेक्षा की, इस श्लोक में उसकी नल-प्रिया दमयन्ती की सखी के रूप में सम्भावना की गयी है। राजा नल दमयन्ती के मन में सदा वास करता था, अतः उसे राजा के कुशल-समाचार के प्रति सदा जिज्ञासा रहती थी, सो द्वारभूमि रूपिणी सखी को दमयन्ती ने राजा की कुशलपूर्वक यात्रा सम्पन्न होने से सम्बद्ध प्रश्न के समाधानार्थ भेज दिया। चिरकाल से बिछुड़े प्रिय के आगमन पर प्रेयसी तो लज्जा के कारण कुछ बोल नहीं पाती, अपनी किसी सखी को उसके निकट भेज देती है। दमयन्ती ने भी द्वारभूमि को सखी रूप में प्रिय नल के समीप भेजा। लटके हुए पत्ते उस 'द्वार्भू'-सखी का 'चण्डातक' है—आवरणवस्त्र, नारायण के अनुसार नीला लटकता, लंबा वस्त्र और मल्लिनाथ के अनुसार अर्द्धोरुक' ( आधे घुटनों तक का ) सम्मानित महिलाओं का वस्त्र। अमरकोष ( २।६–११९ ) के अनुसार 'चण्डातक' या 'अर्धोरुक' महिलाओं का एक वस्त्र होता है, जो कदाचित् 'घाघरा' या 'लहँगा' सदृश होगा। नारायण के अनुसार यह नीललंबमान चण्डातक संज्ञक वस्त्र कदाचित् यवनस्त्रियों के आवरण-वस्त्र-सदृश होता है। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ उत्प्रेक्षा है, जिसमें कदलीदलरूप वस्त्र धारे द्वारभूमि तूर्यनिस्वनरूप में भैमी सखी-तुल्य प्रश्न करती सम्भावित है ॥ ८ ॥

विनेतृभर्त्तृद्वयभीतिदान्तयोः परस्परस्पादनवाप्तवैशसः ।
अजायत द्वारि नरेन्द्रसेनयोः समागमः स्फारमुखारवोद्गमः ॥ ९ ॥

जीवातु—विनेत्रिति । विनेत्रोः नियामकयोः, भर्त्रो नलभीमरूपयोः स्वामिनो, इव तस्मात् भीत्या भयेन, दान्तयो शान्तयो, नरेन्द्रसेनयो भीमनलवाहिन्यो, परस्परस्मात् अन्योऽन्यस्मात्, अनवाप्तम् अप्राप्त, वैशस हिंसन यस्मिन् स तादृश, स्फारः तारः, मुखारवोद्गम मुखकलकलोदय यस्मिन् स तादृशः, समागमो मेलन, द्वारि राजभवनद्वारे, अजायत जात ॥ ९ ॥

अन्वय—विनेतृभर्तृद्वयभीतिदान्तयो नरेन्द्रसेनयो परस्परस्मात् अनवाप्तवैशस स्फारमुखारवोद्गमः समागम द्वारि अजायत ।

हिन्दी—दोनो ( भीम और नल ) नियामको ( शासको ) के भय से शान्त राजसेनाओ का एक दूसर से प्राप्त मरण आदि से रहित उच्च कोलाहल से युक्त समागम द्वार पर हुआ ।

टिप्पणी—भीमराज के प्रासाद द्वार पर वर राजा नल और भीमराज की सेनाएँ एक दूसरे के समीप एकत्र हुईं । सामान्यतया राजाओ की सेनाएँ जब परस्पर सपर्क मे आती हैं, तब युद्ध होता है और सैनिक कोलाहल भी करते ह, परन्तु इस अवसर पर ऐसा नही हुआ, क्योंकि एक तो सैनिक अपने-अपने स्वामियो—नल और भीमराज द्वारा पूर्ण नियन्त्रित थे, दूसरे यह अवसर भी वैमनस्य और शत्रुता का नही, स्नेह और मैत्री का था । सैनिक हर्ष और उल्लास मे कोलाहल कर रहे थे । यह मिलन आनन्द और प्रसन्नता से पूर्ण होने के कारण भय का जनक नही था, अपितु स्नेह का सचरण करने वाला था ॥ ९ ॥

निवेश्य बन्धूनित इत्युदीरित दमेन गत्वाऽर्द्धपथे कृतार्हणम् ।
विनीतमाद्वारत एव पद्गता गत तमैक्षिष्ट मुदा विदर्भराट् ॥ १० ॥

जीवातु—निवेश्येति । दमेन भीमात्मजेन, गत्वा प्रत्युद्गम्य, बन्धून् जामातृबन्धून्, निवेश्य उपवेश्य, इत इति उदीरितम् अस्या दिशि आगम्यताम् इति प्रार्थितम्, अर्द्धपथे अर्द्धमार्गे, कृतार्हण कृतपूजन, विनीतम् तनुद्धतम्, आ-द्वारत द्वारम् आरम्य, पादाभ्या गच्छति इति पद्गः, तत्ता पद्गता द्वारदेश रथादवतीर्य पादचारित्वम् । 'पादस्य पदाज्यातिगोपहतेपु' इति पादस्य पदादेश । गत त नल, विदर्भराट् भीम, मुदा हर्षेण, ऐक्षिष्ट अद्राक्षीत् ॥ १० ॥

अन्वय—दमेन गत्वा बन्धून् निवेश्य 'इत' इति उदीरितम् अर्द्धपथे कृतार्हण विनीतम् आद्वारत एव पद्गता गत त विदर्भराट् मुदा ऐक्षिष्ट ।

हिन्दी—दम ( दमयन्ती-भ्राता ) द्वारा जाकर बंधु-बांधवों को ( उचित स्थान पर ) बैठा दिये जाने पर और 'इस मार्ग से आइए'—ऐसा कहा जाकर आधे मार्ग में पहुँच कर जिसका अर्घ्य-पाद्यादि समर्पित कर सत्कार किया गया है, ऐसे अनुद्भट ( सौम्य ) वेषधारी, राजद्वार से ( रथ से उतर ) पैदल-पैदल आते उस (नल) को विदर्भ-नरेश (भीम) ने प्रसन्नता पूर्वक देखा।

टिप्पणी—राजकुमार दम ने अपने और बारात में आये नल के बन्धु-बांधवों को सत्कार पूर्वक उचित आसनों पर बैठाया और विवाहार्थी नल की आगे बढ़कर मध्यमार्ग में ही अर्घ्यादि द्वारा अभ्यर्थना की ( नल रथ से उतर कर पैदल राजभवन की ओर अग्रेसर हुए, दम मार्ग दिखाता चला। राजा भीम ने हर्षपूर्वक आते नल को देखा। विवाहार्थी नल उस समय के लिए उपयुक्त सौम्य वेषधारी थे ॥ १० ॥

अथायमुत्थाय विसार्य दोर्युगं मुदा प्रतीयेप तमात्मजन्मनः।
सुरस्रवन्त्या इव पात्रमागतं धृताभितोवीचिगतिः सरित्पतिः ॥ ११ ॥

जीवातु—अथेति। अथ नलेक्षणानन्तरम्, अयं विदर्भराट्, उत्थाय दोर्युगं बाहुद्वयं, विसार्य प्रसार्य, आगतं सम्मुखमुपस्थितम्, आत्मजन्मनः आत्मजायाः भैम्याः, पात्रं योग्यं वरं, तं नलं, धृता अवलम्बिता, अभितः उभयपार्श्वतः वीचिगतिः तरङ्गप्रसारः यस्य सः तादृशः, सरित्पतिः समुद्रः, सुरस्रवन्त्याः सुराणां देवानां, स्रवन्त्याः नद्याः, भागीरथ्याः इत्यर्थः। 'अथ नदी सरित् स्रवन्ती निम्नगाऽऽपगा' इत्यमरः। आगतं पात्रं तीरद्वयमध्यवर्ति प्रवाहम् इव। 'पात्रम् स्रुवादौ पर्णे च भाजने राजमन्त्रिणि। तीरद्वयान्तरे योग्ये' इति मेदिनी। मुदा हर्षेण, प्रतीयेप प्रत्यैच्छत्, आलिलिङ्गेत्यर्थः ॥ ११ ॥

अन्वयः—अथ अयम् उत्थाय दोर्युगं विसार्य आत्मजन्मनः पात्रम् आगतं तं धृताभितोवीचिगतिः सरित्पतिः सुरस्रवन्त्याः आगतं पात्रम् इव मुदा प्रतीयेप।

हिन्दी—तदनन्तर ( नल को देखने के पश्चात् ) इस ( भीमराज ) ने उठ कर बाहुयुगल फैला आत्मजा ( बेटी दमयन्ती ) के योग्य वर आये उस ( नल ) का दोनों ओर तरंगमालाओं से युक्त नदियों का स्वामी ( समुद्र ) सुरसरित् ( भागीरथी ) के आये प्रवाह का जिस प्रकार आलिंगन करता है, उसी प्रकार सहर्ष आलिंगन किया।

टिप्पणी—नल-दर्शन से प्रसन्न राजा भीम ने अपनी पुत्री के उपयुक्त वर वहाँ उपस्थित नल नरेश को उठकर बाँहें फैला कर वक्ष से लगा लिया। इस स्थिति को दोनों ओर उमड़ती तरंगमाला से युक्त समुद्र द्वारा भागीरथी-प्रवाह के आलिंगन से स्पष्ट किया गया है। समुद्र भीमराज हैं, भागीरथी-प्रवाह नल है और तरंगमालाएँ बाहुयुग्म हैं॥ ११॥

यथावदस्मै पुरुषोत्तमाय तां स साधुलक्ष्मीं बहुवाहिनीश्वरः।
शिवामथ स्वस्य शिवाय नन्दिनीं ददे पतिः सर्वविदे महीभृताम्॥१२॥

जीवातु—यथावदिति। अथ वराल्लिङ्गनानन्तरं, बहुवाहिनीश्वरः बहु-सेनाधीश्वरः, महीभृतां राज्ञां, पतिः राजराजः, स भीमः, पुरुषोत्तमाय पुरुष-श्रेष्ठाय, शिवाय भद्रमूर्तये, सर्वविदे सर्वज्ञाय, अस्मै नलाय, साधुलक्ष्मीं समी-चीनशोभां, शिवां भद्रमूर्तिं, स्वस्य नन्दिनीं दुहितरं, तां दमयन्तीं, यथावद् यथार्हं, विधिवद् इत्यर्थः। 'तदर्हम्' इति वति प्रत्ययः। ददे दत्तवान्। अन्यत्र—बहुवाहिनीश्वरः बहुनदीपतिः, स समुद्रः, पुरुषोत्तमाय विष्णवे, लक्ष्मीं यथावद् ददे ददौ, तत् साधु। तथा महीभृतां पर्वतानां पतिः हिमवान्, स्वस्य नन्दिनीं शिवां गौरीं, सर्वविदे शिवाय शम्भवे। 'शिवं भद्रं शिवः शम्भुः शिवा गौरी शिवाऽभया' इति सर्वत्र शाश्वतः। ददौ, तच्च साधु। विशेषणविदो-व्ययोरपि श्लिष्टत्वादभिधाया प्रकृतार्थबोधनेनोपक्षीणत्वात् वाच्यार्थानुपपत्त्य-भावेन लक्षणाया असम्भवाच्च व्यञ्जनया अर्थान्तरप्रतीतेः ध्वनिरेवौपम्यपर्य-वसायी॥ १२॥

अन्वय—अथ बहुवाहिनीश्वरः महीभृतां पतिः सः पुरुषोत्तमाय शिवाय सर्वविदे अस्मै साधुलक्ष्मीं शिवां स्वस्य नन्दिनीं यथावद् ददे।

हिन्दी—तत्पश्चात् (आलिंगन के अनन्तर) प्रचुर सेना के अधीश्वर धरणीधरों (राजाओं) के स्वामी उस (भीमराज) ने पुरुषों में श्रेष्ठ, मंगलमय, पूर्ण ज्ञानवान् उस (नल) को शोभा-सम्पन्न और कल्याणी अपनी पुत्री (दमयन्ती) विधि विधानपूर्वक उसी प्रकार दे दी, जिस प्रकार कि बहुवाहिनीपति (अनेक नदियों के स्वामी) समुद्र ने अपनी कल्याणमयी पुत्री लक्ष्मी पुरुषोत्तम, मंगलमय विष्णु को दी थी अथवा पर्वतों के स्वामी हिमालय ने पुरुषोत्तम शिव को अपनी शोभासम्पन्ना पुत्री उमा दी थी।

टिप्पणी—भीमराज द्वारा नल को स्वात्मजा दमयन्ती का विधि-विधानपूर्वक समर्पण दो उपमाओं से स्पष्ट किया गया है। समुद्र द्वारा विष्णु को पुत्री लक्ष्मी का समर्पण और हिमालय द्वारा शिव को उमा पार्वती का समर्पण। बहुवाहिनीश्वर अर्थात् अनेक नदियों का स्वामी हिमालय भी हो सकता है, क्योंकि हिमालय अनेक नदियों का उद्गम है। इसी प्रकार 'महीभृतां पतिः' समुद्र भी हो सकता है, क्योंकि समुद्र मैनाकादि अनेक पर्वतों का आश्रय है। नारायण के अनुसार उपमा अलंकार व्यंजित होता है। नल पुरुषोत्तम शिव है, दमयन्ती साधुलक्ष्मी शिवा है और भीमराज बहुवाहिनीश्वर समुद्र और 'महीभृतां पतिः' हैं। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ विशेषण-विशेष्यों के भी श्लिष्ट होने के कारण अभिधा प्रकृतार्थबोधन में उपक्षीण है और वाच्यार्थ के अनुपपन्न होने से लक्षणा संभव नहीं है, अतः व्यंजना से अर्थप्रतीति होने के कारण ध्वनि ही उपमा को पर्यवसित करती है॥ १२॥

असिस्वदद्यन्मधुपर्कमर्पितं स तद्व्यधात्तर्कमुदर्कदर्शिनाम्।
यदेषपास्यन्मधु भीमजाऽधरं मिषेण पुण्याहविधिं तदाऽकरोत्॥ १३॥

जीवातु—असिस्वददिति। सः नलः, अर्पितं भीमेन दत्तं, मधुपर्कं कांस्य-पात्रस्थं दधिमधुघृतात्मकं त्रिमधुरम्, असिस्वदत् स्वादितवान्, स्वादेर्णौ चङ्यु-पधाह्रस्वः। इति यत्, तत् मधुपर्कस्वादनम्, उदर्कदर्शिनां विवाहोत्तरभावि-फलाभिज्ञानाम्। 'उदर्कः फलमुत्तरम्' इत्यमरः। तर्कं कञ्चित् रहस्यं, व्यधात् अकार्षीत्। तं तर्कमेवाह—यत् यतः, एषः नलः, भीमजायाः भैम्याः, अधर-मेव मधु माक्षिकं, पास्यन् पास्यन् अधरमधुपानं करिष्यति इत्यर्थः। तत एव तदा तस्मिन् काले, मिषेण मधुपर्कपानव्याजेन, पुण्याहविधिं कर्मादौ कर्तव्यं पुण्याहकर्म एव अकरोत्। विवाहदिनरूपपुण्याहे मधुपर्कपानच्छलेन भाविन्या अधरमधुपानक्रियायाः शुभारम्भं चकारेत्यर्थः। माङ्गल्यकृत्येषु आदौ पुण्याहक्रिया प्रसिद्धा एव। अत्र सापह्नवोत्प्रेक्षा॥ १३॥

अन्वयः—सः अर्पितं मधुपर्कं यत् असिस्वदत् तत् उदर्कदर्शिनां तर्कं व्यधात् यत् एषः भीमजाधरं मधु पास्यन् तदा मिषेण पुण्याहविधिम् अकरोत्।

हिन्दी—उस ( नल ) ने ( भीमराज द्वारा ) समर्पित मधुपर्क का जो आस्वादन किया, उसने विवाहोत्तर परिणाम देखनेवालों में यह तर्क उत्पन्न

करा दिया कि यह ( नल ) जो भीमसुता ( दमयन्ती ) के अधर-मधु का ( भविष्य में ) पान करेगा, उस काल में इस समय मधुपर्क के व्याज से उसका मंगलोपक्रम कर लिया।

टिप्पणी—विधानानुसार भीमराज के पक्ष से वर नल को कांस्यपात्र में दही और मधु का मिश्रपेय मधुपर्क समर्पित किया गया, जिसका नल ने पान कर लिया। उसे देखकर दर्शकों ने यह तर्क किया कि विवाहोपरांत दमयन्ती के अधर-मधु-पान का महत्त्वपूर्ण कर्म जो नल करेगा, मधुपर्कपान उसकी 'पुण्याहविधि' है—शुभनक्षत्र में मंगलकृत्य के निमित्त सफलता पाने के लिए पुण्य कृत्य। नल ने वही इस समय किया है। नल ने मधुपर्क-पान के रूप में भैमी-अधर-पान सदृश मुहूर्त कर लिया। इससे अधरामृत की अत्यन्त स्वादुता का निर्देश हुआ है। मल्लिनाथ के अनुसार सापह्नवा उत्प्रेक्षा ॥१३॥

वरस्य पाणिः परघातकौतुकी वधूकरः पङ्कजकान्तितस्करः।
सुराज्ञि तौ तत्र विदर्भमण्डले ततो निबद्धौ किमु कर्कशैः कुशैः ॥१४॥

जीवातु—वरस्येति। वरस्य नलस्य, पाणिः परघातकौतुकी शत्रुवध-लम्पटः परहिंसालोलुपश्च, वधूकरः भैमीपाणिः, पङ्कजकान्तेः पद्मश्रियः तस्करः चौरश्च। 'तद्‌वृहतो करपत्योः—' इत्यादिना सुट् तलोपश्च। तत पूर्वा-पराधात्, एको हिंस्रः अपरस्तस्कर इत्यपराधात् हेतोरित्यर्थः। तौ वधूवर-करौ, शोभनो राजा यस्य तस्मिन् सुराज्ञि राजन्वति, तत्र तस्मिन्, विदर्भ-मण्डले विदर्भराज्ये, कर्कशैः कुशैः निबद्धौ सयतौ, किमु ? धार्मिकराज्ये दुष्टा बध्यन्ते इति भावः। देशाचारप्राप्तस्य वधूवरयोः कुशसूत्रेण करबन्धनस्य अपराधहेतुकत्वमुत्प्रेक्ष्यते ॥ १४ ॥

अन्वय—वरस्य पाणिः परघातकौतुकी, वधूकरः पङ्कजकान्तितस्करः, ततः तौ सुराज्ञि तत्र विदर्भमण्डले कर्कशैः कुशैः निबद्धौ किमु ?

हिन्दी—वर ( राजा नल ) का हाथ शत्रुओं का घात का कौतुक करने-वाला है और वधू ( दमयन्ती ) का हाथ कमल की शोभा का लुटेरा है, इससे वे दोनों ( नलदमयन्ती—वर-वधू के हाथ ) अच्छे राजा ( भीम ) से राजित उस विदर्भ राष्ट्र में कठोर कुशों से बाँध दिये गये क्या ?

टिप्पणी—विवाह विधि में लोकाचार के अनुसार कुशों द्वारा वर-वधू

का पाणिबंधन होता है, नल-दमयन्ती के साथ भी ऐसा ही हुआ। नल के हाथ का शौर्य और दमयन्ती के हाथ का मार्दव सूचित करने के साथ-साथ यहाँ एक और उत्प्रेक्षा की गयी। वर-वधू के हाथों में से एक को हत्या का और दूसरे को तस्करता का अपराधी बताते हुए कुशबंधन की दण्ड रूप में उद्भावना की गयी और भीमराज को एक सुराजा बताया गया। सुशासित राज्य में अपराधी को दण्ड मिलता ही है। नल-कर का अपराध था 'परघात-कौतुकी' होना और दमयन्ती-कर का 'पङ्कजकांतितस्कर' होना। अच्छे राजा के राज्य में दोनों को बद्ध होने का दण्ड मिला। आशय यही है कि नल का शौर्यपूर्ण कर तथा दमयन्ती के कमल-कोमल कर को लोकाचार के अनुसार एक साथ कुशसंयुक्त कर 'पाणिग्रहण' सम्पन्न हुआ। नारायण के अनुसार यहाँ कुश-बंधन में कारणोत्प्रेक्षा की गयी है और मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ देशाचारानुकूल वधूवर के कुशसूत्र से करबंधन की अपराध-हेतुकता उत्प्रेक्षित है ॥ १४ ॥

विदर्भजायाः करवारिजेन यन्नलस्य पाणेरुपरि स्थितं किल।
विशङ्क्य सूत्रं पुरुषायितस्य तद्भविष्यतोऽस्मायि तदा तदालिभिः ॥१५॥

जीवातु—विदर्भजाया इति। विदर्भजायाः वैदर्भ्याः, करवारिजेन पाणिकमलेन, नलस्य पाणेः उपरि स्थितं किलेति यत्। भावे क्तः। तत् उपरि अवस्थानं, भविष्यतः पुरुषायितस्य विपरीतसुरते पुरुषवदाचरितस्य, सूत्र्यते सूच्यते अनेन इति सूत्रं सूचकं, विशङ्क्य विभाव्य, तदा तदालिभिः भैमीसखीभिः, अस्मायि मन्दम् अहासि। स्मयतेर्भावे लुङ्, चिणि वृद्ध्या अयादेशः। विपरीतसुरते पुरुषोपरि स्त्रियः शयनेन पुरुषकरोपरि स्त्रीकरः सम्भवति इति पुंभावमुत्प्रेक्ष्य स्मितं कृतमिति भावः ॥ १५ ॥

अन्वयः—विदर्भजायाः करवारिजेन यत् नलस्य पाणेः उपरि स्थितं किल, तत् भविष्यतः पुरुषायितस्य सूत्रं विशङ्क्य तदा तदालिभिः अस्मायि।

हिन्दी—विदर्भपुत्री ( दमयन्ती ) का करकमल जो नल के हाथ के ऊपर रखा गया उसे आगे होने वाले ( विपरीत सुरत में ) पुरुष तुल्य आचरण का सूचक संभावित कर उस समय उस ( दमयन्ती ) की सखियाँ मुस्कुराने लगीं।

टिप्पणी—पाणिग्रहण होते समय वधू दमयन्ती का हाथ नल के हाथ के ऊपर रखा गया। यह देख दमयन्ती की रसीली सखियाँ मुस्कुराने लगीं। उन्होंने सोचा कि यह दमयन्ती-कर पुरुष के समान आचरण कर रहा है, जैसा कि विपरीतरति में हुआ करता है, जिसमें पुरुष के ऊपर नारी के लेटने से पुरुष के कर के ऊपर नारी का कर रहता है। भविष्य में होने वाले विपरीतरत की सम्भावना कर इस दृश्य पर दमयन्ती की विलास कुतूहला सखियाँ मंद मंद हँसने लगीं। विवाहकाल में वधू का हाथ वर के हाथ के ऊपर रखा जाता है। विश्वकोष के अनुसार सूत्र का अर्थ सूचक भी होता है—'सूत्रं तु सूचनाग्रन्थे।' सूच्यते सूच्यते अनेन इति सूत्रं सूचकम् ॥ १५ ॥

सखा यदस्मै किल भीमसंज्ञया स यक्षसख्याधिगतं ददौ भवः।
ददे तदेव श्वशुरः सुरोचितं नलाय चिन्तामणिदाम कामदम् ॥ १६ ॥

जीवातु—अथ एकविंशतिश्लोक्या यौतकदानं वर्णयति सखेत्यादि। सः प्रसिद्धः, भवः भगवान् ईश्वरः, यक्षसख्याधिगतं यक्षेण सह यत् सख्यं बन्धुत्वं, तेनाधिगतं प्राप्तं कुबेरमैत्रीलब्धं कुबेरात् लब्धमित्यर्थः। 'कुबेरस्त्र्यम्बकसखो यक्षराड्' इत्यमरः। यत् चिन्तामणिदाम चिन्तामणिघटितमाल्यं, भीम इति संज्ञया नाम्ना हेतुना, सखा स्वनामसादृश्यात् मित्रमिति बुद्ध्या इत्यर्थः। 'व्योमकेशो भवो भीमः' इत्यमरः। अस्मै भीमनृपाय, ददौ स्वकीयभीमनामधारणात् बन्धुत्वसूत्रेणेति भावः। सुरोचितं देवानायोग्यं, कामदं कामदुघं, तद् चिन्तामणिदाम, श्वशुरः पत्न्याः पिता, एष भीमभूपतिः, नलाय जामात्रे, ददे ॥ १६ ॥

अन्वय—भीमसंज्ञया सखा सः भवः यक्षसख्याधिगतं यत् चिन्तामणिदाम अस्मै ददौ, सुरोचितं कामदं तत् एव श्वशुरः नलाय ददे।

हिन्दी—'भीम' इस नाम के आधार पर सखा उन भव ( शिव ) ने यक्षराज कुबेर की मैत्री में प्राप्त जिस चिन्तामणि की माला को इसे ( भीम को ) दिया था, देवताओं के योग्य, कामना पूर्ण करनेवाली उस ( माला ) को इस श्वसुर ( भीम ) ने नल को दे दिया।

टिप्पणी—भीमराज को शिव से चिन्तामणिमाला प्राप्त हुई थी, जिसे शिव ने कुबेर से मैत्री होने के कारण पाया था। शिव का एक नाम 'भीम'

भी है, अमरकोष के अनुसार 'व्योमकेशो भवो भीमः।' नामसादृश्य के आधार पर 'भीम शिव' राजा भीम के मित्र हुए। उन्होंने एक मित्र कुबेर से प्राप्त देवधारणयोग्य, अभीष्टदायिका चिन्तामणिमाला को दूसरे मित्र भीमराज को दे दिया। वही प्रिय और बहुमूल्य माला भीमराज ने अपने प्रिय जामाता नल को यौतक ( दहेज ) में देदी। इस श्लोक से चौंतीसवें श्लोक तक उन्नीस श्लोकों में विवाह-यौतक का वर्णन है। मल्लिनाथ ने कदाचित् किसी भ्रम से 'एकविंशतिश्लोकया यौतकदानं वर्णयति' लिख दिया है। संभवतः लिप्यंतरण में एकोनविंशति का एक विंशति हो गया हो ॥१६॥

वहोदु'रापस्य वराय वस्तुनश्चित्तस्य दातुं प्रतिबिम्बकैतवात् ।
वभौतरामन्तरवस्थितं दधद्यदर्थमभ्यर्थितदेयमर्थिने ॥ १७ ॥

जीवातु—अथ मणिदामैव वर्णयति बहोरिति। यद् चिन्तामणिदाम, वराय दातुं चित्तस्य राशीकृतस्य, दुरापस्य दुर्लभस्य, बहोः अनेकस्य। भाषितपुंस्कत्वात् पुंवद्भावः। वस्तुनः पदार्थजातस्य, प्रतिबिम्बस्य प्रतिच्छायायाः, कैतवाद् मिषात्, अन्तः अभ्यन्तरे, अवस्थितम् अर्थिने याचकाय, अभ्यर्थितः याचितः सन्, देयः देयत्वेन निश्चितम् अभ्यर्थितदेयम्, अर्थं वस्तुजातं, दधत् धारयन्निव, बभौतराम् अतिशयेन बभौ। 'किमेत्तिङव्ययघादा—' इत्यादिना आमुप्रत्ययः। प्रार्थनामात्रेणैव याचकाय तत्तद्वस्तूनां दानार्थं प्रतिबिम्बव्याजात् तत्तद्वस्तुजातमन्तर्धारयतीवेति भावः। अत्र सापह्नवोत्प्रेक्षा सा च व्यञ्जकाप्रयोगाद्गम्या ॥ १७ ॥

**अन्वयः**—यत् वराय दातुं चित्तस्य दुरापस्य बहोः वस्तुनः प्रतिबिम्ब-कैतवात् अन्तरवस्थितम् अर्थिने अभ्यर्थितदेयम् अर्थं दधत् बभौतराम्।

हिन्दी—जो ( चिन्तामणिमाला ) दानार्थ एकत्र, दुर्लभ, प्रचुर वस्तुओं की प्रतिच्छाया के व्याज से अपने में अवस्थित, याचक को अभीष्ट देने योग्य वस्तुओं को धारण करती अत्यन्त सुशोभित हो रही थी।

टिप्पणी—सोलहवें श्लोक में भीमराज द्वारा नल को दी गयी चिन्तामणिमाला का वर्णन है। नल को यौतक में देने के लिए अनेक प्रकार की दुर्लभ और बहुमूल्य सामग्री—सोना, रत्न, हाथी, घोड़े आदि—वहाँ एकत्र थे। उनकी प्रतिच्छाया माला की मणियों में पड़ रही थी। चिन्तामणि-

याचक को तुरत अभीष्ट देती है। इसी पर कल्पना है कि याचक को माँगते ही दे डालने के लिए चिन्तामणिमाला ने अपने में अनेक देय सामग्री संचित कर रखी थी, जिसकी छवि उसमें द्योतित हो रही थी। माला ने अपना 'कामद' नाम सार्थक करने को ही वह सब मानो एकत्र कर रखा था। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ सापह्नवा उत्प्रेक्षा है, जो व्यञ्जक का प्रयोग न होने से गम्या है ॥ १७ ॥

असिं भवान्या क्षतकासरासुरं वराय भीमः स्म ददाति भासुरम्।
ददे हि तस्मै धवनामधारिणे स शम्भुसम्भोगनिमग्नयाऽनया ॥ १८ ॥

जीवातु—असिमिति। भीमः क्षतकासरासुरं हतमहिषासुरं, 'लुलापो महिषो वाहद्विषत्कासरसैरिभाः' इत्यमरः। भासुरं भास्वरं, भवान्याः दुर्गायाः असिं खड्गं, भवान्या भीमाय दत्तमिति भावः। वराय नलाय, ददाति स्म। किमर्थं दुर्गया अस्मै दत्तः? तत्राह—हि यतः, शम्भुसम्भोगनिमग्नया महिषासुरादिमर्दनानन्तरं निवृत्तरणरागया केवलसुरतसुखासक्तया, अनया दुर्गया, धवस्य स्वप्रियस्य शम्भोः, नामधारिणे 'भीम' इति नामान्तरधराय इति प्रीतिकरणोक्तिः। 'धवः प्रियः पतिर्भर्ता' इत्यमरः। तस्मै भीमभूभुजे, स असिः, ददे दत्तः; सम्प्रधानान्तरं निष्प्रयोजनकत्वबुद्ध्या इति भावः। ददातेः कर्मणि लिट् ॥१८॥

अन्वयः—भीमः क्षतकासरासुरं भासुरं भवान्याः असिं वराय ददाति स्म, हि शम्भुसम्भोगनिमग्नया अनया धवनामधारिणे तस्मै सः ददे।

हिन्दी—भीमराज ने महिषासुर को नष्ट करने वाला देदीप्यमान भवानी का खड्ग वर ( नल ) को दे दिया, क्योंकि ( महिषासुर मर्दन के अनन्तर ) शिव सम्भोग में निमग्न इस ( भवानी ) ने पति ( शिव ) का नाम ( भीम ) धारण करने वाले इस ( भीमराज ) को वह (खड्ग) दे दिया था।

टिप्पणी—भीमराज ने भवानी से प्राप्त खड्ग भी अपने वीर जामाता नल को दे दिया। कल्पना की गयी है कि शत्रुनाश करके निश्चित भवानी ने पति भव ( भीम शिव ) के संग विलास में रत हो खड्ग को उपयोगिताशून्य मान ली और नाम से ही पति के सखा भीम को उसे दे डाला था। भाव यही है कि शिव-शिवा के भक्त भीमराज को प्रसन्न हो भवानी ने जो खड्ग दिया था, वह उन्होंने नल को दे दिया ॥ १८ ॥

अधारि यः प्राङ्महिषासुरद्विषा कृपाणमस्मै तमदत्त कूकुदः ।
अहायि तस्या हि धवार्द्धमज्जिना स दक्षिणार्द्धेन पराङ्गदारणः ॥१९॥

जीवातु—अधारीति । यः कृपाणः, महिषासुरद्विषा दुर्गया, प्राक् पूर्वम्, अधारि धृतः, तं कृपाणम् असिं, कूकुः कन्या, 'कूकुरित्युच्यते कन्या' इति स्मरणात् । तां ददातीति कूकुदः कन्याप्रदः भीमः, 'सत्कृत्यालङ्कृतां कन्यां यो ददाति स कूकुदः' इत्यमरः । अस्मै नलाय, अदत्त दत्तवान् । दुर्गायाः कृपाणस्य भीमहस्तगतत्वे कारणान्तरमाह हि यतः, धवस्य प्रियस्य, भीमापराख्यशम्भोरिति यावत्, अर्द्धे वामार्द्धे, मज्जति प्रविशतीति तन्मज्जिना अर्द्धनारीश्वरत्वात् प्रियार्द्धाङ्गप्रविष्टेन, तस्याः दुर्गायाः सम्बन्धिना, दक्षिणार्द्धेन दक्षिणाङ्गेन कर्त्रा, परेषां सर्वेषामन्येषाम्, अङ्गदारणः गात्रविदारकः, स कृपाणः, अहायि अत्याजि, खड्गग्रहितदक्षिणार्द्धेन स्वामिशरीरप्रवेशे स्वामिनोऽङ्गविदारणं स्यादिति धिया स परित्यक्तः इति भावः । हातेः कर्मणि लुङ्, चिणि युगागमः ॥ १९ ॥

अन्वयः—महिषासुरद्विषा प्राक् यः अधारि तं कृपाणं कूकुदः अस्मै अदत्त, हि धवार्द्धमज्जिना तस्याः दक्षिणार्द्धेन पराङ्गदारणः सः अहायि ।

हिन्दी—महिषासुर की शत्रु (भवानी) ने पहिले जिसे धारण किया था, उस खड्ग को कन्या को देने वाले ( भीमराज ) ने इस ( जामाता नल ) को दे दिया, कारण कि पति के वामार्द्ध में प्रविष्ट उस ( भवानी ) के दक्षिणार्द्ध भाग ने दूसरे के ( शत्रु के भी ) अंगों को विदीर्ण करने वाले उस ( कृपाण ) का त्याग कर दिया ।

टिप्पणी—सत्कारपूर्वक अलंकृता कन्या का दान करनेवाला 'कूकुद' कहलाता है। ऐसे राजा भीमद्वारा भवानी-खड्ग जो जामाता नल को दिया गया, उसके एक और कारण की उद्भावना की गयी है। वह खड्ग भवानी-द्वारा छोड़ दिया गया था और शत्रु के अंगों का विदारक था । भवानी शिव की वामार्द्ध हैं और दक्षिणार्द्ध अर्धनारीश्वर शिव स्वयम् हैं। जब 'शम्भुसम्भोगनिमग्ना' भवानी प्रिय में लीन हो गयीं तो वामार्द्ध रूपा भवानी ने असि-त्याग कर दिया, क्योंकि 'परांगदारण' अर्थात् अन्य अंग का विदारक होने से कृपाण दक्षिणार्द्ध विदीर्ण कर सकता था। 'पर' अर्थात् शत्रु का विनाशक होने से वही कृपाण भीम ने स्वजामाता को दे दिया ॥ १९ ॥

उवाह य सान्द्रतराङ्ककानन स्वशौर्यसूर्योदयपर्वतव्रतम् ।
सनिर्झरः शाणनधौतधारया समूढसन्ध्य क्षतशत्रुजासृजा ॥ २० ॥

जीवातु—उवाहेति । सान्द्रतरा शुष्कत्वादतिशयेन घना इत्यर्थ, अङ्का-कृष्णवर्णरक्तचिह्नानि एव, काननानि अरण्यस्वरूपाणि यस्य स, खड्गस्य शुष्करक्तचिह्नाना कृष्णत्वात् तत्र काननत्वारोपणमिति बोध्यम शाणनन उत्तेजनेन, शाणघर्षणेनेत्यर्थ, धौतया उज्ज्वलीकृतया, धारया निशितमुखेन, सनिर्झर सप्रवाह, निर्झरयुक्तवत् परिदृश्यमान इत्यथ, क्षतेभ्य प्रहृतेभ्य, शत्रुभ्य, जात निर्गत, तादृशेन असृजा रक्तेन, कृपाणलग्ननेति भाव । समूढा धृता, प्रकटिता इत्यथ, सन्ध्या प्रात सन्ध्याकालिकशोभा इत्यर्थ, यन स तादृश, सन्ध्याकालीनाकाशस्य रक्तवर्णत्वादिति भाव, य कृपाण, स्वशौर्यमव शत्रुहननरूप दूरत्वमेव सूर्य तस्य उदयपर्वत उदयाचल, तस्य व्रत नियम, नित्यसूर्योदयकारित्वरूपमित्यर्थ, नित्यमव शत्रुदमनेन स्वपराक्रम प्रकाशरूपव्रतमिति समुदितार्थ, उवाह वहति स्म । खड्गस्याङ्कादिषु कानन-त्वाद्यारोपणाद्रूपकालङ्कार ॥ २० ॥

अन्वय —सान्द्रतराङ्ककानन शाणनधौतधारया सनिर्झर क्षतशत्रुजासृजा समूढसन्ध्य य स्वशौर्यसूर्योदयपर्वतव्रतम् उवाह ।

हिन्दी—सूखजाने से अतिशय घने, काले रक्तचिह्न रूप घने जगल वाला, सान पर रगडे जाने से दमकती धार रूप धारा के कारण झरनो स युक्त, नष्ट शत्रुओं के रक्त द्वारा प्रात सध्याकालीन लाली को धारण करता जो कृपाण अपने शौर्य ( वीरत्व ) रूप सूर्य के उदयाचल के व्रत को धारण कर रहा था।

टिप्पणी—इस श्लोक में भवानी खड्ग की अवधारणा उदयाचल के रूप मे की गयी है। उदयपर्वत पर घने वन है, जिनका द्योतन कृपाण पर लग कर सूख गये शत्रु रक्त के चिह्न करते है, खड्ग की धार ही पर्वत निर्झर है, कृपाण पर लगा शत्रुओं का ताजा लाल खून प्रात सध्या की लालिमा का प्रतीक है और जो शौर्य कृपाण के माध्यम से हुआ है, वही सूर्योदय है। इस प्रकार खड्ग उदयाचल सम प्रतीत होता है। नारायण ने 'समूढ प्राप्त सधिर्यस्य' विग्रह करके 'समूढसन्ध्य' का अर्थ मूट तक शत्रु-

देह में घसा भी किया है—'त्सरुफलकसन्धिपर्यन्तं शत्रुशरीरे निमग्नः।' मल्लिनाथ के अनुसार रूपकालंकार क्योंकि खड्ग के अंकादि में काननत्वादि का आरोपण है॥ २०॥

यमेन जिह्वा प्रहितेव या निजा तमात्मजां याचितुमर्थिना भृशम्।
स तां ददेऽस्मै परिवारशोभिनीं करग्रहार्हामसिपुत्रिकामपि॥२१॥

जीवातु—यमेनेति। भृशमत्यर्थम्, अर्थिना याचकेन, यमेन अन्तकेन, तं भीमम्, आत्मजां भैमीं, याचितुं प्रार्थयितुं, निजा जिह्वा नियतप्राणनाशकत्वाद्यमरसना इव स्थिता, इत्युत्प्रेक्षा, असिपुत्रिका, प्रहिता भीमप्रीत्यर्थं दूतीप्रेरणसमये प्रेषिता, परिवारेण कोशेन परिजनेन च 'परिवारः परिजने खड्गकोशे परिच्छदे' इति विश्वः। शोभिनीं, करग्रहस्य हस्तेन धारणस्य विवाहस्य च, अर्हां योग्यां, तामसिपुत्रिकां छुरिकामपि, तथा असिरूपां कन्यांश्च 'स्याच्छस्त्री चासिपुत्री च च्छुरिका चासिधेनुका' इत्यमरः। सः भीमः भूपतिः, अस्मै नलाय, ददे। शस्त्रपुत्रिकयोः प्रकृतत्वात् केवलप्रकृतश्लेषः॥ २१॥

अन्वयः—भृशम् अर्थिना यमेन तम् आत्मजां याचितुं निजा जिह्वा इव या प्रहिता, परिवारशोभिनीं करग्रहार्हां ताम् असिपुत्रिकाम् अपि सः अस्मै ददे।

हिन्दी—अत्याग्रही याचक यमराज ने उस (भीम) से (उसकी) पुत्री (दमयन्ती) की याचना के निमित्त अपनी जीभ के तुल्य जिसे भेजा था, परिवार की शोभा और पाणिग्रहण-योग्य पुत्री के सदृश चर्मकोश (चमड़े के मियान) में शोभित, हाथ में लिये जा सकने योग्य मूठवाली उस छुरी को भी उस (भीमराज) ने उसे (वर राजा नल को) दे दिया।

टिप्पणी—राजा भीम ने यौतक में नल को खड्ग ही नहीं दिया, अपितु यमराज से प्राप्त छुरी भी दी। प्राणघातिनी होने के कारण छुरी को यमराज की जिह्वासदृश बताया गया है, आकार साम्य भी इसका कारण है—जीभ-सी लपलपाती छुरी। यमने जैसे छुरिका ही दमयन्ती-याचनार्थ दूती के स्थान में राजा भीम के समीप भेज दी थी। 'परिवार शोभिनी' और 'करग्रहार्हा' विशेषण अनेकार्थवाचक होने से 'असिपुत्रिका' और 'पुत्री' दोनों की विशेषता द्योतित करते हैं। नारायण के अनुसार भाव यह है कि राजा भीम ने छुरी और सखियाँ यौतक में नल को दी—'परिवार शोभिनी' अर्थात् सखीजनों से

शोभित-मुक्त। मल्लिनाथ के अनुसार शस्त्र और पुत्रिका—दोनो के प्रकृत होने से केवल प्रकृत श्लेष है और छुरी की जिह्वा रूप मे उत्प्रेक्षा है ॥ २१ ॥

यदङ्गभूमो बभतु- स्वयोपितामुरोजपत्त्रावलिनेत्रकज्जले।
रणस्थलस्थण्डिलशायितावृते गृहीतदोक्षैरिव दक्षिणीकृते ॥ २२ ॥

जीवातु—यदिति। यस्याः असिपुत्रिकायाः, अङ्गभूमी प्रान्तदेशौ, रणस्थलमेव स्थण्डिलमनिम्नोन्नता परिष्कृता भूः, तत्र शेरते इति तच्छायिनः 'व्रते' इति णिनि। तस्य भाव. तच्छायिता, सा एव व्रत नियमविशेषः तत्र, गृहीतदीक्षै. रणस्थले छुरिकाघातेन मृत्युशय्याया शयनरूपव्रतदीक्षितै शत्रुभिरित्यर्थः, दक्षिणीकृते ताहशव्रतोपदेशित्वे ऋत्विक्स्वरूपायै असिपुत्रिकायै दक्षिणारूपेण प्रदत्ते इत्यर्थ। स्वयोपिता निजस्त्रीणाम्, उरोजयो स्तनयोः, पत्रावलि मृगमदादिरचितपत्रभङ्गि' नेत्रकज्जलञ्च ते इव, बभतु. विरेजतु शत्रुस्त्रीभिः वैधव्यवशात् पत्रावलिनेत्रकज्जले परित्यक्ते इति भावः। भाघातोर्लिटि लिटि अतुसादेश। कृष्णवर्णद्वयोदछुरिकाप्रान्तदेशयो स्तनपत्रवल्लीस्वनेत्रकज्जलत्वाभ्यामुत्प्रेक्षणादुत्प्रेक्षालङ्कार.॥ २२ ॥

अन्वय—यदङ्गभूमो रणस्थलस्थण्डिलशायितावृते गृहीतदीक्षै दक्षिणीकृते स्वयोपिताम् उरोजपत्त्रावलिनेत्रकज्जले इव बभतु।

हिन्दी—जिस (कटारी) के दोनो भाग रणस्थली की उन्नत भूमि पर शयन करने के व्रत मे दीक्षित (भूपतित) शत्रुओ से दक्षिणा मे प्राप्त उनकी (भूपतित शत्रुओं की) स्त्रियो के कुचमडल पर रचित पत्त्रावलि और नयनो के काजल के समान सुशोभित थे।

टिप्पणी—*छुरी के दोनो लोहनिर्मित भाग* श्यामवर्ण के थे, अत. वर्ण के आधार पर उनकी तुलना स्तना पर रचित पत्त्रावलि और आँखो के काजल से की गयी। कटारी शत्रुओ को निश्चयतः विदीर्ण करनेवाली है, जिससे विदीर्ण शत्रु स्थण्डिल (अनिम्ना उन्नता भू) पर सोने का व्रत ले लेते थे, अर्थात् विनष्ट हो जाते थे और उनकी पत्नियाँ विधवा हो जाती थी और स्तनो पर पत्रावलिरचना तथा आँखों मे काजल लगाना छोड देती थी। शत्रुओं ने कटारी से रणभूमि मे धरती पर सोने की दीक्षा ली। दीक्षित दीक्षा देने वाले को दक्षिणा देता है। शत्रुओं ने धरती पर सोने की दीक्षा

पाने की दक्षिणास्वरूप दीक्षा देने वाली असिपुत्रिका को मानों स्वदाराओं की उरोज पत्रावलि और नेत्र कज्जल दे दिये। आशय यह कि छुरी से घात पाये शत्रु रणभूमि में धरती पर मरे पड़े रहते थे और उनकी विधवाएँ शृङ्गार करना छोड़ देती थीं। अर्थात् कटारी के दोनों भाग शत्रुओं से दक्षिणा में प्राप्त उरोजपत्रावलि और नेत्रकज्जल से प्रतीत होते थे। नारायण और मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ उत्प्रेक्षा है, क्योंकि कृष्णवर्ण के कटारी के दोनों प्रांतदेशों की स्तनपत्रावलि और नेत्रकज्जल रूप में संभावना की गयी है।२२।

पुरैव तस्मिन् समदेशि तत्सुताऽभिकेन यः सौहृदनाटिनाऽग्निना।
नलाय विश्राणयति स्म तं रथं नृपः सुलङ्घ्याद्रिसमुद्रकापथम् ॥२३॥

जीवातु—पुरेति। तत्सुताऽभिकेन भैमीकामुकेन 'कामुके कमिताऽनुकः। कम्रः कामयिताऽभीकः कमनः कामनोऽभिकः॥' इत्यमरः। अत एव सुहृदो भावः सौहृदं सौहार्दम् युवादित्वादण् 'हृद्भगसिन्ध्वन्ते—' इत्यादिनोभयपद-वृद्धिः। अत एव 'सौहृददौर्हृदशब्दावणि हृद्भावात्' इति वामनः। तत् नाटयति प्रकाशयतीत्यर्थः। यः तेन सौहृदनाटिना, अग्निना अनलेन, यः रथः, पुरा एव स्वयंवरात् प्रागेव, दूतीप्रेरणसमये एव इत्यर्थः। तस्मिन् भीमे, समदेशि सन्दिष्टः, दत्तः इत्यर्थः। सुलङ्घ्याः सुखेन अतिक्रम्याः, अद्रयः पर्वताः, समुद्राः सागराः, कापथाः उन्नतानतकुत्सितपथाश्च येन तादृशं, 'का पथ्यक्षयोः' इति कोः कादेशः। तमग्निदत्तं, रथं नृपः भीमः, नलाय विश्राणयति स्म वितरार; ददौ इत्यर्थः। 'विश्राणनं वितरणम्' इत्यमरः॥ २३ ॥

अन्वयः—तत्सुताऽभिकेन सौहृदनाटिना अग्निना यः पुरा एव तस्मिन् समदेशि, सुलङ्घ्याद्रिसमुद्रकापथं तं रथं नृपः नलाय विश्राणयति स्म।

हिन्दी—उस ( भीमराज ) की पुत्री ( दमयन्ती ) की कामना करनेवाले, स्नेह का नाटक ( प्रदर्शन ) करते अग्निदेव द्वारा जो ( रथ ) पहिले ( स्वयंवर से पूर्व ) ही उसे ( भीमराज ) को भेज दिया गया था, अनायास पर्वत और सागर के विषम मार्ग को लांघने में समर्थ उस रथ को राजा ( भीम ) ने नल को दे दिया।

टिप्पणी—दमयन्ती के अनुरागी अग्निदेव ने सौहार्द का पूर्व प्रदर्शन करते हुए अर्थात् यह दिखाते हुए कि यह रथ कुछ दमयन्ती-प्राप्ति के निमित्त

नहीं दिया जा रहा है, अपितु भीमराज से सौहार्द होने के कारण भेजा जा रहा है, सर्वत्र सचरण मे समर्थ रथ भीमराज को दिया था। राजा ने वह रथ भी जामाता नल को यौतक मे दे दिया ॥ २३ ॥

प्रसूतवत्ताऽनलकूवरान्वयप्रकाशिताऽस्यापि महारथस्य यत्।
कुबेरदृष्टान्तबलेन पुष्पकप्रकृष्टतैतस्य ततोऽनुमीयते ॥ २४ ॥

जीवातु—प्रसूतवत्तेति। यत् यस्मात्, अस्यापि महारथस्य महतः रथस्य, अन्यत्र—'एको दशसहस्राणि योधयेद् यस्तु धन्विनाम्। अस्त्रशस्त्रप्रवीणश्च विज्ञेय स महारथ ॥' इत्युक्तलक्षणरथिकविशेषस्य, प्रसूतवत्ता प्रकृष्टसारथि-मत्ता, 'सूत क्षत्ता च सारथि' इत्यमर। मत्वन्तत्वात् तल्प्रत्यय। अन्यत्र—प्रसूतवत्ता प्रजनयितृता, प्रकृष्टपुत्रवत्ता इत्यर्थ, कुबेरवदिति भाव। प्रपूर्वात् सूते क्तवत्वन्तत्वात् तल्प्रत्यय। अनलेन रथप्रदाना अग्निना, कूबरेण युगन्धरेण च, रथस्य युगकाष्ठबन्धनस्थानेनेत्यर्थ। 'कूबरस्तु युगन्धर.' इत्यमर। अन्यत्र—नलकूबरेण तदाख्येन कुबेरपुत्रेण अन्वयात् योगात्, प्रकाशिता प्रकटिता, तत. कारणात्, एतस्य महारथस्य, कुबेर एव दृष्टान्त निदर्शनं, तद्बलेन तत्प्रभावेण, पुष्पकप्रकृष्टता पुष्पकात् प्रकृष्टता वेगाधिक्येनोत्कृष्टता, अन्यत्र—पुष्पकेण विमानविशेषेण, प्रकृष्टता देवतान्तरापक्षयोत्कृष्टता, अनुमीयते अयं महारथ पुष्पकप्रकृष्टो भवितुमर्हति प्रसूतवत्तादिधर्मसहितमहारथत्वात् कुबेर-वदिति अनुमातु शक्यत्वात् इति भाव। नलकूबरेति पाठे तु—प्रसूतवत्ता प्रकृष्टसारथिमत्ता इत्यर्थ। नलेन नैषधेन सह, कूबरस्य रथयुगन्धरस्य, अन्वयात् सम्बन्धात्, प्रकाशिता नलापेक्षया उत्कृष्टसारथेरभावात् तादृश-सारथिमत्वेनैवास्य रथस्य पुष्पकापेक्षया प्रकृष्टत्वमनुमितमिति भाव। अत एवानुमानालङ्कार, 'साध्यसाधननिर्देशस्त्वनुमानमुदीरितम्' इति लक्षणात्। रूपहेतुत्वेन तर्कानुमानेन वैलक्षण्य रूपकञ्च प्रसूतवत्तादिप्रकाशितं. तत्प्रकाशितविदिलष्टरूपक द्रष्टव्यम् ॥ २४ ॥

अन्वयः—यत् अस्य अपि महारथस्य प्रसूतवत्ता अनलकूबरान्वय-प्रकाशिता तत एतस्य कुबेरदृष्टान्तबलेन पुष्पकप्रकृष्टता अनुमीयते।

हिन्दी—क्योंकि इस विशाल रथ अथवा दससहस्र धनुर्धारियो से अकेले युद्ध करनेवाले अस्त्रशस्त्रप्रवीण महारथी योद्धा का श्रेष्ठ सारथि भाव अथवा

श्रेष्ठ पुत्रवान् होने का भाव रथदाता अग्नि और काष्ठबंधन ( फड़ ) से योग होने के कारण अथवा ( नलकूबरान्वय पाठ में ) नलकूबर ( कुबेर पुत्र ) के संबंध होने के कारण प्रकट है, इस कारण से इस ( महारथ ) की पुष्पक विमान से श्रेष्ठता ( तीव्रगामिता ) का अनुमान कुबेर के दृष्टान्त के प्रभाव से किया जाता है।

टिप्पणी—इस श्लोक में यह निर्देश किया गया है कि अग्नि द्वारा प्रदत्त रथ तीव्रगामिता आदि गुणों में पुष्पक विमान की अपेक्षा श्रेष्ठ है। पुष्पक से इसकी तुलना नहीं हो सकती। यह प्रकृष्टता इस कारण स्पष्ट है कि इसका सारथि गुणी है और इसके फड़ उत्तम हैं। इसका स्वामी अनल ( अग्नि ) है और इसका निर्माण भी उत्तम काष्ठ से हुआ है, यह भी कारण है। इसका अनुमान कुबेर दृष्टांत बल द्वारा होता है। नारायण ने प्रथम चरण में 'नलकूबरान्वयप्रकाशिता' पाठांतर को मान्यता दी है। अर्थात् महारथ की पुष्पक से श्रेष्ठता का कारण यह है कि इसका सारथि नल है और इसके 'कूबर' अर्थात् युगंधर ( फड़ ) उत्तम हैं। यह पुष्पक से श्रेष्ठता कुबेर दृष्टांतबल द्वारा इस प्रकार अनुमित होती है—यह महारथ पुष्पक से प्रकृष्ट होने योग्य है, नलकूबरान्वयप्रकाशितप्रसूतसत्ता के कारण। जो जो नलकूबरान्वयप्रकाशितप्रसूतसत्तावान् है, वह पुष्पक से श्रेष्ठ है, जैसे कुबेर। इस श्लोक का बोधगम्य अर्थ यह प्रतीत होता है कि इस विशाल रथ का श्रेष्ठ सारथि होना नल ( राजा नल ) और इसके उत्तम 'कूबर' से संबंध के कारण प्रकट है और क्योंकि राजा नल जैसा श्रेष्ठ, रथसंचालन में प्रवीण इसका सारथि है और इसके युगकाष्ठबंधन उत्तम है, अतः इस रथ की कुबेर के दृष्टांत के आधार पर पुष्पक से श्रेष्ठता का अनुमान हो जाता है। कुबेर पुष्पक का स्वामी है और महारथ का स्वामी नल है। दमयन्ती द्वारा निर्वाचित नल जैसे कुबेर से श्रेष्ठ है, वैसे ही नल का यान रथ भी कुबेर के यान पुष्पक से श्रेष्ठ है। कुबेर के रथित्व से नल का रथित्व प्रकृष्ट है, अतः पुष्पक से नल को प्राप्त महारथ प्रकृष्ट है। कुबेर दृष्टांत बल इस प्रकार भी संभव है। कुबेर का पुत्र नलकूबर है और महारथ का संबंध भी नल (राजा अथवा अनल अग्नि ) और श्रेष्ठ 'कूबर' ( फड़ ) से है। नल कुबेर से श्रेष्ठ है

अत रथ कुबेर के यान पुष्पक से प्रकृष्ट हुआ। नैषध नल के साथ रथयुगधर के संबध से प्रकाशित, नल की अपेक्षा श्रेष्ठ सारथि न होने से महारथ पुष्पक से प्रकृष्ट है—यह आशय है। इस प्रकृष्टता का अनुमान होता है, अत यहाँ मल्लिनाथ के अनुसार अनुमानालकार है और श्लिष्ट रूपक भी दर्शनीय है। नारायण के अनुसार यह श्लोक 'यथाकथञ्चिद्‌व्याख्येय' है। इस रथ का सारथि नल है, पुष्पक का सारथि नल नहीं है, अत यह रथ रमणीय है, पुष्पक से इसकी तुल्यता नही है—यह भाव है ॥ २४ ॥

महेन्द्रमुच्चैःश्रवसा प्रतार्य्य यन्निर्जितं पत्याऽकृत सिन्धुरन्वितम्।
स तद्ददेऽस्मै हयरत्नमर्पितं पुरानुबद्धुं वरुणेन बन्धुताम् ॥२५॥

जीवातु—महेन्द्रमिति । सिंधु समुद्र, उच्चैःश्रवसा तन्नामकाश्वेन, महेन्द्र देवराज, प्रतार्य वञ्चयित्वा, यत् हयरत्नम् उच्चःश्रवसोऽपि श्रेष्ठमित्यर्थः निर्जित पत्या स्वामिना वरुणेनत्यर्थ, अन्वित दानेन समुतम्, अकृत वरुणाय ददौ इत्यर्थ । पुरा स्वयवरात् पूर्वमेव, बन्धुता बान्धवत्वम् अनुबद्धु प्रवर्त्तयितु, वरुणेन अर्पित भीमाय दत्त, तत् हयरत्न, स भीम, अस्मै नलाय, ददे दत्तवान् ॥ २५ ॥

अन्वय—सिन्धु उच्चैःश्रवसा महेन्द्र प्रतार्य यत् हयरत्न निर्जित पत्या अन्वितम् अकृत, पुरा बन्धुताम् अनुबद्धु वरुणेन अर्पित तत् स अस्मै ददे।

हिन्दी—समुद्र ने उच्चैःश्रवा नामक अश्व से इन्द्र को वचितकर जिस अश्व रत्न का सबध अपने स्वामी ( वरुण ) से किया था, स्वयवर से पूर्व बन्धुत्व स्थापित करने के निमित्त वरुण द्वारा अर्पित उस घोडे को उस ( भीम ) ने इसे ( नल ) को दिया।

टिप्पणी—मन्थन होते समय समुद्र ने उच्चैःश्रवा नामक अश्व इन्द्र को दिया था। यहाँ कहा गया है कि उच्चैःश्रवा को देकर समुद्र ने इन्द्र को ठगा। उच्चैःश्रवा अर्थात् बडे कानवाला होना तो घोडे में दोष माना जाता है। समुद्र ने दुर्लक्षण अश्व इन्द्र को दे उसके साथ वंचना की। उससे अच्छा अश्व समुद्र के पास था, जो उसने अपने स्वामी वरुण को दिया। वरुण ने स्वयवर से पूर्व वही अश्व दमयन्ती कामना से सौहार्द स्थापित करने के लिए भिमराजा को दिया था। भीम ने वह श्रेष्ठ अश्व भी जामाता को दे डाला। आशय यह है कि भीमराज ने जो अश्व नल को दिया, वह उच्चैःश्रवा से श्रेष्ठ था ॥

जवादवारीकृतदूरदृक्पथस्तथाऽक्षियुग्माय ददे मुदं न यः।
ददद्दिदृक्षादरदासतां यथा तथैव तत्पांशुलकण्ठनालताम् ॥ २६ ॥

जीवातु—जवादिति। अक्षियुग्माय द्रष्टुः दृष्टियुगलाय, दिदृक्षायां दर्शनेच्छायां, यः आदरः आस्था, तस्य दासतां वश्यत्वं, ददत् अत्यन्तदिदृक्षामेव सम्पादयन्, यः हयः, जवात् वेगात्, तथा तेन प्रकारेण, अवारीकृतः, अर्वाक्कृतः, द्राक् अदूरीकृतः इति यावत्, निर्जलीकृतश्च गम्यते। 'पारावारे परार्वाची तीरे' इत्यमरः। दूरदृक्पथः दूरप्रसारिदृष्टिमार्गः, अश्वदिदृक्षूणां बहुयोजनदूरे प्रेरितदृष्टिपथः इत्यर्थः। येन तथाभूतः सन्, अथवा—वारो वारणं, णिजन्तात् वृधातोः घञ्। अवारः वारः कृत इति वारीकृतः, अभूततद्भावे च्विः। स न भवतीति अवारीकृतः अप्रतिरोधीकृतः, दूरदृक्पथो येन सः, तथा च द्रष्टव्यवस्तुना दिदृक्षूणां दूरदृक्पथस्य प्रतिरोधो भवति, किन्तु प्रकृतेऽश्वस्य सवेगमनादेव दूरदृक्पथस्य प्रतिरोधाभाव इत्यर्थः, यथा मुदं हर्षं, न ददे न ददौ, अश्वस्य सवेगगमनात् द्रष्टृणां दर्शनावकाशाभावेन नयनतृप्तिर्नाभूत्, अतः केवलं तृष्णामेव वर्द्धयति इति भावः। तथा तेन प्रकारेणैव, तत् तेन अश्वेन, पांशुलः पांशुमान्, अश्वखुरोत्थरजसा धूलियुक्तः शुष्कश्च, कण्ठनालः यस्य द्रष्टुर्नेत्रयुग्मस्य वा, तस्य भावः तत्ता तां, ददत् लक्षणया उत्कण्ठितत्वं ददानः, मुदं न ददे, कण्ठशोषकारी कथं मुदं दद्यादिति भावः। अक्षियुग्मस्य पांशुलकण्ठनालत्वं नाम दूरोद्धतधूलीधूसरप्रान्तत्वमुत्कण्ठाचरितत्वञ्च। अजस्रदर्शनीयवेगोऽयमश्व इति तात्पर्यम्। अत्र अवारीकृतेति पांशुलकण्ठनालेति शब्दशक्त्या पिपासोः दृष्टिपथे निर्जलीकरणात् शुष्ककण्ठनालत्वकरणाच्च हर्षाजननरूपं वस्तु व्यञ्जनया बोध्यते इति ध्वनिः। अवारीकरणाद्यसम्बन्धेऽपि तत्सम्बन्धोक्तेरतिशयोक्तिः ॥ २६ ॥

अन्वयः—अक्षियुग्माय दिदृक्षादरदासतां ददत् यः जवात् अवारीकृतदूरदृक्पथः यथा मुदं न ददे तथा एव तत्पांशुलकण्ठनालताम् (ददत् मुदं न ददे)।

हिन्दी—( दर्शकों के ) नेत्र युगल को स्वरूप देखने की इच्छा के आदर में परवशता देता ( दिदृक्षा को बढ़ाता हुआ ) जो ( अश्व ) वेग ( तीव्र गति ) के कारण दूर तक नेत्र फैलाये देखते रहने पर भी दृष्टि गोचर न होकर जिस प्रकार प्रसन्नता नहीं देता था, वैसे ही अपने ( अश्व ) द्वारा

खुरो से उडी धूलियुक्त, सूखा कठनाल बनाता हुआ भी प्रसन्नता नही देता था।

टिप्पणी—नल को यौतक मे दत्त अश्व अत्यन्त तीव्रगामी था। उसकी तीव्रगामिता घुडदौड देखने वालो के नेत्रो को विवश करती थी कि वे उस अश्व को देखें, किन्तु दर्शकों के नेत्रो से वेग के कारण वह पलक झपकते दूर हो जाता था। दूर तक नेत्र फैलाये दर्शक देखते रहते थे, किन्तु अश्व शीघ्र आँख-ओझल हो जाता था और निराश और दुखी दर्शक सोचते थे कि लौटते समय अश्व दीख सकेगा, किन्तु तब उसके खुरो से उडी धूल उनके कठनाल मे छा जाती थी और वे अश्व-दर्शन से वंचित रह जाते थे। 'अवारीकृत' का अर्थ 'जलहीन करना' भी होता है। दर्शको के नेत्र प्यासे हैं (दर्शन के), किंतु 'वारि' से नेत्र पथ रहित कर दिया गया है, सूखा लबा मार्ग प्यासे नेत्रो को कैसे हर्ष दे सकता है? फलस्वरूप वह उनके कठनाल को शुष्क ही कर रहा है और हर्ष हीनता का कारण बन रहा है। भाव यह कि अश्व इतना वेगवान् और तीव्रगति था कि दर्शको के नेत्र उसे देख ही नही पाते थे। मल्लिनाथ के अनुसार यहाँ 'अवारीकृता पांसुलकण्ठनाला' (धूलभरे शुष्क कण्ठनाल को जलरहित बनाया)—यह शब्द शक्ति द्वारा प्यासे के दृष्टिपथ मे निर्जलीकरण और शुष्क कण्ठनालताकरण से हर्ष-प्रजनन रूप वस्तु का व्यजना से बोध कराता है, यह ध्वनि है। अवारीकरणादि असबध में सबध कथन रूप अतिशयोक्ति है ॥ २६ ॥

दिवस्पतेरादरदर्शिनाऽदरादढौकि यस्तं प्रति विश्वकर्मणा ।
तमेकमाणिक्यमय महोन्नत पतद्ग्रह ग्राहितवान् नलेन स ॥ २७ ॥

जीवातु—दिवस्पतेरिति । दिवस्पते इन्द्रस्य, दमयन्तीरागिण इति भाव । 'तत्पुरुषे कृति बहुलम्' इति षष्ठ्या अलुकि कस्कादित्वाद् विसर्जनीयस्य सत्वम् । आदरदर्शिना भीम प्रति समादर पश्यता, विश्वकर्मणा देवशिल्पिना, त भीम प्रति, आदरात् स्वप्रभोरिन्द्रस्य भैम्यामनुरागित्वात् भीमे आदरदर्शनात् स्वस्यापि तत्पितरि भीमे समादरदर्शनमुचितमिति भीमे आदरप्रदर्शनाद्वेतोरित्यर्थः । य पतद्ग्रह, अढौकि उपाहाररूपेण प्रेरित ढौकतेर्गत्यर्थे ण्यन्तात् कर्मणि लुङ् । त विश्वकर्मदत्तम्, एकमाणिक्यमयम् एकमात्रपद्मरागाख्यमणिनिर्मित, महती उन्नति यस्य तम् अत्युन्नतम् अत्युत्कृष्ट-

मित्यर्थः, पतत् मुखादिभ्यः स्रवत् ताम्बूलादिकं गृह्णातीति तं पतद्ग्रहं प्रतिग्राहं, 'पिकदानी' इति ख्यातं निष्ठ्यूतताम्बूलभाजनमित्यर्थः, 'प्रतिग्राहः पतद्ग्रहः' इत्यमरः। 'विभाषा ग्रहः' इति ण—प्रत्ययाभावपक्षे 'नन्दिग्रहिपचादिभ्यः—' इत्यादिना अच् प्रत्ययः। सः भीमः, नलेन ग्राहितवान् अग्राहयत्, नलाय ददौ इत्यर्थः ॥ २७ ॥

अन्वयः—दिवस्पतेः आदरदर्शिना विश्वकर्मणा तं प्रति आदरात् यः अढौकि तम् एकमाणिक्यमयं महोन्नतं पतद्ग्रहं सः नलेन ग्राहितवान् ।

हिन्दी—स्वर्ग के स्वामी ( इन्द्र ) के आदर प्रकट करने वाले देव शिल्पी विश्वकर्मा ने उस ( राजा भीम ) के प्रति आदर के कारण जो ( उगालदान ) उपहार में भेजा था, उस एक बहुत बड़े माणिक्य से बने, अत्युच्च गिरे को ग्रहण करने वाले पात्र ( उगालदान ) को उस ( भीमराज ) ने नल को दे दिया।

टिप्पणी—जैसा कि ज्ञात है कि स्वर्ग के अधीश्वर इन्द्र भी दमयन्ती के अनुरागी थे। उनके संकेत से उन्हीं के कारण भीमराज में आदर प्रकट करते देवशिल्पी विश्वकर्मा ने एक बहुत बड़े माणिक्य से एक बड़ा 'पतद्ग्रह' बनाकर भीम राजा को भेंट किया था। राजा भीम ने वह बहुमूल्य उगालदान भी जामाता को दे दिया। स्वामी जिसका आदर करता है, सेवक भी उसका आदर करते हैं। यह संसार का चलन है। अतः विश्वकर्मा भी भीमराज का आदर करता था ॥ २७ ॥

नलेन ताम्बूलविलासिनोज्झितैर्मुखस्य यः पूगकणैर्भृतो न वा ।
इति व्यवेचि स्वमयूखमण्डलादुदञ्चदुच्चारुणतारुचा चिरात् ॥ २८ ॥

जीवातु—नलेनेति। यः पतद्ग्रहः प्रतिग्राहः 'पिकदानी' इति ख्यात इत्यर्थः, स्वमयूखमण्डलात् स्वकीयकिरणसमूहात्, 'उदञ्चन्ती उद्गच्छन्ती, उच्चा महती, या अरुणता अरुणत्वं, रक्तवर्णता इति यावत्। तस्याः रुचा कान्त्या, ताम्बूलविलासिना ताम्बूलप्रियेण, नलेन उज्झितैः निष्ठ्यूतैः, मुखस्य सम्बन्धिभिः पूगकणैः गुवाकशकलैः, भृतः पूर्णः, न वा इति, सन्दिह्य इति शेषः; चिरात् बहुकालेन, व्यवेचि विविक्तः, पूगकणैः भृतः इति निश्चित इत्यर्थः। निश्चयान्तः सन्देहालङ्कारः ॥ २८ ॥

अन्वयः—यः स्वमयूखमण्डलात् उदञ्चदुच्चारुणतारुचा ताम्बूलविलासिना नलेन उज्झितैः मुखस्य पूगगणैः भृतः न वा ( भृतः ) इति चिरात् व्यवेचि ।

हिन्दी—जो (प्रतिग्राह-उगालदान) उसके अपने किरण-मंडल से निकलती प्रचुर अरुण दीप्ति के कारण ताम्बूलप्रेमी नल द्वारा व्यक्त मुख की सुपारियों से भर गया है अथवा नहीं—यह बहुत देर तक विवेचना कर समझ में आया।

टिप्पणी—माणिक्य से बने बड़े पतद्ग्रह से माणिक्य की अरुण दीप्ति फूट रही थी। ताम्बूल खाकर थूकी गयी सुपारियाँ भी अरुणवर्णा होती हैं। इस वर्णसादृश्य के कारण लोगों (सेवकों) को यह बड़ीदेर में निश्चय हो पाता था कि उगालदान सुपारियों से पूर्ण हो गया है अथवा नहीं ? एक-सा रंग होने के कारण सुपारी और माणिक्य की अरुणिमा वास्तविकता विलम्ब से प्रकट होने देती थी। समीप जाकर सूक्ष्मता से परीक्षण करने पर ही कुछ निश्चित हो पाता था। यह पूग समूह है अथवा किरण समूह यह निश्चय सूक्ष्म विवेचन से ही हो पाता था। यद्यपि दान के समय ही उगालदान के सुपारियों से भरने न भरने की स्थिति अप्रासंगिक है, तथापि भावी क्रिया के अनुमान के आधार पर यह कवि-कल्पना है। मल्लिनाथ के अनुसार निश्चयान्त सन्देहालंकार ॥ २८ ॥

मयेन भीम भगवन्तमर्चता नृपेऽपि पूजा प्रभुनाम्नि या कृता ।
अदत्त भीमोऽपि स नैषधाय तां हरिन्मणेर्भोजनभाजनं महत् ॥ २९ ॥

जीवातु—मयेनेति । भगवन्तं भीमम् महादेवम्, अर्चता पूजयता। अर्चतेर्भ्वादिकाल्लटः, शत्रादेशः । मयेन तदाख्यदैत्यशिल्पिना, प्रभो शिवस्य, नाम भीम इति संज्ञा अस्ति यस्मिन् तस्मिन् प्रभुनाम्नि स्वामिनामधारिणि, नृपे भीमेऽपि, या पूजा कृता, उपहारत्वेन यन्मरकतभाजनं दत्तमित्यर्थः । सः भीम हरिन्मणेः गारुत्मतमणेः सम्बन्धि, मरकतमणिमयमित्यर्थः । भोजनद्रव्यमिश्रितविषनाशयोग्यमिति भावः । महत् भोजनभाजनं भोजनपात्रं, भोजनपात्ररूपमित्यर्थः, तामपि मयकृतपूजामपीत्यर्थः, नैषधाय नलाय अदत्त ॥२९॥

अन्वयः—भगवन्तं भीमम् अर्चता मयेन प्रभुनाम्नि नृपे अपि या पूजा कृता हरिन्मणेः महत् भोजनभाजनं ताम् अपि स भीमः नैषधाय अदत्त ।

हिन्दी—भगवान् भीम ( शिवशंकर ) की अर्चना करते मय नामक दैत्य शिल्पी ने अपने आराध्य स्वामी भीम-शिव के नामधारी राजा भीम को भी

टिप्पणी—यहाँ एक और तर्क का आधार लेकर यह सिद्ध करने की चेष्टा की गयी है कि देहातिरिक्त आत्मा नहीं है और देह नष्ट हो जाता है, अतः तथाकथित पाप का फल किसी को नहीं मिलता। प्रश्न उठता है कि यह देह ही आत्मा है या देहातिरिक्त कोई ? यदि इस आधार पर कि जिस देह में 'मैं गोरा हूँ, काला हूँ, बली हूँ, निर्बल हूँ' ऐसी बुद्धि बनती है, उस देह को ही आत्मा मान लिया तो देह तो मृत्यु होने पर नष्ट हो जाता है, उसके नष्ट हो जाने पर देहात्मवादी जनों को पाप के फल से डरना अनावश्यक है। देह नष्ट हो गया, तो पाप फल-भोक्ता होगा कौन ? और यदि यह माना जाय कि आत्मा देहातिरिक्त है, वह देह के नष्ट होने पर भी देहान्तर, देशान्तर अथवा कालान्तर में पाप पुण्य के फलों का भोक्ता होगा, तो एक प्रश्न उठता है—देहातिरिक्त आत्मा स्वसाक्षिक (स्वानुभव-सिद्ध) है अथवा परसाक्षिक (अन्य वेदशास्त्रादि के आधार पर मान्य)? आत्मा का देहातिरिक्त होना तो स्वसाक्षिक सिद्ध नहीं होता, क्योंकि 'अहं प्रत्यय' ('मैं हूँ'—ज्ञान) देह-विषयक होने से ही सिद्ध होता है। उस देह से भिन्न आत्मा में आश्रय की कल्पना हो ही नहीं सकती। इस स्थिति में यही प्रमाणित हो पाता है कि जब देह नष्ट हो गया, तब तदाश्रित आत्मा भी नष्ट। पाप-पुण्य का फल कौन भोगेगा ? और पारसाक्षिकता अर्थात् वेदादि को प्रमाण मानकर यह मान लिया जाय कि आत्मा देहातिरिक्त और वह देहांतर, देशांतर और कालांतर में फल-भोक्ता बनेगा, तो वेदादि के अनुसार आत्मा सर्वगत है। देहातिरिक्त आत्मा यदि देहांतर में फल-भोक्ता है—इस देह के पाप का फल देहातिरिक्त आत्मा को मिलता है, तो सर्वगत आत्मा का फल किसी एक को ही न मिल सकेगा—अन्य को भी मिलेगा। देवदत्तकृत पाप के फल का भोक्ता यज्ञदत्त भी होगा। पाप-फल के दुःख की अनुभूति में एक देह का नाश हो जाने पर तद्देहगत पातक का फल तद्देहव्यतिरिक्त परप्रत्ययवेद्य आत्मा को यदि हो तो क्या दोष है ? दुःख जब भोगा जाता है, तब प्रतिकूल लगता है। जब उपभोक्ता देह ही नष्ट हो गया तो दुःख भोगेगा कौन ? अदेहाश्रित आत्मा तो दुःख भोगता नहीं। फल भोगने का देहान्तर सम्बन्ध हो तो भी इस प्रकार उससे कोई भय नहीं रह जाता। प्रत्येक स्थिति में

सिद्ध यही होता है कि पाप तो देह करता है, वह जब नष्ट हो गया तो फल का कोई भोक्ता नहीं रहेगा। स्वर्ग-अपवर्ग जो है, वह मृत्यु ही है। इसलिए पापचिन्ता छोड़ स्वेच्छाचार ही उचित प्रमाणित होता है ॥ ५१ ॥

मृतः स्मरति कर्माणि मृते कर्मफलोर्मयः।
अन्यभुक्तैर्मृते तृप्तिरित्यलं धूर्त्तवार्त्तया ॥ ५२ ॥

जीवातु—नन्वागमो बलवदस्ति प्रमाणमत आह—मृत इति । मृतः परेतः, कर्माणि स्वकृतानि, स्मरति आध्यायति, मृते परेते जन्तौ, कर्मणां पापपुण्याद्यनुष्ठानानां, फलोर्मयः सुखदुःखसन्तानाः, भवन्तीति शेषः। अन्यभुक्तैः श्राद्धादिषु ब्राह्मणभोजनैः मृते प्रेते, तृप्तिः सन्तोषः, भवति इति शेषः। इति एवं, धूर्त्तवार्त्तया धूर्त्तानां परप्रतारणया स्वस्य उपजीविकां निर्वाहतां, वार्त्तया वृत्तान्तेन, वाक्येन इति यावत्, अलं निष्प्रयोजनम्, आगमोऽपि कस्यचित् प्रलाप एव, अतो न विश्वसितव्यम् इति भावः। देहात्मवादिमते देहनाशे स्मृति-भोग तृप्तीनां सामानाधिकरण्यासम्भवात् तादृशवाक्यमप्रामाणिकमिति भावः ॥

अन्वयः—'मृतः कर्माणि स्मरति, मृते कर्मफलोर्मयः, अन्यभुक्तैः मृते तृप्तिः'-इति धूर्त्तवार्त्तया अलम्।

हिन्दी—'मृत व्यक्ति कर्मों का स्मरण करता है, मरने पर भी कर्म-फलों की परम्परा और भोग रहते हैं, (श्राद्धादि में) दूसरों के भोजन करने से मृत को तृप्ति होती है'—ये सब परवंचक धूर्तों की बातें हैं—व्यर्थ।

टिप्पणी—वस्तुतः देहातिरिक्त आत्मा की सत्ता अप्रमाणित है, देहव्यति-रिक्त आत्मा की सत्ता नहीं है। मृत हो जाने पर न तो कुछ भी स्मरण ही रहता है, न कर्म-परंपरा ही कोई ऐसी है, जिसके भोग की देहांतर में कल्पना सम्भव हो। श्राद्ध-भोजन करा देने पर, अन्य-जनों के तृप्ति-पूर्वक भोजन कर लेने पर मृत व्यक्ति में संतोष मिलने का कोई प्रमाण नहीं, कोई तर्क नहीं। ये सब मुफ्त-खोरों का प्रपंच है। धोखेबाजी आराम से खाने वालों की, बिना कुछ करे-धरे। यह व्यर्थ है और त्याज्य है ॥ ५२ ॥

एकं सन्दिग्धयोस्तावद् भावि तत्रेष्टजन्मनि।
हेतूनाहुः स्वमन्त्रादीनसाङ्गानन्यथा विटाः ॥ ५३ ॥

जीवातु—धौर्त्यंप्रकारमेवाह—एकमित्यादि। सन्दिग्धयो सम्भवासम्भवाभ्यां सशयितयो, पुत्रादिलाभालाभरूपेष्टानिष्टफलयोर्मध्ये इति भाव। एकम् इष्टमनिष्ट वा अन्यतरत् फलमिति शेष। तावत् अवश्यमेव, भावि भविष्यति, तत्र तयोर्मध्ये, इष्टजन्मनि इष्टसिद्धौ सति, विटा धूर्ता, स्वमन्त्रादीन् निजमन्त्रादिप्रयोगान्, हेतून् कारणभूतान्, आहु: वदन्ति, मर्यत-मन्त्रजपादिक कृत तत एव तव, पुत्रादीष्टलाभोऽभूदिति आत्मश्लाघां कुर्वन्तीति भाव। अन्यथा तदसिद्धौ, असाङ्गान् अङ्गविकलान्, हेतून् आहु इति पूर्ववाक्येनान्वय। कार्योपयोगिना वस्तूनामभावादेव फल नाभूदिति गृहस्थस्य दोष प्रकटयन्तीति भाव ॥ ५३ ॥

अन्वय:—सदिग्धयो. एक तावत् भावि, तत्र इष्टजन्मनि विटा स्वमन्त्रादीन् हेतून् आहु अन्यथा असाङ्गान् ( आहु )।

हिन्दी—कार्य की सिद्धि और असिद्धि के सदिग्ध होने के कारण एक ( सिद्धि या असिद्ध ) तो होनी ही है। उनमे अभीष्ट हो जाने पर धूर्तजन अपने मत्र तत्रादि को कारण बताते हैं, अन्यथा होने पर मत्रादि यथाविधि नहीं हुए—सांग नहीं हुए—यह कारण बताते हैं।

टिप्पणी—कोई अभीष्ट कार्य होता है अथवा नहीं होता है। दो स्थितियो में से प्राप्त होती एक ही है—सिद्धि या असिद्धि। उदाहरणार्थ किसी को पुत्र की इच्छा है। वह पूजापाठ, मत्र तत्र आदि की योजना कराता है। कभी पुत्र हो जाता है, कभी नहीं होता। पूजापाठ करने वाले बडे धूर्त होते हैं। पुत्र जन्मा, अभीष्ट सिद्धि हो गयी तो वे कहेंगे कि यह पूजा-पाठ करने से हो गया और यदि पुत्र जन्म न हुआ तो कहेंगे कि अभीष्ट-सिद्धि इस कारण नहीं हुई कि पूजा-पाठ-विधि यथाविधि नहीं हो पायी। यजमान ने उचित, आवश्यक सामग्री का प्रबध नहीं किया, दक्षिणादि में कृपणता की। आदि-आदि। आशय यह कि पुत्रेष्टि आदि कर्मकाड—सब व्यर्थ हैं, अप्रमाणित ॥ ५३ ॥

जनेन जानताऽस्मीति कायं नाय स्वमित्यसौ।
त्याज्यते ग्राह्यते चान्यदहो! श्रुत्याऽतिधूर्त्तया ॥ ५४ ॥

जीवातु—इत्थं कर्मकाण्डं विडम्ब्याज्ञानकाण्डं विडम्बयति, जनेनेति। अतिधूर्तया अतिप्रतारिकया, श्रुत्या वेदेन, प्रयोजककर्त्र्या। कायं देहम्, अस्मि अहम्, इति जानता अवगच्छता, गौरोऽहं कृशोऽहमित्याद्यहं प्रत्ययविषयः देह एव, न तु तदतिरिक्तः कश्चिदिति देहमेवात्मानं मन्यमानेनेत्यर्थः। जनेन पुंसा, प्रयोज्येन। अयं कायः, त्वम् आत्मा, न, भवतीति शेषः, इति अस्माद्धेतोः, असौ कायः, त्याज्यते हाप्यते, 'अहं' प्रत्ययविषयत्वेन कायः परित्याज्यते इत्यर्थः। अन्यत् अपरं, देहात् अन्यत् आत्मलक्षणं वस्तु इत्यर्थः। ग्राह्यते स्वीकार्यते च, 'अहं' प्रत्ययविषयत्वेति शेषः। तत्त्वमसीत्यादिवाक्यैः अङ्गी-कार्यते च इत्यर्थः। इत्यहो आश्चर्यम्! सत्यस्य असत्यकरणात् असत्यस्य सत्यकरणाच्च आश्चर्यमेतत्॥ ५४॥

अन्वयः—अहो, अतिधूर्त्तया श्रुत्या 'कायम् अस्मि'—इति जानता जनेन 'अयं त्वं न'—इति असौ त्याज्यते अन्यत् च ग्राह्यते।

हिन्दी—अरे, अत्यन्त धूर्त्त ( अत्यन्त परवंचक ) 'श्रुति' ( वेद, सुनी-सुनायी बात ) द्वारा शरीर को 'मैं हूँ'—इस प्रकार जानते व्यक्ति से 'यह ( शरीर ) 'तू' ( वास्तविक वस्तु ) नहीं है'—यह समझा कर इस ( शरीर ) का त्याग करा दिया जाता है और अन्य ( देहातिरिक्त 'आत्मा' ) का ग्रहण कर दिया जाता है।

टिप्पणी—तर्कों द्वारा यह प्रमाणित कर कि देहातिरिक्त आत्मा-इत्यादि नहीं है, चार्वाक खेद और आश्चर्य प्रकट करता है कि श्रुति—एक सुनी-सुनायी बात बड़ी धूर्तता और चतुरता से फैला दी गयी है और सीधे-सरल लोगों को धोखा दिया गया है। देह को ही 'मोटा-पतला-अच्छा-बुरा' आदि का बोध होता है। मनुष्य स्पष्टतः देखता है—समझता है—भोगता है कि देहातिरिक्त कुछ नहीं है। सुख-दुःख इसी को भोगने पड़ते हैं। पर धूर्तों ने एक 'श्रुति' फैलाकर उन सरल लोगों को विश्वास करा दिया कि यह नश्वर देह कुछ नहीं है, अनश्वर वास्तविक कुछ और है, वही 'वस्तुतः तू' है—तत्त्वमसि। यह देह तू नहीं है। और वही अप्रमाणित, असाक्षिक, कल्पित, बड़ा, अजन्मा, अनश्वर आत्मा है—'स वा एष महानज आत्मा।' कैसी आश्चर्यजनक बात है। खेद विश्वास करने वालों पर और आश्चर्य इस पर कि कितनी चालबाजी के साथ एक नितांत असत्य सिद्ध कर दिया गया है॥ ५४॥

एकस्य विश्वपापेन तापेऽनन्ते निमज्जत ।
क श्रौतस्यात्मनो भीरो ! भर स्याद्दुरितेन ते ? ॥ ५५ ॥

जीवातु—एकस्येति । विश्वेषा यावता ससारिणा पापेन परदारगमनादिरूपविविधपातकेन, अनन्तेऽक्षये, तापे नरकादिदुःखे, निमज्जत अवगाहमानस्य, यावल्लोककृतपापजन्यानन्तदुःखमनुभवत इत्यर्थः । श्रौतस्य 'एकमेवाद्वितीय ब्रह्म', 'नेह नानाऽस्ति किञ्चन' इत्यादि श्रुतिसिद्धस्य, एकस्य परमार्थतोऽद्वितीयस्य, हेतुगर्भविशेषणमेतत् । तथा हि–यत सर्वदेहेषु आत्मा एव एव, अत यावद्देहावच्छेदे कृताना यावत्पापाना फलभोक्ता स एवेति भाव । ते तव, त्वदुक्तस्य इत्यर्थः । आत्मनः परमात्मसज्ञकस्य, भीरो ! हे पापभयशील ! दुरितेन पापेन, परदारगमनरूपैकमात्रपापेनेति भाव । को भर भार स्यात् ? भवेत् ? देहातिरिक्तकारमवादिमते नानादेहोपाधिकृतनानापापसम्बन्धवत् आत्मन एकेन पापेन न कोऽपि भारः स्यात् अत यथेच्छ पाप कुरु इति निष्कर्षः ॥ ५५ ॥

अन्वय—विश्वपापेन अनन्ते तापे निमज्जत श्रौतस्य एकस्य आत्मन ते भीरो, दुरितेन क भर स्यात् ?

हिन्दी—सबके पाप के कारण अनन्त ताप में डूबते, श्रुति विश्वासी, एकात्मा तेरे पाप से रे पापभीरू, कौन सा भार बढ जायगा ।

टिप्पणी—व्यक्ति को पाप सुख उठाने के लिए प्रेरित करने का एक और तर्क । ससार मे अनेक जन पापी हैं । जगत् पाप मे डूबा पडा है । श्रुति कहती है कि सब में एक ही ब्रह्म अद्वितीय भाव से व्याप्त है, भिन्नता अथवा भिन्न कोई कोई नहीं है—'एकमेवाद्वितीय ब्रह्म', 'नेह नानास्ति किञ्चन ।' तो जब भिन्नता कहीं है ही नहीं, पापी धर्मी सब एक ही है, तो एक अकेले व्यक्ति का पाप का क्या डर ? आत्मा एक है—सब एकात्मा हैं, एक हैं । एक ही चाहे पाप कर्ता हो, सबके एक होने से फल तो सब को भोगना पडेगा । एक मछली तालाब गंदा कर देती है और जगत् मे तो अनेक पापी हैं । यदि पाप-फल भोगना है तो एकात्मता के कारण सब को भोगना होगा । यदि कोई एक 'श्रुति वाक्य' पर विश्वास कर पाप न करेगा तो क्या और करेगा तो क्या ? पापों की अनन्त राशि में—अनन्त सागर में एक बिन्दु और

तो उससे क्या प्रभाव पड़ेगा ? कुछ नहीं। अतः निर्बाध सुख लूटो, पाप-पुण्य की चिन्ता छोड़ो ॥ ५५ ॥

किन्ते वृन्तहृतात् पुष्पात् तन्मात्रे हि फलत्यदः।
न्यस्य तन्मूर्द्ध्न्यनन्यस्य न्यास्यमेवाश्मनो यदि ॥ ५६ ॥

जीवातु—किमिति। हे याजक ! वृन्तहृतात् बन्धनावचितात्, पुष्पात् चम्पकादिकुसुमात्, पुष्प वृन्तच्युतं कृत्वा इत्यर्थः। ल्यब्लोपे पञ्चमी। ते त्वया, किं कुत्सितं कर्म कृतमित्यर्थः। 'किं कुत्सायां वितर्के च निषेधप्रश्नयोरपि' इति मेदिनी। हि यतः, अदः इदं पुष्पं, तन्मात्रे तस्मिन् वृन्ते एव, फलति फलरूपेण परिणमति, न त्वन्यत्र। पुष्पं वृन्तच्युतं कृत्वा फलव्याघातसम्पादनाद्दोष एव कृतस्त्वयेति भावः। अथ अश्मनः देवताधिष्ठितस्य शालग्रामादिप्रस्तरस्य, मूर्ध्नि शिरसि, न्यास्यम् अर्पणीयम् एव, यदि 'ऋहलोर्ण्यत्' देवतापूजादिप्रयोजनमेव तत्कारणं चेदित्यर्थः। तत् तर्हि, अनन्यस्य तादृशप्रस्तरादभिन्नस्य स्वस्य एव, मूर्ध्नि न्यस्य निधेहि अस्यतेर्लोटि सिचि हेर्लुक्। 'सर्वं विष्णुमयं जगत्' इत्यादिवादिभवन्मते भेदस्य काल्पनिकतया सर्वत्रैव ईश्वरस्य वर्त्तमानतया च विष्णुशिलातः स्वच्छिरसः अभिन्नत्वात् अन्योपासनापेक्षया वरं स्वयमुपभोग इति भावः ॥ ५६ ॥

अन्वयः—वृन्तहृतात् पुष्पात् ते किम् हि अदः तन्मात्रे फलति ? यदि अश्मनः मूर्ध्नि न्यास्य तत् अनन्यस्य एव न्यस्य।

हिन्दी—डंडी से तोड़े फूल से तेरा क्या लाभ, क्योंकि वह ( फूल ) तो वृन्त पर फूलता है यदि ( फूल ) पत्थर के सिर पर रखना है, तो उसे अपने ही ( सिर ) पर रख ले।

टिप्पणी—मूर्तिपूजा भी व्यर्थ है, क्योंकि जब सब ईश्वर रूप ही है तो पत्थर की पूजा निष्फल है। एक सुन्दर फूल को डाली से तोड़कर उसे पत्थर की मूर्ति पर चढ़ाना तो फूल की हत्या करना, निष्प्रयोजन विनाश है। फूल को पाषाण पर चढ़ाने से तो अच्छा है ( यदि किसी पर चढ़ाना ही है तो ) पूजक उसे अपने सिर पर ही रख ले। फूल में ईश्वर, पत्थर में ईश्वर। फिर क्यों एक मनोहर पुष्प को पाषाण पर चढ़ाकर उसे व्यर्थ नष्ट किया जाता है ? मानव के सिर पर चढ़कर कुछ शोभा तो बढ़ायेगा। सब विष्णुमय है। क्या लाभ इस व्यर्थ पूजा-प्रपंच से ? ॥ ५६ ॥

तृणानीव घृणावादान् विधूनय वधूरनु ।
तवापि तादृशस्यैव का चिरं जनवञ्चना ? ॥ ५७ ॥

जीवातु—तृणानीति। वधू कामिनी, अनु लक्षीकृत्य, स्त्रीविषये इत्यर्थः। घृणावादान् 'हासोऽस्थिसन्दर्शनमक्षियुग्ममत्युज्ज्वलं तत् कलुषं वसाया। स्तनौ च पीनौ पिशितौ च पिण्डौ स्थानान्तरे किं नरकोऽपि यापितः॥' इत्यादिजुगुप्सावाक्यानि, 'घृणा जुगुप्साकृपयोः' इति यादवः। तृणानि इव असारतया यवसानीव विधूनय विसर्जय। 'धूञ्प्रीणातोर्नुग्वक्तव्यः'। तव अपि भवतोऽपि, तादृशस्य नारीवद् असारतया जुगुप्सितस्य एव सतः, चिरम् अत्यन्तं, जनवञ्चना स्त्रीविषये विरक्तिसूचकप्रलापैः, लोकप्रतारणा, का ? किमर्था ? स्त्रीणां यादृशा निन्दावादाः तादृशास्तवापि, अतः स्त्रीनिन्दया लोकवञ्चना न युक्तेति भावः ॥ ५७ ॥

अन्वय—वधूः अनु घृणावादान् तृणानि इव विधूनय, तव अपि तादृशस्य एव चिरं जनवञ्चना का ?

हिन्दी—नारियों के विषय में जो घृणास्पद (निन्दापरक) उक्तियाँ, उन्हें तिनका के समान त्याग दो। तेरे (धर्मी पुरुष के) भी वैसे ही (नारी-तुल्य ही) होने से चिरकाल से इस नारी निन्दा विषयक घृणावाद द्वारा फैलायी लोक प्रतारणा से क्या लाभ ?

टिप्पणी—अनेक स्थलों पर नारी-निन्दा की गयी है। उसके कुचमंडल को मांस का पिण्ड, मुख को थूक-कफ का आगार, जघन-स्थल बहती मूत्रधार से गीला आदि बता कर नारी को निंद्य कहा गया है—'स्तनौ मांसग्रन्थी ... मुखं श्लेष्मागारं ...स्रवन्मूत्रक्लिन्नं जघनम् ।' (भर्तृहरि-वैराग्यशतक)। यह निन्दा भी निन्दनीय और त्याज्य तथा निःसार है, क्योंकि जिन धर्मात्मा पुरुष की यह सूक्ति (?) है, वे स्वयं मांस, थूक, मूत्र, पुरीष के आगार नहीं हैं ? वैसे ही हैं। ऐसी स्थिति में केवल नारी को यों जुगुप्सित बताकर निन्दा करना कहाँ तक उचित है ? और यदि यह कहा जाय कि स्त्रियाँ व्यभिचारिणी होती हैं, अतः निन्द्य हैं, तो यह भी ठीक नहीं, ताली एक हाथ से नहीं बजती। पुरुष भी तो उस व्यभिचार में समभागी होता है। स्वयं

काँच के घर में रहकर दूसरे पर पत्थर फेंकना उचित नहीं। नारी-निन्दा छोड़ो, वे आनन्दमूल हैं। उनके साथ स्वेच्छा-विहार कर आनन्द प्राप्त करो।

कुरुध्वं कामदेवाज्ञां ब्रह्माद्यैरप्यलङ्घिताम् ।
वेदोऽपि देवकीयाज्ञा तत्राज्ञाः ! काऽधिकाऽर्हणा ? ॥ ५८ ॥

जीवातु—कुरुध्वमिति। अज्ञाः ! हे मूढाः ! ब्रह्माद्यैः विधातृप्रभृतिभिरपि,अलङ्घिताम् अनतिक्रान्तां, कामदेवस्य कामः कन्दर्प एव, देवः देवता, तस्य आज्ञां नारीवशीभूतत्वरूपमादेशं, कुरुध्वं पालयत। न चायमवैदिकाचार इत्याह—वेदः अपि श्रुतिरपि, देवस्य इयं देवकीया देवतासम्बन्धिनी, 'गहादिभ्यश्च' इति छप्रत्यये 'देवस्य च' इति कुगुवक्तव्यः आज्ञा शासनं, 'श्रुतिः स्मृतिर्ममैवाज्ञा' इति भगवद्वचनादिति भावः। तत्र देवाज्ञारूपे वेदे, अधिका कामदेवाज्ञातो बलवतीत्यर्थः। अर्हणा पूजा, समादर इत्यर्थः। का ? किन्निमित्ता ? इयम् आज्ञाद्वयस्याविशेषे कामदेवाज्ञा एव कार्या ब्रह्माद्यैरप्यङ्गीकृतत्वेन शिष्टपरिगृहीतत्वरूपप्रामाण्यात् प्रत्यक्षसुखहेतुत्वाच्चेति भावः ॥५८॥

अन्वयः—अज्ञाः, ब्रह्माद्यैः अपि अलङ्घिता कामदेवाज्ञां कुरुध्वम्; वेदः अपि देवकीया आज्ञा, तत्र अधिका अर्हणा का ?

हिन्दी—अरे अज्ञानियों, ब्रह्मादि भी जिसका उल्लंघन न कर सके, उस कामदेव की आज्ञा का पालन करो। वेद भी देव की आज्ञा है, उन ( दो देवाज्ञाओं ) में एक को अधिक आदर क्यों ?

टिप्पणी—अरे मूर्खो, अज्ञानियों, कामदेव की आज्ञा मानकर विलासानंद उठाओ, क्योंकि काम की दैवी आज्ञा का उल्लंघन ब्रह्मा, देवराज आदि भी नहीं कर सके। सुरराज अहिल्या का जार बना, ब्रह्मा अपनी बेटी ( सरस्वती ) पर ही आसक्त हुए—'अहिल्यायै जारः सुरपतिरभूदात्मतनयां प्रजानाथोऽयासीत्।' योगिराज भर्तृहरि भी कहते हैं—'शम्भुस्वयम्भुहरयो हरिणेक्षणानां येनाक्रियन्त सततं गृहकर्मदासाः। वाचामगोचरचरित्रविचित्रताय तस्मै नमो भगवते कुसुमायुधाय।' ( बना दिये मृगनयनाओं के गृहसेवक जिसने विधि, हरि, भव; जिसके चित्र-चरित का वर्णन वाणी द्वारा पूर्ण असंभव, उस कुसुमबाण को बार-बार, भगवान् काम को

नमस्कार। )—शृंगार शतक। धर्मात्मा तुम लोग वेद की आज्ञा मानते हो। वेद भी तो देवाज्ञा ही है, और कुछ नहीं—'श्रुतिस्मृती ममैवाज्ञे।' काम भी देव है, उसका आदेश भी देवादेश है। तो धर्मिजन देवाज्ञा माना ही करते हैं। यह ठीक नहीं कि एक आज्ञा पर विशेष ध्यान दो और एक की अवज्ञा करो। दोनों देवादेशों का पालन ही उचित है। ब्रह्मादि देव भी जिसकी आज्ञा का उल्लंघन न कर सकें, वह तो देवों का भी देव है—देवाधिदेव कामदेव। उसकी आज्ञा न मानना ठीक नहीं। यह तो देवविरोध होगा। धर्मी कहीं ऐसा करते हैं ? ॥ ५८ ॥

> प्रलापमपि वेदस्य भागं मन्यध्वमेव चेत्।
> केनाभाग्येन दुःखाग्र विधीनपि तथेच्छथ ? ॥ ५९ ॥

जीवातु—प्रलापमिति। हे मूढाः! वेदस्य भागम् अंशविशेषम्, अर्थवादात्मकमिति भावः। प्रलापम् अनर्थकं वचः, अपि प्रश्ने, मन्यध्व जानीथ एव, चेत् यदि, तदा केन कीदृशेन, अभाग्येन भाग्यविपर्ययेण, दुःखयन्तीति दुःखाः। पचाद्यच्। तान् दुःखान् दुःखकरार्थान्, विधीन् अपि, विधिभागम् अपि, तथा तद्वत् प्रलापान् इत्यर्थः। न इच्छथ ? न मन्यध्वम् ? एकदेशोपहताम्रफलवत् कृत्स्नस्यापि अनुपादेयत्वादिति भावः ॥ ५९ ॥

अन्वयः—वेदस्य एव भागं प्रलापम् अपि मन्यध्व चेत्, केन अभाग्येन दुःखान् विधीन् अपि तथा न इच्छथ।

हिन्दी—वेद के ही एक भाग ( अर्थवादात्मक अंश ) को यदि प्रलाप ( अनर्थक ) मानते हो, तो वह कौन-सा अभाग्य है, जिससे कि दुःखदायक ( कष्टसाध्य ) विधि-भागों को भी वैसा ( अनर्थक ) ही नहीं मानना चाहते ?

टिप्पणी—वेद में दो प्रकार के वाक्य हैं—( १ ) अर्थवादात्मक, ( २ ) विधिवादात्मक। अर्थवादात्मक वचन हैं—'सोऽरोदीत्', 'यदरोदीत्'—इत्यादि। ऐसे वाक्यों का आनर्थक्य माना जाता है, क्योंकि वेद क्रिया प्रतिपादक होते हैं, अतः क्रियाप्रतिपादक विधिवादात्मक वचनों के भिन्न वचन अनर्थक माने जाते हैं, किन्तु विधिवचनों के साथ इन अर्थवादात्मक वचनों की एकवाक्यता होने से वे स्तुत्यर्थक बन जाते हैं और उपयोगी हो जाते हैं—निरर्थक नहीं रहते—'आम्नायस्य क्रियार्थत्वादानर्थक्यमतदर्थानाम्'

और 'विधिना त्वेकवाक्यत्वात्।' विधिवादात्मक वाक्य है—'ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत' अर्थात्-स्वर्गकामी ज्योतिष्टोम यज्ञ करे। चार्वाक का तर्क है कि तुम वैदिकों ने बड़े प्रयास से वेदों का प्रामाण्य उपपादित किया है, बड़े दुःख की बात है कि तुम स्वयं ही उसके एक अर्थवादात्मक भाग को कार्यप्रतिपादक न होने के कारण निरर्थक अर्थात् प्रलाप मानते हो, उनकी सार्थकता तभी मानते हो जब उसकी विधि के साथ एक वाक्यता हो जाय। यह तो सर्वथा अनुचित है कि एक वेद-भाग को सार्थक मानो, दूसरे को निरर्थक। अरे, जब वेद में निरर्थक प्रलाप भी है, तो उन विधि-वाक्यों को भी प्रलाप क्यों नहीं मान लेते? किस प्रमाण्य के तुम ठेकेदार बन गये हो कि वे क्रियाप्रतिपादक वाक्य, जिनको मानना कष्टजनक है, दुःखदायक है, (क्योंकि ज्योतिष्टोमादि यज्ञ करने में कष्ट होता ही है), तुम्हारे द्वारा प्रलाप नहीं माने जा रहे हैं। यह तो अर्धजरतीन्याय है। आधा मानना, आधा न मानना। अच्छा यही है कि संपूर्ण वेद को ही प्रलाप मान लो, जिससे क्रियाप्रतिपादन के कष्ट से तो मुक्ति मिले। नकारो तो वेदमात्र को, उसके कथन को। प्रलाप है वह निरर्थक। आनन्द करो, जैसे कर सको, वैसे ॥ ५९ ॥

श्रुतिं श्रद्दध्वं विक्षिप्ताः प्रक्षिप्तां ब्रूथ च स्वयम्।
मीमांसामांसलप्रज्ञास्तां यूपद्विपदायिनीम् ॥ ६० ॥

जीवातु—श्रुतमिति। हे मीमांसया जैमिनिप्रोक्ततत्त्वनिर्णायकग्रन्थभेदाध्ययनेन मांसलप्रज्ञाः [ परिपुष्टबुद्धयः ! स्थूलबुद्धयः ] इति परिहासोक्तिः विक्षिप्ताः वादिनिराकृताः भ्रान्ताः सन्तः, श्रुतिं वेदं, श्रद्धध्वं विश्वसिथ, अथ च यूपद्विपदायिनीं यूपसम्बन्धिहस्तिदानप्रतिपादिकां, 'यूपे यूपे हस्तिनो बद्ध्वा ऋत्विग्भ्यो दद्यात्' इत्यादिवादिनीमित्यर्थः। तां श्रुतिं, स्वयम् आत्मनैव, वेदप्रामाण्यं स्वीकुर्वाणः स्वयमेव इत्यर्थः। प्रक्षिप्तां विप्लुतार्थां केनचित् लुब्धेन वेदान्तर्निवेशितां न तु ईश्वरप्रणीतामित्यर्थः। ब्रूथ च वदथ च, तत् कुतो वेदस्य प्रामाण्यमिति भावः ॥ ६० ॥

अन्वयः—मीमांसामांसलप्रज्ञाः, विक्षिप्ताः, श्रुतिं श्रद्दध्वम् स्वयं च यूपद्विपदायिनीं तां प्रक्षिप्तां ब्रूथ।

हिन्दी—अरे मीमांसा ( वेदविचार ) के सर्वथा मांसल ( परिपुष्ट ) व्याख्याता स्थूल, मोटी बुद्धि वालों, तुम विक्षिप्त ( पागल ) हो गये हो। 'श्रुति' ( वेद–सुनी-सुनायी बात ) पर श्रद्धा ( भी ) रखते हो स्वयं 'यूप से बाँधकर हाथी दान' करने से सबद्ध उसी ( श्रुति ) को प्रक्षिप्त ( क्षेपक ) कहते हो।

—टिप्पणी—फिर वही आक्षेप। वेदविचारकों, वेद की मीमांसा करने वालों को मांसलप्रज्ञ ( पुष्टमति ) अर्थात् व्यंग से मोटी बुद्धि वाला और विक्षिप्त बताते हुए चार्वाक कहता है कि तुम स्वयं वेद पर विश्वास नहीं करते ( सुनी सुनायी बात 'श्रुति' का विश्वास ही क्या ? ), अन्यथा किसी वेदवाक्य को सत्य मानते हो, किसी को क्षेपक कह देते हो—बाद में जोड़ा गया। उदाहरणार्थ भागवत विधि वाक्य तो तुम विचारकों ने ठीक माने हैं किन्तु यज्ञमध्य जो ऋत्विजों को यूप-यूप में हाथी बाँधकर दे ( यूपे यूपे हस्तिनो बद्ध्वा ऋत्विग्भ्यो दद्यात् )—इसे ठीक न मान प्रक्षिप्त माना है। तुम्हारा कथन है कि ये वाक्य लोभ के वशीभूत होकर कहे गये हैं, वेदमूल नहीं है—'नैव वेदमूला, लोभपूर्वकमेभिरुक्तम्।' यह तो अनुचित है। कुछ मानना, न मानना। तुम्हारे वेद की प्रामाणिकता इस स्थिति में क्या रही ?

को हि वेत्ताऽस्त्यमुष्मिन् वा लोक इत्याह या श्रुतिः।
तत्प्रामाण्यादमुं लोकं लोकः प्रत्येति वा कथम् ? ॥ ६१ ॥

जीवातु—को हीति। किञ्च, को हि वा को जनः अमुष्मिन् लोके परलोकविषये, वेत्ता ज्ञाता, अस्ति ? विद्यते ? न कोऽपि परलोकतत्त्वाभिज्ञ इत्यर्थः। इति एव, या श्रुतिः वेदः, आह कथयति, तस्याः एव सन्दिहानायाः श्रुतेः प्रामाण्यात् प्रमाणावलम्बनात्, अमुं लोकं परलोकं, लोकः जनः, कथं वा केन वा प्रकारेण, प्रत्येति ? विश्वसिति ? न प्रत्ययार्हः परलोक इत्यर्थः। अतः प्रतिप्रावादिनी श्रुतिर्न श्रद्धेया इति भावः ॥ ६१ ॥

अन्वय—कः हि वा अमुष्मिन् लोके वेत्ता अस्ति—इति श्रुतिः आह, तत्प्रामाण्यात् अमुं लोकं वा लोकः कथं प्रत्येति ?

हिन्दी—अथवा 'कौन इस लोक में (परलोक के विषय में) ज्ञाता है'—ऐसा वेद कहता है। उस ( सदेहशील ) श्रुतिप्रामाण्य के आधार पर इस लोक (परलोक) पर ससार कैसे विश्वास करे ?

टिप्पणी—श्रुति है—'को हि तद्वेद यदमुष्मिल्लोकेऽस्ति वा न वा' और 'दिक्ष्वतीकाशान्करोति'। इस श्रुति में जो कहा गया है, उससे स्पष्ट है कि इस लोक-परलोक में सुखादि है या नहीं—इस विषय में श्रुति संदिग्ध है। तो जो स्वयं संदेहशील है, उस संदिग्ध श्रुति को प्रमाण मानकर लोगों का परलोक पर विश्वास संभव नहीं होना चाहिए। 'अस्ति-नास्ति-विषयक' संदेह जब श्रुति को ही है तो उसको प्रमाण मानकर कोई मूर्ख ही परलोक पर विश्वास कर सकता है, कोई प्रामाणिक व्यक्ति करेगा नहीं। अतएव न तो श्रुति विश्वसनीय है और न उसके प्रमाण के आधार पर परलोक पर विश्वास ही उचित है ॥ ६१ ॥

धर्माधर्मौ मनुर्जल्पन्नशक्यार्जनवर्जनौ ।
व्याजान्मण्डलदण्डार्थी श्रद्दधायि मुधा बुधैः ॥ ६२ ॥

जीवातु—एवं श्रुतेरप्रामाण्यमुक्त्वा स्मृतेरप्याह—धर्मेत्यादि। व्याजात् कैतवात्, धर्माधर्मोपदेशमवदिश्येत्यर्थः। मण्डलस्य राष्ट्रस्य, राष्ट्रवासिलोकस्येत्यर्थः। दण्डार्थी दमार्थी, शासननिमित्तमित्यर्थः। लोकस्य विधिनिषेधातिक्रमजन्यमपराधं निमित्तीकृत्य प्रायश्चित्तादिद्वारा, धनाभिलाषुकः सन् इति भावः। अशक्ये कर्त्तुः असाध्ये, अर्जनवर्जने यथासङ्ख्यं करणाकरणे ययोः तादृशौ, धर्माधर्मौ पुण्यपापे, धर्मो यागादिकः बहुधनव्ययायाससाध्यत्वात् अर्जितुमशक्यः, अधर्मः परदारादिगमनाद्यात्मकः इन्द्रियनिग्रहं कर्त्तुमशक्यत्वात् सुखकारणत्वाच्च वर्जितुमशक्य इति भावः। जल्पन् कथयन् यथासङ्ख्यम् अर्ज्यत्वेन वर्ज्यत्वेन च उपदिशन् इत्यर्थः। मनुः आदिस्मृतिकर्त्ता, बुधैः विद्वद्भिः, मुधा वृथैव, श्रद्दधायि श्रद्धितः, आहत इत्यर्थः। परदारादिगमनादिरूपमधर्मं प्रत्यक्षसुखजनकतया सर्वे एवाचरन्ति इति ज्ञात्वा तज्जन्यकल्पितदुरितपरिहारमपदिश्य धनलाभार्थं प्रायश्चित्तात्मको दण्डो मनुना विहितः, न तु तदधर्मम्, अतो मनुवचनमूला स्मृतिर्न प्रमाणमिति भावः ॥ ६२ ॥

अन्वयः—अशक्यार्जनवर्जनौ धर्माधर्मौ जल्पन् व्याजात् मण्डलदण्डार्थी मनुः बुधैः मुधा श्रद्दधायि।

हिन्दी—जिनका करना और न करना संभव नहीं है; ऐसे धर्म और

अधर्म के विषय में जल्पना ( बकवास ) करते और इस बहाने राष्ट्र को दंडित करने के 'अर्थी' अर्थात् अर्थ ( धन ) पाने के इच्छुक ( लोभी ) वैवस्वत मनु को बुध जनों ने वृथा हि श्रद्धा दी ( उसके वचनों को मान्यता दी )। अथवा ( बुधों ने नहीं ), 'अबुधों' ( बुधा अबुधें ) ने श्रद्धा दी।

टिप्पणी—प्रचुर धन व्यय से साध्य होने, तीर्थादि में कष्टकारक स्नान आदि की क्रिया से पीड़ादायी होने आदि से धर्म का अर्जन ( करण ) अशक्य है और जिसे 'अधर्म' कहा जाता है, वह सुकर भी है और आनन्ददायक भी, अतः उसकी वर्जना ( अकरण ) अशक्य है। और स्मृतिकार विवस्वत मनु ने धर्म-अधर्म को ही राष्ट्रवासियों के शासन का आधार बताया है, अर्थात् धर्माचारी प्रशस्य हैं और अधर्माचारी दण्डनीय हैं। वस्तुतः यह सब धुरन्धर स्मृतिकार मनु की धूर्तता है। वह जानता है कि धर्माचारी कठिनता से कुछ ही लोग मिलेंगे, क्योंकि उसका 'अर्जन' कठिन है, अशक्य है। और अधर्माचारी अधिक मिलेंगे, क्योंकि वह सुसाध्य है और इतना सुखमूल है कि उसकी 'वर्जना' अशक्य है। अधर्मी दण्ड पायेंगे, दण्ड में धन देंगे। सो शासन-विधि के मूल में मनु का अर्थ लोभ ही है। अधर्माचारी अधिक होंगे, दण्डस्वरूप प्रचुर धनप्राप्ति होगी। ऐसे लोभी को मान्यता देने वाले 'अबुध'—मूर्ख ही हैं, बुध ( पण्डित ) भला क्यों ऐसे लालची पर श्रद्धा करेंगे? स्मृति-दोष बता कर इस प्रकार चार्वाक ने स्मृति को दोषपूर्ण बताया और प्रधान स्मृतिकार मनु को ही सर्वप्रथम चुना। जब मुख्य स्मृतिकार दूषित है तो सभी दूषित हुए। स्मृति भी प्रमाण नहीं है ॥६२॥

व्यासस्यैव गिरा तस्मिन् श्रद्धेयद्धा स्थ तान्त्रिकाः।
मत्स्यस्याप्युपदेश्यान् न को मत्स्यानपि भापताम् ॥ ६३ ॥

जीवातु—व्यासस्येति। व्यासस्य धीवरकन्याव्यभिचारोत्पन्नस्य भ्रातृपत्न्या सुतोत्पादयितुः स्वयमेव व्यभिचाररतस्य पराशरपुत्रस्यैव, गिरा वाचा, पुराणवाक्यैन, मनुवत् आप्तम् इत्युक्त्या वा इत्यर्थः। तस्मिन् परलोके धर्मे वा, श्रद्धा आदरबुद्धिः, इति एव, तान्त्रिकाः शास्त्रवेदिनो, युक्तिज्ञा। 'तदधीते तद्वेद', इति ठक्। स्थ भवथ, इति अद्धा सत्यम्। पुराणसामान्यमुपहस्य विशे-

ध्यपुराणमुपहसति—मत्स्यस्य मीनस्यापि, मत्स्यरूपधारिणो विष्णोर्वाक्यरूपस्य मत्स्यपुराणस्यापीत्यर्थः। उपदेश्यान् अनुशासनीयान्, अत एव मत्स्यान्, मत्स्यप्रायान्, वः युष्मान्, कः सुधीः, अपि प्रश्ने, भाषताम् ? आलपतु ? न कोऽपि इत्यर्थः। मत्स्याः कस्यापि न सम्भाष्याः इति भावः। मत्स्यः उपदेष्टा इति स्वकपोल-कल्पितं वदन् व्यासो न श्रद्धेयवचन इति तात्पर्यम् ॥ ६३॥

अन्वयः—व्यासस्य एव गिरा तस्मिन् श्रद्धा—इति अद्धा तान्त्रिकाः स्थ। मत्स्यस्य उपदेश्यान् वः मत्स्यान् कः भाषताम् अपि ?

हिन्दी—व्यास ( कृष्णद्वैपायन ) ही की वाणी ( पुराणों ) द्वारा उस ( धर्म अथवा परलोक ) में श्रद्धा है—इस प्रकार तुम निश्चित ही तांत्रिक ( तन्त्रशास्त्र के पंडित, व्यंग्यार्थ कुविंद, सूत बुनने वाला जुलाहा ) हो। मत्स्य ( मत्स्य रूपधारी विष्णु-प्रोक्त मत्स्यपुराण ) के द्वारा उपदेश प्राप्त करने योग्य तुम ( पौराणिक ) मत्स्यों ( मछलियों ) से कौन ( बुद्धिमान् मनुष्य ) बात भी करे ? कोई नहीं।

टिप्पणी—वैदिक और स्मृतिविश्वासी जनों का उपहास करके यहाँ पुराणों, पुराणकार व्यास और पौराणिकों का उपहास है। पहिली बात तो यह पुराणकर्त्ता है व्यास। वे ही व्यास, जो धीवरकन्या-व्यभिचार से जन्मे और जिन्होंने अपनी भौजाइयों ( विचित्रवीर्य की पत्नियों ) में सन्तान उत्पन्न की। ऐसे दुश्चरित्र को धर्मोपदेशक मानने वाले पौराणिक कितने बुद्धिमान् हैं-यह विचारणीय है। और पुराण भी क्या है ? कोरी बकवास। एक पुराण है 'मत्स्य'। उसमें मछली धर्म सिखाती है। (विष्णुप्रोक्त उपदेशों से पूर्ण 'मत्स्यपुराण' पर व्यंग्य )। तो मछली का उपदेश मछलियाँ ही सुनती हैं, मनुष्य नहीं। ऐसे मत्स्य रूपी मनुष्यों से तो कोई बात करना भी अच्छा न मानेगा। सचमुच व्यास और तद्रचित पुराणों के विश्वासी 'तांत्रिक' ही हैं-पूरे जुलाहे। एक 'कूर्म' पुराण भी है। उस पर भी यह उपहास लागू हो जाता है ॥ ६३ ॥

पण्डितः पाण्डवानां स व्यासश्चाटुपटुः कविः।
निनिन्द वेषु निन्दत्सु स्तुवत्सु स्तुतवान्न किम् ॥ ६४ ॥

जीवातु—पुनर्व्यासमेव विडम्बयति—पण्डित इत्यादि। पाण्डवानां युधिष्ठिरादीनां चाटुपटु मिथ्यास्तुतिवादकुशल, कविः उत्प्रेक्षितार्थवर्णयिता, पण्डितः पण्डितमानी, स भवतामासतम इत्यर्थः। व्यास. महाभारतकारः; अपि इति शेष.। तेषु पाण्डवेषु, निन्दत्सु दुर्योधनादीन् आक्षिपत्सु, न निनिन्द किम्? न परिवदाद किम्? दुर्योधनादीनिति शेषः। तेषु पाण्डवेषु, स्तुवत्सु कृष्णादीन् स्तुतिं कुर्वत्सु सत्सु, न स्तुतवान् -किम्? स्तुतिं न कृतवान् किम्? कृष्णादीनिति शेषः। तेषां निन्द्यान् निन्दन् स्तुत्यांश्च स्तुवन् व्यासोऽपि पाण्डवपक्षपाती कश्चिद् कविर्न आप्ततम. यथार्थवादीति भाव. ॥६४॥

अन्वयः—पाण्डवानां चाटुपटुः कवि. स. व्यास तेषु निन्दत्सु न निनिंद किम्, स्तुवत्सु स्तुतवान् न किम्?

हिन्दी—पाण्डुपुत्रों (युधिष्ठिरादि) की चाटुकारिता करने में चतुर कवि उस व्यास ने, जिनकी पाण्डवों ने निन्दा की, क्या उन्हीं की निन्दा नहीं की? और जिनकी स्तुति की, उन्ही की क्या स्तुति नही की?

टिप्पणी—यहाँ व्यास की एक ओर तर्क से निन्दा है। व्यास पांडवों के चाटुकार चारण थे। पांडवों ने दुर्योधनादि की निन्दा की, व्यास ने भी की। पांडवों ने श्रीकृष्णादि की स्तुति की, व्यास ने भी की। इस प्रकार पांडवों के शत्रुओं की अनुचित निन्दा और मित्रों की अनुचित प्रशंसा कर व्यास ने अपनी भी निन्दा की और आत्मप्रशंसा भी की। ऐसे निन्दनीय, आत्मप्रशंसी चाटुकार चारण के वचन पुराण पर जो विश्वास करते हैं, वे महामूढ हैं। व्यास के वचन पुराण पूर्णतः अप्रामाणिक और अश्रद्धेय हैं ॥६४॥

न भ्रातुः किल देव्यां स व्यास. कामात् समासजत्।
दासीरतस्तदासीत्तन्मात्रा तत्राप्यदेशि किम् ॥ ६५ ॥

जीवातु—कामचारी च स इत्याह—नेति। सः प्रसिद्धपारदारिकः, व्यास. सत्यवतीनन्दनः भ्रातुः विचित्रवीर्यस्य देव्यां महिष्यां, कामात् स्मरावेगात्, न समासजत् किल? न आसक्तः किम्? गुर्वनुज्ञानान्न दोषश्चेत् तत्राह—तदा तत्काले, विचित्रवीर्यस्य पत्न्यां सुतोत्पत्तिकाले इत्यर्थः। दासीरत दास्यां विदुरमातरि, रतः आसक्त, आसीत् अभूत्, विदुरोत्पादायेति भावः। इति यद् तत्रापि दासीगमनेऽपि, मात्रा सत्यवत्या, अदेशि किम्? आदिष्टः किम्?

अपि तु न।दिष्ट इत्यर्थः। उभयत्रैव कामपरवशत्वात् प्रवृत्तस्य एवम्भूतदुश्चरित्र-जनस्याप्ततमत्वासम्भवात् तद्वचनमप्रमाणमिति भावः॥ ६५ ॥

अन्वयः—सः व्यासः भ्रातुः देव्यां कामात् न समासजत् किल ? यत् तदा दासीरतः आसीत्, तत्र अपि किं मात्रा अदेशि ?

हिन्दी—वह ( अष्टादश-पुराणकार ) व्यास भाई ( विचित्रवीर्य ) की पत्नी में क्या कामासक्त हो संभोगरत नहीं हुआ था ? ( यदि नहीं तो ) जो उस समय ( वह व्यास ) दासी ( विदुर-जननी ) के जो संभोगरत हो गया था, क्या उस ( दासी-रति ) की भी माता ने आज्ञा दी थी ?

टिप्पणी—व्यास की एक और निन्दा। व्यास कामी और व्यभिचारी था। उसने भाई की पत्नियों से—अनुज-पत्नियों से संभोग किया। बचाव में यदि यह कहा जाय कि वह तो अपनी माता सत्यवती के आदेश से कुल-परम्परा जीवित रखने के लिए, संतानोत्पत्ति के निमित्त किया था। वह तो 'नियोग' था, वह भी माँ के आदेश पालनार्थ। कामवासना से व्यास ने ऐसा नहीं किया था। ऐसी स्थिति में यह प्रश्न उठता है कि यदि व्यास ने सचमुच इस कारण ही अनुज-पत्नी-भोग किया था तो फिर एक दासी से क्यों भोग किया, जिससे विदुर का जन्म हुआ ? इसकी आज्ञा तो माँ ने व्यास को नहीं दी थी। यह व्यभिचार तो कामार्त व्यास ने ही किया। ऐसे व्यभि-चारी कामी के उपदेश मानना मूर्खता ही है। दो-दो, तीन-तीन बार 'नियोग' की अनुमति तो धर्मचारियों की स्मृतियों में भी नहीं है। मनु ने कहा है कि देवर अथवा सपिंड-गोत्री से एक ही पुत्र उत्पन्न कराये, दूसरा तो किसी स्थिति में नहीं—'देवराद्वा सपिण्डाद्वा स्त्रिया सम्यङ्नियुक्तया। एक-मुत्पादयेत्पुत्रं न द्वितीयं कथञ्चन।' ( मनुस्मृति ४।५९ ) ॥ ६५ ॥

देवैर्द्विजैः कृता ग्रन्थाः पन्था येषां तदादृतौ।
गां नतैः किं न तैर्व्यक्तं ततोऽप्यात्माऽधरीकृतः ॥ ६६ ॥

जीवातु—देवैरिति। हे मूढाः ! येषां वः, देवैः ब्रह्मादिभिः, द्विजैः व्यासा-दिभिश्च, कृताः रचिताः, ग्रन्थाः पुस्तकानि, 'गां प्रणमेत्' इत्यादि स्मृतयः इति यावत्। पन्थाः प्रमाणं, धर्माधर्मोपदेष्टा इत्यर्थः। तदादृतौ तदादरनिमित्तं,

तस्मिन् ग्रन्थे श्रद्धाहेतोरित्यर्थः । निमित्तार्थे सप्तमी । गा धेनुं नतैः प्रणतैः, तैः भवद्भिः, तत गोः अपि, आत्मा स्व, व्यक्त स्फुटम्, अवरीकृतः हीनीकृत', न किम् ? अपि तु कृतः एव इत्यर्थः । पशुप्रणामात् पशोरपि निकृष्टता स्यात्, न चास्य किञ्चित् फलमस्तीति भावः ॥ ६६ ॥

*अन्वयः*—देवैः द्विजैः कृताः ग्रन्थाः येषां तदादरो पन्थाः, गां नतैः तैः ततः अपि व्यक्त किम् आत्मा न अवरीकृतः ?

हिन्दी—देवों ( ब्रह्मादि ) और ब्राह्मणों ( याज्ञवल्क्य-व्यासादि ) द्वारा रचित ग्रन्थ ( वेद-स्मृति-पुराणादि ) जिन ( धार्मिकों ) के, उन ( देवादि ) के प्रति ( अथवा ग्रन्थादि के प्रति ) आदर होने से मार्ग ( प्रमाण ) हैं, गाय के संमुख विनत होते ( गोपूजा करते ) उन धार्मिकों ने उनसे भी, स्पष्ट ही, क्या अपने को निम्न नहीं कर लिया ।

टिप्पणी—गो-पूजा मूर्खता है । ये धार्मिक इतने पतित हैं और उन ग्रन्थों के वेद स्मृति-पुराणादि ग्रन्थों को जीवन का आदर्श मानते हैं कि जिनमें गोपूजा—एक पशुपूजा का विधान है । देव ब्राह्मण आदि जिन ऐसे ग्रन्थों के रचयिता हैं, वे भी कहीं आदर के पात्र हो सकते हैं ! एक पशु गाय के आगे विनत होने वाले क्या अपने को पशु से भी पतित नहीं प्रमाणित कर देते ? झुका तो बड़े के आगे जाता है । जब गाय के आगे झुक गये तो वही बड़ी हो गयी, मनुष्य छोटा । तो वह गोपूजा, जो पशु को बड़ा, मनुष्य को छोटा सिद्ध करती है, तत्प्रतिपादक ग्रन्थ वेद-शास्त्र-पुराणादि, उनके रचयिता देव ब्राह्मणादि—सब अप्रामाणिक और निर्मूल हैं । इन सब के आराधन से कोई लाभ नहीं । ये मनुष्य को पतित बनाते हैं ॥ ६६ ॥

साधु कामुकता मुक्ता शान्तस्वान्तैर्मखोन्मुखैः ।
सारङ्गलोचनासारा दिवं प्रेत्यापि लिप्सुभिः ? ॥ ६७ ॥

जीवातु—साध्विति । शान्तस्वान्तैः संयतचित्तैः, विषयभोगनिवृत्तचित्तैरित्यर्थः । मखोन्मुखैः क्रतुप्रवणैः, याज्ञिकैरित्यर्थः । प्रेत्य मृत्वाऽपि, अन्ये तु इह जन्मन्येव परस्त्रीकामुकाः, याज्ञिकास्तु परजन्मन्यपि कामुका इति अपेरर्थः । सारङ्गलोचनाः मृगाक्ष्यः स्त्रिय एव, साराः श्रेष्ठांशाः यस्याः तादृशीं, दिवं स्वर्गं, लिप्सुभिः लब्धुमिच्छुभिः सद्भिः कामुकता अभिलाषिता, कामपरतन्त्रता

इत्यर्थः। साधु सम्यक् यथा तथा, मुक्ता ? त्यक्ता ? इति काकुः, नैव त्यक्ता इत्यर्थः। इति सिद्धं विहाय साध्यप्रवृत्तेरुपहासः। तस्मात् यागकाले ब्रह्मचर्यादिकम् आत्मवञ्चनमात्रफलं न चान्यत् किमपि इति भावः॥ ६७॥

अन्वयः—शान्तस्वान्तैः मखोन्मुखैः प्रेत्य अपि सारङ्गलोचनासारां दिवं लिप्सुभिः कामुकता साधु मुक्ता।

हिन्दी—विषयभोग-पराङ्मुख होने से संयतचित्त यज्ञों में सोत्साह प्रवृत्त ( याज्ञिक-गण ) ने मर कर भी मृगनयना ( सुन्दरियाँ-अप्सरियाँ ) ही जहाँ सारतत्त्व हैं, ऐसे स्वर्ग को प्राप्त करने की इच्छा करते हुए कामुकता ( संभोग-लोभ ) का अच्छा त्याग किया।

टिप्पणी—याज्ञिकों पर व्यंग। यज्ञरत याज्ञिक विषयपराङ्मुख हो यज्ञ किया करते हैं, पर उनकी लिप्सा रहती है, स्वर्ग पाने की, जहाँ उन्हें सुन्दरी अप्सराएँ प्राप्त होंगी, रमणीय रम्भादि अप्सरियों का साहचर्य प्राप्त होगा। क्या भला ढंग है, काम-पराङ्मुख होने का! अरे, ये याज्ञिक तो यज्ञ भी संभोगलालसा से करते हैं—अप्सरा-भोग के लोभी। सामान्य मनुष्य तो जीते जी विषयोन्मुख रहता है, ये याज्ञिक कर्मकांडी तो मरकर भी विषयपराङ्मुख नहीं होते। सिद्ध को छोड़ साध्य की ओर प्रवृत्त—ये सब तो उपहासयोग्य मूर्ख हैं। इनकी ब्रह्मचर्य-धारणा आत्मवंचना मात्र है, और कुछ नहीं। नितांत व्यर्थ। ढोंग॥ ६७॥

उभयी प्रकृतिः कामे सज्जेदिति मुनेर्मतम्।
अपवर्गे तृतीयेति भणतः पाणिनेरपि॥ ६८॥

जीवातु—उभयीति। 'अपवर्गे तृतीया' इति भणतः कथयतः, सूत्रं कुर्वतः इत्यर्थः। पाणिनेः तदाख्यस्य प्रसिद्धवैयाकरणस्य, मुनेः ऋषेरपि, उभयी प्रकृतिः स्त्रीपुंसात्मिका द्वयी योनिः, कामे कामात्मके तृतीयपुरुषार्थे इत्यर्थः। मिथुनधर्मे मैथुने वा, सज्जेत् आसक्ता भवेत्, स्त्री पुमांश्च द्वयं कामासक्तौ भवेदित्यर्थः। इति मतम् अभिप्रायः स्फुटमेव इत्यर्थः। तथा तृतीया प्रकृतिः षण्ढः, क्लीव इत्यर्थः। 'तृतीया प्रकृतिः षण्ढः क्लीबः पण्ढो नपुंसकम्' इत्यमरः। अपवर्गे मोक्षे, नपुंसकत्वेन मैथुनाशक्तत्वात् ब्रह्मचर्या-

द्विद्वारा मोक्षलाभायेत्यर्थः । सज्जेत् इति पाणिनिसूत्रार्थेन उभयी प्रथम-द्वितीया, प्रकृतिः स्त्रीपुंसात्मिका योनिरित्यर्थः । कामे सज्जेत् इति पारिशेष्याद् बोध्यते इति भावः । सूत्रस्थशब्दच्छलेन तादृशविकृतार्थं परिकल्प्या स्वमतसमर्थनं कृतम्, वस्तुतस्तु 'अपवर्गे फलप्राप्तौ तृतीया विभक्ति'रिति सत्यसूत्रस्यार्थः । तथा च वृथा कामं विहाय अपवर्गे प्रवर्तमाना यूयं नपुंसका इता' स्थेति भावः ॥ ६८ ॥

अन्वयः—उभयी प्रकृतिः कामे सज्जेत्—इति 'अपवर्गे तृतीया' इति भणतः मुनेः पाणिनेः अपि मतम् ।

हिन्दी—'उभयी प्रकृति अर्थात् स्त्री पुरुष रूप में व्यक्त प्रकृति काम अर्थात् तृतीय पुरुषार्थ ( मैथुन ) में आसक्त हो'—यह 'अपवर्गे तृतीया'—अर्थात् स्त्री पुरुषातिरिक्त तृतीया प्रकृति ( नपुंसक ) अपवर्ग अर्थात् मोक्षासक्त हो-कहते मुनि पाणिनि द्वारा भी मान्य है ।

टिप्पणी—वैयाकरण पाणिनि का सूत्र है—'अपवर्गे तृतीया' ( अष्टाध्यायी-२।३।६ ) । यह कारक विधान से सम्बद्ध सूत्र है, जिसका तात्पर्य है कि क्रिया की फल प्राप्ति द्योतित होने पर काल मार्गवाचक शब्द में तृतीया विभक्ति हो—'अपवर्गः फलप्राप्तिः तस्यां द्योत्यायां कालाध्वनोरत्यन्तसंयोगे तृतीया स्यात् ।' उदाहरणार्थ—'अह्ना क्रोशेन वाऽनुवाकोऽधीतः', अर्थात् दिन भर में अथवा कोस भर चलते 'अनुवाक' का अध्ययन किया । यहाँ 'अह्ना' कालवाचक है और क्रोशेन' मार्गवाचक। ये क्रिया-फल द्योतन की परिधि बताते हैं अतः इनमें तृतीया है । चार्वाक मत में इसका अपने अनुसार अर्थ करके मोक्ष ( अपवर्ग )—सिद्धान्त का उपहास किया गया कि मोक्ष तो नपुंसकों के लिए है-अशक्त, मैथुन सुख में असमर्थ । वे न स्त्री है, न पुरुष, वे तृतीय हैं । सो यह तृतीया षण्ढप्रकृति अपवर्ग में रत रहे । तीर्थयात्रा करे, ब्रह्मचर्य धारण करे और मोक्ष प्राप्ति का यत्न करे । प्रकृति की दो स्वस्थ, समर्थ व्यक्तियाँ—नर-नारी तृतीय पुरुषार्थ अर्थात् काम साधना के लिए बने हैं । कोष में भी नपुंसक का एक पर्याय 'तृतीया प्रकृति' है। इसके अतिरिक्त पुरुषार्थ गणना इस प्रकार से है—धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष । अव्यवहितपूर्वता के आधार पर विचार करने से धर्म से अर्थ, अर्थ से काम, काम से मोक्ष

सिद्ध होता है। इस प्रकार कामासक्ति बिना मोक्ष भी सिद्ध न होगा। अतः अपने ही आचार्य पाणिनि मुनि की बात तो धार्मिकों को माननी चाहिए और जब तक जीवित रहे, तब तक काम-साधना में रत रहना चाहिए ॥६८॥

विभ्रत्युपरि यानाय जनाः जनितमज्जनाः।
विग्रहायाग्रतः पश्चाद्गत्वरोरभ्रविभ्रमम् ॥ ६९ ॥

जीवातु—विभ्रतीति। उपरि यानाय ऊर्ध्वलोकगमनाय, जनितमज्जनाः निमग्नाः, तीर्थोदकेषु कृतस्नानाः इत्यर्थः। अधः गच्छन्तः इति भावः। जनाः स्वर्गार्थिनो लोकाः, अग्रतः पुरतः, सम्मुखे इत्यर्थः, विग्रहाय युद्धाय, सम्मुख-युद्धाय इत्यर्थः, पश्चाद्गत्वराणां पश्चाद्गामिनाम्। 'गत्वरश्च' इति क्वरबन्तो निपातः, उरभ्राणां मेषाणां, विभ्रममिव विभ्रमं चेष्टां, बिभ्रति दधतीति निदर्शनालङ्कारः, स चोर्ध्वगमनाय अधो गच्छत इति स्थूलबुद्धीनां स्थूलबुद्धि-प्रयासरूपविचित्रालङ्कारोत्थापित इति सङ्करः, तेन तेषामविमृश्यकारित्वं व्यज्यते इत्यलङ्कारेण वस्तुध्वनिः ॥ ६९ ॥

अन्वयः—उपरि यानाय जनितमज्जनाः जनाः अग्रतः विग्रहाय पश्चाद्-गत्वरोरभ्रविभ्रमं बिभ्रति।

हिन्दी—ऊपर ( स्वर्ग ) जाने के लिए गंगा स्नान करते ( गंगा में नीचे जाते ) व्यक्ति संमुख से युद्धार्थ पीछे हटने वाले भेंड़े का विभ्रम ( सादृश्य ) धारण करते हैं।

टिप्पणी—गंगा-स्नान की निन्दा। गंगा-स्नान में डुबकी लगाना पड़ता है अर्थात् नीचे जाना पड़ता है। गंगास्नायी की कामना रहती है स्वर्ग-जाना, अर्थात् ऊपर जाना। यह कितनी बड़ी मूर्खता है कि ऊपर जाने के लिए नीचे जाओ। विपरीत कार्य। ऐसा उलटा काम तो मेष ( भेंड़ा) करता है, जो युद्ध में पीछे जाता है, फिर आगे आता है। इस प्रकार मेष-तुल्य व्यवहार करते गंगास्नायी मेष ही हैं। गंगा में ग्रीवा झुका कर, एक हाथ से नाक बन्द किये और पूंछ के समान एक हाथ पीछे किये नहाते व्यक्ति पूरे भेड़े-सदृश मन्द और मूर्ख हैं—उपहास के पात्र ॥ ६९ ॥

कः शमः ? क्रियतां प्राज्ञाः ! प्रियाप्राप्तौ परिश्रमः।
भस्मीभूतस्य देहस्य, पुनरागमनं कुतः ? ॥ ७० ॥

जीवातु—क इति। प्राज्ञाः! हे प्रज्ञावन्त! इति सोपहाससामन्त्रणं; प्रकृष्टज्ञानहीनाः इत्यर्थः, 'प्रज्ञाश्रद्धा' इत्यादिना मत्वर्थीयो णप्रत्ययः शमः शान्तिः, वैराग्यमित्यर्थः, कः? न कोऽपीत्यर्थः। शमावलम्बनस्य न किमपि फलमस्तीति भावः। प्रियाप्राप्तौ इष्टस्त्रीसङ्गतौ, परिश्रमः प्रयासः, क्रियतां विधीयताम्। न च तस्यापि नरकयातनाप्राप्तिशङ्का कार्येत्याह—भस्मीभूतस्य दग्धस्य, देहस्य कायस्य, आत्मभूतस्य इति यावत्। पुनः भूयः, आगमनं परलोके प्रत्यावर्त्तनं, कुतः? क्व सम्भवेदित्यर्थः?। देहात्मवादिमते परलोकसद्भावेऽपि यस्मिन् देहे पापं कृतं तस्यैव भस्मीभूतत्वेन क्व पापफलभोगसम्भवः?, देहातिरिक्तात्मवादिमते तु परलोकस्यैवाभावात् पापफलभोगार्थं कृमिकीटादिदेहप्राप्तिः क्व सम्भवेत्? इति पुनरुद्भवः भ्रम एव इति निष्कर्षः॥

अन्वय:—प्राज्ञाः, (प्र + अज्ञाः) शमः कः? प्रियाप्राप्तौ परिश्रमः क्रियताम्, भस्मीभूतस्य, देहस्य पुनः आगमनं क्व?

हिन्दी—हे बुद्धिमानो, (व्यङ्ग्यार्थ प्रकृष्टमूर्खों, निपट-अज्ञानियों), शम (शान्ति, वैराग्य) क्या (पदार्थ) है? (कुछ नहीं)। प्रिया (अभीष्ट रमणी) की प्राप्ति के निमित्त परिश्रम करो। जलकर राख हुए शरीर का पुनः आगमन (लोक में प्रत्यावर्त्तन) कहाँ होता है? (नहीं होता)।

टिप्पणी—वैराग्य, शम, शान्ति—ये सब व्यर्थ के शब्द हैं। वैराग्य से माना जाता है कि परलोक सिद्ध होता है, जहाँ कमनीय अप्सरियाँ मिलती हैं। तो वैराग्य धारण कर देह को कष्ट दो जिससे परलोक में प्रिया-प्राप्ति संभव हो। अरे, इसी लोक में अभीष्ट प्रिया 'दिलरुबा' को पाने के लिए श्रम क्यों नहीं करते? यह परलोक आदि की बात कोरी गप्प है। यह देह तो मृत्यु होने पर जल कर भस्म हो जाता है। यह कहाँ फिर मिलता है? पाप-फल से भय भी व्यर्थ है। देह जल गया, अब फल भोगेगा कौन? देहात्मवादी कहते हैं कि परलोक होता है, पर देह तो यहीं जल गया, जिसने पाप किया था। पाप-फल का भोक्ता कौन होगा? देहातिरिक्त-आत्मावादी तो परलोक मानते ही नहीं तो अन्य देह पाकर पाप-फल भोगा ही नहीं जा सकता। पुनर्जीवन भ्रम है। जब तक जियो, मौज मारो। 'प्रज्ञाः' व्याख्या

में यह श्लोक 'साधु कामुकता' इत्यादि ( ६७ ) और 'उभयो प्रकृतिः' इत्यादि ( ६८ ) के मध्य में है ॥ ७० ॥

एनसाऽनेन तिर्यक् स्यादित्यादिः का विभीषिका ? ।
राजिलोऽपि हि राजेव स्वैः सुखी सुखहेतुभिः ॥ ७१ ॥

जीवातु—अस्तु वा नरकभोगार्थं यातनाशरीरं तत्रापि सुखमेवेत्याह—एनसेति । अनेन एवंविधेन, एनसा पापेन, तिर्यक् कृमिकीटादियातनाशरीरं स्यात्-भवेत्, इत्यादिः एवंप्रभृतिः, का विभीषिका ? किं त्रासनम् ? अनिष्टाजनकत्वात् तदकिञ्चित्करमित्यर्थः, विपूर्वात् भीपयतेर्णत्वियर्थनिर्देशे ण्वुल् कात् पूर्वस्येकारः । हि तथा हि, राजिलः डुण्डुभाख्यः निर्विषः सर्पोऽपि । 'समौ राजिलडुण्डुभौ' इत्यमरः । स्वैः आत्मीयैः, स्वजात्यनुरूपैरित्यर्थः । सुखहेतुभिः जलविहारभेकभक्षणसजातीयरमणीसम्भोगादिभिः सुखसाधनैः, राजा इव नृपतिवत्, सुखी सुखवान्, सुखमनुभवतीत्यर्थः । तिरश्चामपि शरीरेन्द्रियाभिमानिनां सुखानुभूतिरस्ति । अतः तिर्यग्योनित्वे प्राप्तेऽपि तद्भीतेः पापात् न भेतव्यम् इति भावः ॥ ७१ ॥

अन्वयः—अनेन एनसा तिर्यक् स्यात् इत्यादिः का विभीषिका, हि राजिलः अपि स्वैः सुखहेतुभिः राजा इव सुखी ?

हिन्दी—इस ( तथाकथित परस्त्रीगमन आदि ) पाप से ( देहांतर में ) कीड़ा-मकोड़ा होना होगा—इत्यादि क्या डर की बात है, क्योंकि डोड़ा सर्प ( निर्विष जलसर्प ) भी अपने ( स्व-प्रकृत्यनुकूल ) सुख-साधनों के कारण राजा के समान सुखी रहता है ।

टिप्पणी—धर्माचारियों द्वारा यह डर दिखाकर बहकाया जाता है कि दूसरा जन्म होता है और जो शास्त्रों में बताये गये—तथाकथित परदाररति, ब्रह्महत्यादि पापों के कर्त्ताओं को कृमि-कीटादि का देह-धारण करना पड़ता है और इस प्रकार निम्नतम कोटि का जीव होकर पाप-दण्ड भोगना पड़ता है । तो पहले तो यह प्रमाणित ही नहीं है; और यदि 'तुष्यतुदुर्जनन्यायेन' यह सत्य मान भी लिया जाय तो भी डरने का कोई कारण नहीं है; क्योंकि निम्नतम सरीसृप डोंड़ा सांप भी अपने सजातियों के साथ जल में रहता है और मनोऽभिलषित मेढक-कीड़ों आदि को रुचि के साथ खाते हुए अपनी प्रिया के

साथ रमण करता है और एक राजा के समान सुख पाता है। इस प्रकार तिर्यक्योनि प्राप्त करके भी कष्ट की संभावना नहीं, सो यथेच्छ विहार उचित है ॥ ७१ ॥

हताश्चेद्दिवि दीव्यन्ति दैत्या दैत्यारिणा रणे।
तत्रापि तेन युध्यन्तां हता अपि तथैव तु ॥ ७२ ॥

जीवातु—अन्यच्च शास्त्रं विडम्बयति—हता इति। रणे युद्धे, हताः विनष्टाः, शूरा इति शेषः। दिवि स्वर्गे, दीव्यन्ति क्रीडन्ति, चेत् यदि, दिव्यदेहं प्राप्येति भावः। तर्हि दैत्यारिणा विष्णुना, हताः रणे विनष्टाः, दैत्याः असुराः, पापकारिण इति भावः। तत्रापि स्वर्गेऽपि, तेन विष्णुना सह, युध्यन्तां युध्येरन्, रणे हतत्वात् दिव्यदेहं प्राप्य इति भावः। यस्मात् हता रणे विनष्टा अपि, ते दैत्याः, तथैव सम्मुखरणहतत्वात् स्वर्गे जीवनविशिष्टा एव; मरणसमयेऽपि दैत्यारिणा सह शत्रुभावस्य हृदये वर्त्तमानतया स्वर्गगमनेऽपि शत्रुभावस्य वर्त्तमानत्वात्, तत्रापि तेन सह सङ्ग्रामयितव्यमेव, न चैतदस्ति, तस्मादपि शास्त्रं मृषा इति निष्कर्षः ॥ ७२ ॥

अन्वयः—रणे हताः दिवि दीव्यन्ति चेत्, दैत्यारिणा हताः दैत्याः अपितु तत्र अपि तेन तथा एव युध्यन्ताम्।

हिन्दी—युद्ध में मरे ( वीरगतिप्राप्त शूर ) यदि स्वर्ग में आनन्द-क्रीडा करते हैं तो दैत्यशत्रु ( विष्णु ) द्वारा मारे गये दैत्य भी तो वहाँ ( स्वर्ग में ) भी वैसे ही ( दिव्य देह धारण किये ) उन (विष्णु) के साथ युद्ध करते होंगे।

टिप्पणी—युद्ध में सम्मुख लड़कर वीरगति प्राप्त करने वाले व्यक्तियों को स्वर्ग मिलता है—ऐसा कहा जाता है—'हतो वा प्राप्स्यसि स्वर्गम्।' ( श्रीमद्भगवद्गीता २।३७ )। परन्तु यह उक्ति भी सत्य से दूर ही प्रमाणित होती है, क्योंकि यदि यह सत्य हो तो अनेक दैत्य हिरण्यकशिपु आदि विष्णु से युद्ध करके मारे गये हैं, उन्हें दिव्यदेहधारी हो स्वर्ग में भी विष्णु से युद्ध करना चाहिए। ऐसा है नहीं, अतः रण से न भागने से स्वर्ग मिलता है—'रणादपलायनात्स्वर्गः' आदि कथन भी झूठे हैं। सब पुराणादि के मिथ्यावचन हैं। शास्त्रादि सब झूठे, अतर्कसंमत और मिथ्या है ॥ ७२ ॥

स्वञ्च ब्रह्म च संसारे मुक्तौ तु ब्रह्म केवलम् ।
इति स्वोच्छित्तिमुक्त्युक्तिवैदग्धी वेदवादिनाम् ॥७३॥

जीवातु—अथ मायावादिवेदान्तसिद्धान्तविशेषं विडम्बयति—स्वमित्यादि। संसारे संसारावस्थायां, स्वञ्च जीवात्मप्रपञ्चश्च, ब्रह्म च अनाद्यविद्याविलास-वासनाविद्यमानभेदं ब्रह्म च इति द्वयमेव, तथा मुक्तौ मोक्षावस्थायान्तु, केवलं जीवात्मप्रपञ्चरहितम् एकं ब्रह्म, उभयथापि वर्त्तते इति शेषः। यथा आकाशस्य घटाद्युपाधिनिवृत्तौ घटाकाशादिनिवृत्त्या आकाशमात्रेणावस्थानं तथा ब्रह्मा-त्मनः संसारोपाधिनिवृत्तौ जीवात्मनिवृत्त्या 'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म' इत्यादिना ब्रह्मात्मस्वरूपेणैव अवस्थानं भवतीत्यर्थः। इति वेदवादिनां वेदान्तशास्त्रिणां, स्वस्य जीवस्य, उच्छित्तिः विनाश एव, मुक्तिः, मोक्षः, तस्याः उक्तौ प्रतिपादने, वैदग्धी वैदग्ध्यं, वाक्चातुर्यमित्यर्थः। 'गुणवचन—' इत्यादिना ष्यञ्, स्त्रीत्व-विवक्षायां 'षिद्गौरादिभ्यश्च' इति ङीष्। दृश्यते इति शेषः। यस्य जीवात्मनः कृते सर्वमेव, तस्यैव उच्छेदः प्रतिपादित इत्यहो वाक्चातुर्यमित्युपहासः ॥७३॥

अन्वयः—संसारे स्वं च ब्रह्म च, मुक्तौ तु केवलं ब्रह्म; इति वेदवादिनां स्वोच्छित्तिमुक्त्युक्तिवैदग्धी।

हिन्दी—संसार में 'स्व' ( जीवात्मा ) है और ब्रह्म ( परमात्मा )—दो हैं और मुक्ति में तो केवल—एकमात्र परब्रह्म। यह है वेदान्त-मत के प्रवक्ताओं की स्व ( जीवात्मा ) का उच्छेदन-रूप मुक्ति का प्रतिपादन करने की विदग्धता ( चतुरता, पंडिताई ) !

टिप्पणी—वेदांत-दर्शन-वादियों का कथन है कि जगत् में दो हैं, जीव और ब्रह्म। जीवात्मस्वरूप प्रपंच और अनादि, अविद्या-विलास-वासना से रहित परब्रह्म; मुक्तिदशा में अविद्यादि-प्रपंच-जनित जीवात्मरूप भेद मिट जाता है और एकमात्र ब्रह्म रह जाता है। परब्रह्म आकाश के समान है और जीवात्मा घटाकाश। घट से आवृत आकाश घट के न रहने पर मुक्त हो आकाशमात्र में अभिन्न हो जाता है। इसी प्रकार देहावरण से मुक्त जीवात्मा परमात्मा में लीन हो जाता है। पुण्याचरण से यह अभिन्न स्थिति रह जाती है; और यही सत्य है और काम्य है, क्योंकि सत्य एक ब्रह्म ही है, द्वितीय—द्वितीया स्थिति नहीं—'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म।' तो तात्पर्य यह हुआ

कि मुक्ति 'स्व' अर्थात् 'अपना'—आत्मा का उन्मूलन है। अपने को नष्ट कर, अपनी सत्ता और अस्मिता मिटाकर दो से एक रहजाना ही वेदान्तियों का मोक्ष है। क्या कहा जाय ऐसी चतुराई को? जो अपने को मिटा दे, दो से एक ही रह जाने दे, वह चतुर नहीं, महामूर्ख है। अपना नाश जो स्वयं करे, वह पण्डित नहीं, परले सिरे का मूर्ख ही कहा जायेगा। तो 'स्वोच्छित्ति' को मुक्ति बताने वाले वेदान्ती परममूर्ख हैं। उनकी मुक्ति उन्हीं को भली। उनका ज्ञान, अर्थात् स्व नाश॥ ७३॥

मुक्तये यः शिलात्वाय शास्त्रमूचे सचेतसाम्।
गोतम तमवेतैव यथा वित्थ तथैव सः॥ ७४॥

जीवातु—न्याय-वैशेषिकसम्मता मुक्तिं, दूषयति—मुक्तये इति। यः शास्त्रकर्ता, सचेतसां प्राणिनां, शिलात्वाय सुखदुःखादिसंवेदनाभावात् पाषाणावस्थास्वरूपायै, मुक्तये मोक्षाय, शास्त्रं न्यायशास्त्रम्, ऊचे प्रणिनाय तत्त्वज्ञानेन मिथ्याज्ञानदोषादीनां क्रमशो विनाशात् 'तदत्यन्तविमोक्षोऽपवर्गः' इति सूत्रेण आत्यन्तिकदुःखनिवृत्तिरूपा मुक्तिः गोतमेन व्यवस्थापिता, तेन च नवविधात्मविशेषगुणोच्छेदरूपा मुक्तिः प्रतिपाद्यते इत्यस्य मुक्तस्य पाषाणसदृशत्वमायातमिति भावः। तं तच्छास्त्रकर्त्तारं मुनिं, गोतममेव न केवलं नाम्नैव गोतमं किं तु अर्थतोऽपि गोतममेव उत्कृष्टगावमेव इत्यर्थः। अवेत जानीत। सर्वपूर्वादिणो मध्यमपुरुषबहुवचनम्। एवञ्च सति यथा वित्थ तं गोपशुत्वेन तथा जानीथ।' वेत्ते' पूर्ववद्रूपम्। सः तथा एव सम्मतेऽपि सः अर्थतोऽपि गोतमः गोवृश्चः एव शिलावस्थास्वरूपमोक्षोपदेशाद् गोतमः पशुतमः, मूढतम एवेत्यर्थः। यौगिकोऽयं शब्दो न तु योगरूढः, वैशेषिका अपि न्यायमतानुसारितया तद्रूपा इति भावः॥ ७४॥

अन्वय—यः सचेतसां शिलात्वाय मुक्तये शास्त्रम् ऊचे, तं गोतमम् एव अवेत, यथा वित्थ सः तथा एव।

हिन्दी—जिसने सचेत प्राणियों को पत्थर हो जाने के लिए मुक्ति के निमित्त शास्त्र (न्यायशास्त्र) का प्रतिपादन किया, उस (गोतम मुनि) को 'गोतम' (सबसे बड़ा बैल अर्थात् सबसे बड़ा मूर्ख) ही समझो, और जैसा (नाम्ना गोतम) उसे आप धर्मी कर्मी जानते हैं, वह वैसा ही (महामूर्ख) है।

टिप्पणी—गौतम-मुनि-प्रणीत न्यायशास्त्र का यहाँ उपहास है। गौतम सिद्धांत है—'तदत्यन्तविमोक्षोऽपवर्गः',—अर्थात् सुख-दुःखादि से पूर्ण विमुक्त हो जाना मोक्ष है। तत्त्वज्ञान से प्राणी को सुख-दुःखादि की अनुभूति नहीं व्यापती। यही सुख-दुःखादिअनुभूति से छुटकारा मुक्ति है। इसी पर आक्षेप है कि सुख-दुःख का अनुभव चैतन्य, ज्ञानवान् प्राणी को होता है। जिसे यह अनुभव, संवेदन न हो, वह चैतन्य नहीं, जड़ है—पाषाण। तो जो चैतन्य से जड़—पत्थर बन जाने को काम्य मोक्ष मानता हो और उसी को प्राप्त करने के लिए साधना की सलाह दे, उसे नाम से ही नहीं, काम से भी 'गोतम' (सबसे बड़ा बैल अर्थात् सबसे बड़ा मूर्ख) मानना उचित होगा। उसका गोतम नाम उचित ही है। वह वैसा ही है। (उपहास के लिए 'गौतम' का 'गोतम' कर लिया)। वैशेषिक मत का भी इसमें उपहास हो गया, क्योंकि वैशेषिकों का भी यही कथन है कि आत्यन्तिक दुःख-निवृत्ति मुक्ति है और सुख भी क्योंकि दुःखानुषंगी है, अतः वह भी त्याज्य है। जो अदेह होकर रहते हैं उन्हें सुख-दुःख का स्पर्श नहीं होता—अशरीरं वा वसन्तं प्रियाप्रिये न स्पृशतः ॥ ७४ ॥

दारा हरिहरादीनां तन्मग्नमनसो भृशम् ।
किं न मुक्ताः ? पुनः सन्ति कारागारे मनोभुवः ॥ ७५ ॥

जीवातु—हरिहरहिरण्यगर्भोपासनया मुक्तिरिति मतं निरस्यति–दारा इति। हरिहरादीनां दाराः लक्ष्म्यादयः स्त्रियः, भृशम् अत्यर्थं, तेषु हरिहरादिषु एव, मग्नमनसः लग्नचित्ताः, तद्भावभाविताः सन्तः अपि इत्यर्थः। किं कथं, न मुक्ताः ? मोक्षं न प्राप्ताः ? प्रत्युत मुक्तिः दूरे आस्तां, मनोभुवः कामस्य, कारागारे बन्धनालये। 'कारा स्याद् बन्धनालये' इत्यमरः। पुनः सन्ति सदैव कामपरवशा वर्त्तन्ते, अतो हरिहराद्युपासनया मुक्तिप्रतिपादकं तत्तच्छास्त्रं मिथ्यैवेति भावः ॥ ७५ ॥

अन्वयः—हरिहरादीनां दाराः भृशं तन्मग्नमनसः किं न मुक्ताः, पुनः मनोभुवः कारागारे सन्ति ?

हिन्दी—हरि (विष्णु) और हर (शिव) आदि देवों की पत्नियाँ

( लक्ष्मी पार्वती ) पूर्णत उन ( विष्णु शिव ) मे चित्त मग्न किये हुए भी क्या मुक्त नही हैं, उल्टे मनोज ( काम ) के वदीगृह मे हैं ?

टिप्पणी—भगवान् का कथन बताया जाता है कि जो उनमे मन बुद्धि अर्पित कर देता है, वही उनका प्रिय भक्त है और भगवान् से एकरूपता इसी से मिलती है—'मय्यर्पित मनोबुद्धि यो मद्भक्त स मे प्रिय । ( गीता १२।१४ ) । ऐसे ही शैव सिद्धात है कि एक बार भी दो अक्षर 'शिव' का उच्चारण मोक्ष देता है—'सकृदुच्चरित येन शिव इत्यक्षरद्वयम् ।' चार्वाक का कथन है कि यह भक्ति-मुक्ति का सिद्धान्त भी पूर्ण मिथ्या प्रमाणित होता है। उदाहरण के लिए विष्णु की पत्नी लक्ष्मी और शिव की पार्वती अहर्निशि उनमे ही मनो-बुद्धि लीन रखती हैं, परन्तु उनकी मुक्ति नही हुई। इस देह-बधन—काम के कारागार से उनका छुटकारा नही, व मुक्त न होकर सदा काम क्रीडा में लगी रहती हैं। तो यह मुक्ति-सिद्धान्त सर्वथा भ्रात और दूसरो को मूर्ख बनाने क लिए हैं। हरिहरादि और उनकी दाराओं की काम-लिप्सा मुक्ति के विरुद्ध जाती है और इस सिद्धान्त का खोखला सिद्ध करती है।

देवश्चेदस्ति सर्वज्ञ करुणाभागवन्ध्यवाक् ।
तत् किं वाग्व्ययमात्रान्न कृतार्थयति नार्थिन ? ॥ ७६ ॥

जीवातु—किञ्च, न्यायमतसिद्ध ईश्वरोऽपि नास्ति यत्प्रसादात् मुच्येमही त्याह—देव इति । सर्वज्ञ भूतभविष्यद्वर्तमानयावद्वस्तुविषयकज्ञानवान्, करुणा-भाक् कारुणिक, वैषम्यनैर्घृण्यरहितबुद्धि इत्यर्थ । अवन्ध्यवाक् अमोघवचन, वेदरूपसत्यवचन इत्यर्थ । यथोक्तार्थसम्पादकवचन इत्यर्थो वा, देव ईश्वरः, अस्ति विद्यते, चेत् यदि, तत् तर्हि, अर्थिन मोक्षार्थिन, न अस्मान्, वाग्व्यय-मात्राद् भवन्तो मुक्ता भवन्त्विति वाक्योच्चारणमात्रेण, किं कथ, न कृतार्थ-यति ? न मोचयतीत्यर्थ । स सर्वज्ञादिविशेषणत्रयविशिष्टोऽपि यदि न मोच यितु समर्थो भवति, तदा स नास्त्यवेति भाव ॥ ७६ ॥

अन्वय—सर्वज्ञ करुणाभाक् अवन्ध्यवाक् देव चेत् अस्ति, तत् अर्थिन न वाग्व्ययमात्रात् किं न कृतार्थयति ?

हिन्दी—सब जाननेहारा करुणा कर और अव्यर्थ रहने वाले वचन बोलने वाला देव( ईश्वर ) यदि कोई है तो याचना करते हम ( मोक्ष कामियो) को

वचन-व्यय-मात्र से ( केवल जीभ हिला देने से ) हमें (मोक्ष देकर ) कृतार्थ क्यों नहीं करता ?

टिप्पणी—न्यायमत-प्रमाणित ईश्वर का उपहास। जिसमें घरवी आदि को कार्य मानकर कार्य का कर्त्ता होता ही है—इस सिद्धान्त के आधार भूम्यादि सकर्तृक माना गया है और वह कर्त्ता ईश्वर सिद्ध किया गया है—'भूम्यादिकं सकर्तृकं कार्यत्वाद् घटवत्।' चार्वाक तर्क है कि ईश्वर नहीं है। यह अवधारणा ही भ्रांत करने वाली और अप्रामाणित सिद्ध होती है। इस मत के अनुसार ईश्वर कोई ऐसा देव होना चाहिए जो सर्वज्ञ, दयालु और कह देने मात्र से सब कर सकता हो। ऐसा है नहीं, क्योंकि यदि ऐसा कोई होता तो अपने भक्त प्रार्थियों को जरा-सी जीभ हिलाकर ही मुक्ति दे देता। बोलता—'मुक्ति दी' और भक्तों को मोक्ष मिल जाता। ऐसा नहीं होता। यही ईश्वर की सत्ता को अप्रामाणित कर देता है॥ ७६॥

भविनां भावयन् दुःखं स्वकर्मजमपीश्वरः।
स्यादकारणवैरी नः कारणादपरे परे॥ ७७॥

जीवातु—कर्ममीमांसकमतं दूषयति—भविनामिति। भविनां संसारिणां, स्वकर्मजं निजकर्मजातम् अपि, दुःखं क्लेशं, भावयन् दुःखोत्पत्तौ औदासीन्यं विहाय निमित्तं भवन्, दुःखोत्पत्तौ प्रवर्त्तयन् वा, ईश्वरः नः अस्माकम्, अकारणात् अहेतो, वैरी शत्रुः, स्यात् भवेत्, अपरे अन्ये, कारणात् अन्योऽन्यापकारलक्षणात् निमित्तात् परे वैरिणः, भवन्ति इति शेषः। अतः सोऽपि न विश्वसनीयः इति भावः॥ ७७॥

अन्वयः—भविनां स्वकर्मजम् अपि दुःखं भावयन् ईश्वरः नः अकारण-वैरी स्यात्, अपरे कारणात् परे।

हिन्दी—संसारी-जनों के अपने कर्मों से उत्पन्न भी दुःख का निमित्त बनता ईश्वर हमारा बिना कारण के शत्रु सिद्ध होता है, जब कि अन्य ( जन ) कारण से ही वैरी होते हैं।

टिप्पणी–कर्म ( मीमांसा ) सिद्धांत की सदोषता। मीमांसकों के अनुसार कर्म ही ईश्वर है—'कर्मेति मीमांसकाः।' यह सिद्धान्त भी ठीक नहीं है, क्योंकि मनुष्य के कर्मों के आधार पर उन्हें कष्ट पहुँचाने का कारण बनता ईश्वर

हिन्दी—हे कलि और द्वापर, जिसकी उज्ज्वल धर्म शीलता ही प्रकाशित है, ऐसे उस ( नल ) अथवा उस ( दमयन्ती ) की स्पर्द्धा धर्माचरणता के लिए प्रसिद्ध सत्य युग और उसकी अनुचरी 'त्रेता' ही कर सकते है ( अथवा सत्य युग और त्रेता भी नहीं कर सकते ), तुम दोनों ( कलि-द्वापर ) तो नहीं ही कर सकते।

टिप्पणी—कहा गया है कि सत्य युग पूर्ण सत्य का युग है। धर्म-वृषभ अपने चारों चरणो से वहाँ गति शील रहता है और 'त्रेता' उसकी अनुचरी है, तत्पश्चात् आने वाला युग। सो ये तो भले ही पूर्ण सत्यवादी, पुण्यश्लोक की स्पर्द्धा कर सकें, जिसमें धर्म-वृषभ के तीन चरण गतिहीन हो जाते है; वह द्वापर और जिसमें धर्म चारों चरणों से पंगु हो जाता है—पूर्ण निष्क्रिय वह कलि क्या नल-दमयन्ती के साथ स्पर्द्धा करेंगे? नहीं कर सकते। अथवा सत्य युग और त्रेता भी नहीं कर सकते, क्योंकि सत्य युग के अंतिमसमांश में कुछ अधर्म आ जाता है और त्रेता का तो चतुर्थांश ही अधर्म पूर्ण है। सो वे भी नल-दमयन्ती की स्पर्द्धा नहीं कर सकते, द्वापर और कलि तो नहीं ही कर सकते। अथवा 'नासत्य' अर्थात् अश्विनीकुमार और 'त्रेता' ( अग्नि-त्रय—गार्हपत्य, आहवनीय, दक्षिण )—ये भी नल-दमयन्ती की सौंदर्य, धर्म-प्रवणता और तेजोमयता की दृष्टि से स्पर्द्धा ही कर सकते है, जय शील नहीं हो सकते। कलि-द्वापर जैसे अज्ञानांध नीच कैसे कर सकते हैं? कुरूप, तेजोहीन।

करिष्येऽवश्यमित्युक्त्वा करिष्यन्नपि दुष्यसि।
दृष्टादृष्टा हि नायत्ताः कार्य्यीया हेतवस्तव ॥ १४६ ॥

जीवातु—करिष्य इति। हे कले! अवश्यं निश्चितम्, करिष्ये विधास्यामि, इत्युक्त्वा एवं कथयित्वा, सर्वथा पापं करिष्यामि इति प्रतिज्ञाय इत्यर्थः। करिष्यन् अपि चिकीर्षुरपि, दुष्यसि दुष्टोऽसि, किमुत कृत्वा इति भावः। हि तथा हि, कार्यस्य इमे कार्यीयाः कार्योत्पादनयोग्याः। 'वृद्धाच्छः' दृष्टादृष्टा लक्षितालक्षिताः, हेतवः कारणानि, दण्डचीवरादयो दृष्टहेतवः, कालकर्मेश्वरे-च्छादयोऽदृष्टा हेतवः इत्यर्थः। तव ते, आयत्ताः अधीनाः, न, किन्तु तत्तत्कार्यो-त्पादिका सामग्री कालवशाददृष्टवशाच्च स्वयमेव सम्पाद्यते, न तु त्वया

सम्पादयितुं शक्या, तथा च करिष्येऽवश्यमित्युक्त्वा पापकार्येऽकृतेऽपि मनसि तच्चिन्तया मुखे तदुच्चारणेन च भवद्विधानां पातकं जातमिति भावः ॥ १४६ ॥

अन्वय —अवश्यं करिष्ये—इति उक्त्वा करिष्यन् अपि दुष्यसि, हि कार्यीयाः दृष्टादृष्टा हेतवः तव आयत्ता न ।

हिन्दी—कले, तू 'अवश्य ( नल का पराभव ) करूँगा'–यह कह कर करने की इच्छा करते ही दोष का भागी हो जाएगा ( करके तो होगा ही ) क्योंकि कार्यों के प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष कारण तेरे, (कलि के) अधीन नहीं हैं।

टिप्पणी—भाव यह है कि कलि ने जहाँ नल का पराभव करना कहा कि वह दोषी बन गया, क्योंकि पाप करने की इच्छा मात्र से दोष लगता है, करने पर तो दोष लगता ही है। सो यह कहना भी कि 'नल को पीड़ा दूँगा।' उचित नहीं है। इसके अतिरिक्त मान लो कि इच्छा होने पर किसी कारण से कलि स्वयं विरत हो गया या फिर असमर्थ ही सिद्ध हुआ, तो नल को व्यथा देने की प्रतिज्ञा पूर्ण न होने से प्रतिज्ञा-भंग दोष लगेगा। अतः ऐसी प्रतिज्ञा न करना ही उचित है। इसके अतिरिक्त एक दृष्टि से और भी अनुचित है। यह भी है कि 'कुछ करना' मनुष्य की क्षमता नहीं होती, उस 'हो जाने' के कुछ कारण होते हैं। वे कारण कलि या व्यक्ति विशेष के अधीन नहीं होते, दैवाधीन होते हैं–दोनों प्रकार के कारण–(१) दृष्ट अर्थात् प्रत्यक्ष, जैसे घट होने ( कार्य ) के चक्र, दण्ड, मृत्तिका, जल आदि। (२) अदृष्ट, अर्थात् अप्रत्यक्ष–जैसे देश, काल, ईश्वरेच्छादि। इस प्रकार नल का पराभव होगा तो इन प्रत्यक्षाप्रत्यक्ष कारणों से, कुछ कलि द्वारा नहीं। ये कारण कलि के अधीन नहीं हैं। वह यह कर व्यर्थ डींग मार रहा है और दोषभाक् बन रहा है। कलि नल को पराजित तभी कर सकता है, जब उसके पराजित होने के दृष्ट अदृष्ट कारण हों, अन्यथा नहीं। वह सामग्री ही पराभव की प्रयोजिका होगी, कलि नहीं। कलि को तो क्षमता ही क्या है–'मैं यह करूँगा, मैंने यह किया' इस प्रकार की प्रतिज्ञा करके अपने में ही करणत्व न होने से, दृष्टादृष्ट कारणों के विपरीत हो जाने पर, प्रतिज्ञा भंग का दोषी बड़े-से-बड़ा व्यक्ति भी हो सकता है। स्वयम् इन्द्र भी। एक बार प्रत्यक्ष सामग्री का सम्पादन

किसी प्रकार कलि कर भी ले, अप्रत्यक्ष सामग्री तो उसके अधीन नहीं है। यदि नल ने परम धर्माचरण किया तो उसे पराभूत नहीं किया जा सकता। यदि वह अधर्माचरण करेगा तो अधर्म वश ही नल का पराभव हो जायेगा। कलि की यह डींग अनुचित, व्यर्थ और दोष की उत्पादिका है। करना क्या, ऐसा तो कहना ही नहीं चाहिए। नारायण के अनुसार यहाँ अर्थान्तर न्यास है।

द्रोहं मोहेन यस्तस्मिन्नाचरेदचिरेण सः।
तत्पापसम्भवं तापमाप्नुयादनयात् ततः ॥ १४७॥

जीवातु—द्रोहमिति। किञ्च, यः यो जनः, मोहेन अज्ञतावशेन, मौर्ख्यतया इत्यर्थः। तस्मिन् नले विषये, द्रोहम् अपकारम्, आचरेत् विदधीत, सः जनः, अचिरेण शीघ्रमेव ततः तस्मात्, अनयात् दुर्नयात् हेतोः, तत्पापसम्भवं नलद्रोहजन्यपातकसम्भूतम्, तापं तीव्रयातनाम्, आप्नुयात् लभेत ॥ १४७॥

अन्वयः—यः मोहेन तस्मिन् द्रोहम् आचरेत्, सः अचिरेण ततः अनयात् तत्पापसम्भवं तापम् आप्नुयात्।

हिन्दी—कले, जो अज्ञान वश उस (नल) के साथ द्रोह (वैर, अपकार) करेगा, वह अविलम्ब उस अन्याय के कारण उस (अन्यायाचरण रूप) पाप से उत्पन्न कठोर यातना पायेगा।

टिप्पणी—इन्द्र ने एक प्रकार से यह धमकी या शाप भी दे दिया कि जो नल का द्रोही होगा, वह अन्यायी होगा और अनीति जन्य पाप के कारण कठोर दण्ड का भागी बनेगा। इस लिए मूर्खता में न पड़ नल से दूर रहना ठीक होगा। नारायण 'मोहस्य + इन' यह विग्रह करके 'मोहेन' का अर्थ अज्ञानी, मूर्खतम भी माना है। यह 'मोहेन' उस अर्थ में कलि का सम्बोधन है—'हे महा मूर्ख कले!' ॥ १४७॥

युगशेष! तव द्वेषस्तस्मिन्नेष न साम्प्रतम्।
भविता न हितायैतद्वैरं ते वैरसेनिना ॥ १४८॥

जीवातु—युगेति। युगशेष! युगानां सत्यादीनां शेषः चरम! हे कले!, तस्मिन् नले तव ते, एषः अयम्, द्वेषः द्रोहवृद्धिः, न साम्प्रतं न युक्तम्, वैरसेनिना नलेन सह, एतत् वैरं विरोधः, ते तव, हिताय मङ्गलाय, न भविता न भविष्यति ॥ १४८॥

अन्वय –युगदोष, तस्मिन् तव एष द्वेषः साम्प्रत न, वीरसेनिना एतद् वैर ते हिताय न भविता।

हिन्दी––हे सत्ययुगादि के अवशिष्ट युग ( अन्तिम युग ) कले, उस ( नल ) के प्रति तेरी यह शत्रुभावना ( द्रोह बुद्धि ) उचित नहीं है। वीरसेन-सुत ( नल ) के साथ यह वैर तेरे कल्याण–मगल का निमित्त न होगा।

टिप्पणी–इन्द्र ने अपनी चेतावनी दुहरायी। कलि यदि नल के साथ शत्रुता करेगा तो वह उसका अमगल करेगी। याद रखे कलि कि नल वीरसेन ( वीरो के सेना के स्वामी ) का पुत्र है। कलि का सैन्य तो पापियो, छलियों और कायरो की सेना है॥ १४८ ॥

तत्र यामीत्यसज्ज्ञान राजस परिहार्य्यताम्।
इति तत्र गतो मा गा राजससदि हास्यताम् ॥१४९॥

जीवातु—तत्रेति। हे कले ! तत्र स्वयवरे, यामि यास्यामि, सामीप्ये वर्तमानप्रयोग। इति एवम्भूतम्, राजस रज प्रयुक्तम्, असत् ज्ञान दुर्बुद्धि, परिहार्य्यता निरस्यताम्, इति असज्ज्ञानात् तत्र राजससदि राजसभायाम्, गत उपस्थित सन्, हास्यताम् उपहास्यताम्, मा गा न गच्छ॥ १४९॥

अन्वय –'तत्र यामि'–इति राजसम् असद् ज्ञान परिहार्यताम्–इति तत्र राजससदि गत हास्यता मा गा।

हिन्दी––'वहाँ जा रहा हूँ' यह रजोगुणसभव दुर्बुद्धि छोड दे––इस ( असद् ज्ञान ) के कारण राजसभा मे जाकर उपहास को मत प्राप्त हो।

टिप्पणी—रजोगुणसभूत ज्ञान सद् ज्ञान नहीं होता, वह असद् होता है, उपहास जनक। कलि ने कहा था कि वह स्वयवर में जा रहा है, अब स्वयवर सपन्न हो चुका है, कुछ इस कारण और कुछ अपनी और अपने सैन्य की विरूपता के कारण वह राजसभा मे उपहास का पात्र ही बनेगा। अत जाने की इच्छा महामूर्खता है। उसका त्याग ही उचित है। यहीं से घर लौट जाना ठीक है। द्वितीय चरण का पाठान्तर 'असज्ज्ञान राजस सदिहास्यताम्' ( सद्+इह आस्यताम् ) अर्थात् वहाँ जा रहा हूँ, यह 'असद्' ज्ञान राजस है, सो यहीं बैठो, चुपचाप। इस पाठांतर में 'असद्' (न होता)

और 'सद्' ( होता हुआ ) में विरोध है, जिसका परिहार 'असत्' का अर्थ 'असत्य राजस ज्ञान' करने से होता है, अतः नारायण के अनुसार विरोधाभास ॥ १४९ ॥

( गत्वान्तरा नलं भैमीं नाकस्मात्त्वं प्रवेक्ष्यसि ।
षण्णां चक्रमसंयुक्तं पठ्यमानं डकारवत् ॥ १ ॥ )

प्रकाशः—गत्वेति । हे कले ! निषधदेशान् गत्वा प्राप्य नलं भैमीमन्तरा नलभैम्योर्मध्येऽकस्माच्छीघ्रं दुरितलक्षणकारणमन्तरेण वा त्वं न प्रवेक्ष्यसि ; नलस्य पुण्यश्लोकत्वात्, भैम्याश्च पातिव्रत्यादिधर्मयुक्तत्वात्, तौ पराभवितुं न शक्नोषीत्यर्थः । इव—असंयुक्तं पूर्वं विसन्धितया पृथक्कृतप्रकृतिप्रत्ययविभागं पश्चात्पठ्यमानं संहितया प्रयोगार्हम् । उच्चार्यमाणमिति यावत् । एवम्भूतं षण्णां चक्रं षण्णामिति शब्दस्वरूपस्थवर्णवृन्दमन्तरा मध्ये डकारवत् । डकारो वर्णो यथाऽकस्माद्विधिमन्तरेण न प्रविशतीति साधर्म्योपमा । 'षष्'शब्दात् 'षट्चतुर्भ्यश्च' इति नुटि तत्सहित आमि 'स्वादिष्वसर्वनामस्थाने' इति पूर्वपदस्य पदत्वात् 'झलां जशोऽन्ते' इति जश्त्वेन षकारस्य डकारे 'न पदान्तात्' इति निषेधस्य 'अनाम्नवति-' इति निषेधात् 'ष्टुना ष्टुः' इति ष्टुत्वेन नान्तकारस्य णकारादेशे 'यरोऽनुनासिके-' इति डकारस्याप्यनुनासिकस्य व्यवस्थितविकल्पत्वादनुनासिकस्यात्र नित्यत्वेन णकारे जाते सर्वथापि न स्वेन रूपेण 'षण्णाम्' इति पदमध्ये डकारो यथा प्रवेशं लभते, तथा तयोर्मध्ये त्वमपीत्याशयः । अन्यथा विकल्पत्वात्पक्षे 'षड्णाम्' इति स्यात्तन्मा भूदित्यत्र व्यवस्थितविभाषाऽङ्गीकरणीया । षण्णां चेति चकारो भैमी चेति योज्यः । तथा च—क्रमेण परिपाट्यां संयुक्तं षण्णामिति कर्मभूतं शब्दस्वरूपमन्तरा डकारो यथा न प्रविशति । असंयुक्तावस्थायां यद्यपि स्वेन रूपेणावस्थानं वर्तते, तथापि संयुक्तावस्थायां नास्तीत्यर्थ इति वा । षण्णामित्यत्र प्रकृतिप्रत्ययदशायामकस्मादागन्तुकादेशरूपतया डकारो यथा प्रविशति, तथा त्वं न प्रविशसि इति वैधर्म्योपमया वा व्याख्येयम् । 'टकारवत्' इति पाठे 'वाऽवसाने' इत्यवसान इव चर्त्वविकल्पात्, खरुच्चाभावात् षट्, षट्स्वित्यादिवद् षण्णामित्यत्र

खरवसानयोरभावाट्टकारो यथा न प्रविशतीति साधर्म्योपमैव। क्षेपकोऽयम्। नल भैमीम्, अन्तराऽन्तरेण—' इति द्वितीया ॥ १ ॥

अन्वयः—गत्वा नल भैमीम् अन्तरा षण्णा चक्रम् असयुक्त पठ्यमान डकारवत् अकस्मात् त्वं न प्रवेक्ष्यसि।

हिन्दी—( अथवा स्वयंवर में ) जाकर नल और दमयन्ती के मध्य जैसे 'षण्णाम्' इस शब्द के वर्णमध्य विसंधि अवस्था में उच्चरित 'ड' वर्ण सहसा ( 'ण' रूप में विकृत हुए बिना ) नहीं प्रविष्ट हो सकता, वैसे तू भी न प्रवेश पा सकेगा ( अथवा जैसे 'षण्णाम्' में ■ वर्ण 'ण' रूप में विकृत होकर प्रविष्ट हो सकता है, वैसे ही तू कलि भी रूप परिवर्तन करके ही नल दमयन्ती के मध्य प्रवेश पा सकेगा )।

टिप्पणी—यहाँ एक व्याकरण-सबद्ध उपमा दी गयी है। 'षट्' शब्द का षष्ठी बहुवचन में "षण्णाम्" रूप बनता है। यहाँ षट्+आम् इस स्थिति में 'षट्चतुर्भ्यश्च' ( ७।१।५५ अष्टा० ) नियम से 'नुट्' का आगम होता है—षट्+न्+आम्, 'स्वादिष्वसर्वनामस्थाने' ( अष्टा० १।४।१७ ) नियम से 'षट्' की पद संज्ञा हो 'झलां जशोऽन्ते' (अष्टा० ८।२।३९) नियम से 'झल् 'ट्' का जश् 'ड्' हो जाना अपेक्षित है, किंतु 'न पदान्ताट्टोरनाम्' ( अष्टा० ८।४।४२ ) से निषेध होता है, जिसका पुनर्निषेध 'अनाम्नवतिनगरीणाम्—इति वाच्यम्' ( वार्तिक ) से हो 'डकार' ही जाता है—षड्+नाम्। 'ष्टुना ष्टु' ( अष्टा० ८।४।४१ ) से 'नाम्' के नकार का 'ण' होता है—षड्+णाम् और 'यरोऽनुनासिकेऽनुनासिको वा' ( अष्टा० ८।४।४५ ) से विकल्प से 'षड्' के डकार को भी णकार हो जाता है तथा, षण्णाम् और षड्णाम्—ये दो वैकल्पिक रूप सिद्ध हो जाते हैं। एक और भी नियम है—'वाऽवसाने' ( अष्टा० ८।४।५६ )। यह अवसान ( अन्त ) के झल् को विकल्प से 'चर्' करता है, इस नियम से पुन षड् या षट् भी विकल्प रह सकता है, तो एक और रूप भी हुआ 'षटणाम्।' एक पाठांतर में 'डकारवत्' के स्थान पर 'टकारवत्' भी है। उस पाठांतर का अर्थ करते समय डकार के स्थान में टकार की वही स्थिति माननी चाहिए, जो डकार की है–अर्थात्

'टकार' और 'डकार' 'पण्णाम्' में अकस्मात्–बिना रूप बदले, बिना विकृत हुए प्रवेश नहीं पा सकते, वैसे ही कलि भी न पा सकेगा; अथवा जैसे विकृत हो 'डकार', 'टकार' प्रवेश पा जाते हैं, वैसे भी कलि न पा सकेगा। अथवा नल-दमयन्ती के मध्य कलि रूप बदल कर अथवा अप्रत्यक्ष रीति से ही प्रवेश पा सकता है, प्रत्यक्षरीति से नहीं, जैसे कि 'पण्णाम्' में डकार या टकार। इनकी वैकल्पिक स्थिति रहती भी है, पर कलि की नहीं रहेगी। यह श्लोक क्षेपक माना जाता है। जीवातु व्याख्या इस पर नहीं है, अतः प्रकाश व्याख्या दी गयी है। नारायण ने, यहाँ साधर्म्योपमा का निर्देश किया है॥ १४९क॥

अपरेऽपि दिशामीशा वाचमेनां शचीपतेः।
अन्वमन्यन्त किन्त्वेनां नादत्त युगयोर्युगम्॥ १५०॥

जीवातु—अपरे इति। दिशां ककुभाम्, अपरे अन्ये, ईशाः अधिपाः, अग्न्यादयोऽपीत्यर्थः। शचीपतेः इन्द्रस्य, एनां पूर्वोक्ताम्, वाचम् उपदेशवचनम्, अन्वमन्यन्त अन्वमोदन्त, इन्द्रवाक्यं युक्ततया अमन्यन्त इत्यर्थः। तेऽपि तथैव ऊचुः इति भावः। किन्तु एनां वाचम्, युगयोः कलिद्वापरयोः युगं युग्मम्। कर्तृ, न आदत्त न अगृह्णात्, न स्वीचकार इत्यर्थः॥ १५०॥

अन्वयः—अपरे अपि दिशाम् ईशाः शचीपतेः एनां वाचम् अन्वमन्यत, किन्तु युगयोः युगम् एनां न अदत्त।

हिन्दी—अन्य भी दिक्पालों (अग्नि, यम, वरुण) ने शची के स्वामी (इन्द्र) की इस (पूर्वोक्त) का वाणी का अनुमोदन किया, परन्तु युग युगल (कलि-द्वापर) ने इस (इन्द्र वचन) को नहीं स्वीकारा।

टिप्पणी—दुष्टजन सज्जनों के उचित कथन को भी अमान्य करते हैं। इसी के अनुसार अन्य दिक्पालानुमोदित इन्द्र के कथन दुष्ट कलि और द्वापर ने मान्यता नहीं दी॥ १५०॥

कलिं प्रति कलिं देवा देवान् प्रत्येकशः कलिः।
सोपहासं समैवर्णैरित्थं व्यरचयन्मिथः॥ १५१॥

जीवातु—कलिमिति। देवाः इन्द्रादयः, कलिं कलियुगं प्रति, कलिम

देवान् प्रति एकश: प्रत्येकम् वीप्सायां शस् । समै: वर्णै: उभयसाधारणशब्दै:, श्लिष्टाक्षरैरित्यर्थः । इत्थं वक्ष्यमाणभङ्ग्या, मिथ: परस्परम्, सोपहासम् उपहाससहितम्, कलिं कलहम्, व्यरचयन् अकुर्वन् ॥ १५१ ॥

अन्वयः—देवा: कलिं प्रति कलि: देवान् प्रत्येकश: समैः वर्णैः इत्थं मिथ: सोपहासं कलिं व्यरचयन् ।

हिन्दी— देव ( इन्द्रादि ) कलि के साथ और कलि देवों से, एक-एक करके श्लिष्ट शब्दों द्वारा, इस प्रकार ( वक्ष्यमाण रीति से ) परस्पर उपहासपूर्वक विवाद करने लगे।

टिप्पणी—इन्द्राग्नियमवरुण और कलियुग में नल दमयन्ती विषयक विवाद होने लगा। एक-दूसरे पर व्यंग्योपहास सहित उनका वाक्युद्ध चला, जो आगे श्लोक संख्या १५२–१५५ चार श्लोकों में है। कविकौशल इसमें 'समवर्ण' अर्थात् श्लिष्ट शब्द योजना से प्रकट है। एक ही वाक्यावली द्वारा क्रमश: चारों देवों का कलि के प्रति कथन है और उसी प्रकार क्रमश: वही उस देव को दिया कलि का उत्तर है ॥ १५१ ॥

तत्रागमनमेवार्हं वैरसेनौ तया वृते ।
उद्वेगेन विमानेन किमनेनापि धावता ? ॥ १५२ ॥

जीवातु—कलहप्रकारमेवाह–तत्रेति । हे कले ! तया भैम्या, वैरसेनौ नले, वृते तत्त्वेन स्वीकृते सति, तत्र स्वयंवरे, अगमनम् अप्रयाणम् एव, अर्हं युक्तम्, अत एव उद्वेगेन उत्कटजवेन, धावता शीघ्रं गच्छता, अनेन विमानेन व्योमयानेन, किम् ? किं प्रयोजनम् ? इदानीं तत्र गमनं निष्फलमित्यर्थः ।

अन्यत्र—हे इन्द्र ! तत्र स्वयंवरे, तया वैरसेनौ वृते सति आगमनं तत्प्रत्यावर्तनमेव, गमेर्ण्यन्तात् ल्युट् । अर्हं युक्तम्, अथवा, अगमनमेव स्वर्गं प्रति गमनाभाव एव, अर्हं भैमीलाभार्थं पृथिव्यागतैः भवद्भिर्व्यर्थमनोरथत्वेन इन्द्राण्यादिसविधे मुखं दर्शयितुमशक्यत्वात् सर्वथा स्वर्गो न गन्तव्य एवेति भाव: । तथा अपिधा अपिधानम्, आच्छादनमित्यर्थः, 'आतश्चोपसर्गे' इत्यङ्प्रत्ययः । तद्वता आच्छादनवता, निगूहितेन इत्यर्थः । विमानेन मानरहितेन, अनेन मुखदर्शनानुमितेन, उद्वेगेन चित्तचाञ्चल्येन, अपमानजनितमन-

क्षोभेणेत्यर्थः । किम् ? अलम्, तद्गोपनं व्यर्थमेवेत्यर्थः । धैर्यावलम्बनेन भैम्यलाभजन्यदुःखं संवृतमपि मया भावदर्शनादिना सम्यगनुमितमेव, सुतरां दुःखगोपनं व्यर्थमेवेति भावः । अत्र द्वयोः अर्थयोः प्रकृतत्वात् केवल-प्रकृतश्लेषः ॥ १५२ ॥

अन्वयः—तत्र तया वीरसेनौ वृते अगमनम् ( आगमनम् ) एव अर्हम्, उद्वेगेन अनेन विमानेन अपि धावता किम् ?

हिन्दी—इन्द्र ने कहा—वहाँ, उस ( दमयन्ती ) के द्वारा वीरसेन के पुत्र ( नल ) का वरण कर लेने पर, ( कलि का ) न जाना ही उचित है। शीघ्रगामी इस आकाशयान से भी दौड़ने से क्या लाभ ? कलि ने उत्तर दिया—वहाँ ( स्वयंवर में ) उस ( दमयन्ती ) के द्वारा वीरसेनसुत ( नल ) को वर लिये जाने पर ( इन्द्र का ) आगमन ( लौट आना ) ही उचित है। उद्वेगयुक्त और इस प्रकार मानहीन हो 'अपिधावता' ( अर्थात् छिपे फिरने ) से क्या लाभ ?

टिप्पणी—इन्द्र ने कलि को समझाया कि अब स्वयंवर हो चुका, अब शीघ्रतापूर्वक कलि के वहाँ दौड़े जाने से कोई लाभ नहीं होगा। अथवा 'तयावृते' का विच्छेद 'तया+अवृते' करने पर यह भाव भी लिया जा सकता है कि दमयन्ती द्वारा नल को न वरे जाने पर कलि का स्वयंवर में पहुँचना उपयुक्त हो भी सकता था, क्योंकि क्या जाने, नल की अपेक्षा कलि को ही दमयन्ती वरीयता दे देती। (हँसी उड़ायी।) अब व्यर्थ है। इन्हीं शब्दों में थोड़े से परिवर्तन-'अगमनम्' का 'आगमनम्' और 'अपि धावता' को एकशब्द 'अपिधावता' कर लेने से और 'उद्वेगेन' का उद्वेगयुक्त, चंचल-चित्त, 'विमानेन' का मानहीन और 'अपिधावता' का मुँह छिपाये हुए अर्थ करके करके कलि का उत्तर बन जाता है। अर्थात् इन्द्र शची के रहते दमयन्ती-कामना से स्वयंवर में गये थे। वहाँ उन्हें निष्फलता मिली। अवमानित हुए, शची के संमुख लज्जा देखनी पड़ेगी, उद्वेग अलग। फिर भी इन्द्र को अब स्वर्ग-आगमन ( स्वर्ग लौट जाना ) ही ठीक होगा। यों मुँह-दुराये कब तक भटकते फिरेंगे ? कलि ने इस प्रकार इन्द्र पर व्यंग्य किया।

'विमानेन' इन्द्र का सम्बोधन भी हो सकता है—हे विमानों ( व्योमयानों ) के स्वामी—'विमानानां विगतमानानाम् इन स्वामी, सम्बुद्धौ विमानेन'। अथवा अब इन्द्र की चालाकी, छल, लज्जा, अपमान छिपे नहीं रह गये, अब यह सोचना है कि शची को कैसे मुँह दिखाया जाय ? सो स्वर्ग अगमन ही ठीक है। मल्लिनाथ के अनुसार प्रकृत श्लेष अलङ्कार ॥ १५२ ॥

पुरा यासि वरीतुं यामग्र एव तया वृते।
अन्यस्मिन् भवतो हाऽऽस्य वृत्तमेतत्त्रपाकरम् ॥ १५३ ॥

जीवातु—पुरेति। हे कले ! यां भैमीम् वरीतुं पत्नीत्वेन स्वीकर्तुम्, पुरा आगामिनि, शीघ्रमेवेत्यर्थः। यासि यास्यसि, 'यावत्पुरा–' इति भविष्यति लट्। 'निकटागामिके पुरा' इत्यमरः। तया भैम्या, अग्रे एव तवागमनात् प्राक् एव अन्यस्मिन् पुरुषे नले, वृते स्वीकृते सति, त्रपायाः लज्जायाः, आकरम् आकरायितमित्यर्थः। वृत्तं जातम् एतत् पुरोवर्ति, भवतः तव, आस्यं मुखम्, हा ! शोचाम इत्यर्थः। 'अभितः परितः—' इत्यादिना हा-शब्दयोगे द्वितीया। 'हा विषादशुगर्तिषु' इत्यमरः।

अन्यत्र-हे वह्ने ! पुरा पूर्वम् यां वरीतुम्, यासी, आयासी, 'पुरि लुङ् चास्मे' इति भूते लट्। त्वमिति शेषः। तया अग्रे एव तव समक्षमेव, अन्यस्मिन् नले, वृते सति भवतस्तव एतत् प्रत्यक्षदृश्यम् वृत्तं वर्तुलाकारम् आस्यं मुखम्, त्रपामाकरोतीति त्रपाकरं लज्जाकरम् जातमिति शेषः, अत एव हा ! शोचामीत्यर्थः ॥ १५३ ॥

अन्वय—यां वरीतुं पुरा यासि तया अग्रे एव अन्यस्मिन् वृते हा, भवतः एतत् वृत्तम् आस्यं त्रपाकरम् ( भवतः एतत् वृत्तं हास्यं त्रपाकरम् )।

हिन्दी—अग्नि ने कलि से कहा—जिस ( दमयन्ती ) को वरने के लिए 'पुरा' ( शीघ्रतापूर्वक ) जा रहे हो, उसके द्वारा आगे ( पहिले ) ही दूसरा ( नल ) वर लिया जाने पर, हाय, आपका ( कलि का ) यह वर्तुलाकार मुख लज्जास्पद हो जायेगा ( अथवा—आपका यह वृत्त ( जल्दी जल्दी दौड़े जाना ) उपहासयोग्य और लज्जास्पद बन जायेगा )।

कलि ने उत्तर दिया—जिस (दमयन्ती) को वरने पहिले गये थे, उसके द्वारा तुम्हारे ( अग्नि के ) समक्ष ही अन्य (नल) के वर लिये जाने पर हाय,

तुम्हारा यह गोल मुँह लज्जा से श्रीहीन हो गया है ( अथवा—तुम्हारे संमुख यह जो घट गया, वह उपहसनीय और लज्जास्पद हुआ तुम्हारे लिए )। अथवा तुम्हारा यह 'वृत्त' ( स्वर्ग लौट कर जाना ) उपहास और लज्जा का कारण है।

टिप्पणी—'यासि' के वर्तमानकालीन और भूतकालीन—दो अर्थ करके दोनों के कथन बन गये। 'वृत्तम्' का अर्थ 'आचरण' भी हो सकता है। अर्थात् अग्नि और कलि—दोनों ने एक-दूसरे के आचरण—कर्म को उपहास और लज्जा का कारण बताया। एक ही प्रकार से एक-दूसरे ने एक-दूसरे को तिरस्कृत और लांछित बनाया॥ १५३॥

पत्यौ तया वृतेऽन्यस्मिन् यदर्थं गतवानसि।
भवतः कोपरोधस्तादक्षमस्य वृथारुषः॥ १५४॥

जीवातु—पत्याविति। हे! यदर्थं यद्भैमीनिमित्तम् गतवान् गमनवान्, गमनपरः इत्यर्थः, भावविहितगतशब्दात् मतुप्प्रत्ययः। असि भवसि, या वरीतुं गच्छसीत्यर्थः। तया भैम्या, अन्यस्मिन् पत्यौ पूर्वमेव वृते सति, अक्षमस्य प्रतीकाराशक्तस्य, अत एव वृथारुषः निष्फलकोपस्य, भवतः तव, कोपरोधः क्रोधस्य उपशमः, स्तात् अस्तु, इदानीं कोपो न कार्य इत्यर्थः। अस्तेर्लोटि तातङादेशः।

अन्यत्र तु—हे यम! यदर्थं गतवानसि पूर्वं गतोऽसि, भूते क्तवतुः। अक्षमस्य भवतः तव, अधस्तात् अधरः, हीनः इत्यर्थः, 'दिक्शब्देभ्यः सप्तमी—' इत्यादिना अधरशब्दात् प्रथमार्थे अस्तातिप्रत्ययः, 'अस्ताति च' इत्यधरस्या-धादेशः, 'षष्ठ्यतसर्थप्रत्ययेन' इति तद्योगे षष्ठी। अपरः कः? अन्यः कः? त्वत्तः अधमः कश्चिन्नास्ति इत्यर्थः। समानमन्यत्॥ १५४॥

अन्वयः—यदर्थं गतवान् असि तया अन्यस्मिन् पत्यौ वृते अक्षमस्य वृथारुषः भवतः कोपरोधः स्तात् ( भवतः अधस्तात् अपरः कः? )।

हिन्दी—यम ने कहा—जिस (दमयन्ती) के निमित्त गमनेच्छु हो, उसके अन्य ( नल ) को पति वर लेने पर अक्षम अर्थात् असमर्थ ( अथवा अहसन-शील), व्यर्थ कुपित होते तेरा (कलि का) कोपरोध अर्थात् कोप-शांति हो।

कलि ने उत्तर दिया—जिसके लिए तुम ( यम ) गये थे, उसके अन्य को पति वर लेने पर अक्षम ( अथवा क्षमा अर्थात् धरती का स्पर्श करने वाले देव यम ) व्यर्थकोप तुम से नीच अन्य कौन है ? कोई नहीं है।

टिप्पणी—'गतवान् असि' को वर्तमानवाचक और भूतवाचक मानकर तथा 'कोपरोधः स्तात् ( क्रोध शांति हो ) और 'भवत. अधस्तात् अपरः कः' ( तुमसे अधिक पतित और कौन है ? ) की दो प्रकार से योजना कर कथन और उत्तर बन गये। अक्षम—स्य—पदच्छेद करके अक्षम को सम्बोधन और 'स्य' को क्रिया भी माना गया है—अर्थात् हे अक्षम, वृथा रोष न कर। कलि का यह भी व्यंग्य हो सकता है कि यम 'अक्षम' अर्थात् धरती को न छूने वाला देव है अथवा शक्तिहीन भी है, उसका कोप व्यर्थ ही होगा। कोप तो कलि जैसे धरती पर भी चल लेने वाले शक्तिशाली का ही सफल होता है ॥ १५४ ॥

यासि स्मरं जयन् कान्त्या योजनौघ महार्वता।
समूढस्त्वं वृतेऽन्यस्मिन् किं न ह्रीस्तेऽत्र पामर! ॥ १५५ ॥

जीवातु—यासीति। पामर! हे नीच! कले! 'विवर्णः पामरो नीचः' इत्यमर.। त्वं कान्त्या सौन्दर्येण, स्मरं कन्दर्पम्, जयन् अधरीकुर्वन्, प्रसाधनविशेषेण स्मरादपि अधिकरूपवान् सन् इत्यर्थः। तथा महार्वता महाश्वेन, विमानेन इति शेषः। समूढ. सम्यक् वाहितश्च सन्, योजनानां चतुष्कोशाध्वमानानाम्, ओघं समूहम्, बहुयोजनमित्यर्थ। 'योजनं परमात्मनि। चतुष्कोश्याञ्च योगे च' इति मेदिनी। यासि गच्छसि, किन्तु अत्र स्वयंवरे, अन्यस्मिन् वृते सति ते ह्रीः लज्जा, न किम् ? भविष्यतीति शेषः।

अन्यत्र तु—अत्रप! हे निर्लज्ज!, अमर! वरुण!, यः त्वं कान्त्या निजदेहसौन्दर्येण, जनौघं जनसङ्घम्, रञ्जयन् प्रीणयन्, महार्वता बृहदश्वेन, यासि स्म स्वयंवरमयासीः, स त्वं मूढ मूर्ख, असि इति शेष.। अत्र अन्यस्मिन् वृते तव ह्रीः न किम् ? पूर्ववदलङ्कारः ॥ १५५ ॥

अन्वय.—कान्त्या स्मरं जयन् त महार्वता समूढः योजनौघं यासि ( यः कान्त्या जनौघं रंजयन् महार्वता यासि स्म सः त्वं मूढः ) पामर अत्र ( अत्रप अमर ) अन्यस्मिन् वृते ते किं ह्रीः न ?

हिन्दी—वरुण ने कहा—शरीर-सौन्दर्य से काम को जीतता ( सज-धजकर ) तू महान् यान पर चढ़ सेना सहित योजनों दूर दौड़ा जा रहा है, नीच यहाँ ( वहाँ स्वयंवर में ) अन्य का वरण हो जाने पर क्या तुझे लज्जा न लगेगी ?

कलि ने उत्तर में कहा—जो शरीर-सौन्दर्य से जनसमूह ( अथवा योजनों भूमि को सुन्दर बनाता ) को अनुरंजित करता विशाल अश्व पर ( स्वयंवर में ) गया था, वह तू ( वरुण ) मूर्ख है। हे त्रपारहित ( निर्लज्ज ) देव, अन्य ( नल ) का वरण हो जाने पर तुझे क्या लज्जा नहीं आयी ?

टिप्पणी—अनेकार्थवाचक शब्दयोजना और अन्वय-भेद से वरुण और कलि–दोनों का विवाद कह दिया गया। दोनों ने दोनों को नीच और निर्लज्ज बताया कि इतना अपमान हो गया अथवा निंद्य व्यवहार हो गया अथवा होने जा रहा है, लज्जा नहीं आती। यह कार्य सब को दुःखदायक है, लेकिन करने वाले को न लज्जा आती है और न पीडा होती है। यहाँ भी मल्लिनाथ के अनुसार प्रकृत श्लेष अलंकार है॥ १५५ ॥

नलं प्रत्यनपेतार्तिं तार्त्तीयीकतुरीययोः।
युगयोर्युगलं बुद्ध्वा दिवि देवा धियं दधुः ॥ १५६ ॥

जीवातु—नलमिति। अथ देवाः इन्द्रादयः, तार्त्तीयीकतुरीययोः तृतीयचतुर्थयोः, 'तीयादीकक् स्वार्थे वा वाच्यः' इत्यनेन तार्त्तीयीकसिद्धिः। 'चतुरश्छयतावाद्यक्षरलोपश्च' इत्यनेन तुरीयसिद्धिः। युगयोः द्वापरकल्योः, युगलं द्वयम्, कर्म। नलं प्रति अनपेता अनपगता, अस्मद्वाक्येनापि न दूरीभूतेत्यर्थः। आर्त्तिः पीडनेच्छा यस्य तत् तादृशम्, बुद्ध्वा विविच्य, दिवि स्वर्गे, धियं मतिम्, दधुः कृतवन्तः, दिवं गन्तुम् ऐषुरित्यर्थः ॥ १५६ ॥

अन्वयः—देवाः तार्त्तीकतुरीययोः युगयोः युगलं नलं प्रति अनपेतार्तिं बुद्ध्वा दिवि धियं दधुः।

हिन्दी—देवों ( इन्द्रादि ) ने तृतीय ( द्वापर ) और चतुर्थ ( कलि ) युगों के युग्म को, नल को कष्ट देने की इच्छा दूर न हुई समझ स्वर्ग जाने का विचार किया।

टिप्पणी—इन्द्रादि समझ गये कि द्वापर और कलि— दुष्ट हैं। ये नल को पीड़ा पहुँचाये बिना मानेंगे नहीं। इनसे उलझना व्यर्थ है। अतः वे स्वर्गगमनोन्मुख हुए ॥ १५६ ॥

द्वापरैकपरीवारः　कलिर्मत्सरमूर्च्छितः ।
नलनिग्राहिणी यात्रां जग्राह ग्रहिलः किल ॥ १५७ ॥

जीवातु—द्वापरेति । मत्सरमूर्च्छितः मूर्च्छितमत्सरः, प्रवृद्धनलगुणद्वेष इत्यर्थः । नलनिर्यातनाय दृढसङ्कल्प इति यावत् । आहिताग्न्यादिषु द्रष्टव्यः । अत एव ग्रहिलः आग्रहवान्, पिच्छादित्वात् मत्वर्थीय इलच्प्रत्ययः । कलिः चतुर्थयुगम्, द्वापरस्तृतीययुगम् एव, एकः केवलः, परीवारः परिजनः यस्य तादृशः, द्वापरमात्रसहायः सन्नित्यर्थः । नलनिग्राहिणीं नलनिग्रहार्थाम् इत्यर्थः । यात्रां गमनम्, जग्राह स्वीचकार, किल खलु ॥ १५७ ॥

अन्वयः— द्वापरैकपरीवारः मत्सरमूर्च्छितः ग्रहिलः कलिः नलनिग्राहिणीं किल यात्रां जग्राह ।

हिन्दी—एक द्वापर को सहायक रूप में साथ ले द्वेष से मरा जाता-सा ( सुध-बुध खोकर, द्वेषाध ) हठाग्रहाविष्ट कलि नल को निश्चयतः फाँसने के निमित्त यात्रा पर चला ।

टिप्पणी—देव स्वर्ग गये और विवेकहीन, द्वेष से पूर्ण कलि केवल द्वापर को साथ ले नल को किस प्रकार कष्ट पहुँचाया जाय, इस दृष्टि से, उसकी पूर्ति के निमित्त निषधदेश की ओर चल पड़ा ॥ १५७ ॥

नलेष्टापूर्तसम्पूर्तेर्दूरदुर्गानमुं　प्रति ।
निषेधन् निषधान् गन्तुं विघ्नः सङ्घटे घनः ॥ १५८ ॥

जीवातु—नलेति । नलस्य वैरसेनेः, इष्टापूर्ताभ्यां क्रतुखातादिधर्मकर्मभ्याम् । 'अथ क्रतुकर्मेष्टं पूर्तं खातादिकर्मणि' इत्यमरः । सम्पूर्तेः सम्यक् पूर्णत्वात्, बहुधर्मानुष्ठानचिह्नव्याप्तत्वादित्यर्थः । अमुं पापरूपं कलिं प्रति, दूरमत्यर्थं, दुःखेन गच्छन्ति एष्विति दुर्गाः । 'सुदुरोरधिकरणे' इति डप्रत्ययः । तान् दूरदुर्गान् अतिदुर्गमान्, निषधान् देशान्, गन्तुं प्रयातुम्, निषेधन् निवारयन्, गमनं प्रतिबध्नन्निवेत्यर्थः । घनः निरन्तरः, विघ्नः प्रत्यूहः,

सञ्जघटे वक्ष्यमाणरीत्या घटितवानित्यर्थः । धर्मगुर्णतया निषधदेशाः कलिना दुष्प्रवेशा बभूवुरिति निष्कर्षः ॥ १५८ ॥

अन्वयः— नलेष्टापूर्त्तसम्पूर्त्तेः अमुं प्रति दूरदुर्गान् निषधान् गन्तुं निषेधन् घनः विघ्नः सञ्जघटे ।

हिन्दी— नल के इष्ट ( यज्ञयागादि ) और आपूर्त्त ( तडाग-उत्खनन आदि ) धर्म-कार्यों के संपूर्ण ( सुसम्पन्न ) रहने से ( निषध देश की ओर प्रस्थित ) इस ( कलि ) का, अत्यन्त दूर और दुर्गम निषध देशों को जाने में, निवारण करता घन-रूप घना ( महान् ) विघ्न घटित होने लगा ।

टिप्पणी—गमनेच्छु को उमड़ती घन-मंडली-जैसे महान् विघ्न और बाधा बन जाती है, इसी प्रकार निषधोन्मुख कलि के संमुख भी नल के धर्म-कार्यों की सम्पूर्णता विघ्न बन गयी । कलि का प्रवेश तो वहीं हो सकता है, जहाँ धर्म की किसी रूप में न्यूनता हो । नल तो देवयजन इत्यादि इष्ट और प्रजा की सुख-सुविधा के साधन तडाग-उत्खनन आदि समस्त कर्म सुचारु सम्पन्न रखता था । इसलिए दूरस्थित निषधदेश कलि के लिए दुर्गम दुर्ग की भाँति दुष्प्रवेश्य बन गया ॥ १५८॥

( मण्डलं निषधेन्द्रस्य चन्द्रस्येवामलं कलिः ।
प्राप म्लापयितुं पापः स्वर्भानुरिव संग्रहात् ॥ १ ॥ )

प्रकाशः— मण्डलमिति । पापः कलिः पापग्रहमध्ये गणितत्वात्पापः स्वर्भानुरिवामलं निष्पापं निषधेन्द्रस्य मण्डलं राष्ट्रम्, अमलं परिपूर्णप्रकाशं चन्द्रस्य मण्डलं बिम्बमिव संग्रहाद्धठाद् ग्रहणयोगवशाच्च म्लापयितुं विनाशयितुं ग्रसितुं च प्राप ॥ १ ॥

अन्वयः—स्वर्भानुः इव पापः कलिः चन्द्रस्य इव, निषधेन्द्रस्य अमलं मण्डलं संग्रहात् म्लापयितुं प्राप ।

हिन्दी—पापग्रह राहु के समान पापी कलि चन्द्रसमान निषधराज ( नल ) के निर्मल मडल ( चन्द्रबिम्ब-तुल्य राष्ट्र ) को ग्रहण-रूप ग्रहण ( हठ से पीडित करने ) से मलिन—विनष्ट करने को प्राप्त हुआ ।

टिप्पणी— जिस प्रकार दुष्ट ग्रह राहु पूर्ण चन्द्रबिम्ब को ग्रस्त करके

मलिन कर देता है, वैसे ही पापी कलि भी धर्मपूर्वक राज्य करते निष्पाप, पूर्ण धर्मात्मा राजा नल के पापरहित मंडल में राजा को पीड़ित करने के निमित्त पहुँचा। यह श्लोक मल्लिनाथ-व्याख्या में नहीं है। नारायण की प्रकाश टीका दी गयी है ॥ १५८ क ॥

कियताऽथ च कालेन कालः कलिरुपेयिवान्।
भैमीभर्तुरहंमानी राजधानीं महीभुजः ॥ १५९ ॥

जीवातु—कियतेति। अथ देवानां सन्निधानात् प्रस्थानानन्तरम्, कियता च कालेन किञ्चित्कालेऽतीते इत्यर्थः। अहमानी अहङ्कारी, कलिः कालः युगात्मकः समयरूपः पापात्मकत्वात् श्यामश्च वा, भैमीभर्तुः दमयन्तीपतेः, महीभुजः राज्ञो नलस्य, राजानः धीयन्ते अस्यामिति राजधानी नगरी ताम्, 'करणाधिकरणयोश्च' इत्यधिकरणार्थे ल्युट् उपेयिवान् उपगतः, निपातनात् साधु।

अन्वयः—अथ च कालः अहमानी कलिः कियता अपि कालेन भैमीभर्तुः महीभुजः राजधानीम् उपेयिवान्।

हिन्दी—और इसके अनन्तर युगरूप (समय-बोधक) पापी—काला, अहंकारी कलि पर्याप्त समय लगा कर भीमसुता (दमयन्ती) के भर्ता राजा (नल) की राजधानी में जा पहुँचा।

टिप्पणी—युग-काल-बोधक, पापी, कृष्णवर्ण या कलि—अहमानी, घमंडी। भैमी-भूमित्याजन के निमित्त उसका अभिप्राय ये विशेषण द्योतित करते हैं। इसी लिए नल के भी दो विशेषण दिये गये हैं—'भैमीभर्ता' और 'महीभुक्'। नल को भैमी और मही से रहित बनाना ही कलि का उद्देश्य था। सो वह विघ्न-बाधा झेलता, बहुत दिनों में ही सही, नल राजा की राजधानी में पहुँच गया ॥ १५९ ॥

वेदानुच्चरतां तत्र मुखादाकर्णयन् पदम्।
न प्रसारयितुं कालः कलिः पदमपारयत् ॥ १६० ॥

जीवातु—अथ पुरप्रवेशे विघ्नप्रकारमाह—वेदानिति। तत्र राजधान्याम्, वेदान् श्रुतीः, उच्चरताम् उच्चारयताम्, अधीयानानां श्रोत्रियाणाम् इत्यर्थः। मुखात् वदनात्, पदं मन्त्रचतुर्थांशापरास्य पदजातम्, आकर्णयन् शृण्वन्,

कालः समयात्मकः पापात्मको वा, कलिः जघन्ययुगम्, पदं चरणम्, प्रसारयितुं विस्तारयितुम्, न अपारयत् न अशक्नोत् ॥ १६० ॥

अन्वयः—तत्र वेदान् उच्चरतां मुखात् पदम् आकर्णयन् कालः कलिः पदं प्रसारयितुं न अपारयत् ।

हिन्दी—वहाँ ( निषध-राजधानी में ) वेदपाठ करते श्रोत्रियों के मुख से ( वेदमन्त्रों ) के पद ( शब्दों, वाक्यों अथवा चरणों ) को सुनता पापी, काला कलिकाल पैर फैलाने में समर्थ न हो पाया ।

टिप्पणी—पापी, काला, काल के समान दारुण कलि धर्माचरण से परिव्याप्त नल की राजधानी में पैर न पसार सका अर्थात् कहीं वास-स्थान न पा सका । सर्वत्र धर्म व्याप्त था । वेदाध्ययन-अध्यापन हो रहा था । वेदों के पदों ( शब्दों, वाक्यों, चतुर्थांश पदों ) की ध्वनि चारों ओर सुनायी पड़ रही थी, सो कलि जैसे दुराचारी को वहाँ कैसे स्थान मिलता ? जहाँ पहिले से ही भीड़ हो, वहाँ किसी अनपेक्षित को पद-न्यास ( पैर धरने ) का अवसर नहीं मिल पाता है । यही कलि के साथ हुआ । धर्म, धर्माचारियों के संकुल में पापी को कौन ठौर देता ? ये ही सब कलि-मार्ग के विघ्न थे ॥ १६० ॥

श्रुतिपाठकवक्त्रेभ्यस्तत्राकर्णयतः क्रमम् ।
क्रमः सङ्कुचितस्तस्य पुरे दूरमवर्त्तत ॥ १६१ ॥

जीवातु—श्रुतीति । तत्र पुरे, श्रुतिपाठकवक्त्रेभ्यः वेदाध्येतृमुखेभ्यः, क्रमम् उभयापराख्यं पदजातम्, आकर्णयतः शृण्वतः, तस्य कलेः, क्रमः पादन्यासः, सङ्कुचितः प्रतिबद्धः सन्, दूरम् अवर्त्तत प्रवेशाशक्त्या दूरे स्थितः इत्यर्थः । वेदध्वनिप्रभावेणेति भावः ॥ १६१ ॥

अन्वयः—तत्र पुरे श्रुतिपाठकवक्त्रेभ्यः क्रमम् आकर्णयतः तस्य क्रमः सङ्कुचितः दूरम् अवर्त्तत ।

हिन्दी—वहाँ नगर में वेद-पाठकों के मुखों से क्रम ( संहिता और पद को मिला कर वेद-पाठ की प्रणाली ) सुनते उस ( कलि ) का चरण-न्यास पूर्णतः संकुचित हो गया ( बढ़ता चरण रुक गया ) । वह दूर चला गया ।

टिप्पणी—राजधानी में वेदपाठी क्रम—प्रणाली से वेद-पाठ कर रहे थे—

पूर्वापर पद-व्यवस्था के साथ अर्थात् विधिपूर्वक। उस वेदपाठ को सुनकर कलि का क्रम—पदन्यास रुक गया। वेदपाठ सुनते ही आतंकित कलि उस स्थान को भाग खड़ा हुआ॥ १६१॥

तावद्गतिर्धृताटोपा पादयोस्तेन संहिता।
न वेदपाठिकण्ठेभ्यो यावदश्रावि संहिता॥ १६२॥

जीवातु—तावदिति। तावत् तत्पर्यन्तम्, तेन कलिना, पादयो चरणयो., धृताटोपा साडम्बरा, सदर्पा इति यावत्, गति विहरणम्, संहिता संवृता, अवलम्बितु शक्ता इत्यर्थः। यावत् यत्पर्यन्तं, वेदपाठिनाम् वेदाध्येतृणाम्, कण्ठेभ्य मुखेभ्य, संहिता पूर्वोक्तपदक्रमरूपावस्थाद्वयविलक्षणा ऋगादिरूपा, न अश्रावि न श्रुता, तच्छ्रवणोत्तरमेव पादयोरिति भाव.। तदेतदारण्यके—'श्रुतम् अन्नाद्यकामो निर्भुज ब्रूयात् स्वर्गकाम प्रतृण्णन् उभयमन्तरेण' इति।

अन्वय—तेन वेदपाठिकण्ठेभ्य. यावत् पादयोः संहिता न अश्रावि तावत् धृताटोपा ( पादयो. ) गतिः संहिता।

हिन्दी—उस (कलि) ने वेद-पाठियों के मुखों से जब तक पदक्रमानुसार ऋचा ( मन्त्र ) नहीं सुनी, तब तक ही साभिमान, सदर्प चरणों की गति संयोजित की।

टिप्पणी—आशय यह कि जैसे ही 'ऋचा' कलि के कान में पड़ी, वैसे ही वह भाग खड़ा हुआ। अथवा तब तक ही साभिमान वेगों से डग धरता रहा, जब तक ऋचा-पाठ नहीं सुना। सुनते ही कलि स्तब्ध रह गया और उसके बढ़ते कदम रुक गये॥ १६२॥

तस्य होमाज्यगन्धेन नासा नाशमिवागमत्।
तत्रातत दृशौ नासौ क्रतुधूमकदर्थिते॥ १६३॥

जीवातु—तस्येति। तत्र पुरे, होमाज्यगन्धेन होमसम्बन्धिघृतपरिमलेन, तस्य कले., नासा घ्राणेन्द्रियम्, नाश विध्वस्तम्, अगमत् इव प्रापदिव, तथा असौ कलि, क्रतुधूमेन यज्ञधूमेन, कदर्थिते दूषिते, अन्धीभूते इत्यर्थः। दृशौ नेत्रे, नातत न अतनिष्ट, नोन्मीलयितुं शक्त इत्यर्थ, हव्यगन्धयज्ञधूमाद्यसहिष्णुतया इति भावः। तनोतेर्लुङि तङ्, 'तनादिभ्यस्तथासो.' इति सिचो लुक्। पक्षे-'अनुदात्तोपदेश—' इत्यादिना अनुनासिकलोप॥ १६३॥

अन्वयः—तत्र तस्य नासा होमाज्यगन्धेन नाशम् इव अगमत्, असौ ऋतुधूमकर्शिते दृशौ न अतत।

हिन्दी—वहाँ ( राजधानी में ) उस ( कलि ) की नाक यज्ञ में आहुत आज्य ( घृत तथा अन्य सुगन्धि-सामग्री ) की गन्ध से जैसे नाश को प्राप्त हो गयी; वह ( कलि ) यज्ञ के धुएँ से पीडित नेत्र-न खोल सका।

टिप्पणी—चारों ओर राजधानी में यज्ञयागादि हो रहे थे। घृत-सामग्री आदि की सुगन्ध फैल रही थी, जो पापी कलि को दुर्गन्ध-सी लगी और उसे लगा कि उसकी घ्राणशक्ति नष्ट हो गयी है और यज्ञ-धूम से नेत्र मुँद गये। न वह कुछ सूँघ पा रहा था, न देख पा रहा था। श्रवण शक्ति वेद-पाठ-श्रवण से ही नष्टप्राय हो रही थी। पापी को पुण्यकृत्य असह्य होते ही हैं। उसे यज्ञ के सुगन्धि द्रव्य दुर्गन्धपूर्ण प्रतीत होते हैं, लहसुन-प्याज, मदिरा आदि की दुर्गन्ध सुगन्ध प्रतीत होती है। नारायण के अनुसार उत्प्रेक्षा।

अतिथीनां पदाम्भोभिरिमं प्रत्यतिपिच्छिले।
अङ्गणे गृहिणामत्र खलेनानेन चस्खले ॥ १६४ ॥

जीवातु—अतिथीनामिति। अत्र पुरे, अतिथीनां गृहागतपान्थानाम्, पदाम्भोभिः चरणप्रक्षालनोदकैः, इमं कलिं प्रति, न तु धार्मिकान् प्रतीति भावः, अतिपिच्छिले सर्वदा जलार्द्रत्वात् विजिले अतिमसृणे इत्यर्थः, पिच्छादित्वात् इलच्प्रत्ययः। गृहिणां गृहस्थानाम्, अङ्गणे चत्वरे, खलेन दुर्जनेन, अनेन कलिना, चस्खले स्खलितम्, पतितमित्यर्थः, भावे लिट् ॥ १६४ ॥

अन्वयः—अत्र अतिथीनां पदाम्भोभिः इमं प्रति अतिपिच्छिले गृहिणाम् अङ्गणे अनेन खलेन चस्खले।

हिन्दी—यहाँ ( वहाँ, राजधानी में ) अतिथियों के ( प्रक्षालित ) चरण-जलों से इस ( कलि ) के निमित्त अत्यन्त फिसलन से युक्त गृहवासियों के आँगन में वह दुष्ट ( कलि ) रपट पड़ा।

टिप्पणी—राजधानी के गृहस्थ 'अतिथिदेव' थे। वहाँ उनके घरों में अतिथि पधारते ही थे। उनके चरण धोये जाते थे, जिसका जल घर के आँगनों में पड़ता था। कलि की गति में उससे भी बाधा पड़ी। वह रपटन में रपट गया और गिर पड़ा और घर में घुस न पाया ॥ १६४ ॥

पुटपाकमिव प्राप क्रतुशुष्ममहोष्मभि ।
तत्प्रत्यङ्गमिवाकर्त्ति पूर्तोर्मिव्यजनानिलैः ॥ १६५ ॥

जीवातु—पुटेति । क्रतुषु यज्ञेषु, शुष्मणाम् अग्नीनाम्, 'अग्निर्वैश्वानरो वह्निर्वीतिहोत्रो धनञ्जय । वह्निः शुष्मा कृष्णवर्त्मा' इत्यमर । महोष्मभि प्रबलसन्तापैः पुटपाकं निरुद्धमुखपात्रे अन्तर्धूमपाकमित्यर्थः । प्राप लेभे इवेत्युत्प्रेक्षा, कलिरिति शेष , तथा पूर्त्तानां वापीतडागादीनाम्, ऊर्मयः तरङ्गा एव, व्यजनानि तालवृन्तानि, तेषाम् अनिलैः वायुभिः, तत्प्रत्यङ्गं तस्य कलेः अङ्गजातम । वीप्सायामव्ययीभाव । अकर्त्ति इव छिन्नमिवेत्युत्प्रेक्षा । कृती छेदने इति धातोः कर्मणि लुङ् ॥ १६५ ॥

अन्वय —क्रतुशुष्ममहोष्मभि पुटपाकम् इव प्राप, पूर्तोर्मिव्यजनानिलैः तत्प्रत्यङ्गम् इव अकर्त्ति ।

हिन्दी—यज्ञाग्नियो के महाताप से जैसे ( वह ) बन्द पात्र मे उबल सा गया और वापि-तडागादि के तरंग रूप व्यजनो ( विजनो, पखो ) के वायु से उस ( कलि ) का प्रत्यंग कट सा गया ।

टिप्पणी—यज्ञाग्नि की ऊष्मा कलि को इतनी असह्य लगी कि उसे लगा कि वह दोनो ओर से ( आगे पीछे अथवा दायें-बायें ) एक मुँहबन्द पात्र म उबला जा रहा है । धार्मिक कृत्य जहाँ सपादित हो रहे थे, उन वापी-तडागादि के तट पर यज्ञाग्नि सताप के उपशमार्थ जब वहाँ पहुँचा तो जल से उठती तरगों से उत्पन्न वायु कलि के अग अग को काट डालता-सा प्रतीत हुआ । जन से भागा तो ठडी हवा और कष्ट देने लगी । सब ओर सब न धर्माचरण से व्यथित कलि को कहीं चैन न मिल पाया । मल्लिनाथ—नारायण के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥ १६५ ॥

पितृणां तर्पणे वर्णैः कीर्णाद् वेश्मनि वेश्मनि ।
कालादिव तिलात् कालाद् दूरमत्रसदत्र स ॥ १६६ ॥

जीवातु—पितृणामिति । स कलि , अत्र पुरे, वेश्मनि वेश्मनि गृहे गृहे वीप्सायां द्विर्भावः । वर्णैः ब्राह्मणादिवर्णचतुष्टये , पितृणां पितृपितामहादीनाम् अग्निष्वात्तादीनां पितृलोकानाञ्च, तर्पणे तर्पणकर्मणि, पितॄनुद्दिश्य तत्तृप्त्यर्थं

सतिलोदकदानरूपपैत्र्यक्रियाविशेषे इत्यर्थः। कीर्णात् विक्षिप्तात्, कालात् तिलात् कृष्णतिलात्, कालात् मृत्योरिव 'कालो मृत्यौ महाकाले समये यम-कृष्णयोः' इति विश्वः। दूरमत्यर्थम्, अत्रसत् त्रस्तः ॥ १६६ ॥

अन्वयः—अत्र सः वेश्मनि वेश्मनि वर्णैः पितॄणां तर्पणे कीर्णात् कालात् तिलात् कालात् इव दूरम् अत्रसत्।

हिन्दी—यहाँ (राजधानी) में वह (कलि) घर-घर में चतुर्वर्ण के जनों द्वारा पितरों के तर्पण में अर्पित काले तिल को काल-सदृश समझ दूर ही डर कर स्थित रहा।

टिप्पणी—सभी ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र जन नियमतः अपने पितरों का तर्पण करते थे, जिसमें काले तिल का उपयोग होता था। वह काला तिल कलि को काल रूप लगा और डर कर दूर ही रहा ॥ १६६ ॥

स्नातॄणां तिलकैर्मेने स्वमन्तर्दीर्णमेव सः।
कृपाणीभूय हृदयं प्रविष्टैरिव तस्य तैः ॥ १६७ ॥

जीवातु—स्नातॄणामिति। कृपाणीभूय खड्गीभूय, तस्य कलेः, हृदयं वक्षः-स्थलं, प्रविष्टैः कृतप्रवेशैः इव स्थितैः, तैः प्रसिद्धैः, स्नातॄणां स्नायिनां,-कृत-स्नानानामित्यर्थः। तिलकैः ऊर्ध्वपुण्ड्रादिभिः, सः कलिः, स्वम् आत्मानम् अन्तः वक्षसि, दीर्णमेव पाटितमेव, मेने बुबुधे ॥ १६७ ॥

अन्वयः—कृपाणीभूय हृदयं प्रविष्टैः इव तैः स्नातॄणां तिलकैः सः स्वयम् अन्तर्दीर्णम् एव मेने।

हिन्दी—तलवार बन कर वक्ष में घुस गये—जैसे उन स्नानकर्ताओं के तिलकों द्वारा उस (कलि) ने अपने हृदय को विदीर्ण हो गया-जैसा माना।

टिप्पणी—पुण्याचरण और धर्माचारी जनों के सभी कृत्य कलि को कष्टदायक लग रहे थे। स्नान-पूजा करते व्यक्तियों के मस्तकों पर लगे तिलक उसे ऐसे कष्टप्रद और आतंकदायक लग रहे थे कि जैसे ये तिलक क्या है, कृपाण हैं, जो उसके वक्ष में घुस कर उसे चीरे दे रहे हैं ॥ १ ७ ॥

पुमांसं मुमुदे तत्र विन्दन् मिथ्यावदावदम्।
स्त्रियं प्रति तथा वीक्ष्य तमथ म्लानवानयम् ॥ १६८ ॥

जीवातु—पुमांसमिति । अथ कलिः, तत्र पुरे, मिथ्या अनृतम् तस्या', वदावद वक्तारम् 'चरिचलिरतिवदीनां वा द्वित्वमच्याक चाभ्यासस्येति वक्तव्यम्' इति साधु । वदो वदावदो वक्ता' इत्यमर । पुमांस नरम्, विन्दन् प्राप्नुवन्, मिथ्यावादिन लोक पश्यन् इत्यर्थ । मुमुदे तुतोष, तद्द्वारा प्रवेष्टुमैच्छदिति भावः । अथ हर्षानन्तरमेव, त पुरुष, स्त्रिय नारीं प्रति, तथा मिथ्या वदन्तम् वीक्ष्य दृष्ट्वा, तस्य सा मिथ्या नर्मोक्ति ज्ञात्वेत्यर्थ । म्लानवान् म्लान, विषण्ण इत्यर्थं । 'संयोगादेरातो धातो' इति निष्ठानत्वम् । अमूत इति दोष । स्त्रिया सह नर्मोक्तौ मिथ्याभाषण दोषाभावादिति भाव ॥१६८॥

अन्वय—तत्र अथ मिथ्यावदावद पुमास विन्दन् मुमुदे अथ त स्त्रिय प्रति तथा वीक्ष्य म्लानवान् ।

हिन्दी—वहाँ ( नगरी में ) वह (कलि ) झूठ बोलते पुरुष को पाकर प्रसन्न हुआ, किन्तु बाद मे नारी के प्रति उसे वैसा ( मिथ्या बोलता ) देखकर म्लान हो गया ।

टिप्पणी—कलि ने सुना कि एक ऐसी पुरुष वाणी सुनायी पड रही है, जो स्पष्टत मिथ्या है । उसे लगा कि एक स्थान पर तो मिथ्या अर्थात् पाप मिला । यह बसने को ठीक ठौर है । अत्र सफलता मिली । किन्तु कुछ क्षणो पश्चात् बात स्पष्ट हो गयी । वह झूठ तो झूठा—नकली झूठ था, वह मिथ्या नहीं रतिकालोचित नमवचन था ऐसे झूठ तो रतिसमय के आवेशपूर्ण झूठ होते हैं उदाहरणार्थ—'तेरे लिए धरती पर चन्द्रमा उतार लाऊँगा, तारे तोड लाऊँगा'—आदि-आदि । 'ऐसे नर्मवचन पाप नहीं होते—'न नमयुक्त वचन हिनस्ति स्त्रीपुंसयो' ॥ १६८ ॥

यज्ञयूपघना जज्ञौ से पुरं पङ्कजसङ्कुलाम् ।
जनैर्धर्मघनैः कीर्णा व्यालकोडीकृतां च ताम् ॥ १६९ ॥

जीवातु—यज्ञेति । स कलिः, यज्ञयूपैः यज्ञीयपशुबन्धनस्तम्भैः, घना निरन्तराम् व्याप्तामित्यर्थं । पुरं नगरीम् पङ्कजसङ्कुलाम् 'अब्रविशेषाकीर्णामिव, तथा धर्मघनैः धार्मिकैः, जनैः लोकैः, कीर्णा व्याप्ताम्, ता पुरीम् व्यालैः सर्पैः श्वापदैः वा, 'व्यालो भुजङ्गमे क्रूरे श्वापदे दुष्टदन्तिनि' इति

विधः । क्रोडीकृताम् अङ्कीकृतामिव, जज्ञौ ज्ञातवान्, तद्वत् दुरासदाम् अमन्यतेत्यर्थः ॥ १६९ ॥

अन्वयः—सः यज्ञयूपघनां पुरं शङ्कुसङ्कुलां धर्मधनैः जनैः च कीर्णां तां व्यालक्रोडीकृतां जज्ञौ ।

हिन्दी—उस ( कलि ) ने यज्ञस्तम्भों से परिव्याप्त उस नगरी को तीक्ष्ण नोक के शस्त्रों से परिपूर्ण और धर्मधन ( धर्म को ही सम्पदा मानने वाले ) मनुष्यों से भरी उस ( नगरी ) को सर्पों, दुष्ट पशुओं अथवा दुष्ट गजों (पागल हाथियों ) से व्याप्त समझा ।

टिप्पणी–राजधानी में अनेक स्थलों पर बलिपशुओं के बंधन के निमित्त यज्ञ-स्तम्भ थे । वे धार्मिक कृत्य के साधन कलि को तीक्ष्ण नोक के शस्त्रों, नुकीले भालों आदि जैसे और धर्मात्मा जन दुष्ट सर्पादि घातक जंतुओं के सदृश भयानक लगे । उसे लगा कि वह भयंकर स्थली में आ फँसा वह ? ॥१६९॥

स पार्श्वमशकद् गन्तुं न वराकः पराकिणाम् ।
मासोपवासिनां छाया-लङ्घने घनमस्खलत् ॥ १७० ॥

जीवातु—स इति । वराकः तुच्छः, सः कलिः, पराकिणां कृच्छ्रव्रतविशेषचारिणाम्, 'द्वादशाहोपवासस्तु पराकः परिकीर्तितः' इति स्मरणात् । पार्श्वं समीपम्, गन्तुं यातुम्, न अशकत् न समर्थोऽभूत् । शक्नोतेर्लृदित्वात् च्लेरङादेशः । तथा मासोपवासिनां मासं व्याप्य अनशनव्रतिनाम्तु, छायालङ्घने प्रतिबिम्बाक्रमणेऽपि, घनं भृशम्, अस्खलत् अभ्रशत्, दुरासदत्वात् तपस्विनाम् इति भावः ॥ १७० ॥

अन्वयः—सः वराकः पराकिणां पार्श्वं गन्तुं न अशकत् मासोपवासिनां छायालङ्घने घनम् अस्खलत् ।

हिन्दी—वह बेचारा ( तुच्छ कलि ) पराकव्रती ( बारह रात उपवास करने वाले ) व्यक्तियों के समीप भी न जा सका और महीना भर उपवास रखने वालों की तो परछाईं लाँघने में भी लड़खड़ाने लगा ।

टिप्पणी—और जब राजधानी में कलि को ऐसे-ऐसे कठोर धर्मव्रतधारी दीखे जो बारह-बारह रात बिना खाये व्रत करें, एक-एक मास तक उपासे

रह आयें, तो वह बेचारा बहुत डर गया। उसका तो साहस ही न हुआ कि उनके पास तक फटक सके, परछाईं तक उनकी लाँघ सके ॥ १७० ॥

आवाहितां द्विजैस्तत्र गायत्रीमर्कमण्डलात्।
स सन्निदधतीं पश्यन् दृष्टनष्टोऽभवद्भिया ॥ १७१ ॥

जीवातु—आवाहितामिति। सः कलिः, तत्र पुरे, द्विजैः विप्रैः, आवाहिताम् आहूताम्; अत एव अर्कमण्डलात् सूर्यबिम्बात्, सन्निदधतीं समीपमागच्छन्तीम्, गायत्रीं गायत्रीदेवीम्, पश्यन् अवलोकयन्, भिया भयेन, तत्प्रभावादिति भावः। दृष्टनष्टः पूर्वं दृष्टः ईक्षितः, अनन्तरं नष्टः अदृष्टः, सद्य एव अदर्शनं गतः इत्यर्थः। स्नातानुलिप्तवत् पूर्वकालसमासः। अभवत् अजायत।

अन्वयः—तत्र द्विजैः आवाहिताम् अर्कमण्डलात् सन्निदधतीं गायत्रीं पश्यन् सः भिया दृष्टनष्टः अभवत्।

हिन्दी—वहाँ (राजधानी में) द्विजों (ब्राह्मण-क्षत्रिय वैश्यों) द्वारा आवाहित, सूर्यबिम्ब से (निकल कर) आवाहन-कर्त्ता के निकट आती, प्रातःसन्ध्या की अधिदेवता गायत्री को देखता हुआ वह (कलि) भय से दीखता-दीखता अदृश्य हो गया।

टिप्पणी—कलि ने देखा ; ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य वर्ण के धर्माचरणी जन ('आगच्छ वरदे देवि त्र्यक्षरे ब्रह्मवादिनि। गायत्रिच्छन्दसां मातर्ब्रह्मयोने नमोऽस्तु ते॥' यह श्लोक अथवा 'तेजोऽसि शुक्रमस्यमृतमसि धामनामासि प्रियं देवानामनाधृष्टं देवयजनमसि।' मंत्र पढ़कर) प्रातःसन्ध्याधिदेवता गायत्री का आवाहन कर रहे हैं और देवी प्रसन्न हो सूर्यमंडल से निकल भक्त के समीप आ रही हैं। ऐसा दिव्य दृश्य देखकर पापी कलि देखते देखते ही डर कर भाग गया और दूर जा छिपा ॥ १७१ ॥

स गृहे गृहिणां पूर्णे घने वैखानसैर्वृते।
यत्याधारेऽमरागारे क्वापि न स्थानमानशे ॥ १७२ ॥

जीवातु—स इति। सः कलिः, गृहिणां पूर्णे गृहस्थैः व्याप्ते, सम्बन्धसामान्ये षष्ठी। गृहे भवने, तथा वैखानसैः वानप्रस्थैः, 'वैखानसो वनवासी वानप्रस्थश्च तापसः' इति यादवः। वृते वेष्टिते, घने निरन्तरे, 'घने' इत्यत्र

'वने' इति पाठः साधुः। तथा यतिनां संन्यासिनाम्, आगारे आश्रये, यत्य-गिवृते इत्यर्थः। अमरागारे देवालये, क्वापि कुत्रापि, स्थानं स्थितिम्, न आनशे न लेभे, 'अत आदेः' इत्यभ्यासदीर्घः, 'अश्नोतेश्च' इति नुडागमः॥

अन्वयः—तः गृहिणां पूर्णे गृहे, वैखानसैः वृते घने (वने), यत्यागारे अमरागारे—क्व अपि स्थानं न आनशे।

हिन्दी—उस (कलि) को गृहस्थों के भरे-पूरे घर में, वानप्रस्थों से व्याप्त घने वन में और संन्यासियों के आश्रय देवमंदिर में—कहीं स्थान न प्राप्त हुआ।

टिप्पणी—भाव यह है कि जिस प्रकार वर्ण-वर्ण के लोग अपने-अपने धर्मपालन में लीन थे, उसी प्रकार आश्रमधर्म का परिपालन भी यथाविधि—सभी कर रहे थे। गृहस्थी, वानप्रस्थी, सन्यासी सभी आश्रमों का निर्वाह धर्मपूर्वक हो रहा था। फलस्वरूप कलि को कहीं ठौर-ठाँव न मिला—न घरों में, न जंगलों में, न मंदिरों में॥ १७२॥

हिंसागवीं मखे वीक्ष्य रिरंसुर्धावति स्म सः।
सा तु सौम्यवृषासक्ता खरं दूरं निरास तम्॥ १७३॥

जीवातु—हिंसेति। स कलिः, मखे गोमेधाख्ययज्ञे, हिंसाया गौः तां हिंसागवीम् आलम्भार्थी गाम् इत्यर्थः। 'गोरतद्धितलुकि' इति समासान्तष्टच्। वीक्ष्य दृष्ट्वा, रिरंसुः चित्तविनोदनेच्छुः सन् इत्यर्थः। निजाधिपत्यसूचकं गोवधोद्यमं दृष्ट्वेति भावः। अन्यत्र—रन्तुम् इच्छुः, विहर्तुम् इच्छुरित्यर्थः। रमेः सनन्तादुप्रत्ययः। धावति स्म द्रुतम् अगात्, सा गौस्तु, सौम्यः सोमवतो यागः, सः एव वृषः धर्मः, तत्र आसक्ता सङ्गता, धर्माभिलाषिणी सतीत्यर्थः। सुन्दरवृषभाक्रान्ता चेति गम्यते। 'वृषो धर्मे बलीवर्दे' इति मेदिनी। बलीवर्दो वृषभः। अत एव खरं रलयोरभेदात् खलम्, क्रूरमित्यर्थः, खरं गर्दभञ्च, तं कलिम्, दूरं विप्रकृष्टदेशम्, निरास निचिक्षेप वृषाक्रान्ताया गोर्विजातीयत्वात् खरनिराकरणं युक्तमिति भावः॥ १७३॥

अन्वयः—मखे हिंसागवीं वीक्ष्य सः रिरंसुः धावतिस्म, सौम्यवृषासक्ता सा तु तं खरं दूरं निरास।

हिन्दी--गोमेघ यज्ञ में यथार्थ उपस्थित गो को देख वह कलि रति की इच्छा सदृश चित्तविनोद का इच्छुक होता दौड़ा, किंतु सौम्य अर्थात् रमणीय वृषभ में आसक्ता-सदृश सोमदेव के साधक धर्म की साधिका उस ( गो ) ने उस खर ( खल ) गदहे ( कलि ) का दूर से ही निराकरण कर दिया। अथ च—यज्ञकर्त्ताओं के मुख में वाणी-रूपा गो को सुन वह प्रसन्न हो दौड़ा कि पशुहत्या रूप पाप होने पर उसे अवसर मिलेगा, किन्तु उस गो वाणी 'अग्नीषोमीय पशुमालभेत्'–इत्यादि को देवयजन में आसक्त देख वह ( कलि ) 'खसर' ( तम् + अक्षरम् ) अर्थात् तेजोहीन हो दूर से निरस्त हो गया।

टिप्पणी--गोमेधयज्ञ में बलि के निमित्त बंधी गौ को देख खलखर ( दुष्ट गदहे ) कलि ने समझा कि-अब तो गोहत्यारूप पाप होगा, वह प्रसन्नता से उस ओर दौड़ा कि स्थान और अवसर मिला, पर जैसे दुष्ट गदहे को गौ तिरस्कृत कर देती है, ऐसे ही धर्म-वृषभ-निरस्ता उस गौ ने उसे दूर से ही निरस्त कर दिया। आशय यह कि गोहत्या की सम्भावना देख कलि को अपने लिए उपयुक्त अवसर लगा, पर जब उसको यह ज्ञात हुआ कि यह पाप अधर्म नहीं, किन्तु गोमेधयज्ञ एक धार्मिक कृत्य हो रहा है, तो वह दूर से ही निराश हो वापस चला गया। नारायणी टीका में इस श्लोक का क्रम आगामी श्लोक 'क्वापि नापश्यद्'' इत्यादि के पश्चात् है ॥ १७३ ॥

क्वापि नापश्यदन्विष्यन् हिंसामात्मप्रियामसौ।
स्वमित्र तत्र न प्रापदपि मूर्खमुखे कलिम् ॥ १७४ ॥

जीवातु—क्वापीति। असौ कलि, तत्र पुरे, क्वापि कस्मिन्नपि स्थाने, आत्मनः स्वस्य, प्रियाम् इष्टाम्, हिंसा जीवहत्यादिरूपाम्, अन्विष्यन् मृग्यमाणोऽपि, न अपश्यत् न अवालोकयत्, तथा मूर्खमुखे मूढवदनेऽपि, स्वस्य निजस्य मित्र सहायम्, अनुकूलमिति यावत्। कलिं कलहञ्च, न प्रापत् न अलम्भिष्ट, प्रजानां तथा नियमनादिति भाव ॥ १७४ ॥

अन्वयः--तत्र क्व अपि असौ आत्मप्रियां हिंसाम् अन्विष्यन् न अपश्यत्, मूर्खमुखे अपि स्वमित्रं कलिं न प्रापत्।

हिन्दी—वहाँ ( नगरी में ) कहीं इस ( कलि ) ने अपनी प्रिया हिंसा

को, अन्वेषण करते हुए भी न देखा और मूर्ख के मुख में भी अपना मित्र कलह को नहीं पाया।

टिप्पणी—निषध-राजधानी में न तो कहीं ढूढ़ने पर भी कलि को स्व-अभीष्ट हिंसा दीखी और न कलह ही प्राप्त हुआ। सब लोग न हत्या करते थे, न लड़ते-भिड़ते थे। मूर्खातिमूर्ख भी नहीं। सो कलि-बड़ा दुःखी और निराश हुआ। न स्त्री मिली—प्रिया हिंसा, न मित्र कलह ॥ १७४ ॥

मौनेन व्रतनिष्ठानां स्वाक्रोशं मन्यते स्म सः।
वन्द्यवन्दारुभिर्जज्ञौ स्वशिरश्च पदाहतम् ॥ १७५ ॥

जीवातु—मौनेनेति। सः कलिः, व्रतनिष्ठानां नियमावलम्बिनाम्, मौनेन वाक्संयमनेन, स्वस्य आत्मनः, आक्रोशं शापम्, मन्यते स्म बुध्यते स्म, मौनिनो भूत्वा मामेते अशपन् इति अमन्यत इत्यर्थः। तथा वन्द्यानाम् अभिवाद्यानाम्, वन्दारुभिः वन्दनशीलैः, गुरुजनान् नमस्कुर्वद्भिर्जनैरित्यर्थः। 'शृवन्द्योरारुः'। स्वशिरः निजमस्तकञ्च, पदेन चरणेन, आहतं ताडितमिव, जज्ञौ मेने। तत् सर्वं शास्त्रविधिपालनं तस्य तादृग्दुःखजनकं सञ्जातम्, इति भावः ॥ १७५ ॥

अन्वयः—सः व्रतनिष्ठानां मौनेन स्वाक्रोशं मन्यते स्म वन्द्यवन्दारुभिः च स्वशिरः पदाहृतं जज्ञौ।

हिन्दी-वह ( कलि ) मौन व्रत में स्थित व्रतियों के मौन से अपने को गाली-मिलती हुई मान रहा था और वंदनीय गुरुजनों के संमुख वंदनार्थ विनत होते जनों द्वारा अपने सिर पर पदाघात होता समझ रहा था।

टिप्पणी—प्रत्येक धर्माचरण कलि को असह्य और कष्टजनक लग रहा था। नगरी में उसे कहीं चुपचाप संध्या-जपादि करते मौनसाधे व्यक्ति दीखे, उसने समझा ये लोग मुझे मन ही मन गालियाँ दे रहे हैं। कहीं पूज्य गुरुजनों को विनम्रतापूर्वक प्रणामकरते व्यक्ति दीखे, कलि को लगा कि ये 'वन्दारु'—वंदनकर्मलीन व्यक्ति उसके सिर पर लात से ठोकर लगा रहे हैं ॥ १७५ ॥

मुनीनां स वृसीः पाणौ पश्यन्नाचामतामपः।
मेने घनैरमी हन्तुं शस्तुं मामाद्धरुद्यताः ॥ १७६ ॥

जीवातु—मुनीनामिति । स कलि, मुनीनां तापसानाम्, पाणौ करे, वृसी आसनानि, उपवेशनार्थं गृहीता इति भाव । व्रतिनामासन वृसी' इत्यमरः । तथा आचामताम् उपस्पृशताम्, एषा पाणौ इति शेष । अपश्च बलानि, पश्यन् अवलोकयन्, अमी मुनय, मा घनैः मुद्गरैः, 'द्रुवणे मुद्गर-घनौ' इति वैजयन्ती । हन्तु ताडयितुम्, तथा अद्भिः जलैः, शप्तुञ्च अभिशाप दातुञ्च, उद्यता प्रवृत्ता, इति मेने बुबुधे । तादृग्धः प्राप इत्यर्थः ॥

अन्वयः—मुनीना पाणौ वृसी, आचमताम् अप पश्यन् स मेने—अमी मा घनैः हन्तु अद्भिः शप्तुम् उद्यता ।

हिन्दी—मुनियों के हाथ में आसन और आचमन करते हुए ऋषियों के (हाथ में) जल देखता वह (कलि) समझने लगा कि ये (ऋषि मुनि) मुझे हथौड़ों से मारने और जल से शाप देने को उद्यत हैं।

टिप्पणी—जैसा कि निरन्तर हो रहा था, प्रत्येक धर्मक्रिया कलि को भयावह और आतंकजनक लग रही थी। मुनियों के हाथ के कुशमृगचर्म-आसन को उसने प्रहारार्थ लोहे का घन—हथौड़ा समझा और आचमन-जल को शाप देने का जल। वह भागा डर कर कि कहीं वह मारा न जाय या अभिशप्त न हो जाय ॥ १७६ ॥

मौञ्जीभृतो धृताषाढानाशशङ्के स वर्णिन ।
रज्ज्वाऽस्मो बद्धुमायान्ति हन्तु दण्डेन मा तत ॥ १७७ ॥

जीवातु—मौञ्जीति । स कलि, मौञ्जीभृत मुञ्जतृणनिर्मितमेखला-धारिण, धृताषाढान् गृहीतपालाशदण्डान् । 'विशाखाषाढादण् मन्थदण्डयो' इत्यणप्रत्यय । 'पालाशो दण्ड आषाढ' इत्यमर । वर्णिन ब्रह्मचारिण, 'वर्णाद् ब्रह्मचारिणि इति इनिप्रत्यय । दृष्ट्वेति शेष । अमी वर्णिन, मा रज्ज्वा पाशेन, मुञ्जमयेनेति भाव । बद्धु संयन्तुम्, तत बन्धनानन्तरम्, दण्डेन पालाशदण्डेन, हन्तु ताडयितुञ्च, आयान्ति आगच्छन्ति, इति आश-शङ्के सन्दिदेह तथा विभ्यये इत्यर्थ ॥ १७७ ॥

अन्वय—मौञ्जीभृत धृताषाढान् वर्णिन स आशशङ्के—अमी मां रज्ज्वा बद्धु तत दण्डेन हन्तुम् आयान्ति ।

हिन्दी—मूंज की बनी मेखला के धारी और पलाशदण्ड लिये ब्रह्मचारियों को देखकर उस ( कलि ) ने आशंका की कि ये ( ब्रह्मचारी ) मुझे ( कलि को ) रस्सी से बांधने और तत्पश्चात् दण्ड से मारने आ रहे हैं।

टिप्पणी—ब्रह्मचारियों की मौंजी मेखला को बंधनरज्जु और पलाशदण्ड को आघातदण्ड समझ कलि वहाँ से भी डर कर भागा कि कहीं ये लोग रस्सी से बांधकर डंडे से उसकी पिटाई न करें। ब्रह्मचारी उसे जल्लाद-से लगे ॥ १७७ ॥

> दृष्ट्वा पुरः पुरोडाशमासीदुत्त्रासदुर्मनाः ।
> मन्वानः फणिनीस्त्रस्तः स मुमोचाश्रु च स्रुचः ॥ १७८ ॥

जीवातु—दृष्ट्वेति । सः कलिः, पुरः अग्रे, पुरोडाशं यज्ञीयपिण्डकपिण्डविशेषम्, 'पुरोडाशो हविर्भेदे चमरधा पिष्टकस्य च । रसे सोमलतायाश्च हुतशेषे च कीर्तितः ॥' इति विश्वः । दृष्ट्वा अवलोक्य, उत्त्रासेन भयेन, दुर्मना. विह्वलः आसीत् अभूत्, स्वघातार्थं पाषाणभ्रमादिति भावः । तथा स्रुचः होमादिपात्राणि, फणिनीः भुजङ्गीः, मन्वानः शङ्कमानः, त्रस्तः भीतः सन्, अश्रु वाष्पम्, मुमोच च तत्याज च । अत्र स्रुक्षु फणिनीभ्रान्त्या भ्रान्तिमदलङ्कारः ॥ १७८ ॥

अन्वयः—पुरः पुरोडाशं दृष्ट्वा सः त्रासदुर्मनाः आसीत् स्रुचः च फणिनीः मन्वानः त्रस्तः अश्रु मुमोच ।

हिन्दी—संमुख पुरोडाश ( यज्ञ-हविष्य, जो पीठी से पिंडरूप में बनता है ) को देख वह ( कलि ) डर से व्यथित हो गया और ( फणाकार ) स्रुवाओं को नागिनें मानता हुआ डर कर आंसू गिराने लगा।

टिप्पणी—पुरोडाश के पिष्टपिंडक को उसने गोला समझा और सर्पफणा के सदृश दीखतीं स्रुवाओं को डसने को तैयार नागिनें समझा। इतना डर गया कि रोने लग गया। पुरोडाश उस हविष्य को कहते हैं, जो जौ आदि के आटे की पीठी से बनायी जाती है। इस गोल टिकिया को कपाल में पकाया जाता है। कपाल का तात्पर्य मृत्पात्र भी माना जाता है और मांसरहित अस्थिशेष कपाल भी। नारायण के अनुसार पुरोडाश अश्वशफमात्र अष्टादश

कपालादि सस्कृत पशुशरीरावयव होता है। मल्लिनाथ के अनुसार स्त्राओ में फणिनी भ्रांति के कारण भ्रान्तिमत् अलकार है ॥ १७८ ॥

आनन्दन्मदिरादान विन्दन्नेव द्विजन्मनः ।
दृष्ट्वा सौत्रामणीमिष्टि त कुर्वन्तमदूयत ॥ १७९ ॥

जीवातु—आनन्ददिति । एष कलि, द्विजन्मन ब्राह्मणस्य, मदिराया-सुराया, आदान ग्रहणम्, विन्दन् जानन्, पश्यन् इत्यर्थ । आनन्दत् अमोदत, शास्त्रमर्यादालङ्घन दृष्ट्वेति भाव । अथ त मदिरामाददान ब्राह्मणम्, सौत्रामणी सौत्रामण्याख्याम्, इष्टि यागम्, कुर्वन्त सम्पादयन्तम् दृष्ट्वा अवलोक्य, ज्ञात्वा इत्यर्थ । अदूयत पर्यतप्यत, 'सौत्रामण्या सुरा पिबेत्' इति श्रुते । तस्मिन् यज्ञ सुराग्रहणस्य शास्त्रविहितत्वेन पापाभावात् निराशोऽभूत् इति भावः ॥१७९॥

अन्वय —द्विजन्मन मदिरादान विन्दन् एव आनन्दत्, त सौत्रामणिम् इष्टि कुर्वन्त दृष्ट्वा अदूयत ।

हिन्दी—ब्राह्मण का मदिरा ग्रहण देखकर वह ( कलि ) प्रसन्न हुआ, किंतु उसे ( ब्राह्मण को ) सौत्रामणि ( इन्द्र सबधी ) नामक यज्ञ करते हुआ देख पीडित हुआ ।

टिप्पणी—एक ब्राह्मण इन्द्र देवता का यज्ञ 'सौत्रामणि' कर रहा था। इस यज्ञ मे सुरा का उपयोग किया जाता है— सौत्रामण्या सोमग्रहान् सुराग्रहाश्च, गृह्णन्ति ।' श्रुति के अनुसार भी इस यज्ञ मे मदिरा दान वैध है— सौत्रामण्या सुरा पिबेत् ।' इस दृष्टि स वह यागकर्ता भी सुरादान कर रहा था। कलि को यह देख लगा कि पाप हो रहा है—ब्राह्मण मदिरापान कर रहा है। हिन्दी के आचार्य कवि केशव ने लिखा है—'जहाँ वारुणी की करी रचक रुचि द्विजराज। तहीं कियो भगवन्त बिन सपति शोभा साज।' ( रामचन्द्रिका ५।१४ )। पर जब कलि को वास्तविकता ज्ञात हुई कि यह तो सौत्रामणि' यज्ञ का विधान कर रहा है तो उसकी प्रसन्नता जाती रही और वह दु खी हुआ ॥ १७९ ॥

अपश्यद् यावतो ब्रह्म विदा ब्रह्माञ्जलीनसौ ।
उदडीयन्त तावन्तस्तस्तास्ताञ्जलयो हृद ॥ १८० ॥

उस समय नल का चन्द्रमुख देखकर दमयती को उदयकालीन राग से युक्त चन्द्र का स्मरण हो आया। ललाट उदित चन्द्र के तुल्य और लाल आलता का चिह्न नवोदय-राग के समान। भाव यह कि उदित, ईषद् लालिमायुक्त चन्द्र को देखकर जितना आनन्द होता है, वैसा ही आनन्द दमयती को नल का ललाट देखकर मिला। मल्लिनाथ के अनुसार स्मरणालंकार ॥ १२२ ॥

स्वेदभाजि हृदयेऽनुबिम्बितं वीक्ष्य मूर्त्तमिव हृद्गतं प्रियम्।
निर्ममे धुतरतश्रमं निजैर्ह्रीनताऽतिमृदुनासिकानिलैः ॥ १२३ ॥

जीवातु—स्वेदेति। स्वेदभाजि स्विन्ने, हृदये वक्षसि, अनुबिम्बितं प्रतिबिम्बितम्, अत एव हृद्गतं नियतचिन्तया हृदयावस्थितम् चिन्तनीयत्वादमूर्त्तमपीति भावः। प्रियं कान्तं नलम्, मूर्त्तं मूर्त्तिमन्तमिव, वीक्ष्य दृष्ट्वा, ह्रीनता लज्जाऽवनता, दमयन्तीति शेषः। निजैः स्वीयैः, अतिमृदुभिः अतिकोमलैः, मन्दवेगैरित्यर्थः। नासिकानिलैः निःश्वासमारुतैः, धुतं निरस्तं, रतश्रमं सुरतजनितक्लमः यस्य तं तथोक्तम्, निर्ममे चकार इवेति शेषः। तस्य श्रममपनुदतीव स्थिता इत्युत्प्रेक्षा ॥ १२३ ॥

अन्वय.—स्वेदभाजि हृदये अनुबिम्बितं हृद्गतं मूर्त्तम् इव प्रियं वीक्ष्य ह्रीनता निजैः अतिमृदुनासिकानिलैः धुतरतश्रमं निर्ममे।

हिन्दी—श्रमजल से युक्त वक्ष पर प्रतिबिम्बित मन में बसने, मानो मूर्त्त ( प्रत्यक्ष हुए ) प्रिय ( नल ) को देखकर लज्जा से विनत ( दमयती ) ने अपने अत्यन्त मन्द निःश्वास वायु से जैसे ( प्रिय की ) सुरतजन्य क्लान्ति दूर कर दी।

टिप्पणी—रतोत्पन्न स्वेद जल से दमयती का वक्ष परिपूर्ण था, उसमें अलक्तकांचित-ललाट नल का प्रतिबिम्ब पड रहा था, जिसे देखकर सुरतकालीन अपनी धृष्टता का स्मरण कर दमयती को लाज लग रही थी। सुरतश्रम के कारण उस समय तक दमयती के श्वासोच्छ्वास अत्यन्त धीरे धीरे आ जा रहे थे। लगता था कि दमयती के मनमें बसता प्रिय नल उसके वक्ष पर मूर्त हो गया है। प्रतीत होता था कि वक्ष पर प्रतिबिंब रूप में प्रत्यक्ष हुआ प्रिय दमयती के मन्द श्वासोच्छ्वास रूप मन्द, सुगन्धि पवन से सुरतक्लान्तिरहित हो गया है। आशय यह कि लज्जानम्रमुखी, धीमे धीमे साँसें

भरती, सुरत-श्रम-स्वेद से क्लिन्न दमयंती को देखकर नल का जैसे रत-श्रम मिट गया और वह प्रसन्न हो गया और दमयंती भी हर्ष-वश धीमे-धीमे निःश्वास लेने लगी। मल्लिनाथ और नारायण के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥१२३॥

सूनसायकनिदेशविभ्रमैरप्रतीततरवेदनोदयम्।
दन्तदंशमधरेऽधिगामुका साऽस्पृशन्मृदु चमच्चकार च ॥ १२४ ॥

जीवातु—सूनेति। सा भैमी, सूनसायकस्य पुष्पबाणस्य, कामस्येत्यर्थः। निदेशविभ्रमैः आज्ञाविलासैः, अप्रतीततरः अतिशयेनाज्ञातः, 'अप्रतीतचरः' इति पाठः साधुः। अप्रतीतचरः पूर्वं किमपि अज्ञात इत्यर्थः। वेदनोदयः व्यथोत्पत्तिः यस्मिन् तं तादृशम्, मदनपारवश्यात् प्राक् अज्ञातमानदुःखमित्यर्थः। अधरे निजोष्ठे, दन्तदंशं नलस्य दन्तेन दंशनम्, अधिकामुका जानती, वेदनया अनुभवन्ती सती। 'लषपत—' इत्यादिना उकञ्, 'नलोक—' इत्यादिना षष्ठीप्रतिषेधः। मृदु मन्दं यथा तथा, अस्पृशत् करतलेन दन्तदंशं परामृशदित्यर्थः। चमच्चकार च किमेतत्? कदा जातमिति साश्चर्या बभूव च ॥ १२४ ॥

अन्वयः—सूनसायकनिदेशविभ्रमैः अप्रतीततरवेदनोदयम् अधरे दन्तदंशम् अधिगामुका सा मृदु अस्पृशत् चमच्चकार च।

हिन्दी—पुष्पबाण (काम) की आज्ञा के विभ्रम-विलासों के कारण जिसमें पीड़ा की उत्पत्ति प्रतीत नहीं हुई थी, ऐसे अधर में दंतक्षत की पीड़ा का अनुभव करती उस (दमयंती) ने धीरे-से छुआ और (पीड़ा से) चमक उठी।

टिप्पणी—संभोग-वेला में मदनाधीन दमयंती का नल-द्वारा अधर में किये दंतक्षत की ओर न तो ध्यान ही गया और न उस दंश की व्यथा की ही अनुभूति हुई; मदन-परवशा को उस सब की प्रतीति भी कैसे होती? सुरतांत के अनन्तर मदनज्वर उतर जाने पर उसे अधर-पीड़ा की प्रतीति हुई और उसने धीरे से उसपर अंगुलि रखी और दुखने से चमक उठी। नारायण के अनुसार सिसकारी भरती काँप गयी और नारायण तथा मल्लिनाथ की दमयंती को 'दंत-दंश कब हुआ, कैसे हुआ'—इत्यादि पर आश्चर्य-सी हुआ ॥ १२४ ॥

वीक्ष्य वीक्ष्य करजस्य विभ्रमं प्रेयसार्जितमुरोजयोरियम् ।
कान्तमैक्षत हसस्पृशं कियत्कोपसङ्कुचितलोचनाञ्चला ॥ १२५ ॥

जीवातु—वीक्ष्येति । इयं भैमी, प्रेयसा प्रियतमेन नलेन, अर्जितम् उत्पादितम्, कृतमित्यर्थः, उरोजयोः निजकुचयोः, करजस्य विभ्रमं नखक्षतरूप विलासम्, वीक्ष्य वीक्ष्य दृष्ट्वा दृष्ट्वा, कियत् किञ्चित्, कोपेन रोषेण, सङ्कुचितौ कुटिलीकृतौ, लोचनाञ्चलौ नेत्रप्रान्तौ, कटाक्षावित्यर्थः । यया सा तादृशी सती, हसं हास्यम्, स्पृशति परामृशतीति हसस्पृशं हसन्तम्, कान्तं नलम्, ऐक्षत दृष्टवती ॥ १२५ ॥

अन्वयः—प्रेयसा उरोजयोः अर्जितं करजस्य विभ्रमं वीक्ष्य-वीक्ष्य कियत्कोपसङ्कुचितलोचनाञ्चला इयं हसस्पृशं कान्तम् ऐक्षत ।

हिन्दी—प्रियतम ( नल ) द्वारा कुचों पर किये नखों के विलास ( नखक्षत ) को बारम्बार देखकर किंचित् कोप से नेत्र प्रांत संकुचित करती हुई यह ( दमयन्ती ) मन्द-मन्द विहँसते प्रिय स्वामी ( नल ) को देखने लगी ।

टिप्पणी—सम्भोगवेला में नल ने दमयन्ती के उरोजों पर नखक्षत कर दिये थे, दमयन्ती उन्हें देख-देखकर कोप-भान से नेत्र सकुंचित करके प्रिय नल की ओर देखती, किन्तु वह धृष्टतापूर्वक हँस देता कि हाँ, यह नखशिल्प तो उसका ही बनाया हुआ है । दमयन्ती और चिढ़ जाती । नारायण के अनुसार अल्पकोप करने से दमयन्ती की उत्तमता और धीरता व्यंजित हुई ॥ १२५ ॥

रोषभूषितमुखीमिव प्रियां वीक्ष्य भीतिदरकम्पिताक्षरम् ।
तां जगाद स न वेद्मि तन्वि ! तं ब्रूहि शास्मि तव कोपरोपकम् ॥ १२६ ॥

जीवातु—रोषेति । सः नलः, तां पूर्वोक्तरूपकोपसङ्कुचितलोचनाञ्चलाम्, प्रियां दमयन्तीम्, रोषेण कोपेन, भूषितमुखीम् आरक्तवर्णतया अलङ्कृताननामिव, स्थितामिति शेषः । वीक्ष्य विलोक्य, भीत्या भयेन, दरकम्पिताक्षरम् ईषच्चलाक्षरं यथा तथा, जगाद उवाच । किमिति ? तन्वि ! हे कृशाङ्गि ! तव ते, कोपरोपकं क्रोधजनकम्, जनमिति शेषः । न वेद्मि न जानामि । तम् अपराधिनं जनम्, ब्रूहि कथय । शास्मि दण्डयामि । अहमिति शेषः ॥ १२६ ॥

अन्वयः—रोषभूषितमुखीम् इव तां प्रियां वीक्ष्य सः भीतिदरकम्पिताक्षरं जगाद—तन्वि, तव कोपरोपकं न वेद्मि, तं ब्रूहि, शास्मि ।

हिन्दी—( नख-क्षत जनित ) कोप से मानो अलंकृत उस प्रिया ( दमयन्ती ) को देखकर वह ( नल ) भय से काँपते वचन बोला—हे कोमलांगि, तेरे क्रोध के जनक ( कोप उभारने वाले अपराधी ) को मैं नहीं जानता; उसे बता, दण्ड दूँगा ।

टिप्पणी—कुछ मान-कोप-प्रकट करती दमयन्ती नल को और भी रम्य लग रही थी, जैसे कोप ने उसका शृंगार करके सौंदर्य बढ़ा दिया हो । सब कुछ जानकर भी जैसे नाटक करता नल दमयन्ती से कहने लगा कि तुझ कोमलांगी को पीड़ित करके क्रोध दिलाने वाला अपराधी कौन है ? वह बताये, उस अपराधी को तुरन्त दण्डित किया जायेगा । प्रणयियुगल की विलासलीला का चित्रण ।। १२६ ।।

रोषकुङ्कुमविलेपनान्मनाक् नन्ववाचि कृशतन्ववाचि ते ।
भूदयुक्तसमयेव रञ्जना माऽऽनने विधुविधेयमानने ।। १२७ ।।

जीवातु—रोषेति । ननु अये ! कृशतनु ! क्षीणाङ्गि ! सम्बुद्धौ नदी॰ ह्रस्वः । अवाचि अवनते । अवपूर्वादञ्चतेः क्विन् । अवाचि वाचंयमे, वाग्विरहिते इत्यर्थः । तथा विधुना चन्द्रेणापि, विधेया कर्तव्या, मानना पूजा यस्य तादृशे. विधोरपि उत्कृष्टे इत्यर्थः । ते तव, आनने मुखे, अयुक्तः अनुचितः, समयः कालो यस्याः तादृशी, रमणाकाङ्क्षाया अपरितृप्तत्वेन इदानीं प्रसन्नताया एवौचित्यादिति भावः । रोषः कोप एव, कुङ्कुमं काश्मीरजम्; तस्य विलेपनात् प्रलेपाद्धेतोः, मनाक् ईषदपि, रञ्जना रक्तिमा, मा भूत् एव न भवत्वेव । निष्कलङ्के मुखे रोषकलङ्कस्य नेदानीं कालः इति निष्कर्षः ।

अन्वयः—ननु कृशतनु, अवाचि विधुविधेयमानने ते आनने अयुक्तसमया एव रोषकुङ्कुमविलेपनात् मनाक् रञ्जना मा भूत् ।

हिन्दी—हे कोमलांगि, शब्दरहित ( मूक ), चन्द्र द्वारा भी सम्मान योग्य तेरे ( दमयन्ती ) मुख पर अवसर-विरुद्ध ही रोष रूप केसर के लेप से थोड़ी भी लाली न हो ।

टिप्पणी—चुपचाप वंक नेत्रों से निहारती दमयन्ती से नल ने कहा कि

उसने तो अपने जाने प्रिया के प्रति कोई अपराध नहीं किया है, जो उस कोमलांगी ने कोप की केसर से अपने मुख को लाल बना डाला है और रोष के कारण बोलती भी नहीं। यह रात्रि है—रमणकाल, इस समय थोड़ा सा भी रोष अनुचित है—अनवसर कृत्य। यह तो ऐसे हो रहा है कि जैसे शीत काल में उष्ण होने से लेपन योग्य केसर का कोई वसन्त ऋतु में लेप करले, जबकि उस समय शीतल चन्दन का लेप होना चाहिए। रमण वेला रोष में केसर की लाली नहीं, मुख पर चन्दन-सम हास होना उचित है। अतः दमयन्ती को रोष नहीं करना चाहिए। क्या वह निष्कलंक चन्द्राधिक समान्य मुख पर रोष का कलंक लगाती है? कलंक होने से तो मुख चन्द्र द्वारा समान्य नहीं रहेगा, चन्द्र-तुल्य हो जायेगा, सो यह उचित नहीं ॥ १२७ ॥

क्षिप्रमस्यतु रुजा नखादिजास्तावकीरमृतशीकरं किरत्।
एतदर्थमिदमर्जितं मया कण्ठचुम्बि मणिदाम कामदम् ॥ १२८ ॥

जीवातु—क्षिप्रमिति। हे प्रिये! कण्ठचुम्बि गलदेशविलम्बि, कामदम् अभीष्टपूरकम्, इदं दृश्यमानम्, मणिदाम रत्नमालिका। अमृतशीकरं सुधाबिन्दुम्, किरत् वर्षत् सत्, नखादिजाः नखदन्तक्षतादिजन्याः, तावकीः त्वदीयाः, रुजाः पीडाः, भिदादित्वादङ्प्रत्ययः। क्षिप्रं शीघ्रम्, अस्यतु दूरीकरोतु, मया एतदर्थं क्षतादिजपीडानिरासार्थम् एव, अर्जितं सङ्गृहीतम्, इदं मणिदामेति शेषः ॥ १२८ ॥

अन्वय—कण्ठचुम्बि कामदम् अमृतशीकरं किरत् मणिदाम नखादिजाः तावकीः रुजाः क्षिप्रम् अस्यतु, इदं मया एतदर्थम् अर्जितम्।

हिन्दी—( मेरे-नल के ) कण्ठ को चूमती ( गले में पड़ी ) अभीष्ट देने वाली, अमृतबिन्दु बरसाती यह मणिमाला नखक्षतादि से उत्पन्न तुम्हारी व्यथा तुरन्त दूर कर देगी, मैंने इसीनिमित्त इसका संग्रह किया है।

टिप्पणी—नखक्षत से होती पीड़ा को दूर करने के लिए और रूठी प्रिया को मनाने के लिए दमयन्ती को नल ने अपनी मणिमाला पहिना दी, जिसका कुचों से स्पर्श होते ही सब व्यथा समाप्त हो जाय ॥ १२८ ॥

स्वापराधमलुपत् पयोधरे मत्करः सुरधनुः करस्तव।
सेवया व्यजनचालनाभुवा भूय एव चरणौ करोतु वा ॥ १२९ ॥

जीवातु—त्वेति । हे प्रिये ! तव ते, पयोधरे स्तने, मेघे च । 'पयोधरः कोषकारे नारिकेले स्तनेऽपि च । कशेरुमेघयोः पुंसि' इति मेदिनी । सुरधनुः इन्द्रचापाकृति नखाङ्कम्, इन्द्रचापञ्च करोतीति तादृशः । 'दिवाविभा—' इत्यादिना टप्रत्ययः । मत्करः मम पाणिः, करः सूर्यकिरणश्च, व्यजनस्य तालवृन्तस्य, चालनया संचालनेन, वायुप्रवाहणेन च भवति सम्पादयतीति तादृशया, सेवया परिचर्यया, स्वापराध नखक्षतकरणजनितनिजदोषम्, अलुपत् नुनोद, प्रागेवेति भाव । लुम्पेः लृदित्वात् च्लेरङादेशः । भूय एव पुनरपि, चरणौ वा तव पादौ वा, करोतु धातूनामनेकार्थत्वात् सेवतामित्यर्थः । सामान्ये विशेषलक्षणा ॥ १२९ ॥

अन्वयः—ते पयोधरे सुरधनुःकरः मत्करः व्यजनचालनाभुवा सेवया स्वापराधम् अलुपत्, भूयः एव तव चरणौ करोतु ?

हिन्दी—तेरे ( दमयन्ती के ) पयोधर-रूप पयोधर ( मेघ रूप स्तन ) पर सुरधनुष् ( इन्द्रधनुष् ) के आकार का नखक्षत बनानेवाला मेरा ( नल का ) सूर्य-किरण-सा कर ( हाथ ) पखाझलने रूप वायुप्रवाह से संजात सेवा द्वारा अपने अपराध का मार्जन कर चुका है; अथवा पुनः तुम्हारी ( दमयंती ) चरण-सेवा करे ?

टिप्पणी—नल ने और प्रसन्न करने के लिए दमयन्ती की चाटुकारी करते हुए कहा कि यद्यपि पंखाझल कर सुरतश्रम-निवारण के हेतु उस (नल) का कर सेवा करके नखक्षत बनाने के अपने अपराध का मार्जन कर चुका है ( श्लोक संख्या ११५ ), तथापि और दण्ड पाने को वह उद्यत है, सो यदि आदेश हो तो उसे प्रिया के चरण दबाने आदेश दिया जाय ? स्तनों पर कर द्वारा नखक्षत बनाना ऐसा है, जैसा कि मेघमध्य सूर्य-किरण द्वारा इन्द्रधनुष् बनाना। वायु-प्रवाह से जैसे मेघ उड़ जाता है, वैसे ही पंखा-झलकर पीड़ा दूर करने की चेष्टा है। अनेक वर्ण के रत्नों से जड़ी अंगूठी पहिने हाथ की अनेकवर्णा आभा से स्तन-पयोधर पर इन्द्रधनुष्-सा रंगीन नखक्षत बना। रत-वेला में नखक्षत दोष तो होता नहीं; वैसे ही, जैसे सूर्य का इन्द्रचाप बना-देना दोष नहीं होता। सूर्य-कर जैसे निर्दोष है, वैसे ही नखक्षतकारी नल कर भी। फिर भी यदि दमयन्ती को उससे पीड़ा हुई, व्यजनसंचालन-सेवा में

कर को लगा, एक बार उसे दण्ड दे दिया गया। और भी दण्ड दिया जा सकता है 'चरण-कर' के। 'चरणौ करोतु'—चरण सेवा करे। चरणों की सेवा उन्हें दबाना भी होता है और नारायण के अनुसार—'सम्भोगार्थमूर्ध्वी-करोतु।' संभोग के निमित्त चरण ऊपर करे। आशय यह है कि 'चरण सेवा' से यदि दमयन्ती का रोष मिट सके तो नल उद्यत है ॥ १२९ ॥

आननस्य मम चेदनौचिती निर्दयं दशनदंशदायिनः।
शोध्यते सुदति ! वैरमस्य तत् किं त्वया वद विदश्य नाधरम् ? ॥१३०॥

जीवातु—आननस्येति। हे प्रिये ! निर्दयं निष्कृपं यथा तथा, दशनदंश दन्तेन दशनम्, ददाति करोतीति तादृशस्य, ते अधरं दष्टवत इत्यर्थः। मम आननस्य मन्मुखस्य, अनौचिती अन्यायता, चेत् यदि तर्हि हे सुदति ! सुन्दर-दशने ! त्वया भवत्या, अधरं मम ओष्ठम्, विदश्य—दष्ट्वा, दन्तक्षतं कृत्वेति यावत्। अस्य मदाननस्य, तत् पूर्वोक्तरूपम्, वैरं शत्रुता, किं कथं शोध्यते ? न निर्यात्यते ? न प्रतिक्रियते ? इत्यर्थः। वद तत् कथय। मद्दशनदंशस्य प्रतिदशन-मेव प्रतीकार इति भावः ॥ १३० ॥

अन्वयः—निर्दयं दशनदंशदायिनः मम आननस्य अनौचिती चेत् सुदति, त्वया ( मम ) अधरं विदश्य वद, तत् अस्य वैरं किं न शोध्यते ?

हिन्दी—निर्दयतापूर्वक दाँतों का दंश देते ( दन्तक्षत करते ) मेरे ( नल के ) मुख का अन्याय हो तो हे सुन्दर दाँतोंवाली ( दमयन्ती ) कह कि तू मेरे अधर का दंश करके उस ( दन्तक्षत रूप ) इस ( मुख ) के वैर का शोधन क्यों नहीं कर डालती ?

टिप्पणी—नल ने पुनः कहा कि यदि दन्तक्षत करके पीड़ा देने वाले अन्यायी नल के मुख पर दमयन्ती का क्रोध है तो जैसे को तैसा दण्ड देकर वह वैर मिटा सकती है। नल मुख ने दाँतों से ओठ काटकर अन्याय किया, दम-यन्ती के भी भले, सुन्दर, तीक्ष्ण दाँत हैं, वह 'सुदती' है, सो उचित है कि वह भी दाँतों से नल के अधर पर क्षत बना दे और वैर-शोधन कर ले। प्रणयोपहास ॥ १३० ॥

दीपलोपमफलं व्यधत्त यस्ते पटाहृतिषु मच्छिखामणिः।
नो तदागसि परं समर्थना सोऽयमस्तु पदपातुकस्तव ॥ १३१ ॥

जीवातु--दीपेति । हे प्रिये ! ते तव, पटाहृतिषु वस्त्राकर्षणकालेषु, यः यच्छिखामणिः मम चूडारत्नम्, दीपलोपं त्वत्कर्तृकदीपनिर्वापणम्, अफलं व्यर्थम् व्यधत्त चकार, स्वप्रभया आलोकोत्पादनात् तव प्रयत्नं निष्फलीचकार इत्यर्थः । तदागसि तस्मिन् अपराधे, परम् उत्कृष्टम्, समर्थना अनुमोदनम्, तदपराधस्य यौक्तिकत्वसमर्थनमित्यर्थः । नो न, अस्तीति शेषः । अत एव सः अयं शिखामणिः, तव ते, पदपातुकः पादपाती 'लपपत---' इत्यादिना उकञ् । अस्तु भवतु । प्रणिपातेन एवापराधप्रमार्जनं करोतु इत्यर्थः ।। १३१ ।।

अन्वयः—ते पटाहृतिषु यः मच्छिखामणिः दीपलोपम् अफलं व्यधत्त, तदागसि परं समर्थना नो, सः अयं तव पदपातुकः अस्तु ।

हिन्दी—तेरे ( दमयन्ती के ) वस्त्र-अपहरण में जिस मेरे मुकुटमणि ने ( तेरा ) दिया-बुझाना निष्फल कर दिया, उस अपराध के सम्बन्ध में कोई अनुमोदन अथवा परिहार नहीं है; वह ( अपराधी ) यह ( मुकुटमणि ) तेरे ( दमयन्ती के ) चरणों पर गिरे ।

टिप्पणी—नल ने दमयन्ती के 'किञ्चिद्रोष' ( श्लोक संख्या १२५ ) के उत्पादक तीन अपराधों की कल्पना की—(१) नखक्षत, (२) दन्तक्षत और (३) मुकुटमणि के प्रभाव से अन्धकार न होने देकर दीप-निर्वापण को व्यर्थ कर देना । ( श्लोक संख्या ८०–८३ ) । नखक्षत को तो उसने प्रकारान्तर से गुण ही सिद्ध कर दिया, वह तो स्तन-पयोधर के नखक्षत-सुरधनु से अलंकृत बनाया था; और फिर अपराधी 'कर' को व्यजन-परिचालनारूपा सेवा का दण्ड भी दे दिया गया था । जहाँ तक दंतदंश का सम्बन्ध है, प्रतीकार में दमयन्ती नल के अधर पर दंतदंश कर सकती है, किन्तु तीसरे अपराध—दीप न बुझने देकर निर्वस्त्र देखने का किसी प्रकार अनुमोदन तो हो ही नहीं सकता, उसका परिहार भी नहीं हो सकता । यह कार्य मुकुटमणि ने किया था, सो उसको दमयन्ती के चरणों पर गिर कर क्षमा-माँगने का दण्ड दिया जाता है । आशा है कि साध्वी, क्षमाशीला प्रिया क्षमा कर देगी ।। १३१ ।।

इत्यमुक्तिमुपहृत्य कोमलां तल्पचुम्बिचिकुरश्चकार सः ।
आत्ममौलिमणिकान्तिभङ्गिनीं तत्पदारुणसरोजसङ्गिनीम् ।। १३२ ।।

जीवातु—इत्थमिति । सः नलः, इत्थम् उक्तप्रकाराम्, कोमलां ललित-

पदाम्, उक्तिं वाणीम्, उपहृत्य उपायनीकृत्य, तस्याः सन्तोषविधानाय उपढौकनवत् प्रयुज्येत्यर्थः । तल्पचुम्बिन शय्यास्पर्शिन, मस्तकनमनादिति भावः। चिकुराः स्वकेशा यस्य स तादृशः सन्, आत्ममौलिमणिकान्तिः निजशिरोरत्नप्रभा एव, भङ्गिनी तरङ्गिणी, तरङ्गवाहवत् कुटिलतमा प्रसरणात् नदीत्यर्थः । ताम्, तत्पदे भैमीचरणावेव, अरुणसरोजे कोकनदद्वयम्, तत्सङ्गिनीं तद्युक्ताम् चकार विदधे । तत्पादयोर्नमश्चकार इत्यर्थः । नद्यो हि रक्तनीलकमलादियुक्ता भवन्तीति प्रसिद्धिः ॥ १३२ ॥

अन्वय.—इत्थं कोमलाम् उक्तिम् उपहृत्य तल्पचुम्बिचिकुरः सः आत्ममौलिमणिकान्तिभङ्गिनीं तत्पदारुणसरोजसङ्गिनीं चकार ।

हिन्दी—इस प्रकार कोमल-मृदु वचन-उपहार-देकर ( वह कर ) पर्यंक का चुम्बन करते शिरोरुहों से युक्त उस ( नल ) ने अपने मुकुट-मणि की आभा रूप तरंगिणी ( नदी ) को उस ( दमयन्ती ) के गुलाबी चरण-कमलों की संगिनी कर दिया ।

टिप्पणी—पूर्वोक्त ( श्लोक संख्या १२६-१३१ ) प्रकार से मनाने के लिए मृदु वचन कहकर नल ने शय्या पर ही अपने मुकुट-मणि को दमयन्ती के चरणों में विनत हो रख दिया, जैसे मुकुट-मणि की कांति-रूपी नदी को अरुण कमलों के सदृश दमयन्ती के चरणों से युक्त कर दिया । मणि प्रभा में अरुणचरण नदी में खिले गुलाबी कमलों से शोभित हुए । इस प्रणति-क्रिया में नल के केश पर्यंक पर छितरा गये, जैसे नदी में शैवाल हो ।। १३२ ।।

तत्पदाखिलनखानुबिम्बनैः स्वैः समेत्य समतामिताय सः ।
रुद्रभीतिविजिगीषया रतिस्वामिनोपदशमूर्त्तितांभृता ॥ १३३ ॥

जीवातु—तदिति । सः नलः, स्वैः आत्मीयैः, तस्याः दमयन्त्याः, पदयोः चरणयोः, अखिलेषु समग्रेषु, दशस्वेवेति यावत् । नखेषु अनुबिम्बनैः, प्रतिबिम्बैः, समेत्य मिलित्वा, दशभिः मेलनेन एकादशसङ्ख्यको भूत्वेत्यर्थः । रुद्रेभ्यः एकादशभ्यः रुद्रदेवताभ्यः, भीतेः भयस्य, विजिगीषया जेतुमिच्छया, भयात् परित्रातुमिच्छया इत्यर्थः । उप समीपे दशानाम् उपदशाः एकादश इत्यर्थः । 'सङ्ख्ययाव्यया—' इत्यादिना बहुव्रीहौ समासान्तो डच् टिलोपश्च । मूर्तिः यस्य तस्य भावः तत्ता ता बिभर्तीति तादृशेन, रतिस्वामिना कामेन, समता

न्साम्यम्, इयाय प्राप। एकादशरुद्रजिगीषया एकादशमूर्तिधारी साक्षात् काम इव अलक्ष्यत इत्युत्प्रेक्षा ॥ १३३ ॥

अन्वयः—स्वैः तत्पदाखिलनखानुबिम्बनैः समेत्य सः रुद्रभीतिविजिगीषया रतिस्वामिनोपदशमूर्तिताभृता समताम् इयाय।

हिन्दी—उस ( दमयन्ती ) के चरणों के सभी ( दसों ) नाखूनों में पड़ते अपने ( नल के ) प्रतिबिम्बों से मिलकर वह ( नल ) रुद्र ( शिव ) के भय से जीतने की इच्छा के कारण एकादशमूर्तियाँ धारण करते रतिनाथ ( काम ) की समानता को प्राप्त करने लगा।

टिप्पणी—काम-सम मनोरम नल जब दमयन्ती के चरणों विनिपात कर रहा था, तब दमयन्ती के पैरों के स्वच्छ दस नखों में नल के दस प्रतिबिम्ब झलकने लगे। दस प्रतिबिम्ब, और एक स्वयं नल ( १० + १ = ११ ) मिल कर ग्यारह हो गये। उद्भावना है कि इस प्रकार 'रुद्र-कोप से डरे काम ने यह सोच कर, कि ग्यारह होकर मैं ग्यारह रुद्रों को जीत सकता हूँ, अपनी ग्यारह मूर्तियाँ बनालीं। ग्यारह कामों को एकादश रुद्रों से डरने की आवश्यकता नहीं रही। नारायण के अनुसार यहाँ आशय यह है कि यदि काम ग्यारह रूप बना ले, ग्यारह गुना हो सके, तो दमयन्ती के नखों में प्रतिबिम्बित हो एकादशमूर्तिधारी नल से साम्य पा सकता है;— इस प्रकार यहाँ अभूतोपमा है। मल्लिनाथ के अनुसार एकदश रुद्रों को जीतने के लिए नल एकादशमूर्तिधारी काम-सा दीखा;–यह उत्प्रेक्षा है।१३३।

आख्यतैप कुरु कोपलोपनं पश्य नश्यति कृशा मधोर्निशा।
एवमेव तु निशान्तरे वरं रोपशेषमनुरोत्स्यसि क्षणम् ॥ १३४ ॥

जीवातु—आख्यतैप इति। हे प्रिये! कोपस्य क्रोधस्य, लोपनं संहरणम्, कुरु विधेहि, क्रोधं परित्यज इत्यर्थः। यतः कृशा क्षीणा, अल्पपरिमाणा इत्यर्थः। मधोः वसन्तस्य, निशा रात्रिः, नश्यति अपगच्छति। पश्य अवलोकय, निशान्तरे तु अन्यस्यां रात्रौ पुनः, एवमेव इत्थमेव, क्षणं क्षणमात्रम्, न तु चिरमिति भावः। रोपशेषम् अविशिष्टक्रोधम् अनुरोत्स्यसि अनुसरिष्यसि, वरं तत्तु किञ्चित् प्रियम्, एषः नलः, आख्यत इति आह स्म। चक्षिङो लुङि ख्याञादेशे तङ्, 'अस्यतिवक्तिख्यातिभ्योऽङ्' इति च्लेरङादेशः ॥ १३४ ॥

अन्वय—एष आख्यत—कोपलोपन कुरु, पश्य क्षुद्रा मधो निशा नश्यति, एवम् एव निशान्तरे क्षण रोषशेषम् अनुरोत्स्यसि तु वरम् ।

हिन्दी—यह ( चरण मे विनत नल ) कहने लगा—क्रोध का लोप करो ( गुस्सा दूर करो ), देखो, छोटी वासन्ती रात बीत रही है, ऐसे ही दूसरी रात मे ( आनेवाली अथवा शीतादि ऋतु की लबी रात मे ) कुछ देर तक अवशिष्ट क्रोध कर लोगी तो अच्छा होगा ।

टिप्पणी—चरणो मे गिरे नल ने दमयन्ती से कोप दूर करने का अनुनय किया । अच्छा हो कि अब शेष कोप किसी दूसरी रात के लिए बचा रखे, अन्यथा उसी रात को सपूर्ण कोप कर लेगी तो आगे कहाँ से लायगी ? वसत की छोटी रात है, यदि वह ऐसी ही रोष करने मे चली गयी तो आनन्द कैसे मिलेगा ? अत उचित है कि दमयन्ती अब क्रोध का परित्याग कर क्रीडा-विलास मे लीन हो ॥ १२४ ॥

नाथ नाथमनयत् कृतार्थता पाणिनोपितनिजाङ्घ्रिपङ्कजा ।
तत्प्रणामधुतमानमानन स्मेरमेव सुदती वितन्वती ॥ १२५ ॥

जीवातु—नेति । अथ प्रियप्रणामानन्तरम्, पाणिभ्या कराभ्याम् गोपिते तच्छिर स्पर्शभयात् छादिते, निजाङ्घ्रिपङ्कजे स्वीयपादपद्मयुगल यया तादृशी, सुदती सुन्दरदन्तशालिनी, सा भैमी, तस्य नलस्य, प्रणामेन पादपतनेन, धूतमान दूरीभूतकोपम्, अपगतकोपचिह्नमित्यर्थ, आनन स्वमुखम्, स्मेर सस्मितम्, वितन्वती एव कुर्वती एव, नाथ स्वामिन नलम्, कृतार्थता पूर्णकामम्, अनयत् प्रापितवती ॥१२५॥

अन्वय—अथ पाणिगोपितनिजाङ्घ्रिपङ्कजा सुदती सा तत्प्रणामधुतमानम् आनन स्मेर वितन्वती एव नाथ कृतार्थताम् अनयत् ।

हिन्दी—तदनन्तर ( नल के प्रणामादि करने पर ) हाथ से अपने चरण-कमल को ढकती, सुन्दर दन्तावलि वाली उस ( दमयन्ती ) ने उस ( प्रिय-पति नल ) के प्रणत होने से जिसका कोप मान दूर हो गया था, ऐसे मुख को मन्दस्मित देकर ( मुस्कुरा कर ) स्वामी को कृतार्थ बना दिया ।

टिप्पणी—स्वामी के चरणो पर सिर रखकर मनाने से, चरणो मे स्वामी के सिर स्पर्श का निवारण करने के निमित्त अपने हाथ अपने पैरो पर रखकर

दमयन्ती मुस्कुरायी और इस प्रकार रोष छोड़कर स्वामी को पूर्णकाम बनाया ॥ १३५ ॥

तौ मिथोरतिरसायनात् पुनः सम्बुभुक्षुमनसौ बभूवतुः ।
चक्षमे न तु तयोर्मनोरथं दुर्जनी रजनिरल्पजीविता ॥ १३६ ॥

जीवातु—ताविति। तौ भैमीनलौ, मिथः अन्योऽन्यम्, रतिः अनुरागः एव, रसायनं जरादिघातावसादनाशकौषधविशेषः तस्मात्, 'यज्जराव्याधिविध्वंसि भेषजं तद्रसायनम्' इति वाग्भटोक्तेः । प्रथमसुरतजावसादनाशकौषधविशेषसेवनेन पुनः प्रवृत्तिहेतोः, पुनः भूयः, सम्बुभुक्षुणी सम्भोक्तुमिच्छुनी, मनसी चित्ते ययोः तादृशौ सम्भोक्तुकामौ, बभूवतुः जज्ञाते । तु किन्तु, दुर्जनी दुष्टजन्मा, परसुखद्वेषित्वादिति भावः । अल्पजीविता वसन्तरात्रीणाम् अतिलघुत्वात् अचिरस्थायिनी, अल्पायुष्का च, रजनिः रात्रिः काचित् स्त्री च, तयोः दम्पत्योः, मनोरथम् अभिलाषम्, न चक्षमे न सेहे । शीघ्रमेव अवसितत्वात् विघ्नाचरणाच्चेति भावः । दुर्जनः परसुभासहोऽल्पजीवी चेति युक्तम् । रात्रेः अल्पावशिष्टत्वात् तयोः, पुनः सम्भोगवाञ्छा न पूर्णा इति तात्पर्यम् ॥ १३६ ॥

अन्वयः—तौ मिथः रतिरसायनात् पुनः सम्बुभुक्षुमनसौ बभूवतुः तु दुर्जनी अल्पजीविता रजनिः तयोः मनोरथं न चक्षमे ।

हिन्दी—वे दोनों ( नवदम्पती नल-दमयन्ती ) अन्योऽन्य के प्रति अनुराग-रूप रसायन के कारण फिर से भूखे-मनवाले ( संभोगेच्छु ) हो गये, किन्तु दुष्टजन्मा ( अथवा जिसमें नवोढाएँ व्याकुल हों ऐसी ) छोटे-मनकी दुष्ट-वधू-सी स्वल्प जीवना ( छोटी ) रात ( वसन्त-रात्रि ) उन दोनों ( नल-दमयन्ती ) की इच्छा ( संभोगेच्छा ) न सह सकी ।

टिप्पणी—नवदम्पती नवानुराग से परिपूर्ण थे, इस नवीन अनुराग के कारण अथवा अनुराग रूप सद्यः दलवर्द्धक, बुढ़ापा और रोग नाशक ओषध 'रसायन' प्राप्त करके वे सुरतश्लथ दम्पति पुनः संभोगेच्छु हो गये, किन्तु वसन्त की छोटी-रात तब तक समाप्त हो गयी और नवदम्पती पुनः संभोग न कर पाये । यहाँ रजनी को उस छोटे मन की दुष्ट स्त्री अथवा सपत्नी के रूप में संकेतित किया गया है, जो दूसरे का सुख नहीं देखपाती और स्वयं

प्राण देकर भी अन्य की इच्छा पूरी नहीं होने देती। यही दुष्ट स्वभाव है। आशय यही है कि रात समाप्त प्राय होने के कारण नल दमयन्ती की पुन सम्भोगेच्छा पूर्ण न हो सकी ॥ १३६ ॥

स्वप्तुमात्तशयनीययोस्तया स्वैरमाल्यत वचः प्रिया प्रिय.।
उत्सवैरधरदानपानजैर्मान्तरायपदमन्तराऽन्तरा ॥ १३७ ॥

जीवातु—स्वप्तुमिति। स्वप्तु निद्रातुम्, आत्तशयनीययो आश्रित-तल्पयो तयो प्रिययो मध्य, प्रियः नल, प्रिया भैमीम्, अधरयो रद-नच्छदयो, दानात् अन्योऽन्य चुम्बनाय समर्पणात्, तथा पानात् चुम्बनाच्च, जाय ते उत्पद्यन्ते इति तादृश, उत्सर्वः आनन्दैः, अन्तराऽन्तरा मध्ये मध्ये, दानपानयोर्मध्ये मध्ये इत्यर्थ। सान्तरायाणि सप्रतिबन्धानि, दानपानदर्प-विघ्नं विच्छिद्य विच्छिद्य प्रयोज्यमानानीत्यर्थ। पदानि सुप्तिङन्तरूपशब्दाः यस्मिन् तत् तादृशम् वच वाक्यम्, निजप्रेमज्ञापकमिति भाव। स्वैर यथेच्छम्, असम्बद्धरूप यथा तथेत्यर्थ। आल्यत अवोचत् ॥ १३७ ॥

अन्वयः—स्वप्तुम् आत्तशयनीययो. तयो प्रिय प्रियाम् अधरदानपानजै उत्सवै अन्तरा अन्तरा मान्तरायपद वच स्वैरम् आल्यत।

हिन्दी—शयन करने के लिए शय्या पर लेटे उन दोनो (नल-दमयन्ती) में प्रिय (नल) प्रिया से—अधर खण्डन और चुम्बन से सजात उत्सवों (अधर पान चुम्बनादिजन्य परमानन्द) के कारण बीच बीच मे अपूर्ण रह जाते वचन-स्वच्छदतया कहने लगा।

टिप्पणी—रात के समाप्तप्राय होने से नवदम्पती सुरत क्रीडा से विरत हो सो जाने के लिए पर्यंक पर लेट गये। बीच-बीच मे वे एक दूसरे का अधर पान कर लेते और चुम्बन करते। नल दमयन्ती से कुछ कह रहा था, किन्तु उसके वाक्य पूर्ण नहीं निकलते थे, क्योकि बात करते करते भी वही चुम्बनादि की क्रिया होती। वाक्यो के बीच कभी क्रिया नही होती थी, कभी कर्ता आदि न रहते थे। असम्बद्ध वचनो म कथन चल रहा था। आगे (श्लोक सख्या १३८–१४५) में नल का कथन है ॥ १३७ ॥

देवदूत्यमुपगत्य निर्दय धर्मभीतिकृततादृगागस ।
अस्तु सेयमपराधमार्जना जीवितावधि नलस्य नश्यना ॥ १३८ ॥

जीवातु—किं तत् वाक्यं तदेवाष्टभिराचष्टे—देवेत्यादि । हे प्रिये ! देवदूत्यं देवानां दूतकृत्यम्, उपगत्य स्वीकृत्य, देवदौत्यस्वीकारहेतोरित्यर्थः । निर्दयं निष्करुणं यथा तथा, धर्मभीत्या प्रतिश्रुतिभङ्गजनितधर्मलोपभयेन, कृतम् अनुष्ठितम्, तादृक् तथाभूतम्, इन्द्रादिवरणार्थमनुरोधात् प्रतिकूलाचरणरूपमित्यर्थः । आगः अपराधः येन तादृशस्य, नलस्य अपराद्धस्य मम सम्बन्धिनी, जीवितावधि यावज्जीवम्, सा इयं क्रियमाणेत्यर्थः । वश्यता तव आज्ञानुवर्तिता, 'यदुङ्गतः' इति यत्प्रत्ययः । अपराधस्य दोषस्य, मार्जना परिहारः, क्षालनीत्यर्थः । अस्तु भवतु । यावज्जीवं दास्येनापराधमिमं क्षालयिष्यामीत्यर्थः ॥ १३८ ॥

अन्वयः—देवदूत्यम् उपगत्य निर्दयं धर्मभीतिकृततादृशागसः नलस्य जीवितावधि सा इयं वश्यता अपराधमार्जना अस्तु ।

हिन्दी—देवों का दूतत्व प्राप्त कर निर्ममतापूर्वक धर्म के भय से वैसा अपराध करने वाले नल की जीवनपर्यंत यह ( तेरी ) अधीनता ( उस ) अपराध का परिहार बने ।

टिप्पणी—नल ने देवों का दूत-कार्य करते समय ऐसी अनेक बातें कही थीं, जो स्वभावतः नलानुरागिणी दमयंती को कटु और कष्ट प्रद प्रतीत हुई थीं । ऐसा निर्दय कार्य नल ने विवश होकर किया था, क्योंकि वह देवों से वचन-बद्ध हो चुका था । यदि वह उनका दूतत्व भली भाँति संपादित न करता तो धर्म-विरुद्ध होता । नल ने उसी अपराध का विवरण देते हुए दमयंती से कहा कि वह जीवन पर्यंत उसके आधीन रहेगा ॥'१३८ ॥

स क्षणः सुमुखि ! यत्त्वदीक्षणं तच्च राज्यमुरु येन रज्यसि ।
तन्नलस्य सुधयाऽभिषेचनं यस्त्वदङ्गपरिरम्भविभ्रमः ॥ १३९ ॥

जीवातु—स इति । सुमुखि ! हे सुवदनि ! यत् त्वदीक्षणं तव दर्शनम्, तव दर्शनलाभ इत्यर्थः । नलस्य नैषधस्य मम, सः क्षणः उत्सवः । 'अथ क्षण उद्धर्षो मह उद्धव उत्सवः' इत्यमरः । अनुपमानन्दजनकत्वादिति भावः । येन कर्मणा द्रव्येण वा, रज्यसि रक्ता भवसि, प्रीयसे इत्यर्थः । त्वमिति शेषः । 'कुषिरञ्जोः' इत्यादिना श्यन्, परस्मैपदञ्च । तच्च तदेव, उरु महत्, राज्यं राजत्वस्वरूपम्, तव प्रसन्नवदनदर्शनसुखस्य राज्यसुखादपि

अधिकसुखकरत्वादिति भाव । य त्वदङ्गस्य तव वक्षःस्थलाद्यवयवस्य, परिरम्भविभ्रम आलीङ्गनलीला, तत् एव सुधया पीयूषेण, अभिषेचन सिञ्चनम् अमृताभिषेचनवदङ्गाना प्रहर्षजननमित्यर्थ । अवसन्नस्यापि देहस्य उत्तेजकत्वादिति भाव । त्वत्सम्बन्ध विना मे न किञ्चिदपि रोचत इति निष्कर्ष ॥ १३९ ॥

अन्वय'—सुमुखि, यत् त्वदीक्षण नलस्य स क्षण, येन रज्यसि तत् च उरु राज्यम्, य त्वदङ्गपरिरम्भविभ्रम तत् सुधया अभिषचनम् ।

हिन्दी– हे सुमुखि, जो तुम्हें देखना है, नल का वह महान् उत्सव है, जिससे तू राज ( प्रसन्न प्रीत ) हो वही विशाल राज्य है और जो तेरे अगों का आ‌‌िगन विलास है वह अमृत से सिंचन है।

टिप्पणी—दमयन्ती के अनुराग म मतवाला नल कहने लगा कि दमयन्ती ही उसका सर्वस्व है। वह उसकी आत्मा के समुख है, इससे बढा आनन्द का उत्सव हो ही नहीं सकता। दमयन्ती के प्रसन्न मुख को देखना, नल की विशालतम राज्य प्राप्ति है और उसके आलिंगन से उसे सुधारस म अभिषिक्त होने का सुख और आनन्द मिलता है। दमयन्ती के बिना यह सब व्यर्थ होगा ॥ १३९ ॥

शर्म किं हृदि हरे' प्रियाऽर्पण ? किं शिवाऽर्द्धघटन शिवस्य वा ?।
कामये तव मयेह तन्वि ! त नन्वह सरिदुदन्वदन्वयम् ॥ १४० ॥

जीवातु—शर्मेति । हरे विष्णो, हृदि वक्षसि, प्रियाया हरिप्रियाया लक्ष्मीदेव्या, अर्पण दानम्, स्थानदानमित्यर्थ । वक्षसि धारणमिति यावत् । किं शर्म ? सुख किम् ? नैव सुखकरमित्यर्थ । सर्वथा एकीभावाभावादिति भाव । वा अथवा, शिवस्य महादेवस्य, शिवाया गौर्या, अर्द्धे अर्द्धाङ्गे, घटन निजार्द्धाङ्गसम्मेलनम् अर्द्धनारीश्वरभावमित्यर्थ । किं शर्म ? सुखकर किम् ? नैवेत्यर्थ । उभयोरर्द्धार्द्धाङ्गमात्रयोजनेन सर्वथा एकीभावाभावादिति भाव । तर्हि किं तत् शर्म, यत् त्व कामयसे ? इत्याह–ननु तन्वि ! हे कृशाङ्गि ! इह अस्मिन् लोके, अह नल, मया सह तव ते, त प्रसिद्धत्वेन सर्वथा प्रार्थनीयमित्यर्थ । सरिदुदन्वतो नदीसमुद्रयो, अन्वय मेलनम् तयो संयोगमिव संयोगमित्यर्थ । नदीसागरयोरिव एकात्म-

त्वेन मिश्रणमिति यावत् । कामये प्रार्थये । मिथुनान्तरमेलनवद् सरित्सागर-मेलने भेदानवभासात् इति भावः ॥ १४० ॥

अन्वयः—हरेः हृदि प्रियार्पणं किं शर्म ? शिवस्य वा शिवार्द्धघटने किम् ? ननु तन्वि, इह अहं मया तव तं सरिदुदन्वदन्वयं कामये।

हिन्दी—विष्णु का वक्ष परप्रिया ( लक्ष्मी ) का स्थापन क्या सुख है अथवा शिव का शिवा ( पार्वती ) की अर्द्धाङ्ग रूप में स्थापना ही क्या सुख है ? हे सुकुमारी, इस ( संसार ) में मैं अपने साथ तेरा वह ( विख्यात ) नदी-सागर-ऐक्य चाहता हूँ।

टिप्पणी—दमयन्ती की एक चित्तता और अनुराग के दो प्रसिद्ध उदाहरण हैं, विष्णु-लक्ष्मी, जिसमें प्रिय ने प्रिया को हृदय पर स्थान दे रखा है, दूसरा शिव-पार्वती, जिसमें वे दोनों एक से मिलकर अर्द्धनारीश्वर बन गये हैं। एकांगाश में शिव हैं, दूसरे में पार्वती । नल की आकांक्षा है कि नल-दमयन्ती का मिलन ऐसा हो कि उसमें भिन्नता या द्वैधीभाव दृष्टिगोचर ही न हो, विष्णु-लक्ष्मी और शिव-शिवा तो मिलकर भी पृथक्-पृथक् दृष्टिगत होते हैं, नल-दमयन्ती तो पूर्णतः एक ही प्रतीत हों, नदी सागर की भाँति, मिलने पर जिनकी स्थिति ऐसी हो जाती है कि अलग पहिचान ही नहीं रह जाती। पूर्ण एकता । तिल-तंडुल योग नहीं, नीर-क्षीर-संयोग ॥ १४० ॥

दीयतां मयि दृढं ममेति धीर्वक्तुमेवमवकाश एव कः ? ।
यद्विधूय तृणवद्दिवस्पतिं क्रीतवत्यसि दयापणेन माम् ॥ १४१ ॥

जीवातु—दीयतामिति । हे प्रिये ! मयि मद्विषये, मां प्रतीत्यर्थः । मम इति धीः तव ममत्वबुद्धिः, दृढं निश्चलं यथा तथा, दीयताम् अर्प्यताम्, स्थाप्यतामित्यर्थः । भवत्या इति शेषः । एवम् इत्थम्, वक्तुं कथयितुम्, अवकाशः अवसरः एव, कः ? नैवास्तीत्यर्थः । अप्राप्तमेवार्थं लोकाः प्रार्थयन्ति प्राप्ते तु तस्या अनौचित्यादिति भावः । अवकाशाभावमेव प्रदर्शयति—यद् यस्मात्, दिवस्पतिम् इन्द्रमपि, तृणवत् तृण इव, विधूय निरस्य, परित्यज्य इत्यर्थः । दयया एव कृपारूपेणैव, पणेन मूल्येन, मां नलम्, क्रीतवती स्वीकृतवती, असि भवसि । अतः क्रीतदासे मयि प्रभोः ते ममत्वबुद्धिविषये प्रार्थनाऽवकाशो नास्त्येवेति भावः ॥ १४१ ॥

अन्वय —मयि मम इति धीः दृढं दीयताम्—एवं वक्तुम् अवकाशः एव क्व ? यत् दिवस्पतिं तृणवत् विमृश्य दयापणेन मा क्रीतवती असि।

हिन्दी—'मेरे ( नल के ) प्रति ममत्वबुद्धि निश्चलतया दो'—ऐसा कहने का अवकाश ही क्या है क्योंकि स्वर्ग के स्वामी ( इन्द्र ) को तिनके के समान छोड़कर कृपारूप मूल्य से मुझ ( नल ) को खरीद चुकी हो ?

टिप्पणी—नल के प्रति दमयन्ती की ममता दृढ रहे, वह उसे पूर्णतः अपना समझे, ऐसी प्रार्थना ही निरर्थक है। ऐसा तो है ही। यह तो इसी से प्रमाणित है कि दमयन्ती ने देवों और देवों के राजा को भी अत्यन्त तुच्छ मान कर छोड़ दिया और नल को वरा। इससे बड़ा दृढानुराग का प्रमाण ही और क्या हो सकता है ? दमयन्ती के इस दृढानुराग के कारण नल उसके हाथ बिक चुका है। यह दमयन्ती का दृढानुराग दया ही है, अन्यथा कहाँ देव और देवराज और कहाँ एक मानव नल ? ॥ १४१ ॥

शृण्वता निभृतमालिभिर्भवद्वाग्विलासमसकृन्मया किल।
मोघराघवविसर्ज्यजानकीश्राविणी भयचलाऽसि वीक्षिता ॥ १४२ ॥

जीवातु—शृण्वतेति। हे प्रिये ! आलिभिः सखीभिः सह, भवत्याः तव, वाग्विलासं कथोपकथनव्यापारमित्यर्थः। सर्वनाम्नो वृत्तिमात्रे पुंवद्भावः। असकृत् अनेकदा, निभृतं गूढं यथा तथा, अन्तराले अवस्थाय आत्मगोपनं कृत्वेत्यर्थः। शृण्वता आकर्णयता, मया नलेन, मोघं व्यर्थम्, सर्वसमक्षमेव अग्निपरीक्षया विशुद्धितायाः प्रमाणितायामपि अकारणमेवेत्यर्थः। राघवेण रामचन्द्रेण, विसर्ज्यां त्याज्याम्, जानकीं सीताम्, शृणोति आकर्णयतीति तच्छीला, किलेति वार्त्तायाम्, उत्तरकाले उत्पत्स्यमानो रामचन्द्रः मिथ्यालोकापवादेन धर्मपत्नीं सीतां विसर्जयिष्यतीति समागते त्रिकालज्ञमुनिभिः वर्णितमुपाख्यानं सखीमुखेभ्यः शृण्वतीत्यर्थः। अत एव भयेन आत्मनोऽपि तादृशस्थे तु सम्भवेदिति भीत्या, चला सकम्पा, त्वमिति शेषः। वीक्षिता दृष्टा, असि भवसि। अत एव मयि ते ममत्वबुद्धौ नास्ति वचनावकाश इति भावः ॥ १४२ ॥

अन्वय —आलिभिः असकृत् भवद्वाग्विलासं निभृतं शृण्वता मया मोघराघवविसर्ज्यजानकीश्राविणी भयचला वीक्षिता असि किल।

हिन्दी—सखियों के साथ अनेक वार आपका संवाद छिपकर सुनने मैंने (नल ने) अकारण श्रीराम द्वारा त्यक्त जनकजा ( सीता ) की कथा सुनकर भय से चंचल ( आपको) ) देखा है।

टिप्पणी—देव-वरदान से अदृश्य रह नल ने अनेक वार सखियों के साथ दमयन्ती को वार्तालाप करते सुना था और देखा था। उसने यह देखा कि राम द्वारा सीता का अकारण-त्याग सुन कर दमयन्ती भयाकुल हो जाती थी। सीता की अग्निपरीक्षा होने पर भी रामने अनुरागवती सीता को अकारण त्याग किया। कहीं दमयन्ती के साथ भी ऐसी दुर्घटना न हो, यह विचार कर दमयन्ती भयाकुल होती होगी। यह दूसरा प्रमाण है दमयन्ती के दृढ़ानुराग का, अतः उससे दृढ़ानुराग रखने की बात कहना व्यर्थ—ही था। यह तो था ही। राम-सीता का उपमान देने का इतिहास क्रम-दोष राम-कथा की बारहवीं शती में सुविख्याति के कारण है। भावी का पूर्व संकेत, नाटकीय 'पताकास्थानक'। निर्दोष दमयन्ती का भविष्यत् में नल ने त्याग किया ही।

( युग्मम् )

छुप्तपत्रविनिमीलितक्षुपात् कच्छपस्य धृतचापलात् पलात्।
त्वत्सखीषु सरटाच्छिरोधुतः स्वं भियोऽभिदधतीषु वैसवम् ॥ १४३ ॥
त्वं मदीयविरहान्मया निजां भीतिमीरितवती रहः श्रुता।
नोज्झितास्मि भवतीं तदित्ययं व्याहरद्वरमसत्यकातरः ॥ १४४ ॥

जीवातु—अथ युग्मेनाह, छुप्तेत्यादि। छुप्तेन स्पृष्टेन, स्पर्शमात्रेणेत्यर्थः। क्षुप्तेति क्वचित्पाठः। 'छुपस्पर्शे' अयं पकारान्तस्त्वोक्षादिकोऽनिट्श्च। पत्रेषु पर्णेषु, यद्वा—छुप्तपत्रः स्पृष्टपर्ण एव, विनीमीलितः सङ्कुचितः, यः क्षुपः ह्रस्वशाखाशिफक्षुद्रवृक्षविशेषः, लज्जालुसंज्ञकक्षुद्रशाखामूलविशिष्टवृक्ष इत्यर्थः, तस्मात्। 'ह्रस्वशाखशिफः क्षुपः' इत्यमरः। निरिन्द्रियस्यापि सेन्द्रियवत् व्यवहारदर्शनेन भीतिकोऽयमिति त्रासादिति भावः। तथा धृतचापलात् पुनः पुनः कृतसङ्कोचविस्ताररूपचाञ्चल्यात्, कच्छपस्य कमठस्य, पलात् मांसात्, शुण्डारूपादिति यावत्। अस्थिवत् कठिनपदार्थमध्यात् सहसा कोमलमांसनिःसरणप्रवेशयोः अन्यत्र कुत्राप्यदर्शनजनितत्रा–

सादिति भाव । तथा शिरोधुत शिरो मस्तक धुनोति कम्पयतीति तादृशात् सदा चालितमस्तकात्, सरटात् कृकलासात्, तस्य आकारप्रकारयोरस्वाभाविकत्वदर्शनजनितभयादिति भाव । वाक्यत्रयेऽपि अह बिभेमीति शेष । स्वस्मखीषु तव सहचरीषु, "हा निर्जन, स्व स्वकीय, भिय भयस्य, वैभव सम्पदम् भयातिरेककारणमित्यर्थः । अभिदधतीषु वर्णयन्तीषु सतीषु, युष्माक वा कस्मात् बिभेषि ? इति परस्परालोचनाया तव सखीषु एकैका उक्तरूप व्याहरन्तीषु सखीषु इत्यर्थ । रजनिति । मदीयविरहात् मम विच्छेदात्, निजा स्वकीयाम्, भीति भयम्, ईरितवती उक्तवती, त्व भवती, मया नलेन, श्रुता आकर्णिता, आर्यपुत्रविरहाशङ्का एव मा भापयति इति त्वदुक्ति मया श्रुतेत्यर्थ. । तत् तस्मात्, तव भयस्मरणादित्यर्थ. । भवती त्वाम्, न उज्झितास्मि न त्यक्ष्यामि । उज्झने लुटि सिप् । अहमिति शेष । असत्यकातर अनृतभीत, अय नल, इति इत्यम्, वरम् अपरित्यागरूप वरम्, व्याहरत् अवोचत् । दमयन्ती वर ददौ इत्यर्थ ॥ १४३-१४४ ॥

अन्वय —स्पृष्टपत्रविनिमीलितक्षुपात्, धृतचापलात् कच्छपस्य पलात्, शिरोधुत सरटात् स्व भिय वैभवम् अभिदधतीषु स्वसखीषु मदीयविरहात् निजा भीतिम् ईरितवती त्व रह मया श्रुता,—तत् असत्यकातरः अयम् इति वर व्याहरत्—'भवती न उज्झिता अस्मि ।'

हिन्दी—छूने ही पत्तों का विनिमीलन (सकोच) करने वाले पौधे (लजवन्ती, छुई-मुई) से, स्वभावत चलते (चपल) कछुए के मासपिंड से, सिर हिलाते गिरगिट से अपना भय कारण बताती अपनी (दमयन्ती) सखियों के बीच 'मेरे (नल के) वियोग के कारण' अपना भय बतलाती तुम्हें (दमयन्ती को) चुपचाप (अदृश्य रह कर) मैंने (नल ने) सुना है,—सो असत्यभाषण से डरने वाले इस (नल ने) यह वर दिया—'तुम्हें (दमयन्ती) को कभी न छोड़ूँगा ।'

टिप्पणी—नल ने दमयन्ती को तभी वर दिया कि वह दमयन्ती-त्याग न करेगा, क्योंकि एक बार छिपे-छिपे उसने दमयन्ती को सखियों में बात चीत करते सुना था । क्रमश सब, अपने-अपने भय का कारण बता रही थीं । एक ने बताया कि वह छूते ही मुरझाने वाली छुई-मुई (पौधा) से

डरती है। छुआ कि पत्ते सिकोड़ लिये। बड़ा डर लगता है उससे। दूसरी ने बताया कि उसे तो लम्बी गरदन बाहर-भीतर करते कछुए के पिण्ड से डर लगता है कि एक कठोर पिंडा जैसा चला जा रहा है, झट से लिजलिजी-सी गरदन बाहर निकाली और भीतर कर ली। तीसरी ने कहा कि उसे तो पल-पल रंग बदलते, ऊपर-नीचे सिर हिलाते गिरगिट से भय लगता है। उस समय दमयन्ती ने कहा था कि वह तो किसी से नहीं डरती, उसे भय तो यह सोच-सोच कर है कि कहीं आर्य पुत्र प्रियतम नल से वियोग न हो जाय। दमयन्ती को कभी झूठन बोलने वाले ( प्रिया को मनाते भी ) नल ने इस आशंका को मिटाने के लिए कभी न त्यागने का वर दिया। आगे जो नल ने दमयन्ती का त्याग किया, वह प्रतिज्ञा-भंग नहीं, प्रत्युत दैवविधान था। 'असत्यकातर' नल ऐसा कर ही नहीं सकता था ॥

सङ्गमय्य विरहेऽस्मि जीविका यैव वामथ रताय तत्क्षणम् ।
हन्त दत्थ इति रुष्टयाऽऽवयोर्निद्रयाऽद्य किमु नोपसद्यते ? ॥ १४५ ॥

जीवातु—सङ्गमय्येति । या एव या अहं निद्रा, विरहे परिणयात् पूर्वं विच्छेददशायाम्, वां युवाम्, सङ्गमय्य मेलयित्वा, स्वप्नसङ्गतिसुखम् अनुभाव्येत्यर्थः । जीविका जीवितवती, युवयोर्जीवनरक्षाकारिणीत्यर्थः । अस्मि भवामि। अथ अनन्तरम्, परिणयात् परमिदानीमित्यर्थः। तस्याः मम निद्राया एवेत्यर्थः, क्षण समयम्, रात्रिरूपं कालमित्यर्थः। रताय सुरताय, दत्थः अर्पयथः, युवामिति शेषः। तस्मिन् समये युवां मां परित्यज्य सुरतं प्रपद्यथः इत्यर्थः। ददातेर्लटि थस्। हन्त इति खेदे, इति अस्माद्धेतोः, किमु किम्, इत्युत्प्रेक्षा, रुष्टया, क्रुद्धया, निद्रया स्वापेन, अद्य अस्यां रात्रौ, आवयोः तव मम च, न उपसद्यते ? न सन्निकृष्यते ? न समीपे आगम्यते ? इत्यर्थः। सीदतेर्भावे लट्। निद्रां लब्धुं चेष्टायां कृतायामपि तदलाभेन नलस्योक्तिरियम् ॥ १४५ ॥

अन्वयः—या एव विरहे वां सङ्गमय्य जीविका अस्मि, हंत, अथ तत्क्षणं रताय दत्थः-इति रुष्टया निद्रया अद्य किम् आवयोः न उपसद्यते ?

हिन्दी—'जो ही मैं वियोग ( विवाह से पूर्व ) में तुम दोनों ( दमयन्ती-नल ) को ( स्वप्न में ) मिला कर प्राण-धारण का कारण रही हूँ, खेद कि

विवाहानंतर ( संयोगावस्था मे ) उस ( मेरे निद्रा के ) क्षण ( रात्रि वेला ) को तुम दोनो 'रत' ( रतिक्रीडा ) को देते रहे—' ( नल ने कहा ) क्या इसी से रूठी नीद आज हम दोनो ( नल-दमयन्ती ) के पास नही आ रही है ?'

टिप्पणी—भोग-विलास मे लीन नल-दमयन्ती ने बिना सोये संपूर्ण रात्रि व्यतीत कर दी। सीता-राम का भी ऐसा ही वर्णन है कि उन्हें पता ही न चला कि रात कब बीत गई—'किमपि किमपि मन्द मन्दमासक्तियोगादविरलितकपोलं जल्पतोरक्रमेण। अशिथिलपरिरम्भव्यापृतैकैकदोष्णोरविदितगतयामा रात्रिरेव व्यरंसीत्।' ( उत्तररामचरितम्—१।२७ )। 'अक्रम जल्पना करते' नल दमयन्ती की रात भी ऐसे ही बीत गई। नल के अनुसार कदाचित् नींद उनसे इसी कारण रूठ गयी कि दुःख संकट ( विरह ) के काल मे स्वप्न संयोग करा कर नीद ने उन्हें जीवित रखा था, उसी संकट मे प्राण रक्षा करने वाली उपकारिणी निद्रा देवी की दंपती ने सुख के दिनो ( संयोगावस्था ) में उपेक्षा कर दी। इतना ही नही, जो उसका निर्धारित काल ( रात ) था, वह अन्य (सुरत ) का दे डाला। इसी से कुपित नींद आज उनके पास भी नही आती। यह कृतघ्नता का दंड है। आशय यह कि प्रभात होने तक नल-दमयन्ती क्रीडा-केलिमग्न रहे। मल्लिनाथ के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥ १४५ ॥

ईदृशं निगदति प्रिये दृशौ सम्मदात् कियदिय न्यमीमिलत्।
प्रातरालपति कोकिले कलं जागरादिव निशः कुमुद्वती ॥ १४६ ॥

जीवातु—ईदृशमिति। प्रिये नले, सम्मदात् सन्तोषात्, यथेष्टसम्भोगसुखानुभवजनितानन्दादित्यर्थः। ईदृशम् ईदृक् वाक्यम्, निगदति कथयति सति, तथा प्रातः तदा निशावसानात् उषसि, कोकिले पिके, कलं मधुरास्फुटं यथा तथा, आलपति कूजति च सति, निशः रात्रेः सम्बन्धिन, जागरात् जागरणात् हेतोः, कुमुदपक्षे—रात्रौ प्रस्फुटनात्, अन्यत्र—सुरतव्यापारेण निद्रापरिहारादित्यर्थः। कुमुद्वतीव कुमुदलतेव कुमुदमिवेत्ययः। इयं भैमी, कियत् किञ्चित्, दृशौ नेत्रे, न्यमीमिलत् निमीलितवती, 'भ्राजभास॰' इत्यादिना विकल्पादुपधाह्रस्व, 'दीर्घो लघोः' इत्यभ्यासदीर्घः ॥१४६॥

अन्वयः—प्रिये सम्मदात् ईदृशं निगदति, प्रातः कोकिले कलम् आलपति निशः जागरात् कुमुद्वती इव इयं किञ्चिद् दृशौ न्यमीमिलत् ।

हिन्दी—प्रियतम ( नल ) के हर्ष और संतोष के कारण इस प्रकार कहते हुए होने पर और प्रभात में कोकिल के कलरव-कूजने पर रात्रि-जागरण के कारण कुमुदनी की भांति इस ( दमयन्ती ) ने कुछ नेत्र मूँद लिये ।

टिप्पणी—नल 'सान्तरायपदो' ( श्लोक संख्या १३७ ) में प्रियवचन कहता रहा ( श्लोक सख्या १३८-१४५ )। प्रभात होने को आया और कोकिल-रव होने लगा। आशय यह कि पर्यंकस्थित प्रिय एक ओर कोकिल-सम कलरव करता रहा, दूसरी ओर कोकिल-कूजन होता रहा। रातभर दमयन्ती जागी थी। इस समय निशावसान में उसकी कुछ-आँख लग गयी, जैसे रातभर खिली रही ( जागी ) कुमुदिनी के नेत्र मुँद गये हों—कुछ संकुचित हो गये हों। नल के प्रियवचन कोकिल-रव-तुल्य; इयमित्रालब्धा शब्द सुनती दमयन्ती कुमुदिनी के समान। आनन्दातिशय का अनुभव करती दमयन्ती ने सुख में मानो नयन निमीलित किये—यह नारायण के अनुसार प्रतीयमानोत्प्रेक्षा है ॥ १४६ ॥

मिश्रितोरु मिलिताधरं मिथः स्वप्नवीक्षितपरस्परक्रियम् ।
तौ ततोऽनु परिरम्भसम्पुटे पीडनां विदधतौ निदद्रतुः ॥ १४७ ॥

जीवातु—मिश्रितेति । ततः दमयन्त्याः दृङ्निमीलनात्, अनु पश्चात्, तौ भैमीनलौ, मिथः परस्परम्, मिश्रितौ संश्लिष्टौ, ऊरू द्वयोः सक्थिनी यस्मिन् तद्यथा तथा, मिलितौ स्पृष्टौ, अधरौ रदनच्छदौ यस्मिन् कर्मणि तत् यथा तथा, स्वप्ने वासनावशात् निद्राकालिकविषयानुभवे, वीक्षिताः दृष्टाः, परस्परक्रियाः अन्योन्यचुम्बनादिव्यापारा यस्मिन् तत् यथा तथा च, परिरम्भसम्पुटे आलिङ्गनरूपपुटके, पीडनां प्रगाढपेषणम्, विदधतौ कुर्वन्तौ सन्तौ, निदद्रतुः सुषुपतुः, निद्रासुखम् अनुबभूवतुरित्यर्थः ॥ १४७ ॥

अन्वयः—ततः अनु तौ मिथः मिश्रितोरु मिलिताधरं स्वप्नवीक्षित-परस्परक्रियं परिरम्भसम्पुटे पीडनां विदधतौ निदद्रतुः ।

हिन्दी—तदनंतर ( दमयन्ती के आँख-मूँद लेने पर ) वे दोनों ( नल-दमयन्ती ) परस्पर ऊरु लिपटा कर, अधरों से अधर मिला, स्वप्न में अन्योन्य

के केलि-व्यापार देखते, आलिंगन-रूप पेटिका में पीड़ा देते ( गाढालिंगन-बद्ध ) सो गये ।

टिप्पणी—आशय यह कि निशान्त में सुरतश्रान्त दम्पती एक दूसरे के चरणों में चरण-लिपटाये, अधर जोडे, गाढालिंगन में एक दूसरे को कसे सो गये और स्वप्न में आलिंगन-चुम्बनादि-क्रियाओं का अनुभव करते रहे ।

यातायातरहश्छलकलितरतिश्रान्तिनि श्वासधाराऽ
जस्रव्यामिश्रभावस्फुटकथितमिथ प्राणभेदव्युदासम् ।
बालावक्षोजपत्राङ्कुरकरिमकरीमुद्रितोर्वीन्द्रवक्ष-
श्चिह्नाख्यातैकभावोभयहृदयमगाद् द्वन्द्वमानन्दनिद्राम् ॥ १४८ ॥

जीवातु—तदिति । यातायातानां निःसरणप्रवेशानाम्, रहस वेगस्य, छलेन व्याजेन, कलिता ज्ञापिता, रतिश्रान्ति, रमणक्लान्ति, याभि तादृशाना नि श्वासधाराणां निःश्वासपरम्पराणाम्, अजस्रव्यामिश्रभावेन अनवरतमेलनेन, स्फुट व्यक्तम्, कथित, विज्ञापित मिथ परस्परम्, प्राणभेदस्य पृथक्प्राणवायुताया, व्युदासः अभाव यस्य तत् तादृशम्, सागरादावदौ सागरान्तरादिमिश्रणवत् नि श्वासवाते निःश्वासवातान्तरमिश्रस्य भेदानुपलम्भात् अभिन्नत्व युवत्वे एव निःश्वासवायोरेव प्राणरूपत्वादिति भाव । तथा बालाया षोडशवर्षीयाया प्रियाया, वक्षोजयो कुचयो, ये पत्राङ्कुरा कुङ्कुमादिना रचितक्षुद्रतिलकविशेषा, तेषु याः करिमकर्य कस्तूरीप्रभृतिभि रचिता हस्तीमकरी प्रभृतीना मूर्तय, ताभि मुद्रितस्य चिह्नितस्य, उर्वीन्द्रवक्षस पृथिवीपतिनलोरःस्थलस्य, चिह्नेन प्रगाढालिङ्गनेनाङ्कितकरिप्रभृतीनामाकृत्या, आख्यात कथित, एकभाव ऐक्य ययो ते तादृशी, उभये द्वे, हृदये वक्षस्थले, ययो तद् तादृक् एवंविधचिह्नत्वात् सर्वथैव एकमिति भाव' । वृत्तिविषये उभयशब्दस्थाने उभयशब्दप्रयोग इत्युक्त प्राक् । तत् नलदमयन्तीरूपम्, द्वन्द्व मिथुनम्, आनन्दनिद्रा सुखेन स्वापम्, अगात् अगच्छत् ॥ १४८ ॥

अन्वयः—यातायातरहश्छलकलितरतिश्रान्तिनिःश्वासधाराजस्रव्यामिश्रभावस्फुटकथितमिथ प्राणभेदव्युदास बालावक्षोजपत्राङ्कुरकरिमकरीमुद्रितोर्वीन्द्रवक्षश्चिह्नाख्यातैकभावोभयहृदय तद् द्वन्द्वम् आनन्दनिद्राम् अगात् ।

हिन्दी—( बाहर ) निकलने और ( भीतर ) आने के वेग से रमण-श्रम

को सूचित करते निःश्वासों की परंपराओं के अनवरत रूप से मिश्रणद्वारा परस्पर प्राण-भिन्नता के अभाव को स्पष्टतः कहता और बाला ( प्रिया दमयंती ) के कुचों पर चित्रित पत्ररचना के मध्य कस्तूरी-आदि से रचित गज-मीन-मकरी आदि से अंकित पृथ्वी के इन्द्र ( नल ) के वक्ष-चिह्नों द्वारा दोनों ( दंपती ) के हृदयों के ऐक्य का स्पष्ट कथन करता वह जोड़ा ( नल-दमयन्ती ) सुखनिद्रा को प्राप्त हो गया ।

टिप्पणी—सुरतश्रांत दमयन्ती और नल आनन्दमयी सुखनिद्रा को प्राप्त हुए । उनकी क्लांति उनके श्वासोच्छ्वास के वेग-पूर्वक यातायात से प्रकट हो रही थी और परस्पर दृढालिंगन बद्ध दंपती के ये श्वासोच्छ्वास इतने निरन्तर थे कि पूर्णतः उनके प्रवाह मिलकर एक हो गये थे तथा जैसे यह प्रकट कर रहे थे कि नल-दमयन्ती 'एकप्राण' हैं । इसी प्रकार बाला दमयन्ती के स्तनों पर कुंकुम की पत्ररचना के मध्य कस्तूरी आदि से रचित गज-मकरी आदि की मूर्त्तियों के आलिंगनबद्ध हो शयन करने के कारण सटे प्रिय नल के वक्ष पर जो चिह्न बन गये थे, लगता था कि वे यह स्पष्टतः घोषित कर रहे हैं कि दम्पती के हृदय भी एक हैं । आशय यह कि सुरत-क्लांत हो गाढ निद्रा में मग्न दमयन्ती-नल एकप्राण और एकहृदय प्रतीत हो रहे थे । संपूर्णतः एक । नारायण के अनुसार दंपती के श्वासोच्छ्वास मिश्रित होने से 'एकप्राणता' शब्द-श्लेष के आधार पर उत्प्रेक्षित है । 'एकप्राणता' और 'हृदयैक्य' द्वारा आत्मैक्य और शरीरैक्य का वर्णन हुआ है । स्रग्धराछन्द ।। १४८ ।।

> श्रीहर्षं कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः सुतं
> श्रीहीरः सुषुवे जितेन्द्रियचयं मामल्लदेवी च यम् ।
> यातोऽस्मिन् शिवशक्तिसिद्धिभगिनीसौभ्रात्रभव्ये महा-
> काव्ये तस्य कृतौ नलीयचरिते सर्गोऽयमष्टादशः ॥ १४९ ॥

जीवातु—श्रीहर्षमित्यादि । शिवशक्तिसिद्धिः नाम काचित् स्वकृतिः, सा एव भगिनी उभयोरेव एककर्तृत्वात् स्वसा, तया सह सौभ्रात्रं सुभ्रातृत्वम् । युवादित्वादण्प्रत्ययः । भ्राता च भगिनी च भ्रातरौ । 'भ्रातृभगिन्यौ भ्रातरौ' इत्यमरः । 'भ्रातृपुत्रौ स्वसृदुहितृभ्याम्' इत्येकशेषः ।

तेन सौभ्रात्रेण हेतुना, भव्ये शुभे, उत्कृष्टे इत्यर्थः । एककर्तृकत्वादित्थं निर्देशः । अष्टौ च दश च अष्टादश । 'द्व्यष्टन सङ्ख्यायामबहुव्रीह्यशीत्योः' इत्यात्वम् । तेषां पूरणः अष्टादशः । 'तस्य पूरणे डट्' टिलोपश्च । गतमन्यत् ॥ १४९ ॥

इति मल्लिनाथसूरिविरचिते 'जीवातु'समाख्यानेऽष्टादशः सर्गः समाप्तः ॥१८॥

—०—

अन्वयः——पूर्वार्द्ध ( प्रथम-द्वितीयचरणम् ) पूर्ववत् । शिवशक्तिसिद्धि-भगिनीसौभ्रात्रभव्ये तस्य कृतौ अस्मिन् महाकाव्ये नलीयचरिते अयम् अष्टा-दशः सर्गः यातः ।

हिन्दी——पूर्वार्द्ध का पूर्ववत् । 'शिवशक्तिसिद्धि' नामकी रचनारूपा बहिन का अच्छा भाई होने से शुभ-उत्कृष्ट-प्रशस्त, उस (श्रीहर्ष) की कृति इस महाकाव्य नल-चरित (नैषधीय-चरित) में यह अठारहवाँ सर्ग पूर्णता को प्राप्त हुआ ।

टिप्पणी——'नैषधीयचरित' के रचयिता महाकवि श्रीहर्ष की एक रचना 'शिवशक्तिसिद्धि' भी है, जिसका अन्य नाम 'शिवभक्तिसिद्धि' भी प्राप्त होता है । इसी कारण 'शिवशक्तिसिद्धि' को 'भगिनी' और 'नैषधीयचरित' को 'सुभ्राता' कहा गया । दोनों में सहोदरत्व दोनों रचनाओं के सौष्ठव को सूचित करता है ॥ १४९ ॥

नैषधीयचरिते अष्टादशः सर्गः यातः ।

नैषधीय चरित में अठारहवाँ सर्ग पूर्ण हुआ ।

—※—

# ऊनविंशः सर्गः

निशि दशमितामालिङ्गन्त्यां विबोधविधित्सुभि-
र्निषधवसुधामीनाङ्कस्य प्रियाऽङ्कमुपेयुषः ।
श्रुतिमधुपदस्रग्वैदग्धीविभावितभाविक-
स्फुटरसभृशाभ्यक्ता वैतालिकैर्जगिरे गिरः ॥ १ ॥

जीवातु—अथ काव्ये प्रयोगवैचित्र्यस्यालङ्कारत्वादस्मिन् सर्गे तद्वैचित्र्य-माश्रित्य प्रभातवर्णनमारभते—निशीति । निशि निशायाम् । 'पद्न्नोमास्—' इत्यादिना निशादेशः । दशमः वयोऽवस्थाविशेषः अस्याः अस्तीति दशमिनी वृद्धा 'वर्षीयान् दशमी ज्यायान्' इत्यमरः । 'वयसि पूरणात्' इति इनिः प्रत्ययः । तस्याः भावः तत्ता दशमिता वृद्धत्वं तां चरमावस्थामित्यर्थः । 'त्वत-लोर्गुणवचनस्य' इति पुंवद्भावः । आलिङ्गन्त्यां स्पृशन्त्याम्, प्राप्नुवन्त्यामि-त्यर्थः । प्रभातप्रायायां सत्यामिति भावः । प्रियायाः दमयन्त्याः, अङ्कम् उत्सङ्गम्, उपेयुषः प्राप्तस्य, प्रियामालिङ्ग्य निद्रितस्येत्यर्थः । निषधवसुधामीना-ङ्कस्य निषधदेशमन्मथस्य नलस्य, विबोधविधित्सुभिः जागरणं विधातुमिच्छुभिः। गम्यादिपाठात् द्वितीयासमासः । वैतालिकैः बोधकरैः, निद्राभञ्जकै; वन्दिभिरित्यर्थः । 'वैतालिका बोधकराः' इत्यमरः । श्रुतिमधुपदस्रजां श्रुतौ कर्णे, मधूनां मधुराणाम्, पदानां सुप्तिङन्तशब्दानाम्, या स्रक् माला, पङ्क्ति-रित्यर्थः । तासां या वैदग्धी रचनाचातुर्यम्, कौशिक्यादिवृत्तिसम्पत्तिरिति यावत् । तया विभाविताः व्यञ्जिताः, भावाः स्थायिप्रभृतयः अस्य सन्तीति भाविकः रसबोधकविभावादिचतुर्विधभाववान् । 'अत इनिठनौ' इति मत्वर्थी-यठन्प्रत्ययः । अत एव स्फुटः अभिव्यक्तः; संवेद्यतां प्राप्तः इत्यर्थः । रसः शृङ्गारादिरेव रसः स्नेहद्रवः, तेन भृशम् अत्यर्थम्, अभ्यक्ताः म्रक्षिताः; स्निग्धीकृता इत्यर्थः । रसभरिताः इति यावत् । गिरः वक्ष्यमाणगीतवाचः जगिरे गीयन्ते स्म । गायतेः कर्मणि लिट् । अस्मिन् सर्गे हरिणीवृत्तम्; 'रस-युगहयैर्न्सौ म्रौ स्लौ गो यदा हरिणी तदा' इति लक्षणात् ॥ १ ॥

अन्वयः—निशि दशमिताम् आलिङ्गन्त्यां प्रियाङ्कम् उपेयुषः निषधवसु-

धामीनाङ्कस्य विबोधविधित्सुमि वैतालिकैं श्रुतिमधुपदसन्दर्भवैदग्धीविभावित-भावव्यक्तस्फुटरसभृशाभ्यक्ता गिरः जगिरे।

हिन्दी—रात्रि के दसवीं दशा ( बुढ़ाई ) का आलिङ्गन करने ( समाप्त-प्राय हो जाने ) पर प्रिया ( दमयन्ती ) के उत्सग-प्राप्त ( प्रियालिङ्गन में बद्ध हो निद्रित ) निषधभूमि के मीनकेतु ( कामदेव नलराज ) को जगाने के इच्छुक वैतालिकों ( प्रातर्बोधार्थ नियुक्त बंदिजनों ) की कर्णामृतरूप ( कर्णमधुर ) पद-( शब्द )-मालाओं की रचना-चातुरी द्वारा स्थायिभावादि की उचित संयोजना से रस-व्यंजना से परिपूर्ण गीतिवाक् गायी जाने लगी।

टिप्पणी—रात्रि समाप्ति के निकट आ गयी, अतएव प्रातर्बोध के निमित्त नियुक्त बंदिजनों—वैतालिकों ने महाराज नल के विबोध की कामना से सरचना चातुरी के कारण सरस पद-वाक्य-योजना द्वारा रसाभिव्यक्ति से परिपूर्ण गीति-गानारम्भ कर दिया। ऐसी प्रबोधगीति, जिसका एक भी पद नीरस नहीं था। विभावानुभावव्यभिचारियोग द्वारा रसनिष्पत्ति से सर्वतः सिक्त वाणी गूंजने लगी। भाव यह कि महाराज नल के विबोधार्थ वैतालिकों ने मधुर प्रभात-वर्णन आरम्भ किया। वैतालिक अर्थात् विशिष्ट ताल जिनका शिल्प है—'विशिष्टस्तालो विताल. स शिल्प येषा ते वैतालिकाः।' ( नारायण )। वैतालिक अर्थात् सौखशायिक—सुखपूर्वक सुलाने-जगाने वाले बंदिजन, चारण—'वैतालिकास्तु कथ्यन्ते कविभिः सौखशायिका। राज्ञ प्रबोधसमये घण्टशिल्पास्तु घाण्टिकाः।' इस सर्ग में आद्य पचपन श्लोकों ( १—५५ ) की रचना हरिणी छंद में हुई है—अर्थात् 'दिनमिव'.... इत्यादि तक श्लोकों की। हरिणी छंद के प्रत्येक चरण में सत्रह वर्ण इस क्रम से होते हैं:— ।।। ( नगण ), ।।ऽ ( सगण ), ऽऽऽ ( मगण ), ऽ।ऽ (रगण ), ।।ऽ ( सगण ), ऽ। ( गुरु , लघु ) ॥ १ ॥

जय जय महाराज ! प्राभातिकी सुषमामिमा
सफलयतमां दानादक्ष्णोर्दरालसपक्ष्मणोः।
प्रथमशकुन शय्योत्थाय तवास्तु विदभंजा
प्रियजनमुखाम्भोजात् तुङ्ग यदङ्ग ! न मङ्गलम् ॥ २ ॥

जीवातु—जय जयेति। हे महाराज ! नल ! जय जय अभीक्ष्ण सर्वोत्कर्षेण वर्तस्व। 'नित्यवीप्सयो.' इति द्विर्भावः। दरम् ईषत्, अलसानि तदाऽपि

निद्रादेशसत्त्वात् निश्चेष्टानि, पक्ष्माणि नेत्रलोमानि ययोः तादृशयोः 'अल्पार्थे त्वव्ययं दरम्' इति यादवः। अक्ष्णोः चक्षुषोः, दानात् निक्षेपात्, दृष्टिप्रदानादित्यर्थः। इमां पुरोवर्त्तिनीम्, प्राभातिकीं प्रत्यूषकालिकीम्, सुषमां परमां शोभाम्, सफलयतमाम् अतिशयेन सफलय नरपतिकर्तृकदर्शने शोभायाः सफलत्वात्। 'किमेत्तिङव्यय-' इति आमुप्रत्ययः। विदर्भजा वैदर्भी, शय्योत्थायं शय्यायाः सत्वरम् उत्थाय, 'अपादाने परीप्सायाम्' इति णमुल्। परीप्सा त्वरा। एतेन स्त्रियः प्रथमोत्थानं लभ्यते, 'चरममपि शयित्वा पूर्वमेव प्रबुद्धा' इत्युत्तमाङ्गनालक्षणात् त्वत्तः पूर्वमेव शयनात् सत्वरमुत्थाय अवस्थिता इत्यर्थः। तव ते, प्रथमशकुनं प्राथमिकं मङ्गलजनकं दृश्यम्, अस्तु भवतु, तदा तस्यामेव प्रथमाक्षिपातात् इति भावः। कुत इत्यत आह-यत् यस्मात्, अङ्ग! भोः! प्रियजनस्य प्रीतिपात्रस्य, मुखाम्भोजात् वदनकमलात्, आननपद्मदर्शनादित्यर्थः। तुङ्गम् अधिकम्, मङ्गलं श्रेयः, न, अस्ति इति शेषः। इत्यर्थान्तरन्यासः।

अन्वयः— महाराज, जय जय, दरालसपक्ष्मणोः अक्ष्णोः दानात् इमां प्राभातिकीं सुषमां सफलयतमाम्, विदर्भजा शय्योत्थायं तव प्रथमशकुनम् अस्तु यत् अङ्ग, प्रियजनमुखाम्भोजात् तुङ्गं मङ्गलं न।

हिन्दी—हे महाराज, जय हो-जय हो। कुछ अलसाये पलकों वाले नयन-युगल के दान से इस (पुरोवर्त्तिनी) प्रातःकालीन सुषमा (सौंदर्य) को सफल करें। विदर्भनंदिनी शय्या से उठकर आपका प्रथम शकुन बनें, क्योंकि हे स्वामी, प्रियव्यक्ति के मुखकमल से ऊँचा (उच्च) मंगल नहीं होता।

टिप्पणी—वैतालिकों ने निवेदन किया कि महाराज, उठें और प्रभात की प्राकृतिक शोभा को देखें। सबसे प्रथम शय्या त्याग कर उठ खड़ी हुई विदर्भकुमारी का मुख-कमल निहारें। यही सबसे बड़ा शकुन होता है कि उठते ही सबसे पूर्व प्रियजन का मुखकमल दृष्टिगोचर हो। मल्लिनाथ ने 'शय्योत्थायम्' का अर्थ 'शय्या से शीघ्र उठी' किया है और निष्कर्ष दिया है कि इस कथन से यह भाव सूचित है कि स्त्री को पुरुष से पूर्व उठना चाहिए। यही उत्तमांगना का लक्षण है। प्रिय का प्रथमाक्षिपात उसी पर हो—यह मंगलकारी होता है। नारायण का भी यही मत है। मल्लिनाथ ने यहाँ अर्थान्तरन्यास को उल्लेख्य अलङ्कार माना है॥ २॥

वरुणगृहिणीमाशामासादयन्तममुं रुचो-
निचयसिचयांशांशभ्रंशक्रमेण निरंशुकम् ।
तुहिनमहसं पश्यन्तीव प्रसादमिषादसौ
निजमुखमितः स्मेरं धत्ते हरेर्महिषी हरित् ॥ ३ ॥

जीवातु—वरुणेति । असौ दृश्यमाना, हरेः इन्द्रस्य, महिषी साम्राज्ञीस्वरूपा, हरित् प्राची दिक्, काचित् राजपत्नी च, वरुणगृहिणीं वारुणीम्, आशां दिशम् प्रतीचीमित्यर्थः । काचित् पुरुषान्तरपत्नीं च, आसादयन्तम् अस्तोन्मुखत्वात् प्राप्नुवन्तम्, सङ्गच्छन्तमिति यावत् । अन्यभार्यां गच्छन्तमिति च, रुचीनिचयः प्रभासमूहः एव, 'कृदिकारात्-' इति ङीप् । सिचयं वसनम्, आच्छादकत्वसाधर्म्यादिति भावः । 'सिचयो वसनमंशुकम्' इति यादवः । तस्य अंशांशस्य किञ्चित् किञ्चिद्भागस्य, वीप्सायां द्विरुक्तिः । भ्रंशक्रमेण उत्तरोत्तरपरित्यागेन, एकत्र—निशावसानात् अन्यत्र—नग्नीभवनाय इति भावः । निर्नास्ति अंशुः किरणो यस्य तादृशं निरंशुकं निष्प्रभम् । वैधिकः कर् । निः नास्ति अंशुकं वस्त्रं यस्य तादृशं विवसनञ्च, अमुं पुरःस्थम्, तुहिनमहसं शीतकिरणं चन्द्रम्, कमपि पुरुषञ्च, पश्यन्ती अवलोकयन्ती इव, प्रसादमिषात् प्राभातिकवैशद्यच्छलात्, कौतुकजनितप्रसन्नताव्याजाच्च, निजमुखं स्वीयपुरोभागम् आननञ्च, स्मेरं सहासम्, धत्ते इव करोतीव । अत्र मिषशब्देन प्रसादरूपापह्नवेन पराङ्गनासङ्गनग्नपुरुषदर्शनजन्यस्मितत्वोल्लेखनात् सापह्नवोत्प्रेक्षा ।

अन्वयः—असौ हरेः महिषी हरित् वरुणगृहिणीम् आशाम् आसादयन्तं रुचीनिचयसिचयांशांशभ्रंशक्रमेण निरंशुकम् अमुं तुहिनमहसं पश्यन्ती इव प्रसादमिषात् निजमुखं स्मेरं धत्ते इव ।

हिन्दी—यह इन्द्र की रानी—सदृश ( पूर्वा ) दिशा ( एक राजमहिषी के समान ) वरुण की गृहिणी दिशा ( पश्चिमा दिक् ) को प्राप्त होते ( अस्तोन्मुख ) कान्तिराशिरूप वस्त्र के अल्पांश का क्रमसे परित्याग कर निष्प्रभ और वस्त्रहीन हुए चन्द्र को देखती जैसे प्रसन्नता ( प्रभात की शुभ्रता और हर्ष ) के व्याज से अपने मुख को मानो स्मित से युक्त कर रही है ।

टिप्पणी—प्रकृति-वर्णन है कि पूर्व दिशा में प्रकाश की विशदता का

तत्कृता तेन दिनेन सम्पादिता दिनेन एतन्मुखस्य एकस्य सख्युरिन्दोरपकारे कृतेऽपि अनेकेषां मित्राणां कमलानामुपकारोऽपि कृत । रात्र्या तु केवल चन्द्र एव उपकृत, तद् बहूपकारिण एकोऽपराधो न गणनीय, अत दिनेऽपि चुम्बनमुचितमिति भाव ॥ ५५ ॥

अन्वय —दिनेन अस्या मुखस्य सखा इन्दु यदि तिरस्कृत तन्मित्राणां शतपत्राणां श्रियः अपि तत्कृता ।

हिन्दी—दिन ने इस ( दमयन्ती ) के मुख के ( सादृश्य के कारण ) सखा चन्द्र की यदि अवज्ञा की ( चन्द्र को निस्तेज कर दिया, तो फिर उस ( मुख ) के (अन्य) मित्र शतदल कमलों की शोभा भी उसने सपन्न कर दी।

टिप्पणी—दिन का अपराध कदाचित् यह हो सकता है कि उसने दमयन्ती के मुख के एक मित्र चन्द्र को निस्तेज कर दिया, उसका अपमान किया, जिससे दमयन्ती दिन पर क्रुद्ध है। नल ने कहा कि दिन का यह अपराध सहजक्षम्य है क्योंकि दिन ने दमयन्ती मुख के एक मित्र चन्द्र का यदि अपकार किया तो मुख के दूसरे अनेक मित्रों का उपकार भी कर दिया, शतदल कमलों को विकसित कर श्री शोभा सम्पन्न बना दिया। अनेक के उपकारार्थ यदि एक का अपकार हो गया तो अपराध नहीं है। यदि है भी तो क्षम्य है। अत दमयन्ती को दिन पर क्रोध न कर रात्रि जैसा व्यवहार दिन में भी करना चाहिए। कहा भी गया है कि अनेक का अपकार करने वाले पापी का वध भी पुण्यकारक है, जो उससे अनेक का भला हो—एकस्मिन घातिते पापे बहूनामपकारिणी। बहूना भवति क्षेम तस्य पुण्यप्रदो वध ॥' एक इन्दु अनेक शतदलों का अपकारी था, उसका अपमान अनेक कमलों का क्षेमकारक है, अत दिन का दोष नहीं, गुण है इन्दु की अवज्ञा।

लज्जितानि जितान्येव मयि क्रीडितयाऽनया।
प्रत्यावृत्तानि तत्तानि पृच्छ सम्प्रति क प्रति ? ॥ ५६ ॥

जीवातु—लज्जावशाद् दिने नासौ चुम्बतीति चेत्तदप्ययुक्तमित्याह—लज्जितानीति। क्रीडितया रात्रौ स्वयमेव कृतसुरतक्रीडया, कर्त्तरि क्त। अनया च सख्या, मयि मम विषये मत्समीपे इति वा, यद्वा—मयि मम वक्षसि च त्याश्लेषार्थ। क्रीडितया कृतविपरीतविहारया इत्यर्थ। अनया लज्जितानि

क्रीडितानि, भावे क्तः। जितान्येव निरस्तान्येव, दूरीकृतान्येवेत्यर्थः। सम्प्रति इदानीं पुनः, कं प्रति कम् उद्दिश्य, तानि लज्जितानि, प्रत्यावृत्तानि प्रत्यागतानि, तत् प्रत्यावृत्तेः निमित्तमित्यर्थः। पृच्छ जिज्ञासय। मयि प्रागेव लज्जात्यागात् नाहमस्याः लज्जायाः निमित्तम्, भवतीनां समीपे लज्जायाः जातत्वात् भवत्य एव अस्याः लज्जाकारणमिति तर्कयामीति भावः॥ ५६॥

अन्वयः—मयि क्रीडितया अनया लज्जितानि जितानि एव, पृच्छ—तत् संप्रति तानि कं प्रति प्रत्यावृत्तानि।

हिन्दी—मेरे ( नल ) के साथ रत-विलास करती ( अथवा मेरे ऊपर रत-क्रीडा करती—विपरीत रति करती ) इस ( दमयन्ती ) ने समस्त लज्जा-व्यवहारों को जीत ही लिया था ( सम्पूर्णतः लज्जा त्याग दी थी ), पूछो कि वह ( लज्जा ) इस समय ( दिन में ) किसकी उपस्थिति से ( किस कारण ) लौट गयी ?

टिप्पणी—नल ने कहा कि यदि दिन दमयन्ती के रात्रि-व्यवहार को इस समय अपनाने में बाधक या कारण नहीं है, तो कला आदि उसकी सखियाँ हैं, क्योंकि रात रति-क्रीडा में दमयन्ती ने समग्र लज्जा छोड़ दी थी और सामान्य आलिंगन-चुम्बनादि ही नहीं, विपरीत रति तक की थी। अब जो लजा रही है, उसका कारण दिन नहीं है तो सखियाँ हैं॥ ५६॥

> निशि दष्टाधरायापि सैषा मह्यं न रुष्यति।
> क्व फलं दशते बिम्बीलता कीराय कुप्यति ?॥ ५७॥

जीवातु—सम्प्रति अधरदशनादिरूपं स्वापराधं चतुर्भिः क्षालयति, निशीति। सा एषा प्रिया, निशि रजन्याम्, दष्टः कृतदंशनः, अधरः रदनच्छदः येन तस्मै तादृशायापि, मह्यं नलाय, न रुष्यति न कुप्यति। 'क्रुधद्रुह—' इत्यादिना सम्प्रदानत्वाच्चतुर्थी। तथा हि—बिम्बीलता रक्तफलाख्यवृक्षस्य व्रततिः, ओष्ठोपमफलस्य वृक्षस्य लता इत्यर्थः। 'तुण्डिकेरी रक्तफला बिम्बिका पीलुपर्ण्यपि' इत्यमरः। फलं प्रसवम्, निजमेव बिम्बफलमित्यर्थः। दशते निजचञ्च्वा छिन्दते, कीराय शुकाय, क्व कुत्र, कुप्यति ? क्रुध्यति ? न क्वापीत्यर्थः। दृष्टान्तालङ्कारः, प्रतिवस्तूपमेति युक्तमिति केचित्॥ ५७॥

अन्वय —सा एषा निशि दष्टाधराय अपि मह्य न रुष्यति, बिम्बीलता फल दशते कीराय क्व कुप्यति ?

हिन्दी —वह यह ( दमयन्ती ) रात मे अधर-दश कर्ता भी मुझ ( नल ) से नही रूसती ( क्रुद्ध नही होती) बिम्ब की बेली फल को कुतरते तोते पर कहाँ कोप करती है ?

टिप्पणी— नल ने यह समावना करते हुए कि कदाचित् उससे दमयन्ती इस कारण क्रुद्ध है कि नल ने रात मे उसके अधर क्षत बना दिया था, किन्तु विचार करने पर लगता है कि यह कोई अपराध नही है। तोता बिम्ब की लता पर लाल लाल फल देखता है और कुतरता ही है। यह समव ही नहीं है कि लाल बिम्ब फल सम्मुख हो और तोता उसे न कुतरे। परतु बिम्ब फल की वेली तोते पर कोप नही करती, प्रत्युत शोभा के कारण शुक पर स्नेह ही करती है और उसे और कुतरने देती है। इस प्रकार नल ने बिम्ब-फल से अरुणाधर का जो दश किया, उस पर दमयन्ती का कोप करना उचित नही है। यह तो एक स्वाभाविक परिणाम था। होना ही था। दमयन्ती बिम्बलता सदृश है, अधर बिम्बफल। उसे भी बिम्ब बेली के समान स्नेह ही करना चाहिए। मल्लिनाथ क अनुसार यहाँ दृष्टात अलकार है, कुछ व्याख्याकारो की दृष्टि में यहाँ प्रतिवस्तूपमा मानना उचित है। 'रुष्यति' का पाठान्तर 'रुष्यतु' भी मिलता है। नारायण ने इसे ही मान्यता दी है। पाठान्तर अधिक युक्ति सगत लगता है — 'रात मे अधर दश के अपराधी मुझ ( नल ) से दमयन्ती का रूसना उचित नही ॥ ५७॥

सृणीपदसुचिह्ना श्रीश्चोरिता कुम्भिकुम्भयो ।
पश्यैतस्या कुचाभ्या तन्नृपस्तो पाडयामि न ? ॥ ५८ ॥

जीवातु—यदुक्त कलया 'कुचौ दोषोज्झितावस्या पीडितो प्रणतौ त्वया' इति तत्रोत्तरमाह—सृणीति। एतस्याः दमयन्त्या, कुचाभ्या स्तनाभ्याम्, कुम्भिकुम्भयो गजस्य शिर स्थपिण्डयो सम्बन्धिनी, सृणीपदानि अङ्कुशक्षतानि एव, सुचिह्नानि उत्कृष्टलक्ष्माणि यस्या सा तादृशी, श्री शोभा सम्पत्तिश्च, चोरिता अपहृता, इति पश्य एतत् त्व स्वयमेवावलोकय। नखपदस्य अङ्कुशाकारत्वदेव परिदृश्यमानत्वादिति भाव। तत् तस्मात्, चौर्यापराधाद्धेतोरित्यर्थ।

नृपः दण्डधरः, चौर्योचितदण्डविधाता इत्यर्थः। अहं नलः, तौ कुचौ, न पीडयामि ? न दण्डयामि ? न मर्दयामि च ? अपि तु पीडयाम्येव, दुष्टनिग्रहाधिकारात् राज्ञामिति भावः ॥ ५८ ॥

अन्वयः—पश्य-एतस्याः कुचाभ्यां कुम्भिकुम्भयोः सृणीपदसुचिह्ना श्रीः चोरिता, तत् नृपः तौ न पीडयामि ?

हिन्दी—देखो—इस ( दमयन्ती ) के पीनपयोधरों ने गजों के कुम्भस्थलों ( मस्तक के ऊँचे मांस-पिंडों ) पर अंकुश के सुंदर चिह्नों वाली शोभा को चुरा लिया, सो राजा मैं ( नल ) उन्हें दंडित न करूँ ?

टिप्पणी—कला ने नल पर आरोप लगाया था— 'कुचौ दोषोज्झितावस्याः पीडितौ व्रणितौ त्वया' ( ४९ )—अर्थात् आपने रात को निरावरण करके इस के कुचों को पीड़ा दी थी और क्षत बना दिये थे। नल ने इसके उत्तर में कहा कि यह तो राजधर्म है कि चोर को दंड दे। दमयन्ती के गजगंड-से पीन-पयोधरों ने चोरी की थी, करिकुम्भों की अंकुशसुचिह्ना संपत्ति ही चुरा ली। सो उन्हें पीड़ा दी गयी ( मर्दन किया गया ) और सक्षत बना दिया गया। यह तो अपराधी को दंड है, राजा नल का अपराध नहीं। दुष्टों—अपराधियों को दंड देना तो राजा का कर्तव्य है। भाव यह कि दमयन्ती के पीनपयोधर गजकुंभ-सदृश हैं। नल रोक ही न सका अपने को उनपर अंकुशाकार नख-क्षत-चिह्न बनाने से। कला चाहे तो देख सकती है कि दमयन्ती के स्तनों पर अंकुश-चिह्न हैं, चोरी की है उन्होंने ॥ ५८ ॥

> अधरामृतपानेन ममास्यमपराध्यतु ।
> मूर्द्ध्ना किमपराद्धं यः पादौ नाप्नोति चुम्बितुम् ? ॥ ५९ ॥

जीवातु—अधरेति। हे कले ! मम मे, आस्यं मुखम्, अधरामृतपानेन अधरसुधास्वादनेन हेतुना, अपराध्यतु अनभिमताचरणात् अपराधि अस्तु। अत एव अपराधिनः अस्य एषा दण्डं विदधातु इति भावः। किन्तु मूर्द्ध्ना मम शिरसा, किम् अपराद्धम् ? कः अपराधः कृतः ? यः मूर्द्धा, पादौ अस्याः चरणौ, चुम्बितुं स्प्रष्टुमित्यर्थः। न आप्नोति ? न लभते ? तत् पृच्छ इति शेषः।

अन्वयः—मम आस्यम् अधरामृतपानेन अपराध्यतु, मूर्द्ध्ना किम् अपराद्धं यः पादौ चुम्बितुं न आप्नोति ?

हिन्दी—( माना कि ) मेरे ( नल के ) मुख ने अधरामृत-पान कर अपराध किया है, परन्तु मस्तक ने क्या अपराध किया है, जो ( दमयन्ती का ) चरण चुम्बन भी नहीं पा रहा ?

टिप्पणी—नल ने कहा कि वह मान लेता है कि उसके मुख ने दमयन्ती का अधर दश कर अपराध किया है, ऐसी स्थिति में दण्ड मुख को मिलना चाहिए, मस्तक को नहीं, जिसे दमयन्ती ने 'विन-अपराध' दण्ड दे रखा है कि वह बेचारा चरण चूमना चाहता है और उसे उसके अभीष्ट से वंचित किया जा रहा है। यह तो अत्यन्त अनुचित है। आशय यह भी कि नल दमयन्ती के चरणों में मस्तक रखकर अधरामृतपान-अपराध की क्षमा चाहता है। उसका यह अधिकार तो मिलना चाहिए ॥ ५९ ॥

अपराद्धं भवद्वाणी श्राविणा पृच्छ किं मया ? ।
वीणाऽऽह परुषं यन्मां कलकण्ठी च निष्ठुरम् ॥ ६० ॥

जीवातु—अपराद्धमिति । यत् यस्मात्, वीणा वाद्यविशेषः, मां नलं, परुषं कर्कशम् अप्रियवाक्यञ्च, आह ब्रवीति, कलकण्ठी च कोकिला अपि, मां निष्ठुरं कठोरं सतिरस्कारञ्च, आह, अतः हे कल्ये ! पृच्छ जिज्ञासय, ते ष सखीम् इति शेषः । भवत्या तव दमयन्त्या, वाणीं वाक्यम्, शृणोति आकर्णयतीति तच्छ्राविणा, मया नलेन, किम् अपराद्धम् ? कोऽपराधः कृत ? न किञ्चिदप्यपराद्धम् इत्यर्थः । लोकानामयमेव स्वभावो यत् परुषनिष्ठुरवाक्यश्रवणसन्तप्तचित्तं प्रशमयितुं सुमधुरं वाक्यं श्रोतुमिच्छा भवतीति तयोः पारुष्यदोषादुष्ट्या त्वत्सख्या सुमधुरा वाणी शुश्रूषुः अहं सम्भाषणेन च सख्या अनुकम्पनीय इति भावः ॥ ६० ॥

अन्वयः—पृच्छ—भवद्वाणीश्राविणा मया किम् अपराद्धं यत् मां वीणा परुषं कलकण्ठी च निष्ठुरम् आह ?

हिन्दी—( नल ने कला से कहा—अपनी सखी से ) पूछो कि आप ( दमयन्ती ) की वाणी को सुनने ( के स्वभाव ) वाले मैं ( नल ) ने क्या अपराध किया है कि मुझसे वीणा ने कठोर और कोकिला ने निर्मम ( सतिरस्कार ) वचन कहा ?

टिप्पणी—आशय यह है कि रात्रि में नल ने दमयन्ती की वाणी सुनी थी, मधुर और स्नेह-पूर्ण, सरस वचन। उनको सुनने के पश्चात् अब न तो वीणा की झंकृति ही भली लगती है और न कोकिल-कलरव। ये दोनों ही दमयन्ती-वाणी के संमुख फीके हैं। इसे ही भंगिमा-विशेष से कहा गया कि वीणा और कोकिल का ( अथवा दमयन्ती का ही ) नल ने ऐसा क्या अपराध किया है, जो वीणा ने कर्कश उच्चारा ( वीणा का मधुर स्वर कर्कश लगा ) और कोकिल ने सापमान कहा ( कोकिल स्वर भी अच्छा न लगा ) ? वीणा और कोकिल तो स्वर-माधुर्य को सीखने के लिए दमयन्ती की सेवा में हैं; और सेवकों से तो अपराधियों की ही अवमानना करायी जाती है। नल का ऐसा अपराध तो नहीं है कि दमयन्ती स्वयं तो बोलती ही नहीं और अपने परिचारकों द्वारा डाँट-फटकार दिला कर अपमानित करा रही है। आशय यही कि दमयन्ती की वाणी सुनने के पश्चात् अब न वीणा के स्वर भाते हैं, न कोकिलरव, कृपा करके प्रिया अब बोले ॥ ६० ॥

सेयमालिजने स्वस्य त्वयि विश्वस्य भाषताम्।
ममताऽनुमताऽस्मासु पुनः प्रस्मर्यते कुतः ? ॥ ६१ ॥

जीवातु—सेति। हे कले! सा इयं प्रिया भैमी, स्वस्य आत्मनः, आलिजने सखीजने, त्वयि भवति, विश्वस्य विस्रम्भ्य, प्रत्ययं कृत्वा इत्यर्थः। भाषतां वदतु, त्वां सखी विश्वस्य अवश्यमेव एतत् कथयतु इत्यर्थः। किं भाषताम् ? इत्याह—अस्मासु मयि विषये, अनुमता अङ्गीकृता, ममता आत्मीयता, मम अयम् इत्यभिमानः इत्यर्थः। रजन्यां तदनुकूलाचरणादिति भावः। कुतः कस्माद् हेतोः, पुनः इदानीं, प्रस्मर्यते ? प्रगतस्मरणीक्रियते ? रात्री तथा आत्मीयत्वेन आलप्य दिवा युष्मत्समक्षं दृष्टिनिक्षेपमात्रस्यापि अकरणात् तत् कथं विस्मर्यते अनयेति पृच्छेत्यर्थः। मयि अनात्मीयाचरणे कथं जीवेयम् ? इति भावः॥ ६१ ॥

अन्वयः—सा इयं स्वस्य त्वयि आलिजने विश्वस्य भाषताम्, अस्मासु अनुमता ममता पुनः कुतः प्रस्मर्यते ?

हिन्दी—वह ( चुप बैठी ) यह ( दमयन्ती ) आत्मीय तुझ सखी ( कला ) पर विश्वास करके बोले कि हम ( नल ) पर ( रात्री में ) जो ममता दिखायी थी, उसे इस समय क्यों विस्मृत कर रही है ?

टिप्पणी—यह भी उपालम की एक भंगिमा है। रात में इतनी आत्मीयता दिखायी और 'सब कुछ' स्वेच्छया स्वीकारा अब दिन में वह सब भुला कर सखी-समक्ष ऐसी निठुराई क्या ? कला उसकी विश्वस्त सखी है, उसी पर विश्वास करके दमयन्ती को कारण बताना चाहिए ॥ ६१ ॥

अथोपवदने भैम्या स्वकर्णोपनदच्छलात् ।
सन्निधाप्य श्रुतौ तस्या निजास्यं सा जगाद ताम् ॥ ६२ ॥

जीवातु—अथेति । अथ राजवाक्यानन्तरम्, सा कला, भैम्या दमयन्त्या, उपवदने आननसमीपे । सामीप्येऽव्ययीभाव, 'तृतीयासप्तम्योर्बहुलम्' इति विकल्पात् सप्तम्या नाम्भाव । स्वकर्णस्य निजश्रवणस्य, उपनयच्छलात् समीपनयनव्याजात्, ततः तस्याः भैम्याः, श्रुतौ कर्णे, निजास्यं स्वमुखम् सन्निधाप्य सन्निहितं कृत्वा, तां भैमीम्, जगाद बभाषे ॥ ६२ ॥

अन्वय—अथ सा भैम्याः उपवदने स्वकर्णोपनयच्छलात् तस्याः श्रुतौ निजास्यं सन्निधाप्य तां जगाद ।

हिन्दी—तदनंतर ( नल के चुप होने पर ) वह ( कला ) भीम पुत्री ( दमयन्ती ) के मुख के निकट अपने ( कला के ) कान ले जाने के मिस उस ( दमयन्ती ) के कान पर अपना मुख ले जाकर उस ( दमयन्ती ) से बोली।

टिप्पणी—राजा नल जब नर्म-वचन कह कर चुप हो गये तो कला दमयन्ती के मुख के पास अपना कान ले गयी और यद्यपि दमयन्ती चुप थी, तथापि जैसे उससे एकान्त में कुछ सुन रही हो, अपना मुँह दमयन्ती के कान के समीप ले गयी और उससे बोली ॥ ६२ ॥

अहो ! मयि रहोवृत्तं धूर्ते ! किमपि नान्यथा ।
आस्स्व सत्यमिमं तत्ते भूपमेवाभिधापये ॥ ६३ ॥

जीवातु—अहो इति । धूर्ते ! हे वञ्चनपरे ! मयि अस्मत्समीपे, रहोवृत्तं रहस्यचेष्टितम्, चुम्बनालिङ्गनादिरूपं निर्जनवृत्तान्तमित्यर्थः । किम् अपि किञ्चिदपि, न अन्यथा न अभिहितवती असि, त्वमिति शेषः, इत्यहो ! आश्चर्यम् ! भवतु, आस्स्व तिष्ठ । इमम् अमुम्, भूपं राजानं नलमेव, ते तव, तत् रात्रिचेष्टितमित्यर्थः । सत्यं यथायथम्, अभिधापये वाचयामि, कौशलेन नृपमेव सर्वं ख्यापयिष्यामि इत्यर्थः । 'गतिबुद्धि—' इत्यादिना शब्दकर्मत्वादणि-

कर्त्तुः कर्मत्वम् । राजा यथा स्वयमेव तव रहस्यवृत्तान्तं कथयति तथा करोमि इति निष्कर्षः ॥ ६३ ॥

अन्वयः—अहो धूर्त्ते, किम् अपि रहोवृत्तं मयि न अभ्यधाः, आसस्व, इमं भूपम् एव ते तत् सत्यम् अभिधापये ।

हिन्दी—अरी चतुर ठगिनी ( दमयन्ती ) कुछ भी रहस्य-वृत्तांत मुझे नहीं बताया; ठहर इस राजा ( नल ) से ही तेरा वह ( गोपनीयरत-व्यापार ) सच्चा-सच्चा कहलवाये लेती हूँ ।

टिप्पणी—कला ने दमयन्ती को उलाहना दिया कि वह तो बड़ी चालक निकली कि अपनी आत्मीय सखियों से भी प्रिय-मिलन से सम्बद्ध एक भी बात नहीं कही। कला-सी आत्मीया तक को एक भी रहस्य-वृत्तांत नहीं बताया। ठीक है, दमयन्ती ने न बताया तो क्या हुआ, कला अपने वचन-कौशल से राजा नल-द्वारा सब कुछ कहला लेगी। भाव यह है कि कला ऐसी करेगी कि राजा ही सब कह डाले ॥ ६३ ॥

स्मरशास्त्रमधीयाना शिक्षिताऽसि मयैव यम् ।
अगोपि सोऽपि कृत्वा किं दाम्पत्यव्यत्ययस्त्वया ? ॥ ६४ ॥

जीवातु—स्मरेति । स्मरशास्त्रं वात्स्यायनादिकामतन्त्रम्, अधीयाना पठन्ती, मत्तः अभ्यस्यन्तीत्यर्थः । त्वमिति शेषः । यं दाम्पत्यव्यत्ययमित्यर्थः । मया कलयैव, अध्यापिकया एव इति यावत्, शिक्षिता उपदिष्टा, असि भवसि । 'शृ विद्यासि—' इति शासेरर्थग्रहणात् द्विकर्मकत्वम् 'अप्रधाने दुहादीनाम्' इति अप्रधाने कर्मणि क्तः । त्वया भवत्या, स मदुपदिष्टः, दाम्पत्यव्यत्ययः दाम्पत्यस्य दम्पतिव्यवहारस्य स्वाभाविकविहारस्य, व्यत्ययः वैपरीत्यम्, अन्यथाचरणमित्यर्थः । विपरीतसम्भोगः इति यावत् । कृत्वाऽपि स्वयं निष्पाद्यापि, किं किमर्थम्, अगोपि ? मम समीपे गोपितः ? शिक्षयित्री मामेव यदा त्वं गोपायितुमिच्छसि, तदा नास्ति तवासाध्यं किञ्चिदिति भावः । एतत्तु 'लज्जितानि जितान्येव' इत्यादिना नलोक्तिमनुसृत्यैव चतुरया सख्या अभिहितमिति मन्तव्यम् । 'नितरां धाष्टर्यमवलम्ब्य मया शिक्षितं विपरीत-सुरतं कृत्वाऽपि ममैव पुरस्तात् न कृतमिति कथयसीति नितरां वञ्चनाचतुराऽसीति भावः' इति 'नैषधीयप्रकाशः' ॥ ६४ ॥

अन्वय :—स्मरशास्त्रम् अधीयाना या मया एव शिक्षिता असि सा दाम्पत्या व्यत्ययं अपि कृत्वा त्वया किम् अगोपि ?

हिन्दी—कामशास्त्रका अध्ययन करती जिस तुझ दमयन्ती को जो दपति-भाव का व्यत्यय ( स्त्री का पुरुषवत् और पुरुष का स्त्रीवत् आचरण, विपरीतरति ) मैंने ( कला ने ) ही सिखाया है वह विपरीत संयोग भी करके तूने ( दमयन्ती ने ) किस लिए छिपाया ?

टिप्पणी—कला ने दमयन्ती से कहा कि वह तो बड़ी चालाक निकली। सब कुछ सिखाने वाली गुरु सखी कला से ही दुराव। अरे सीखा तो सब हमसे ही, और कर भी डाला, और हमसे ही नहीं बताया। विपरीत रति तक कर डाली, जो राजा के 'लज्जितानि जितान्येव' ( ५६ ) कथन से स्पष्ट है कि दमयन्ती ने रात लज्जा जीत ली थी। और अब भोली भाली बनी बैठी है। अरी वाह री चतुरे, हमसे ही सीखा और हमसे ही ऐसा छिपाव ! हमारी बिल्ली और हमसे ही म्याऊँ ! ॥ ६४ ॥

मौनिन्यामेव सा तस्या तदुक्तोरिव शृण्वती ।
वादं वादं मुहुश्चक्रे हुँ हुमित्यन्तराऽन्तरा ॥ ६५ ॥

जीवातु—मौनिन्यामिति। सा कला, तस्याः भैम्याम्, मौनिन्यामेव तूष्णीम्भूतायामेव, किमपि अकथयन्त्यामेवेत्यर्थः। तदुक्तीः तस्याः दमयन्त्याः वाक्यानि, शृण्वती आकर्णयन्तीव, श्रवणभङ्गीं प्रकाशयन्तीवेत्यर्थः। अन्तराऽन्तरा मध्ये मध्ये, वादं वादं तद्वाक्यस्य प्रत्युत्तरम् इव चोदित्वा। आभीक्ष्ण्ये णमुल्। मुहुः पुनः पुनः, हु हुम् इति हुं हुमित्यनुमोदनसूचकं शब्दम्, चक्रे कृतवती, पुनः पुनः हुं हुमिति करणेन तद्वाक्यानुमोदनं चकार इत्यर्थः। अनेनास्या अतीवपरिहासप्रियत्वं व्यज्यते इति बोद्धव्यम् ॥ ६५ ॥

अन्वयः—सा तस्या मौनिन्याम् एव तदुक्तीः शृण्वती इव अन्तरा अन्तरा वादं वादं मुहुः हुं हुम् इति चक्रे।

हिन्दी—वह ( कला ) उस ( दमयन्ती ) के चुप रहने पर भी जैसे उस ( दमयन्ती ) का कहा सुन रही हो, ऐसा प्रकट करती हुई बीच-बीच में दमयन्ती का कथन सुनना जताती बार-बार 'हूँ हूँ' करने लगी।

टिप्पणी—यद्यपि दमयन्ती ने कुछ कहा नहीं, परन्तु बीच-बीच वारंवार 'हूँ-हूँ' करती, हुंकारी भरती कला यह प्रकट कर रही थी कि दमयन्ती कुछ कह रही है और कला सुन रही है। परिहास प्रियता का नाटकीय मनोरंजक दृश्य ॥ ६५ ॥

अथासावभिसृत्यास्या रतिप्रागल्भ्यशङ्किनी ।
सख्या लीलाम्बुजाघातमनुभूयालपन्नृपम् ॥ ६६ ॥

जीवातु—अथेति । अथ उक्तप्रकारभङ्गिकरणानन्तरम्, अस्याः भैम्याः, रतिप्रागल्भ्यं सुरतकाले नैपुण्यम्, शङ्कते तर्कयतीति रतिप्रागल्भ्यशङ्किनी सुरतक्रीडायां दमयन्ती निपुणा जाता इति विवेचयन्तीत्यर्थः। असौ कला, अभिसृत्य दमयन्तीसकाशं गत्वा सख्याः भैम्याः, लीलाम्बुजानां करस्थितलीलाकमलानाम् आघातं ताडनम्, अनुभूय प्राप्य, नृपं राजानम्, आलपत् अभाषत ॥ ६६ ॥

अन्वयः—अथ अस्याः रति प्रागल्भ्यशङ्किनी असौ अभिसृत्य सख्याः लीलाम्बुजाघातम् अनुभूय नृपम् आलपत् ।

हिन्दी—तत्पश्चात् ( दमयन्ती-कथन-श्रवण की भंगिमा करके ) इस (दमयन्ती) के रति-क्रीडा—नैपुण्य की विवेचना करती वह ( कला ) दमयन्ती के निकट पहुँच कर सखी ( दमयन्ती ) के करस्थित लीला-कमल का ताडन अनुभव करके राजा से बोली ?

टिप्पणी—बात चीत करने-सुनने की नाटकीयता प्रदर्शन करती कला दमयन्ती के और निकट पहुँची और दमयन्ती को जताया कि वह अब पूर्ण-पंडिता हो चुकी है, विपरीत रति भी सीख गयी। इस पर दमयन्ती ने स्वाभाविक रूप में कला पर लीला-कमल से आघात किया, जिसका अनुभव करती वह नल से कहने लगी। अथवा कला ने ऐसा प्रदर्शन किया कि जैसे कला द्वारा (रतिरहस्य की वार्त्ता कही जाने पर दमयन्ती उस पर लीला-कमल का आघात कर रोष प्रकट कर रही है। अर्थात् भेद खुल जाने पर स्वाभाविक प्रतिक्रिया व्यक्त कर रही है ॥ ६६ ॥

दृष्ट ! दृष्ट !! महाराज ! त्वदर्थाभ्यर्थनाक्रुधा ।
यत्ताडयति मामेव यद्वा तर्जयति भ्रुवा ? ॥ ६७ ॥

जीवातु—तदेवाह षड्भि –दृष्टमित्यादि । हे महाराज ! दृष्ट ! दृष्टम् !! अवलोकितम् ! अवलोकितम् ! ! इति आक्षेपे द्विरुक्ति । किं दृष्टम् ? तत्राह–त्वदर्थं भवन्निमित्तम्, यत् अभ्यर्थना प्रार्थना, भर्त्तुरभिलाष पूरयतु इत्येवरूपा याच्ञा इत्यर्थ । तया क्रुधा रोषेण, यत् माम् एवम् अनेन प्रकारेण, ताडयति प्रहारयति, यत वा यच्च, भ्रुवा भ्रूभङ्गेण, तर्जयति तिरस्करोति, तद् उभय दृष्ट खलु ? इत्यर्थ । एतच्च रहस्यवाक्यश्रवणार्थमिति भाव । तर्जतरतु धातोस्वेऽपि अनुदात्तेत चक्षिङ ङित्करणेनानित्यत्वाज्ञापनात् परस्मैपदमपि भवति, अत एव तर्जयते भर्त्सयते तर्जयतीत्यपि च दृश्यते इति भट्टमल्ल ॥६७॥

अन्वय –महाराज, दृष्ट दृष्ट, त्वदर्थाभ्यर्थनाक्रुधा यत् माम् एव ताडयति, यत् भ्रुवा वा तर्जयति ?

हिन्दी—( कला ने कहा)—महाराज, देखा देखा, आपके निमित्त प्रार्थना करने पर क्रोध से जो मुझे ( कला को ) इस प्रकार ( यह दमयन्ती लीला कमल से ) ताडना दे रही है अथवा जो भ्रूसकेत तर्जन कर रही है !

टिप्पणी—दमयन्ती के लीला कमल से प्रताडना पाकर नाटकीयता से भगिमा-विशेष का आश्रय लेती कला ने नल का ध्यान आकृष्ट किया कि वह तो महाराज पर प्रसन्न होने के लिए दमयन्ती से निवेदन कर रही है किन्तु वह है कि उसे आघात दे रही है कि ऐसा प्रस्ताव क्या रखा और भ्रूसकेत से भविष्य मे ऐसा न करने का निषेध कर रही है कि खबरदार, आगे यदि कभी ऐसा किया । महाराज के समुख ही यह हो रहा है, वे स्वय साक्षी हैं ॥ ६७ ॥

वदत्यचिह्नि चिह्नेन त्वया केनैष नैषध ? ।
शङ्के शक्र,स्वय कृत्वा मायामायातवानयम् ॥ ६८ ॥

जीवातु—किं तद्वाक्यम् ? तदाह त्रिभि, वदतीत्यादि । हे राजन् ? वदति कथयति, भैमी मामिति शेष । तदेवाह—हे कले ? त्वया भवत्या, एष अय जन , केन चिह्नेन लक्षणेन, नैषध- नल इति अचिह्नि ? चिह्नित ?

प्रत्यभिज्ञातः ? इत्यर्थः। शङ्के मन्ये, अहमिति शेषः। अयम् एष जनः, स्वयं साक्षात्, शक्र इन्द्र एव, मायां छलम्, छलेन नलवेशधारणमित्यर्थः, कृत्वा विधाय, आयातवान् आगतवान् इति ॥ ६८ ॥

अन्वयः—वदति-त्वया केन चिह्नेन एषः नैषधः अचिह्नि; शङ्के-अयं शक्रः स्वयं मायां कृत्वा आयातवान्।

हिन्दी—दमयन्ती कह रही है कि तू ने ( कला ने ) किस चिह्न ( लक्षण, पहिचान ) से इस (संमुखस्थ) को निषधराज ( नल ) चीह्ना; मैं ( दमयन्ती ) तो समझती हूँ कि यह इन्द्र स्वयं छल करके आया है।

टिप्पणी—कला ने और भंगिमा-परिवर्तन करते हुए बताया कि यह दमयन्ती तो नल को इन्द्र मानती है, नल मानती ही नहीं। परपुरुष मान कर प्रस्ताव पर क्रुद्ध होने का औचित्य सिद्ध करती है। अब नल ही बतायें कि कला बेचारी क्या करे ? ॥ ६८ ॥

> स्वर्णदीस्वर्णपद्मिन्याः पद्मदानं निदानताम्।
> नयतीयं त्वदिन्द्रत्वे दिवश्चागमनञ्च ते ॥ ६९ ॥

जीवातु—कथं मयि अस्याः शक्रशङ्का ? इत्याह—स्वर्णदीति। किञ्च, हे महाराज ! इयं भैमी, स्वर्णद्याम् आकाशगङ्गायां मन्दाकिन्याम्, या स्वर्णपद्मिनी कनकमयकमललता तस्याः, पद्मस्य स्वर्णकमलस्य, दानं स्वस्यै अर्पणम्, तथा ते तव, दिवश्च अन्तरीक्षाच्च, आगमनञ्च उपस्थितिश्च, त्वदिन्द्रत्वे तव वासवत्वसंशये, निदानतां मूलकारणताम्, नयति प्रापयति। मानवे एतदुभयस्यासम्भवत्वादिति भावः ॥ ६९ ॥

अन्वयः—इयं स्वर्णदीस्वर्णपद्मिन्याः पद्मदानं ते च दिवः आगमनं च त्वदिन्द्रत्वे निदानतां नयति।

हिन्दी—यह (दमयन्ती) स्वर्ग-सरित् ( मन्दाकिनी ) की सुवर्णकमलिनी के कमल का ( अपने को ) समर्पण और आप का स्वर्ग से ( धरती पर ) आगमन आप ( नल ) के इन्द्र होने में मूलकारणभूत मानती है।

टिप्पणी—कला ने बताया कि दमयन्ती का महाराज नल को नल न मानकर नलरूपधारी इन्द्र मानना अकारण भी नहीं है। महाराज द्युलोक से

पधारे, दमयन्ती को स्वर्णपत्र का उपहार दिया (श्लोक० १, ४)। ये कार्य इन्द्र के लिए सहज हैं, अतः दमयन्ती महाराज को कपटवेषधारी इन्द्र मान रही है। इसी कारण दमयन्ती ने सखी की भर्त्सना भी की है कि वह उसे पर-पुरुष को भजने की नितांत अनुचित प्रेरणा दे रही है॥ ६९॥

भापते नैषधच्छाया मायाऽमायि मया हरेः।
आह चाहमहल्याया तस्याकर्णितदुर्णया॥ ७०॥

जीवातु—भापते इति। हे महाराज! भापत भैमी अन्यदपि वदति। किमिति? हे कले! मया नैषधच्छाया नलरूपधरा, हरेः इन्द्रस्य, माया छलना, अमायि अनुमिता, स्वयंवरकाले तथाभूतव्यापारदर्शनादिति भाव। माङ कर्मणि लुङ् चिणि युगागम। ननु तदानीं ते कौमार्यात् त्वल्लाभार्थं तस्य माया न दूषणीया, इदानीन्तु तव परस्त्रीत्वात् तस्य तथाविधा माया न सम्भवत्येवेत्याह—आह च एतदपि वदतीत्यर्थः। अहं दमयन्ती, अहल्यायाः तन्नाम्न्याः गौतमभार्यायाम्, तस्य इन्द्रस्य, आकर्णितः श्रुतः, पुराणादौ इति शेषः। दुर्णयः दुश्चेष्टितम्, मायया गौतमरूपं धृत्वा सतीत्वनाशरूपदुर्व्यवहारः इत्यर्थः। यया सा तादृशी, अस्मीति शेषः। सापेक्षत्वेऽपि गमकत्वात् समासः 'उपसर्गादसमासेऽपि णोपदेशस्य' इति णत्वम्। पारदार्यात् भीतिरप्यस्य नास्ति, अतः इदानीमपि तत्कर्तृकनलरूपधारणं नासम्भवं इति भावः॥ ७०॥

अन्वय—भापते—मया हरेः नैषधच्छाया माया अमायि आह च—अहम् अहल्यायां तस्य आकर्णितदुर्णया।

हिन्दी—(कला ने कहा)—दमयन्ती कहती है कि मैं (दमयन्ती) इन्द्र का निषधराज रूप बनाने का कपट (स्वयंवर काल से) जानती हूँ, और यह कहती है कि मैं गौतमपत्नी अहल्या के प्रति उस (इन्द्र) का दुष्प्रयत्न सुन चुकी हूँ।

टिप्पणी—कला ने बताया कि दमयन्ती यह भी बता रही है कि इन्द्र के लिए कपटरूप बनाकर छलना कोई नयी बात नहीं है। स्वयंवर काल में उसने नल रूप बनाया ही था। ऐसा भी नहीं है कि यह मान लिया जाय उस समय कुमारी दमयन्ती से विवाह करने के लिए वह देवराज का प्रयत्न

त्या, और किसी कुमारी से विवाह करने की चेष्टा अनुचित नहीं होती। इन्द्र परस्त्री के साथ भी दुष्कर्म कर सकता है; करता रहा है। उदाहरणार्थ गौतमपत्नी अहल्या को इन्द्र द्वारा छले जाने की कथा पुराणादि में प्रसिद्ध है। दमयन्ती भी जानती है। सो विवाहिता, परस्त्री दमयन्ती को छलने का दुष्प्रयत्न इन्द्र द्वारा सहज संभाव्य है ॥ ७० ॥

सम्भावयति वैदर्भी दर्भाग्राभमतिस्तव।
जम्भारित्वं कराम्भोजाद्दम्भोलिपरिरम्भिणः॥ ७१ ॥

जीवातु—सम्भावयतीति। किञ्च, दर्भाग्राभा कुशाग्रसदृशी, अतीव तीक्ष्णा इत्यर्थः, मतिः बुद्धिः यस्याः सा तादृशी सूक्ष्मबुद्धिः, वैदर्भी दमयन्ती, दम्भोलिः वज्रायुधं वज्ररेखाञ्च, परिरभते धारयतीति तस्मात् वज्रायुध-धरात् वज्रचिह्नविशिष्टाच्च, कराम्भोजात् पाणिकमलात् हेतोः, कराम्भोजं दृष्ट्वा इत्यर्थः। तव ते, जम्भारित्वम् इन्द्रत्वम्, सम्भावयति तर्कयति। 'वज्र-हस्तः पुरन्दरः' इति श्रुतेः तथा नलस्य पाणितले वज्रादिविविधसार्वभौम-लक्षणस्यावस्थानादिति भावः ॥ ७१ ॥

अन्वयः—दर्भाग्राभमतिः वैदर्भी दम्भोलिपरिरम्भिणः कराम्भोजात् तव जम्भारित्वं सम्भावयति।

हिन्दी—कुशाग्रबुद्धि विदर्भजा ( दमयन्ती ) सार्वभौमिकतासूचक वज्र-चिह्न-युक्त करकमल होने से आप के ( नल के ) जंभशत्रु ( इन्द्र ) होने की संभावना करती है।

टिप्पणी—कपटवेशधारी इन्द्र के नल-रूप में होने का एक और प्रमाण। इन्द्र वज्रधारी है, उसके हाथ में वज्र-धारण-चिह्न है, नल के हाथ में भी वज्र-चिह्न है। सार्वभौम नरेश के हाथ में सामुद्रिकशास्त्रानुसार वज्र-चिह्न होता है। दमयन्ती बड़ी सूक्ष्म बुद्धि रखती है, उसे धोखा देना कठिन है। इस चिह्न के कारण इस ने इन्द्रत्व की संभावना कर ली ॥ ७१ ॥

अनन्यसाक्षिकाः साक्षात्तद्व्याख्याय रहःक्रियाः।
शङ्काऽऽतङ्कं नुदतस्या यदि त्वं तत्त्वनैषधः ॥ ७२ ॥

जीवातु—अनन्येति। हे राजन्! त्वं भवान्, यदि चेत्, तत्त्वनैषधः

परमार्थनल, असीति शेष, तत् तर्हि, अनन्यसाक्षिका नास्ति अन्ये स्वेतरा', साक्षिणः प्रत्यक्षदर्शिन यासा ताद्दशी- स्वमात्रसवेद्या, रहःक्रिया चुम्बनालिङ्गनादिरूपरहस्यव्यापारान्, साक्षात् अस्या समक्ष स्वयमेव, व्यारयाय उक्त्वा, एतस्या वैदर्भ्या, शङ्काया इन्द्रत्वसन्देहस्य, आतङ्क भयम्, नुद निवर्तय। यान् यान् सुरव्यापारान् केवल युवामेव जानीथ, न पुनरन्येषा केषाञ्चिदपि तज्ज्ञानसम्भावना, ईदृशान् व्यापारान् यदि त्व वक्तु शक्नोषि, तदैव एषा त्वा नलत्वेन अवधारयिष्यति, नान्यथा इति भाव ॥ ७२ ॥

अन्वयः—त्व यदि तत्त्वनैषध तत् अनन्यसाक्षिका रह क्रिया साक्षात् व्याख्याय एतस्या शङ्कातङ्क नुद।

हिन्दी—आप ( नल ) यदि वास्तव मे निषधराज हैं तो जिनका और कोई ( दमयन्ती के अतिरिक्त ) साक्षी नही है, ऐसा गोपनीय व्यापार दमयन्ती के समुख विस्तार पूर्वक बता कर इस ( दमयन्ती ) के शकाजनित भय को दूर कीजिए।

टिप्पणी—अपने गोपनीय विलास व्यापारों की चर्चा सखियों मध्य—विशेषत कला जैसी आत्मीया से भी—न करने पर कला ने कहा था कि वह ऐसी स्थिति उत्पन्न कर देगी कि राजा नल ही सब कुछ दमयन्ती के समुख कह देगा—'भूपमेवाभिधापये'—( ६३ )। कला ने उसी स्थिति को अपनी नाटकीयता से उपस्थित कर दिया। या तो नल वे सब विलास-व्यापार विस्तार से बताये, अन्यथा दमयन्ती उसे इन्द्र मानकर विमुख ही रहेगी। ऐसी बातें, जो दमयन्ती-नल ही जानते हों, इन्द्र नही जान सकता। वे बातें कह दे तो नल की वास्तविकता प्रमाणित हो जायेगी ॥ ७२ ॥

इति तत्सुप्रयुक्तार्था निह्नुतीकृतकैतवाम्।
वाचमाकर्ण्य तद्भ्रात्रे मघवालु शशस स ॥ ७३ ॥

जीवातु—इतीति। इति इत्थम्, तया कन्या, सुप्रयुक्तार्थी सुप्रयुक्ता स्वर्गगमनस्वर्णपद्मदानवज्रधारणादिजन्यसन्देहस्य निरसनाय यथाकाल सम्यगुपन्यस्त, अर्थ अभिधेय यस्या ताद्दशीम्, 'सुप्रयुक्तत्व' इति पाठे—सुप्रयुक्तत्वेन युक्तियुक्तरूपेण प्रयोगेण, निह्नुतीकृतकैतवा निह्नुतीकृत

कैतवद्योतकहास्यादिविकाररहित्येन गोपायितम्, कैतवं छलं यत्र तादृशीम्, अप्रकाशीकृतनिगूढाभिप्रायाम्, वाचं वाक्यम्, आकर्ण्य श्रुत्वा, सः नलः, तस्याः भैम्याः, भावे अभिप्राये, संशयालुः किमियं सत्यमेव मामिन्द्रमाशङ्कय चुम्बनादिकं न करोति इति सन्दिहानः सन्, शशंस कथयामास। संशयोच्छेद-करहस्यवाक्यसमूहम् उवाच इत्यर्थः। एतेन कलायाः वचनचातुर्येण राज्ञः पराजयः सूचित इति बोद्धव्यम् ॥ ७३ ॥

अन्वयः---इति तत्सुप्रयुक्तार्थां निह्नुतीकृतकैतवां वाचम् आकर्ण्य तद्भावे संशयालुः सः शशंस।

हिन्दी---इस प्रकार इस ( कला ) द्वारा भलीभाँति प्रयोग से अभि-प्रायपूर्ण जिस में कैतवद्योतक हास्यादि विकार छिप गये थे, ऐसी (कला की) वाणी सुनकर उस ( दमयन्ती ) के भाव में संदेहयुक्त हो वह ( नल ) कहने लगा।

टिप्पणी---राजा नल कला के वाग्जाल में फँस गये। उसने इतनी चतुरता से जाल फैलाया; बोलते समय ऐसे भाव बनाये कि वह नल को छल कर गोपनीय विलास-रहस्य सुनने के लिए यह सब माया फैला रही है और बड़ा ही ऊँचा परिहास कर रही है, यह राजा समझ ही नहीं सके। वे बेचारे कला की बनायी बात को सच मान बैठे कि दमयन्ती सचमुच उन्हें कपटवेषधारी इन्द्र समझ रही है और सारा रहस्य व्यापार विस्तार से बताने लगे, जो आगे ( ७४–९५ श्लोकों में ) है ॥ ७३ ॥

स्मरसिच्छद्मनिद्रालुर्मया नाभौ शयार्पणात्।
यदानन्दोल्लसल्लोमा पद्मनाभीभविष्यसि ? ॥ ७४ ॥

जीवातु---अथैतदेव विंशत्या श्लोकैः प्रपञ्चेनाह, स्मरसीत्यादि। हे प्रिये! छद्मना कपटेन, निद्रालुः सुप्ता। 'स्पृहिगृहि–' इत्यादिना निपूर्वाद् द्रातेरालुच्। त्वमिति शेषः। मया नलेन, नाभौ तव नाभिदेशे, शयस्य पाणेः, अर्पणात् स्थापनात्, नीवीग्रन्थिमोचनार्थमिति भावः। आनन्देन स्पर्शसुखेन, उल्लसल्लोमा प्रहृष्यद्रोमा सती, रोमाञ्चितगात्री सतीत्यर्थः। यत् पद्मं नाभौ यस्याः सा पद्मनाभिः अपद्मनाभिः पद्मनाभिर्भविष्यसीति पद्मनाभी-भविष्यसि पद्मनाभितुल्या सञ्जाताऽसि इत्यर्थः। मम पाणेः पद्मतुल्यत्वात्

तव रोमाञ्चाताञ्च पद्मस्य कण्टकवत्तुल्यत्वादिति भावः । पद्मनाभः विष्णुश्च ॥ अपि छद्मनिद्रालु इति बोध्यम् । 'अच् प्रत्यन्ववपूर्वात्—' इत्यादिसूत्रे 'अच्' इति योगविभागात् उभयत्रापि समासान्तोऽच्प्रत्ययः । अभूततद्भावे च्वि । 'अभिज्ञावचने लृट्' इति भूतार्थे लृट् । तत् स्मरसि ? तत् प्रत्यभिजानासि किम् ? इति काकुः ॥ ७४ ॥

अन्वय —छद्मनिद्रालुः मया नाभौ करार्पणात् यत् आनन्दोल्लसल्लोमा पद्मनाभीभविष्यसि–स्मरसि ?

हिन्दी—( नल कहने लगे )—झूठमूठ सोयी ( कपट निद्रा में आंख मूँदे तुम दमयन्ती ) मेरे ( नल के ) द्वारा नाभि पर ( नीवी विमोचनार्थ ) हाथ रखने से जो स्पर्श सुख के कारण रोमांचित हो ( कपटनिद्रा में सुप्त पद्मनाभ विष्णु के तुल्य ) पद्मनाभ ( नाभि में कमल युक्त ) हो गयी थी, वह याद आता है ?

टिप्पणी—नल के वाक्-छल में फँसे नल दमयन्ती को अपनी वास्तविकता जताने के लिए एक-एक करके गोपनीय विलास व्यापार बताने लगे । पहिले उन्होंने वह वृत्तान्त कह सुनाया, जब कि उन्होंने कपटनिद्रा में आँखें मूँदे लेटी दमयन्ती की नाभि पर नीवी-मोचनार्थ हाथ रखा था ( १८।४३ 'नीविसीम्नि' इत्यादि ) । स्वाभाविक था कि प्रिय के करस्पर्श से दमयन्ती को आनन्दोल्लास मिला और वह उस कारण रोमांचित हुई । इस गोप्य वृत्तान्त को विलासरत दम्पती के अतिरिक्त कोई नहीं जान सकता था, अतः यह वास्तविक नल होने का प्रमाण हुआ । उस समय नल का पद्म समान हाथ नाभि पर रखे जाने से ( पद्मं नाभौ यस्याः सा ) वह 'पद्मनाभ' और इस प्रकार कपटनिद्रा में सुप्त विष्णु तुल्य हो गयी । अथवा रोमांचित नाभि ही पद्म के तुल्य हो गयी ( पद्ममिव नाभिः ) । विकसित कमलदल तुल्य रोम और नाभि कमल । इस प्रकार कमलसम नाभिवती दमयन्ती हो गयी थी । रोमांचित होने के कारण तब नल को दमयन्ती की कपटनिद्रा प्रतीत हो गयी थी, क्योंकि सचमुच सोयी होने पर दमयन्ती रोमांचित न होती ।

जनासि ह्रीमयत्यग्रा यन्नवे मन्मथोत्सवे ।
सामिभुक्तेव मुक्ताऽसि मृद्वि ! खेदभयान्मया ? ॥ ७५ ॥

जीवातु—जनासीति । मृद्वि ! हे कोमलाङ्गि ! अत एव अतिपीडाऽसह-त्वात् खेदभयमिति भावः । नवे नूतने, मन्मथोत्सवे स्मरोल्लासे, प्रथमरत-क्रीडायामित्यर्थः । ह्रीभयाभ्यां लज्जाऽऽतङ्काभ्याम्, व्यग्रा विभ्रान्तचित्ता, त्वमिति शेषः, खेदः सुरतश्रमजनितक्लेशः, तद्भयात् तच्छङ्कातः, मया सामि-भुक्तैव, अर्द्धमात्रकृतसुरतैवेत्यर्थः । 'सामि त्वर्द्धे जुगुप्सिते' इत्यमरः । मुक्ताऽसि परित्यक्ता भवसि, तदन्यथा वैरस्यात् इति भावः । तदुक्तं रतिरहस्ये—सहसा वाऽप्युपक्रान्ता कन्या खेदमविन्दत । भयाच्चित्तसमुद्वेगं सद्द्वेषञ्च गच्छति ॥ सा प्रीतियोगमप्राप्य बलोद्वेगेन दूषिता । पुरुषद्वेषिणी वा स्यात् सुप्रीता वा ततोऽन्यथा ॥' इति । तत् जनासि ? स्मरसि किम् ? इत्यर्थः ॥ ७५ ॥

अन्वयः—मृद्वि, नवे मन्मथोत्सवे ह्रीभयव्यग्रा खेदभयात् मया सामि-भुक्ता एव मुक्ता असि—जनासि ?

हिन्दी—हे कोमलांगि, ( प्रथम रत-पीडा सहने में असमर्थ, शीघ्र द्रवित होने वाली ) नवीन काम-उत्सव (रतिक्रीडा) में लज्जा और भय से घबरायी तुझे ( दमयन्ती को ) खिन्न हो जाने के डर मैंने ( नल ने ) अर्द्ध विलास क्रीडा अर्द्ध संभोग करके ही छोड़ दिया था—याद है ?

टिप्पणी—नल ने प्रथम बार में ही पूर्ण संभोग नहीं किया था, क्योंकि सहसा आक्रान्त होने से बाला के खिन्न हो जाने और पुरुषद्वेषिणी होने का भय रहता है । उसी अर्द्धभोग का स्मरण नल ने यहाँ कराया ॥ ७५ ॥

स्मर जित्वाऽऽजिमेतस्त्वां जरे मत्पदधाविनि ।
अंगुलीयुगयोगेन यदाश्लिक्षं घने जने ॥ ७६ ॥

जीवातु—स्मरेति । हे प्रिये ! आजि युद्धम्, जित्वा विजित्य, त्वां भवतीम्, त्वत्समीपमित्यर्थः । एतः समागतः अहमिति शेषः । करे पाणौ, तवेति शेषः । मत्पदधाविनि मम चरणप्रक्षालनार्थं प्रवर्त्तमाने सति, मम चरणं स्पृष्टवति सतीत्यर्थः । घने बहुले, जने मद्दर्शनार्थं समागते लोके, बहुजनमध्ये इत्यर्थः । अंगुलियुगयोगेन मम पादाङ्गुलीद्वयस्य, योगेन तव कराङ्गुलीद्वयस्य निबिडयोजनया, मम पादाङ्गुलीद्वयेन तव कराङ्गुलेः प्रगाढनिपीडनेनेत्यर्थः । यत् आश्लिक्षम् आश्लिष्टवान् अस्मि । 'श्लिष आलिङ्गने' इति लुङि उत्त-

मेकवचने चले. वस, 'विभाषा साकाङ्क्षे' इति वैकल्पिकत्वात् लृडभावः तत् स्मर चिन्तय ॥ ७६ ॥

अन्वय —आजि जित्वा त्वाम् एतः करे मत्पदधाविनि घने जने अगुली-युगयोगेन यद् आश्लिक्षम्—स्मर ।

हिन्दी—युद्ध जीत कर तुम्हारे ( दमयन्ती के ) निकट पहुँचने पर तुम ने अपना हाथ जब मेरे चरण की ओर बढ़ाया था, तब (दर्शनार्थ एकत्र) लोगों के मध्य केवल अगुलियों के सस्पर्श-द्वारा जो आलिङ्गन किया था—वह याद करो ।

टिप्पणी—कभी युद्ध में जयी पति लौटा, पत्नी ( दमयन्ती ) ने जयी पति के स्वागत में चरण-प्रक्षालनार्थ या स्पर्शार्थ अपना हाथ नल के चरणों की ओर बढ़ाया, तभी बीच में नल ने अपने हाथ की अगुलि से दमयन्ती की अगुलि पकड़ ली । भीड़ में विरही दम्पती आलिंगन तो कर नहीं सकते थे ( दर्शनार्थ बहुत-से लोग एकत्र थे ), यही अगुलियोग दम्पती का आलिंगन हुआ । उसी का स्मरण नल दमयन्ती को करा रहा है । नारायण और मल्लिनाथ के अनुसार दमयन्ती के हाथ की अगुलि नल के चरण की अगुलि से मिली—यही करचरणागुलि-योग उस काल दपती का आलिंगन बना । यह स्थिति भी सभाव्य है । किन्तु यह स्थिति गोपनीय नहीं लगती, पत्नी द्वारा पति का चरणस्पर्श सामान्य है । जान-बूझकर किया गया हो करांगुलि-योग गोपनीय और स्मरणीय हो सकता है ॥ ७६ ॥

वेत्थ मानेऽपि मत्यागद्गुना त्व माञ्च तन्मिथ ।
मद्दृष्टाऽऽलिख्य पश्यन्ती व्यवधा रेखयाऽन्तरा ? ॥ ७७ ॥

जीवातु—वेत्थेति । हे प्रिये ! माने प्रणयकोपेऽपि, मत्यागद्गुना मद्विरहतप्ता, त्वमिति शेष । मिथ रहसि । 'मिथोऽन्योन्य रहस्यपि' इत्यमर. । स्वम् आत्मानम्, मा नलञ्च, आलिख्य चित्रे लिखित्वा, पश्यन्ती अवलोकयन्ती तदालेख्यमिति शेष । मद्दृष्टा मया त्वया आलेख्याङ्कितेन मया नलेन वीक्षिता सती, अन्तरा लिखितयोरावयोर्मध्ये, रेखया तुलिकया नूतनरेखाङ्कनेन, मद्दर्शनप्रतिरोधार्थमिति भाव । यद् व्यवधा व्यवधानं कृतवती असि, व्यवधान

विधाय तत्रापि कोपः प्रकटितः इति भावः। व्यवपूर्वाद्दधातेर्लुङि सिचि 'गातिस्था-' इत्यादिना सिचो लुक्। तत् वेत्थ ! स्मरसि किम् ? इति काकुः ॥ ७७ ॥

अन्वयः—माने अपि मत्यागदूना स्वं मां च आलिख्य तत् मिथः पश्यन्ती मद्दृष्टा अन्तरा रेखया व्यवधाः—वेत्थ ?

हिन्दी—प्रणय कोप में भी मेरे ( नल के ) वियोग से संतप्त अपने ( दमयन्ती ) को और मुझ ( नल ) को चित्त में अंकित कर उस ( चित्र ) को एकान्त में देखती हुई मेरे द्वारा ( चित्रलिखित अथवा साक्षात् उस समय आ गये नल द्वारा ) देखे जाने पर मध्य ( चित्रांकित नल-दमयन्ती के मध्य ) में रेखा द्वारा जो तू ने व्यवधान बना दिया था—याद है ?

टिप्पणी—एक और गोपनीय क्रिया का स्मरण कराना। प्रणय-मान तो दमयन्ती ने किया, पर उस मान के कारण सजात नल-विरह को न सह पा रही थी; अतः दोनों का चित्र बना कर एकांत में वह देख रही थी कि उसे लगा कि चित्र में दोनों साथ हैं, जब कि ऐसा है नहीं। अतः दोनों की छवि के मध्य दमयन्ती ने एक विच्छेदसूचक रेखा खींच दी। अथवा नल ने दमयन्ती को चित्र देखते देख लिया, अतः उसके मध्य में अंतराय-द्योतक रेखा खींच अपना मान—कोप प्रकट कर दिया। उसी स्थिति का स्मरण यहाँ नल ने कराया ॥ ७७ ॥

प्रस्मृतं तत् त्वया तावद् यन्मोहनविमोहितः।
अतृप्तोऽधरपानेषु रसनामपिवं तव ! ॥ ७८ ॥

जीवातु—प्रस्मृतमिति। हे प्रिये ! मोहने सुरते, विमोहितः विमुग्धचित्तः, अहमिति शेषः। तव ते सम्बन्धसामान्ये षष्ठी, 'पूरण—' इत्यादिना षष्ठीसमासनिषेधस्यापनात् षष्ठीति केचित्, अधरपानेषु अधरास्वादनेषु, चुम्बनेषु कृतेष्वपि इत्यर्थः। अतृप्तः तावन्मात्रेण अपूर्णाकाङ्क्षः सन्, यत् रसनां जिह्वाम्, अपिवम् आस्वादितवानास्म्। तत्, तावत् साकल्येन, त्वया भवत्या, प्रस्मृतम् ? चिन्तितं किम् ? इति काकुः ॥ ७८ ॥

अन्वयः—मोहनविमोहितः अधरपानेषु अतृप्तः यत् तव रसनाम् अपिवम्, तत् तावत् त्वया प्रस्मृतम् ?

हिन्दी—सुरत में विमुग्ध ( अपनपा भूला ) अतएव अधरामृत-पान में तृप्ति न पाता मैं ( नल ) जो तेरी (दमयन्ती की) रसना ( जिह्वा ) का पान करने लगा था, यह सब तुझे कुछ याद आता है ?

टिप्पणी—कामशास्त्र के अनुसार कामज्वार में सम्भोगरत प्रणयी चुम्बन पर ही विश्राम नहीं पाते, जिह्वा भी चूसने लगते हैं। इसी जिह्वाग्रलेहन और सम्भोगविमुग्धता का स्मरण। *अत्यन्त गोप्य अनन्यसाक्षिका क्रिया !!*

त्वत्कुचार्द्रनखाङ्कस्य मुद्रामालिङ्गनोत्थिताम्।
स्मरे: स्वहृदि यत् स्मेर: सखीं शिल्पं तवाब्रुवम् ? ॥ ७९ ॥

जीवातु—स्वदिति। हे प्रिये ! स्वस्य आत्मन, मम नलस्य इत्यर्थ.। हृदि वक्षसि, आलिङ्गनेन आश्लेषेण, उत्थिताम् उत्पन्नाम्, सङ्क्रान्ताम् इत्यर्थ.। त्वत्कुचयो तव स्तनयो, आर्द्रनखाङ्कस्य सद्य कृतनखरक्षतस्य, अरक्तं वस्येति भाव:। मुद्रां रक्तवर्णचिह्नम्, स्मेर: सस्मित सन्, सखीं तव वयस्यां प्रति, तव ते, शिल्प कारुकार्यम्, शिल्पनिर्माणनैपुण्यमित्यर्थं। यद् अब्रुवम् अकथयम्, तद् स्मरे: ? चिन्तये: ? ॥ ७९ ॥

अन्वय—स्वहृदि आलिङ्गनोत्थितां त्वत्कुचार्द्रनखाङ्कस्य मुद्रां स्मेर: यद् सखीं तव शिल्पम् अब्रुवम्—स्मरे:।

हिन्दी—अपने ( नल के ) वक्ष पर आलिङ्गन के कारण अंकित तेरे ( दमयन्ती के ) कुचों पर गीले अपने नख के चिह्नों की मुद्रा ( छाप ) को मुस्कुराते हुए मैंने जो सखी को तुम्हारी कारीगरी बताया था—स्मरण करो।

टिप्पणी—विलासरत नल ने दमयन्ती के कुचों पर नखक्षत बना दिये, वे सूख भी न पाये थे, घाव तरल ही थे कि प्रणय ज्वार में मत्त नल ने दमयन्ती को गाढालिङ्गन बद्ध कर लिया। परिणाम स्वरूप आर्द्रनख क्षत-चिह्नों की मुद्रा नल के वक्ष पर भी मुद्रित हो गयी। सखी-समाज में उन्हीं चिह्नों को दिखाते नल ने परिहास किया था कि यह कारीगरी है दमयन्ती की। इस गोपनीय विलासवार्त्ता का स्मरण कर दमयन्ती को विश्वास हो जाना चाहिए कि उसके सम्मुख वस्तुत नल है॥ ७९ ॥

त्वयाऽन्या: क्रीडयन्मध्येमधुगोष्ठि रुपेक्षित: ।
वेत्सि तासां पुरो मूर्ध्ना त्वत्पादे यत् किलास्खलम् ? ॥ ८० ॥

जीवातु—त्वयेति। हे प्रिये! मधुगोष्ठ्या मद्यपानसभायाः मध्ये मध्ये मधुगोष्ठि पानगोष्ठिमध्ये इत्यर्थः। 'पारे मध्ये षष्ठ्या वा' इत्यव्ययीभावः, 'गोस्त्रियोरुपसर्जनस्य' इति ह्रस्वत्वम्। अन्याः अपराः स्त्रियः, क्रीडयन् नर्मव्यवहारेण विनोदयन्, अहमिति शेषः। त्वया भवत्या, रुषा रोषेण, ईक्षितः दृष्टः सन्, तासां स्त्रीणाम्, पुरः अग्रे एव, मूर्ध्ना शिरसा, त्वत्पादे तव चरणे, यत् किल अस्खलम् अपतं खलु, मद्यमत्तत्वात् स्खलनच्छलेन तव प्रसादनाय इति भावः। तत् वेत्सि? स्मरसि किम्? इति काकुः॥ ८०॥

अन्वयः—मध्येमधुगोष्ठि अन्याः क्रीडयन् त्वया रुषा ईक्षितः तासां पुरः किल यत् त्वत्पादे मूर्ध्ना अस्खलम्—वेत्सि?

हिन्दी—मधुपान गोष्ठी के बीच अन्य स्त्रियों से हास-परिहास-क्रीडा करता हुआ मैं ( नल ) तेरे ( दमयन्ती के ) क्रोध पूर्वक देखे जाने पर उन ( अन्य नारियों ) के संमुख ही जो तुम्हारे चरणों में मस्तक रख कर नत हुआ था ( चरणों में गिरा था ), वह याद है?

टिप्पणी—एक बार मद्यपान-गोष्ठी में नल को अन्य स्त्रियों के साथ परिहास करता देख दमयन्ती ने उस की ओर कोप भरी दृष्टि से देख लिया था। नल दमयन्ती को प्रसन्न करने के लिए सब के सम्मुख ही अपने को नशे में बेसुध-सा प्रकट करता दमयन्ती के चरणों मे विनत हो गया था। उसी का स्मरण यहाँ अपनी वास्तविकता सिद्ध करने के लिए नल ने कराया।

वेत्थ मय्यागते प्रोष्य यत्त्वां पश्यति हार्दिनि।
अचुम्बीरालिमालिङ्ग्य तस्यां केलिमुदा किल?॥ ८१॥

जीवातु—वेत्थेति। हे प्रिये! हृदयस्य कर्म हार्दं प्रेम। 'प्रेमा ना प्रियता हार्दम्' इत्यमरः। हार्दिनि प्रियपात्रे, हार्दिनि इति दमयन्त्याः सम्बोधनं वा हार्दिनि! हे अनुरागिणि! प्रोष्य प्रवासं गत्वा, आगते प्रत्यावृत्ते, मयि नले, त्वां भवतीम्, पश्यति वीक्षमाणे सति, आलिं सखीम्, आलिङ्ग्य आश्लिष्य, केलिमुदा क्रीडाहर्षेण, तस्यां सख्याम्, सख्याः गण्डदेशे इति यावत्, यत् किल इति अलीके सख्यालिङ्गनचुम्बनव्याजेनेत्यर्थः। अचुम्बीः चुम्बितवती मामेव त्वमिति शेषः। सख्यालिङ्गनचुम्बनव्याजेन मां प्रति स्वप्रेमभरं यत् सूचितवती असि, तत् वेत्थ? स्मरसि?॥ ८१॥

अन्वय --हार्दिनि, ( हार्दिनि ) प्रोष्य आगते मयि त्वा पश्यति आलिम् आलिङ्ग्य कलिमुदा त्वया यत् किल अचुम्बी --वेत्सि ?

हिन्दी--हे अनुरागमयी (दमयन्ती), ( अनुराग तरल ) प्रवास से प्रत्यावर्तित मेरे ( नल ) द्वारा अपने ( दमयन्ती ) को देख जाने पर सखी का आलिंगन कर क्रीडा-हर्ष ( वशात् प्रकट करने के व्याज ) से उस ('सखी ) का जो तुम ( दमयन्ती ) ने चुम्बन किया था, वह याद आ रहा है ?

टिप्पणी--एक बार नल महाराज परदेश से लौटे थे, अतएव दमयन्ती के प्रति उनका अनुराग जैसे छलक पड रहा था और वे प्रेमभरी दृष्टि से विह्वल हो प्रिया को निहार रहे थे। दमयन्ती भी प्रेमोच्छल हो उठी और उसने वहीं खडी सखी का, क्रीडा-विलासमय हर्ष प्रकट करते हुए उसे आलिंगन-बद्ध कर चुम्बन किया और इस प्रकार प्रिय के प्रति स्वानुराग सूचित किया। नल दमयन्ती को उसी कामशास्त्र के अभ्यास-कौशल-वश सखी का आलिंगन चुम्बन कर अपने प्रति प्रेम द्योतन के गोपनीय व्यापार का स्मरण करा कर अपनी वास्तविकता प्रमाणित करने लगा। 'हार्दिनि' का दो भाव देने वाला प्रयोग--( १ ) अनुरागमयी दमयन्ती के प्रति संबोधन और ( २ ) नल का विशेषण भी--'हार्दी', अर्थात् अनुराग तरल।८१।

जागर्त्ति तत्र संस्कारः स्वमुखान्मद्वदानने।
निक्षिप्यायाचिष यत्त्वां न्यायात्ताम्बूलफालिकाम् ?॥ ८२॥

जीवातु--जागर्त्तीति। हे प्रिये ! स्वमुखात् निजाननात्, मद्वदानने तव वदने, ताम्बूलफालिका नागवल्लीदलवल्लिका, वीटिकाखण्डानीत्यर्थः। चूर्ण पूगफलादिसंयुक्तस्य मर्द्दितस्य पर्णस्य खण्डानीति यावत्। निक्षिप्य न्यस्य, त्वां भवतीम्। 'ता' इति पाठे--ता ताम्बूलफालिका, न्यायात् निक्षिप्तद्रव्य-प्रत्यर्पणधर्मात्, निक्षिप्त द्रव्यं निक्षेप्तुरेव प्रत्यर्पयितव्यमिति नीत्यनुसारादित्यर्थः। यत् अयाचिष प्रार्थितवानास्मि, अहमिति शेषः। तत्र याचने, संस्कारः नियतभावनाजनितस्मृतिविशेष इत्यर्थः। जागर्त्ति? उत्पद्यते? स्मरसि किम्? इत्यर्थः, इति भावः॥ ८२॥

अन्वय --स्वमुखात् मद्वदानने ताम्बूलफालिकाः निक्षिप्य त्वा यत् न्यायात् अयाचिषम्--तत्र संस्कारः जागर्त्ति ?

हिन्दी--अपने ( नल के ) मुख से तुम्हारे ( दमयन्ती के ) मुख में पान के टुकड़े रखकर तुम से (उन की) जो न्याय-याचना की थी--उस विषय में तुम्हारा संस्कार ( स्मरणभाव ) जागता है ?

टिप्पणी--विलासरत दम्पती ने ताम्बूल सेवन किया था, अनुराग-विह्वल नल ने अपने मुख का ताम्बूल-खंड अधरामृत-पान करते समय दमयंती के मुख में पहुँचा दिया और उसी कामविह्वल स्थिति में दमयन्ती से याचना की कि वह अब वही चबाया गया ताम्बूल-खंड अपने मुख से नल के मुख में आने दे। दमयन्ती अपने मुख का चबाया पान नल के मुख में डालने से सकुचा रही थी। तब नल ने न्याय की दुहाई दी कि यह ताम्बूल-खंड तो उसके मुख ने प्रिया के मुख में धरोहर-रूप में रखा था, उतने समय के लिए, जब तक कि वह प्रिया-अधर-रस-पान करता रहे। न्यायानुसार धरोहर-न्यास वापस करना ही चाहिए। नल ने दमयन्ती को स्मरण कराया कि वह क्या उस ताम्बूल-पुनर्याचना-प्रसंग का स्मरण कर सकती है? उस गोपनीय प्रसंग का स्मरण को नल की वास्तविकता का विश्वास करे ॥ ८२ ॥

चित्ते तदस्ति कच्चित्ते नखजं मयि यत् क्रुधा ।
प्राग्भावाधिगमागःस्थे त्वया शम्बाकृतं क्षतम् ॥ ८३ ॥

जीवातु--चित्ते इति । हे प्रिये ! मयि नले, प्राग्भावेन, प्राक् पूर्वमेव, स्वत्त इति शेषः । भावस्य रेतःपतनकालिकहर्षस्य, अधिगमः लाभ एव, आगः अपराधः तस्मिन् तिष्ठतीति आगःस्थः तादृशे, तादृशापराधेन अपराधिनि सति, तव सुखावाप्तिप्रतिबन्धकत्वादिति भावः । त्वया भवत्या, क्रुधा क्रोधेन, यत् नखजं नखरेण कृतम्, क्षतं व्रणम्, शम्बाकृतं द्विगुणाकृतम्, आनुलोम्यप्रातिलोम्याभ्यां द्विवारकृष्टं क्षेत्रं शम्बाकृतमुच्यते । 'द्विगुणाकृते तु सर्वं द्विपूर्वं शम्बाकृतमपीह' इत्यमरः । 'कृञो द्वितीयतृतीयशम्बबीजात् कृषौ' इति डाच्प्रत्ययः । तत् शम्बाकरणम्, ते तव, चित्ते मनसि, अस्ति विद्यते कच्चित् ? स्मरसि किम् ? ॥ ८३ ॥

अन्वयः--मयि प्राग्भावाधिगमागःस्थे त्वया क्रुधा यत् नखजं क्षतं शम्बाकृतं तत् ते चित्ते अस्ति कच्चित् ?

हिन्दी--मेरे ( नल के ) पहिले (दमयन्ती से पूर्व) 'भाव' ( सुरतांत

सुख ) प्राप्त कर लेने पर तुम ( दमयन्ती ) ने खीज से जो नख-क्षत दो बार कर दिया था, वह तेरे चित्त में कहीं विद्यमान है ?

टिप्पणी—अत्यन्त गोपनीय व्यापार का स्मरण कराकर नल ने अपनी वास्तविकता प्रमाणित की। एक बार रति-विलास में नल दमयन्ती से पूर्व ही स्खलित हो गया था। स्वाभाविक था कि दमयन्ती पूर्णकाम न हो सकी, क्योंकि नर-नारी के 'सहभाव' में ही सुख की प्राप्ति होती है। अत दमयन्ती ने खीजकर जहाँ पहिले से ही नख क्षत था, नल-देह के उसी क्षत भाग पर, दुबारा नख क्षत कर उसे दोगुना गहरा बना दिया। नल ने पूछा कि दमयन्ती को वह अनन्यसाक्षिक व्यापार याद आ रहा है ? ॥ ८३ ॥

स्वदिग्विनिमयेनैव निशि पार्श्वविवर्तिनोः।
स्वप्नेऽप्यस्तवैमुख्ये सख्ये सौख्य स्मरावयोः ॥ ८४ ॥

जीवातु—स्वदि। हे प्रिये। निशि रात्रौ, स्वदिशो. निजनिजशयनस्थानयो, विनिमयनैव परिवर्तनेनैव, मम शयनस्थाने तवागमनेन तव शयनस्थाने मम गमनेन चेत्यर्थः। स्वस्थानपरित्यजन विना सम्मुखीनयोः शयने पार्श्वपरिवर्तने वैमुख्यप्रसङ्गादिति भाव.। पार्श्वयोः वामदक्षिणकुक्ष्यो. विवर्त्तते शय्यालग्नपार्श्वपरिवर्त्तनेन शयाते यौ ताद्दशयोः पार्श्वपरिवर्तनकारिणो., आवयो. तव मम च, स्वप्नेषु स्वापकालपु अपि, अस्तम् उत्करीत्या निरस्तम्, वैमुख्य पराङ्मुख्य यत्र ताद्दशे, सख्ये मेलने, सौख्य सुखम्, स्मर चिन्तय ॥ ८४ ॥

अन्वयः—निशि स्वदिग्विनिमयेन एव पार्श्वविवर्त्तिनोः आवयोः स्वप्नेषु अपि अस्तवैमुख्ये सख्ये सौख्य स्मर।

हिन्दी—रात में अपनी-अपनी दिशाओं के परिवर्तनमात्र से करवट बदलते हम दोनो ( दम्पती ) की स्वप्नो मे भी पराङ्मुखता निरस्त रहने से जो मिलन-सुख मिला था—उस का स्मरण करो।

टिप्पणी—रात्रि में पर्यंकस्थित दम्पती अपना शयन-स्थान छोड कर सम्मुखीन न होते थे, प्रत्युत करवट-बदल कर ही सम्मुख हो लेटे रहते थे। इस प्रकार एक-दूसरे की ओर मुख किये, आलिंगन-बद्ध दम्पती सो जाते थे।

इस प्रकार संमुख देखते-देखते सो जाने पर निद्रा में भी वे मिलन-सुख के स्वप्न देखते रहते और सुख-लाभ करते। नल ने उसी अनन्यसाक्षिक व्यापार का स्मरण कराया ॥ ८४ ॥

क्षणं प्राप्य सदस्येव नृणां विमनितेक्षणाम् ।
दर्शिताधरमद्दंशा स्मर यन्मामतर्जयः ॥ ८५ ॥

जीवातु—क्षणमिति । हे प्रिये ! सदसि एव सभायामेव सखीभिरनुष्ठित- नृत्यगीतादिसभायामेवेत्यर्थः । नृणां सखीजनानाम् विमनितानि नृत्यगीतादिषु व्यासक्तचित्ततया द्रष्टव्यान्तरदर्शने विमुखीभूतानि इत्यर्थः। विमनांसि कृतानि इति विमनस्शब्दात् 'तत्करोति—'इति ण्यन्तादिष्टवद्भावे टिलोपः, कर्मणि क्तः । ईक्षणानि लोचनानि यस्मिन् तादृशम्, अन्यत्रासक्तजनदृष्टिप्रसरमित्यर्थः । क्षणम् अवसरम्, प्राप्य लब्ध्वा, अन्यथा सखीनां तत्र दृष्टिपातसम्भवात्, दर्शितः दृष्टि- विषयीकारितः, अधरे निजनिम्नोष्ठे, मद्दंशो मत्कृतदशनक्षतं यया सा तादृशी सती, यत् माम् अतर्जयः अङ्गुलीनर्त्तनेन भर्त्सितवती, त्वमिति शेषः । तत् स्मर चिन्तय ॥ ८५ ॥

अन्वयः—सदसि एव नृणां विमनितेक्षणां क्षणं प्राप्य दर्शिताधरमद्दंशा यत् माम् अतर्जयः—स्मर ।

हिन्दी—सभा—नृत्य-गीतादिगोष्ठी—से ही उपस्थित व्यक्तियों के अन्य कार्यावलोकन में दृष्टि लगी रहने का क्षण ( अवसर ) पाकर ( अपने ) अधरों पर मेरे ( नल के ) दंश ( अधरक्षत ) को दिखाती तुम ( दमयन्ती ) ने जो अंगुलि-संकेत से मेरी भर्त्सना की थी, उसे याद करो।

टिप्पणी—एक बार एक नृत्य गीतादि-परिगोष्ठी में राजदम्पती बैठे थे । नृत्य-गीतादि की ओर कुछ क्षण के लिए उपस्थित समुदाय की दृष्टि आसक्त हो गयी और राजदम्पती की ओर से लोगों का ध्यान कुछ क्षण को हट गया। उसी क्षण दमयन्ती ने रात में नल-द्वारा किये अधर-दंश की ओर अंगुलि-संकेत करके बताया कि वह देखें कि उसने कितना गहरा दंश कर डाला है कि अब भी उसका चिह्न और पीड़ा शेष है। भविष्य में वह साव- धान रहें। नल ने दमयन्ती को इसी रहस्य-व्यापार का स्मरण करा अपनी वास्तविकता प्रमाणित करने का यत्न किया ॥ ८५ ॥

तथावलोक्य लीलाब्जनालभ्रमणविभ्रमात् ।
करौ योजयताऽध्येहि यन्मयाऽसि प्रसादिता ॥ ८६ ॥

जीवातु—तथेति । हे प्रिये ! मया नलेन, तथापूर्वोक्तरूप त्वत्कृततर्जनम्, अवलोक्य दृष्ट्वा, लीलाब्जस्य क्रीडापद्मस्य, यत् नाल दण्डम्, तस्य भ्रमण घूर्णनमेव, विभ्रम विलास तस्मात्, तद्व्याजादित्यर्थ । करौ पाणी, योजयता मेलयता, अञ्जलि बध्नता सता इत्यर्थ । प्रसादिता प्रसन्नीकृता, असि भवसि, तत् अध्येहि स्मर ॥ ८६ ॥

अन्वय —तथा अवलोक्य लीलाब्जनालभ्रमणविभ्रमात् करौ योजयता यत् मया प्रसादिता असि, अध्येहि ।

हिन्दी—वैसा ( अधर-दश के लिए अगुलि-सकेत से दमयन्ती द्वारा तर्जन ) देखकर लीलाकमल की डडी घुमाने के व्याज से हाथ जोडते हुए जो मैंने ( नल ने तुम्हें ) प्रसन्न किया था—उसका स्मरण करो ।

टिप्पणी—अगुलि उठाकर दमयन्ती ने अधर-दश के लिए नल के प्रति क्षोभ प्रकट करते हुए तर्जना की, नल ने उसी प्रकार सकेत मे ही—हाथ का लीलाकमल दड घुमाकर—दमयन्ती के हाथ जोडे और उसे मनाया । नल ने उस रहस्य-व्यापार का दमयन्ती को स्मरण दिलाया ॥ ८६ ॥

ताम्बूलदान सन्यस्तकरज करपङ्कजे ।
न मम स्मरसि ? प्रायस्तव नैव स्मरामि तत् ? ॥ ८७ ॥

जीवातु—ताम्बूले । हे प्रिये ! तव करपङ्कजे त्वत्पाणिपद्मे, प्राय बाहुल्येन, स पस्तकरज विरचितनखाङ्कम्, नखद्वयप्रयोगेन कृतमुद्राघातमित्यर्थ । मम नलस्य, मत्कर्तृकमित्यर्थ । ताम्बूलदान वीटिकार्पणम्, न स्मरसि ? न मनसि करोषि ? तव तेऽपि च तत् तादृश करजक्षतपूर्वक ताम्बूलदानम्, नैव स्मरामि ? न ध्यायामि ? अपि तु स्मराम्येव, उभयत्र काकु , उभयमुभावपि स्मराव एवेत्यर्थ ॥ ८७ ॥

अन्वय —करपङ्कजे सन्यस्तकरज मम ताम्बूलदानं प्राय न स्मरसि ? तव तद् न एव स्मरामि ?

हिन्दी—( दमयन्ती के ) करकमल में नख से स्पर्श करके मेरा ताम्बूल-दान क्या प्रायः ( तुम्हें-दमयन्ती को ) याद नहीं आता ? क्या तुम्हारा भी वह ( नख-क्षत कर तांबूल-दान ) मैं प्रायः याद नहीं करता ?

टिप्पणी—राजदंपती परस्पर कोमल नखाघात करते तांबूल-दान किया करते थे। नल ने कहा कि वह दमयन्ती का उस प्रकार ताम्बूलदान नल को तो निरन्तर याद आता है, दमयन्ती को भी याद आना चाहिए ॥ ८७ ॥

तदध्येहि मृषोद्यं मां हित्वा यच्च गता सखीः।
तत्रापि मे गतस्याग्रे लीलयैवाच्छिनस्तृणम् ॥ ८८ ॥

जीवातु—तदिति। हे प्रिये ! मृषोद्यं मिथ्याभाषिणम्, किमपि तव अप्रियकार्यं कृत्वा नाहमेतत् कृतवानिति कथयन्तमित्यर्थः। मां नलम्, हित्वा विहाय, सखीः वयस्याः, सखीसमीपमित्यर्थः। गता प्रयाता, त्वमिति शेषः। तत्रापि सखीसमीपेऽपि गतस्य उपस्थितस्य, मे मम अग्रे सम्मुखे, लीलया विनोदेन एव, यत् तृणं शुष्कयवसम्, अच्छिनः खण्डितवती। बाला हि अन्योऽन्यविच्छेदसूचकं तृणच्छेदनं कुर्वन्ति, तृणद्वयं यथा विच्छिन्नं जातं तथा आवामपि चिरं विच्छिन्नौ इति ज्ञापनार्थमिति भावः। तत् तादृशं चेष्टितम्, अध्येहि स्मर। अधिपूर्वस्य इकि स्मरणे इति धातोरदादित्वाल्लोटि ह्यादेशः ॥ ८८ ॥

अन्वयः—मृषोद्यं मां हित्वा सखीः गता, तत्र अपि गतस्य मे अग्रे लीलया एव यत् तृणम् अच्छिनः, तत् अध्येहि।

हिन्दी—असत्यभाषी मुझे ( नल को ) छोड़कर सखियों के निकट तुम चली गयीं; वहाँ भी मेरे ( नल के ) पहुँच जाने पर मेरे संमुख लीला-विलास से ही जो तुमने तिनका तोड़ा था, उस घटना का स्मरण करो।

टिप्पणी—नल ने स्मरण कराया कि एक बार दमयन्ती के किसी कार्य को प्रतिश्रुत होने पर भी वह न कर सका था। इस पर दमयन्ती ने उस पर झूठा होने का आरोप लगाया और वह नल के निकट से उठकर अपनी सखियों के समीप चली गयी। नल वहाँ भी पहुँच गया। दमयन्ती नल से कुछ न बोली और जैसे सामान्यतः, यों ही स्वभाववश लोग तिनका तोड़ा

करते हैं, उसने भी एक तिनका उठाकर तोड़ दिया। इस प्रकार दमयन्ती ने नल पर यह प्रकट किया कि आज से उससे नल का कोई सम्बन्ध नहीं— 'छुट्टी।' जैसे आज तिनका दो-खण्ड हो गया, वैसे ही नल-दमयन्ती का सम्बन्ध भी दो खंड हो गया। दमयन्ती 'अलीकभाषी' से सबन्ध नहीं रखती। यह भी नल की वास्तविकता का एक प्रमाण है॥ ८८॥

स्मरसि प्रेयसि! प्रायस्तद् द्वितीयरतासहा।
शुचिरात्रीत्युपालब्धा त्वं मया पिकनादिनी?॥ ८९॥

*जीवातु—स्मरसीति। प्रेयसि! प्रियतमे! द्वितीयस्य वारद्वयकृतस्य,* रतस्य सुरतस्य, असहा दुर्बलत्वात् अक्षमा, अन्यत्र—अल्पपरिमिततया, एकवारसम्भोगेनैव अवसितत्वात् अपर्याप्ता, पिकवत् कोकिलवत् मधुरम्, नदति भाषते इति पिकनादिनी, अन्यत्र—पिकनादः कोकिलध्वनि अस्ति अस्या-मिति पिकनादिनी, त्वं भवती, प्रायः बाहुल्येन, मया नलेन, शुचिरात्री ग्रीष्मरात्री, ग्रीष्मकालिकरात्रिस्वरूपा इत्यर्थः। 'कृदिकारादक्तिन.' इति ङीप्। इति एवम् उक्त्वा, यत् उपालब्धा निरस्कृता, तत्कल्पाऽसि इत्याक्षिप्ता इत्यर्थः। *असीति शेष.। तत् स्मरसि? अध्येषि किम्?॥ ८९॥*

अन्वय—प्रेयसि द्वितीयरतासहा पिकनादिनी त्वं प्राय. मया शुचिरात्री—इति उपालब्धा, तत् स्मरसि?

हिन्दी—प्रिये (दमयन्ति), दूसरी बार रति क्रिया को न सह सकने-वाली और कोकिलसम मधुरवाणी तुम (दमयन्ती) को अनेक बार मैंने 'ग्रीष्मकाल की रात्रि' कहकर उलाहना दिया था—उसका स्मरण करती हो?

टिप्पणी—दमयन्ती नवोढा, बाला थी, अत. अल्प-सुरत में ही श्रान्त हो जाती थी। दूसरी बार सुरतक्रिया मे भाग लेना उसे सह्य नही था। नल की द्वितीय बार रतेच्छा प्राय. पूरी नही हो पाती थी। उस स्थिति मे नल उसे 'शुचिरात्रि' अर्थात् 'ग्रीष्मकालीन निशा' कहकर उपालम्भ प्राय. दिया करता था। 'शुचिरात्रि' इसलिए कि ग्रीष्मरात्रि भी बाला अर्थात् छोटी होती है और इसी कारण उस छोटी रात मे शीघ्र ही प्रभात हो जाने के कारण द्वितीय रत सम्भव नही होता। दमयन्ती जैसे मधुर स्वर होने के

कारण 'पिकनादिनी' है, वैसे ही ग्रीष्म-निशा भी 'पिकनादो वर्त्ततेऽस्याम्' अर्थात् जिसमें कोकिलरव हो, वैसी रात होती है, क्योंकि वसन्त से आरम्भ करके ग्रीष्म तक प्रायः कोकिलरव कूजित होता रहता है। यदि यह माना जाय कि ग्रीष्म में कोकिल-कूजन नहीं होता तो 'मया+अपिकनादिनी' छेद करके रात्रिपक्ष में पिकातिरिक्त विहंगरवाकुला अर्थ करके किसी प्रकार संगति बैठा ली जा सकती है। दमयन्ती-पक्ष में इसका भाव लिया जा सकता है कि जिसके स्वर के सदृश पिकनाद भी नहीं हो, ऐसी 'अपिकनादिनी' दमयन्ती। इस गोप्य व्यापार का नल ने दमयन्ती को स्मरण कराया। ग्रीष्म ऋतु के अनन्तर वर्षा आती है, इस प्रकार ग्रीष्म में भी प्राय वर्षा हो जाती है। इस प्रकार 'मया+अपि+कनादिनी' पदच्छेद करके 'क' अर्थात् जल-प्रवाह के कल-कल-सी वाणी बोलने वाली दमयन्ती और जिसमें जल-नाद हो, ऐसी 'शुचिरात्रि' अर्थ भी हो जायेगा। भाव यही है कि जैसे ग्रीष्म निशा छोटी और शीघ्र कालक्षेप हो जाने के कारण 'द्वितीयरतासहा' होती है और 'पिकनादिनी' होती है, वैसी ही दमयन्ती भी बाला, दूसरी बार रतिक्रिया में असमर्थ और मधुस्वरा है॥ ८९॥

> भुञ्जानस्य नवं निम्बं परिवेविषती मधौ।
> सपत्नीष्वपि मे रागं सम्भाव्य स्वरुषः स्मरेः ?॥ ९०॥

जीवातु—भुञ्जानस्येति। हे प्रिये! परिवेविषती परिवेषणं कुर्वती, 'परिपूर्वात् विषधातोः जुहोत्यादिगणीयात् शतरि रूपम्। त्वमिति शेषः। मधौ वसन्तकाले, नवं प्रत्यग्रम्, अभिनवोत्पन्नत्वात् कोमलमित्यर्थः। निम्बम् अरिष्टपत्रम्, व्यञ्जनीभूतमिति भावः। 'वसन्ते भ्रमणं पथ्यमथवा निम्बभोजनम्' इत्यादि स्मरणात्। भुञ्जानस्य खादतः, मे मम, सपत्नीषु समानपतिकासु अपरासु राज्ञीषु अपि, यद्वा—भुञ्जानस्य अभ्यवहरतः, मे मधौ क्षौद्रे सत्यपि। 'मस्तु-मधु-सीधु-शीधु-सानु-कमण्डलूनि नपुंसके च' इति चकारात् पुंसि चेति पुंल्लिङ्गता। नवं निम्बं पिचुमर्दम्, 'पिचुमर्दश्च निम्बः' इत्यमरः। परिवेविषतो ददती, त्वमिति शेषः। सपत्नीषु अपि मे रागम् अनुरागम्, सम्भाव्य कल्पयित्वा, कृता इति शेषः, 'वसन्ते भ्रमणं पथ्यमथवा निम्बभोजनम्। अथवा युवती भार्या अथवा वह्निसेवनम्॥' इति शास्त्रात् मां वसन्ते निम्बभोजनं

हिन्दी—पूर्वजन्मार्जित उत्तरोत्तर जन्म-परंपरा के गुफन ( ग्रथन ) के कारण यहाँ ( संसार में ) मुक्ति-प्राप्ति के सम्भव न होने से आप ( विष्णु ) के ध्यान को छोड़कर किसी ( आचार्य ) को भी अन्य समाधि ( ध्यान, समर्थन, समाधान ) नहीं समझ आता ।

टिप्पणी— जब कर्मों का क्षय होता है तभी मुक्ति अर्थात् आत्यन्तिक-दुःखनिवृत्ति होती है । प्रत्येक जन्म में प्राणी कर्म करता है, जिसके फलस्वरूप उसे कर्मानुसार दूसरा जन्म मिलता है । इस जन्म में जो कर्म करता है, उससे फिर और जन्म प्राप्त होता है । इस प्रकार कर्म-क्षय तो होता नहीं, फलस्वरूप जन्म परंपरा चलती रहती है और मुक्ति असंभव बन जाती है, प्राप्त नहीं होती । ऐसी स्थिति में क्या हो ? कोई विचारक, आचार्य केवल यही कह पाता है कि श्रीहरि का ध्यान करो । प्रत्येक आचार्य यही बताता है कि श्री हरि विष्णु का ही ध्यान करने से कर्म क्षय होगा और आत्यन्तिक दुःख निवृत्तिरूप मोक्ष प्राप्त होगा । अन्य कोई उपाय नहीं, समाधान नहीं । श्रीहरि ही मुक्ति-हेतु हैं ॥ ८९ ॥

> ऊर्ध्वदिक्कदलनाद् द्विवरकार्षीः किं तनु हरिहरीभवनाय ?
> किञ्च तिर्यगभिना नृहरित्वे कः स्वतन्त्रमनु नन्वनुयोगः ? ॥९०॥

जीवातु—ऊर्ध्वेति । हे विष्णो ! हरिहरीभवनाय विष्णुशङ्करीभावाय, हरिहरमूर्तिपरिग्रहायेत्यर्थः । ऊर्ध्वा दिक् यस्मिन् तत् तादृशम् ऊर्ध्वदिक्कम् उपरिभागीयमित्यर्थः । वामदक्षिणभावेन चरणात् मूर्द्धपर्यन्तमर्द्धांशमिति यावत् । बहुव्रीहिसमासे समासान्तकः । यत् दलनं विभागः तस्मात् हेतोः, एकमेव देहमूर्ध्वाधोभावेन द्विधा विभज्येत्यर्थः । किं किमर्थम्, तनुं शरीरम्, द्विः द्विधा, सम्पूर्णदक्षिणार्द्धे हरिरूपां तादृशवामार्द्धे च हररूपामित्यर्थः । अकार्षीः ? कृतवान् असि ? हरिहररूपधारणाय कथं वा पादादारभ्य शिरो यावत् द्विविधरूपेण शरीरं द्विधा विभक्तं कृतवान् असि ? इत्यर्थः । किञ्च किमर्थं वा, नृहरित्वे नरसिंहभावे, नरसिंहरूपधारणे इत्यर्थः । तनुं तिर्यक् वक्रं यथा भवति तथा, अभिनः ? भिन्नवान् असि ? कण्ठाद् अधोदेशस्य नररूपेण ऊर्ध्वभागस्य च सिंहरूपेण विभागम् अकरोः ? इत्यर्थः । ननु भो विष्णो ! स्वतन्त्रं

स्वाधीनम्, पुरुषवरं भवन्तमिति शेषः, अनु लक्ष्यीकृत्य कः पूर्वोक्तरूपः को नाम, अनुयोगः ? प्रश्नः ? 'प्रश्नोऽनुयोगः पृच्छा च' इत्यमरः। स्वतन्त्रेच्छे परमेश्वरे कथमेवं कृतं कथं वा नैवमिति प्रश्नो न युज्यते, यतः स हि स्वेच्छया यथेष्टमेव कर्तुं शक्यते, तत्र कस्यापि किमपि प्रस्तावसरो नैव स्यातुमर्हति इति भावः ॥ ९० ॥

अन्वयः—हरिहरीभवनाय ऊर्ध्वदिक्फदलनात् किं तनुं द्विः अकार्षीः, किं च नृहरित्वे तिर्यक् अभिनः ? ननु स्वतन्त्रम् अनु कः अनुयोगः ?

हिन्दी—( हे नारायण ) हरि-हर ( विष्णु-शिवमूर्तिरूप ) होने के लिए ऊपरी ओर तक विभक्त करने के निमित्त (पैर से लेकर सिर तक-सीधे-सीधे) क्यों ( आपने ) देह के दो प्रकार किये और क्यों नृसिंह होने में तिरछा (सिर अलग, धड़ अलग, ऊपर आधा सिंह, नीचे आधा नर) विभक्त किया ? आप स्वतन्त्र हैं, सो आपसे क्या पूछा जा सकता है ?

टिप्पणी—यहाँ नारायण के हरिहरात्मकरूप और नृसिंह रूप का वर्णन करके नारायण के विचित्र और स्वतन्त्र चरित का संकेत किया गया है। नारायण अद्भुत कर्मा हैं और स्वाधीनता से जो चाहें कर सकते हैं। उनसे कोई प्रश्न नहीं कर सकता कि उन्होंने ऐसा क्यों किया ? उदाहरणार्थ नारायण ने दो रूपों में दो पृथक् शरीर-भागों का योग किया, परन्तु दोनों में एक रूपता का व्यवहार नहीं किया, दो पृथक् विधाएँ प्रयोग में लायी गयीं। हरि-हर-मूर्ति में शरीर के दो भाग सिर से पैर तक आधे-आधे सीधे जोड़े गये, जब कि नृसिंह-मूर्ति में ऐसा न कर आधा जोड़ दिया गया, ऊपर सिंह नीचे मनुष्य। ऐसा क्यों नारायण ने किया, क्यों दो भिन्न विधाओं का प्रयोग एक-से ही कार्य में किया ? यह प्रश्न नारायण से कोई नहीं पूछ सकता। वे स्वतन्त्र हैं, सर्वसमर्थ प्रभु, करने, न करने, अन्यथा करने में समर्थ ईश्वर। उनसे कोई किसी प्रकार का विवरण, कैफियत, सफाई नहीं माँग सकता ॥ ९० ॥

आप्तकाम ! सृजसि त्रिजगत् किं ? किं भिनत्सि यदि निर्मितमेव ? ।
पासि चेदमवतीर्य मुहुः किं स्वात्मनाऽपि यदवश्यविनाश्यम् ? ॥९१॥

जीवातु—स्वतन्त्रत्वमेव स्फुटयति—आप्तेति । आप्तकाम ! हे कृतकृत्य ! निजप्रभावादेव पूर्णसर्वाभिलाष ! विष्णो ! अत एव नास्ति ते कार्यप्रयोजनं किमपि इति भावः । किं किमर्थम्, त्रयाणां जगतां समाहार इति त्रिजगत् त्रिभुवनम्, सृजसि ? रचयसि ? आप्तकामस्य स्वप्रयोजनाभावादेतन्निष्प्रयोजनमिति भावः । यदि चेत् निर्मितमेव सृष्टमेव, त्रिजगदिति शेष, तर्हि किं किमर्थम्, भिनत्सि ? विदारयसि ? निष्प्रयोजनमेव संहरसीत्यर्थ । यत् त्रिजगत्, स्वात्मना अपि स्वयमेव, अवश्यविनाश्यं निश्चितमेव संहार्यम् । 'लुम्पेदवश्यम कृत्ये' इति म-लोप । इद तदिद त्रिजगत्, मुहु वारं वारम्, अवतीय आविर्भूय, मत्स्यादिरूपेणावतीर्णं सन्नित्यर्थ । किं किमर्थं वा, पासि च ? रक्षसि च ? अवश्यविनाश्यस्य रक्षणमनुपयुक्तमिति भाव । त्वमेव ब्रह्मादिरूपेण जगत सृष्टिस्थितिसंहारान् करोषि, पर्यनुयोगानर्हश्चेति निष्कर्षः ।

अन्वय —आप्तकाम त्रिजगत् किं सृजसि ? यदि निर्मितम् एव किं भिनत्सि ? यत् स्वात्मना अपि अवश्यविनाश्यं मुहु अवतीर्य च इद किं पासि ?

हिन्दी—हे पूर्णकाम ( समस्त कामनाएँ पूर्ण होने से कामना रहित ), त्रिलोकी की सर्जना क्यों करते हो ? यदि रच ही देते हो तो क्यों उसका नाश करते हो ? और जो अपने आप ही अवश्य नष्ट हो जाता है, बारम्बार अवतार लेकर उसका पालन क्यों करते हो ?

टिप्पणी—यहाँ नारायण के सृष्टि कर्त्ता, संहार कर्त्ता और पालन-कर्त्ता—ब्रह्मा, शिव, विष्णु तीनों रूपों का स्मरण किया गया है। वह एक नारायण ही विधिरूप में सर्जनहार है, शिव (रुद्र) के रूप में संहारक है और विष्णु रूप में बारम्बार अवतार ले त्रिजगत् का पालन करता है। नारायण को पूर्णकाम, कृतकाम मानते हुए यह पूछा गया है कि जब वह पूर्णमनोरथ है तो रचने, संहारने और पालने की बारम्बार कामनाएँ क्यों करता है ? एक रहस्यात्मक प्रश्न उपस्थित करके नारायण की वर्णनातीत क्षमता का निर्देश है ॥९१

जाह्नवीजलजकौस्तुभचन्द्रान् पादपाणिहृदयेक्षणवृत्तीन् ।
उत्थिताऽम्बुसलिलात् त्वयि लीला श्रीः स्थिता परिचितान् परिचिन्त्य ? ॥

जीवातु—जाह्नवीति । हे विष्णो ! अम्बुसलिलात् सागरोदकात्, उत्थिता

उद्भूता, लोला चञ्चलाऽपि, श्रीः लक्ष्मीः, पादपाणिहृदयेक्षणे चरण-कर-वक्षःस्थल-वाम-नयने, वृत्तिः यथाक्रममवस्थानं येषां तादृशान्, जाह्नवी-जलज-कौस्तुभ-चन्द्रान् गङ्गा-पाञ्चजन्य-शङ्ख-कौस्तुभमणि-शशाङ्कान्, परिचितान् संस्तुतान्, समुद्रे एकत्रावस्थानेन विशेषतया परिज्ञातान् अत एव चिरकाल-प्रणयिन इति भावः। 'संस्तवः स्यात् परिचयः' इत्यमरः। परिचिन्त्य पर्या-लोच्य, इवेति शेषः। त्वयि भवति, स्थिता विद्यमाना, चलाऽपि अचलत्वेन चिरं विद्यमाना इत्यर्थः। किम्? इति शेषः। गङ्गाकमलादीनामपि आश्रयं त्वां प्रणमामीति भावः॥ ९२॥

अन्वयः—अब्धिसलिलात् उत्थिता लोला श्रीः पादपाणिहृदयेक्षणवृत्तीन् जाह्नवीजलजकौस्तुभचन्द्रान् परिचितान् परिचिन्त्य त्वयि स्थिता।

हिन्दी—सागर के जल से निकली चंचल लक्ष्मी चरण, कर, हृदय और वाम-नेत्र में अवस्थित गंगा, कमल (पांचजन्य शंख भी), कौस्तुभमणि और चन्द्र—इन्हें पूर्व परिचित विचार कर तुम (नारायण में) स्थित हो गयी है।

टिप्पणी—लक्ष्मी को चंचला माना जाता है—अस्थिर। समुद्र मंथन के समय सागर की चंचल तरंगों में जो उद्भूत हो, उसे चंचल होना ही चाहिए, किन्तु वह चंचला लक्ष्मी भी श्री विष्णु को प्राप्त कर उनके सांनिध्य में चांचल्य त्याग कर स्थिर हो गयी। इसका कारण यह संभावित किया गया कि नारायण की संनिधि में उसे उसके सब पूर्वपरिचित स्थित प्राप्त हुए, सो लक्ष्मी चंचला होते हुए भी नारायण की संनिकटता में स्थिर भाव से वास करने लगी। समुद्र में मिलती गंगा से समुद्र में वास करती लक्ष्मी सदा से परिचित थीं, गंगा को लक्ष्मी ने विष्णु-चरण में पाया। हाथ में सागर-जल के साथी शंख-कमल को स्थित देखा, सहजात कौस्तुभमणि और चन्द्र को क्रमशः वक्ष और वाम नेत्र में अवस्थित पाया। पुराने अनेक परिचितों को नारायण की सेवा में प्राप्त कर लक्ष्मी भी अचंचल भाव से वहीं स्थिर हो गयीं। आशय यह कि नारायण ऐसे वंदनीय परमपुरुष हैं कि जिनकी सेवा में गंगा-लक्ष्मी आदि का वास है। प्रकाशकार और जीवातुकार—दोनों ने 'किम्' का अध्याहार कर अर्थ में प्रश्न वाचकता (काकुवक्रोक्ति) ला दी है—

'परिचितो को प्राप्त कर यथा चचला लक्ष्मी नारायण मे अचचलता से स्थित हो गयीं ?' ॥ ९२ ॥

वस्तु वास्तु घटते न भिदानां योक्तनैकविधबाधविरोधैः ।
त्वदीहितविजृम्भिततत्तद्भेदमेतदिति तत्त्वनिरुक्तिः ॥ ९३ ॥

जीवातु—वस्त्विति । हे विष्णो ! योक्ता युक्तिसिद्धा, नैकविधा अनेकप्रकारा, बाधा प्रतिबन्धा, विरोधाश्च विरुद्धभावाश्च तैः हेतुभिः, वस्तु पदार्थः, घटपटादिरूपद्रव्यजातमित्यर्थः । भिदाना भेदानाम्, वास्तु आश्रय, न घटते न युज्यते, तद् तस्मात् कारणात्, एतत् घटपटादिरूप वस्तुजातम्, त्वदीहितेन भवदिच्छयैव, विजृम्भित विलसित, प्रकटित इत्यर्थः । स स तादृश तादृश, भेदः विशेषः, घटपटादिरूपवैचम्यमित्यर्थः । यस्य तद् तादृशम्, इति एवरूपा, तत्त्वस्य याथार्थ्यस्य, निरुक्ति निर्वचनम् । मृन्निर्मितघटस्य मृन्मयत्ववद् एकमात्रमूलकारणोत्पन्न वस्तु एकविधमेव भवितुमर्हति, भेदे तु युक्तिसिद्धा बहवो बाधा, तथा एकस्मादेव मूलकारणात् पृथक् वस्तु जायते चेत् तदा तजस औष्ण्यमिव शैत्यमपि जायेत इत्यादयश्च युक्तिसिद्धा विविधा विरोधा, एवञ्च घटपटादीना यदयमन्योन्यभेदोऽनुभूयते, तन्न तात्त्विक, परन्तु भवदिच्छाप्रेरितया अविद्याख्यया माययैव तद् भासते, अतस्त्वमेवैक सर्वमिद वस्तु इति तत्त्वनिर्वचनमिति भाव ॥ ९३ ॥

अन्वय—वस्तु योक्तनैकविधबाधविरोधैः भिदाना वास्तु न घटते, तद् एतद् त्वदीहितविजृम्भिततत्तद्भेदम्-इति तत्त्वनिरुक्तिः ।

हिन्दी—( घटपटादि ) पदार्थ युक्तिसम्मत अनेक प्रकार की बाधाओं ( सामान्य दोषो ) और विरोधो ( ब्रह्म-अद्वैत प्रतिपादक उपनिषद्-वाक्यो मे वैपरीत्य रूप असामान्य दोषो ) के कारण भेदाश्रित ( भिन्न ) नहीं होते, सो यह ( भेद प्रतीति ) तुम्हारी ( नारायण की ) इच्छा मात्र से प्रकटीभूत घट-पटादि भेद युक्त हैं—यह तात्त्विक कथन है।

टिप्पणी—सासारिक वस्तुओं–घट पट, वृक्ष नदी आदि–मे विचार करने पर कोई वास्तविक भेद सिद्ध नहीं होता। ये जो भिन्नता प्रतीति होती है कि

यह नदी है, यह वृक्ष है, यह घड़ा है, यह कपड़ा है—वस्तुतः मिथ्या है द्विचंद्र-प्रतीति के समान। दो चंद्र तो हैं नहीं किन्तु नेत्र को विशेष स्थिति में करके देखने अथवा नेत्र-दोष से दो चंद्रमा प्रतीत होने लगते हैं। ऐसे ही यह पदार्थों में भिन्नता भी मिथ्या है। भिन्नता न तो किसी युक्त न्याय से सिद्ध होती है और न श्रुति-वचन ही भिन्नता सिद्ध करते हैं। उपनिषद्-वाक्यानुसार सब एक है, उसी सच्चिदानन्दघन का स्वरूप—'सर्वं खल्विदं ब्रह्म।' एक ही जल है, वह तरंग, बुद्बुद आदि के रूप में भिन्न प्रतीतमात्र होता है—है एक ही। तात्विक वचन 'तत्त्वमसि' ही है—तू ब्रह्म ही सब है। यह जो घट-पटादि रूप में आरोपित भिन्नता प्रतीत होती है, वह नारायण की इच्छा का विलास मात्र है ॥ ९३ ॥

वस्तु विश्वमुदरे तव दृष्ट्वा बाह्यवत् किल मृकण्डतनूजः ।
स्वं विमिश्रमुभयं न विविञ्चन् निर्ययौ स कतरस्त्वमवैषि ॥९४॥

जीवातु—वस्त्विति। हे विष्णो! मृकण्डतनूजः मार्कण्डेयमुनिः, तव भवतः, उदरे जठरे, बाह्यवत् बहिर्जगदवस्थित वस्तुजातमिव, विश्वं निखिलम्, वस्तु पदार्थम्, दृष्ट्वा वीक्ष्य, उभयं बाह्यमुदरस्थञ्च द्वयम्, विमिश्रं विशेषेण संयुक्तम्, एकविधप्रकारत्वेन सम्मिलितमित्यर्थः। एकस्मिन्नेव उदरे बाह्योदराभ्यन्तरस्थितयोः द्वयोरपि स्थितत्वेन प्रतीयमानत्वात् अविविक्तमिति यावत्। स्वम् आत्मानम्, न विविञ्चन् विवेक्तुम् अशक्नुवन्, कोऽहं बहिरास्तम्? को वा उदराभ्यन्तरे वर्ते? इत्येवंरूपेण भिन्नतया ज्ञातुमसमर्थः सन् इत्यर्थः। निर्ययौ उदरात् निर्गतवान्, किल इति प्रसिद्धौ वार्त्तायां वा, सः मृकण्डतनूजः, कतरः बहिःस्थितो वा कः? उदरस्थितो वा कः? इति त्वं भवानेव, अवैषि जानासि, नान्यः कोऽपि इत्यर्थः। सर्वज्ञत्वादिति भावः ॥९४॥

अन्वयः—मृकण्डतनूजः तव उदरे बाह्यवत् विश्वं वस्तु दृष्ट्वा उभयं विमिश्रं स्वं न विविञ्चन् निर्ययौ किल, सः कतरः—त्वम् अवैषि।

हिन्दी—मृकण्डु के पुत्र ( मार्कण्डेय ऋषि ) तुम्हारे ( नारायण के ) पेट में बाह्य जगत् में दृश्यमान के तुल्य समस्त वस्तु देखकर बाहर और उदर में

दोनों को पूर्णत: संमिश्र या अपने को निश्चित न करने ( उदर से ) बाहर निकल आये–ऐसी प्रसिद्ध है। वह (मार्कण्डेय) कौन-से थे–यह तुम (नारायण) ही जानते हो।

टिप्पणी—यहां नारायण ही सर्वज्ञ हैं, अन्य कोई नहीं, अनेक अवतारों में कौन सा अवतार विशिष्ट है—यह सब नारायण ही जान सकते हैं, अन्य नहीं–यह तात्पर्य है। मार्कण्डेय मुनि की पुराण-प्रसिद्ध कथा का यहां आधार लिया गया है। प्रलय वेला में चारों ओर जल ही जल था, तब हारे-थके मुनि ने वट-पल्लव के ऊपर स्थित बालकृष्ण को देखा। भगवान् ने उन्हें अपने मुख मार्ग से प्रविष्टि दे उदर में स्थान दिया। मुनि ने उदर में संपूर्ण विश्व को देखा—त्रिलोकी को, वन, पर्वत, मृग, विहग, सागर-नद, देव, दानव, ऋषि-मुनि—सबको, अपने को भी। ओर-छोर न पाकर उदर में चक्कर लगाते मुनि नारायण के मुख से बाहर आ गये। बाहर आकर सब उन्होंने पूर्ववत् पाया—वही धरती, वह जल में डूबी धरती, वटवृक्ष पर्यंक शायी शिशुरूप देव। मुनि विस्मत हो गये। क्या सत्य है, क्या नहीं ? बाहर सत्य है या उदर में था ? वे कुछ समझ न पाये और भावस्तुति करने लगे। स्तुति से प्रसन्न श्रीनारायण से मार्कण्डेय मुनि ने यही माँगा कि हे देव, मैं आपकी माया को जानना चाहता हूँ, आपको जानना चाहता हूँ। भगवान् ने उन्हें कृतार्थ किया। ( ब्रह्म०—अध्याय ५२–५६, मार्कण्डेयादि पुराण भी द्रष्टव्य। ) ॥ ९४ ॥

ब्रह्मणोऽस्तु तव शक्तिलतायां मूर्ध्नि विश्वमथ पत्युरहीनाम्।
बालता कलयतो जठरे वा सर्वथाऽसि जगतामवलम्बः ॥ ९५ ॥

जीवातु—ब्रह्मण इति। हे विष्णो! विश्वं जगत्, ब्रह्मणः परब्रह्म-रूपिण, तव भवत, शक्तिः माया एव, लता वल्ली तस्याम्, अस्तु तिष्ठतु, फलस्वरूपेणेति भावः। अथ किं वा, अहीनां नागानाम्, पत्युः ईशस्य नागराजशेषस्य, अनन्तनागरूपिण इत्यर्थः। तव भवत, मूर्ध्नि शिरसि, अस्तु। वा अथवा, बालतां शिशुभावम्, कलयतः दधानस्य, वटपत्रशायिनो बालक-मूर्तस्येत्यर्थः। तव इति शेषः। जठरे उदरे, अस्तु, सर्वप्रकारेणापि, जगतां

त्रैलोक्यस्य, अवलम्बः आश्रयः, असि भवसि, त्वमिति शेषः। अत एव तुभ्यं नमोऽस्तु इति भावः ॥ ९५ ॥

अन्वयः—विश्वं ब्रह्मणः तव शक्तिलतायाम् अस्तु अथ अहीनां पत्युः मूर्ध्नि, वा बालतां कलयतः जठरे, सर्वथा जगतम् अवलम्बः असि।

हिन्दी—समस्त संसार ब्रह्मरूप तुम्हारी (नारायण की) शक्ति रूपिणी लता (बेल-डाली) पर स्थित हो अथवा नागों के स्वामी (शेष अनन्तरूप नारायण) की मूर्द्धा पर अथवा बाल्यभाव को प्राप्त (वटपल्लव शायी बाल-मुकुन्द) के उदर में स्थित हो—सब प्रकार से (स्थावर-जंगम) जगत् के आधार तुम (नारायण) ही हो।

टिप्पणी—यहाँ प्रत्येक स्थिति में जगत् का आधार श्रीहरि विष्णु को ही सिद्ध करके उनकी स्तुति है। तीन स्थितियों की कल्पना की गयी है—(१) जड़-चेतनमय सकल जगत् का आधार ब्रह्म ही है—'सृष्टेः प्रागमूर्त्ते ब्रह्मणि विश्वं लीयते।' (२) अनन्तमूर्त्ति नारायण शेष के मस्तक पर विश्व स्थित है। (३) प्रलय-काल में वटवृक्षपर्यंक स्थित बालकृष्ण की कुक्षि में जगत् स्थित है। तीनों दशाओं में श्रीहरि ही जगदाधार सिद्ध होते हैं—अतः वे ही सर्वथा जगदवलंब हैं ॥ ९५ ॥

धर्मबीजसलिला सरिदङ्घ्रावर्थमूलमुरसि स्फुरति श्रीः।
कामदैवतमपि प्रसवस्ते ब्रह्म मुक्तिदमसि स्वयमेव ॥ ९६ ॥

जीवातु—धर्मेति। हे विष्णो! धर्मस्य चतुर्वर्गेषु प्रथमवर्गस्य, बीज हेतुभूतम्, सलिलं जलं यस्याः सा तादृशी, सरित् नदी, जाह्नवीत्यर्थः। ते तव, अङ्घ्रौ चरणे, स्फुरति शोभते। अर्थस्य धनरूपस्य द्वितीयवर्गस्य, मूलं बीजभूतम्, श्रीः लक्ष्मी, तव उरसि वक्षसि, स्फुरति। कामस्य कामनारूपस्य तृतीयवर्गस्य, दैवतम् अधिष्ठाता कामदेवोऽपि, ते यदुवंशावतीर्णस्य श्रीकृष्णरूपस्य तव, प्रसवः पुत्रः, प्रद्युम्न इत्यर्थः। मुक्तिदं मुक्तिं मोक्षरूपं चतुर्थवर्गम्, ददाति यच्छतीति तादृशम्, ब्रह्म परमात्मा च, स्वयमेव साक्षात् त्वमेव, असि भवसि। अतः धर्मार्थकाममोक्षरूपं पुरुषार्थचतुष्टयमेकस्मिन् त्वय्येव अवि-

रोधेन वर्तते इति पुरुषार्थचतुष्टयकाङ्क्षिणा त्वमेव सर्वथा सेवनीयोऽसीति भावः ॥ ९६ ॥

अन्वय—धर्मबीजसलिला सरित् अङ्घ्रौ, अर्थमूल श्रीः उरसि स्फुरति, कामदेवतम् अपि ते प्रसवः, मुक्तिद ब्रह्म, स्वयम् एव असि ।

हिन्दी—( चार पुरुषार्थों में प्रथम ) धर्म के बीज ( हेतु ) रूप सलिल ( जल ) से युक्त नदी ( गंगा ) चरण में और अर्थ की मूल कारण लक्ष्मी (आपके) हृदय पर सुशोभित है। कामदेव भी तुम्हारा (नारायण-कृष्ण का) पुत्र ( रामावतार प्रद्युम्न ) है और मोक्ष दाता ब्रह्म ( आप ) स्वयं ही हैं।

टिप्पणी—आशय यह है कि धर्मार्थकाममोक्ष चारों पुरुषार्थ श्री हरि के ही अधीन हैं, अतः चतुर्वर्ग-प्राप्ति के निमित्त केवल विष्णु-नारायण उपास्य हैं ॥ ९६ ॥

लीलयाऽपि तव नाम जना ये गृह्णते नरकनाशकरस्य ।
तेभ्य एव नरकैरुचिता भीस्ते तु बिभ्यतु कथं नरकेभ्यः ॥ ९७ ॥

जीवातु—लीलयेति । हे विष्णो ! ये जना लोकाः, नरकस्य रौरवादेः निरयस्य असुरविशेषस्य च 'नरको निरये दैत्ये' इति विश्वः । नाशम् उच्छेदं निधनञ्च, करोति विदधाति य. तादृशस्य, तव भवतः, नाम नामधेयम्, लीलयापि क्रीडाच्छलेनापि, अवहेलयाऽपीति यावत्। गृह्णते कीर्त्तयन्ति, तेभ्यः तादृशजनेभ्य एव, नरकैः निरयैः, भीः भयम्, उचिता युक्ता, नरकनाशकरस्य नामग्राहित्वादिति भावः। ते तथाविधजनास्तु, नरकेभ्यः निरयेभ्यः सकाशात्, कथं किमर्थम्, बिभ्यतु ? त्रस्यन्तु ? अपि तु न कथञ्चिदेवेत्यर्थः। 'साङ्केत्यं पारिहास्यं वा स्तोभं हेलनमेव वा। वैकुण्ठनामग्रहणमशेषाघहरं विदुः ॥' इति श्रीमद्भागवतोक्तेरिति भाव. ॥ ९७ ॥

अन्वय.—ये जना नरकनाशकरस्य तव नाम लीलया अपि गृह्णते तेभ्य. नरकैः एव भीः उचिता, ते तु कथं नरकेभ्यः बिभ्यतु ।

हिन्दी—जो लोग नरक और नरकासुर के विनाशक तुम्हारा ( श्रीहरि का ) नाम खेल-खेल में भी ले लेते हैं, उनसे नरकों को ही डर उचित है, वे ( लीलया भी हरि का नाम लेने वाले ) भी क्यों नरकों से डरें ?

टिप्पणी—श्लोक संख्या ९७-९८ में भगवन्नाम-ग्रहण का महत्त्व है। श्रीमद्भागवत में कहा गया है कि संकेत, परिहास अथवा लीलया एवं जो नाम लेता है, उसके समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं। गो० तुलसीदास जी का कथन है कि 'भाँय-कुभाँय अनख आलस हू, नाम जपत मंगल दिशि दशहू।' यहाँ भी यही आशय है कि भगन्नाम-ग्रहण चाहे जैसे भी हो, समस्त पापों और नरकों का विनाशक है। नामग्राहि जनों को नरकों का भय नहीं, नरकों को ही उनसे विनाश-भय है। नरक अनेक हैं। प्रमुख नरक हैं–रौरव, शौकर, रोधस्तान, विशसन, महाज्वाल, तप्तकुड्य, महालोम, विमोहन, रुधिरान्ध, वसातप्त, कृमीश, कृमिभोजन, असिपत्रवन, कृष्ण, लालाभक्ष, दारुण, पूयवह, पाप, वह्निज्वाल, अधःशिरा, सदंश, कृष्णसूत्र, तम, आवीचि, श्वभोजन, अप्रतिष्ठ, मावीचि।—ब्रह्म० २२।२-५। जो व्यक्ति श्री विष्णु का नाम लेता है, वह नरक-भागी नहीं होता—'अहर्निशं विष्णुं संस्मरन् पुरुषो द्विजः। न याति नरकं शुद्धः संक्षीणाखिलपातकः॥' (ब्रह्म०–२९।४३) पृथ्वी-पुत्र नरकासुर प्राग्ज्योतिषपुर का स्वामी था, जिसने देव, सिद्ध, असुरादि की कन्याओं को स्वांतःपुर में बलात् रख लिया था। देव-माता अदिति के कुण्डल भी ले लिये थे। इन्द्र की प्रार्थना पर श्रीकृष्ण ने नरकासुर को मारा। (विष्णु० १५।२९)॥ ९७॥

मृत्युहेतुषु न वज्रनिपाताद् भीतिमर्हति जनस्त्वयि भक्तः।
यत् तदोच्चरति वैष्णवकण्ठान्निष्प्रयत्नमपि नाम तव द्राक्॥ ९८॥

जीवातु—मृत्विति। हे विष्णो! त्वयि भवति भक्तः सेवानुरक्तः, जनः लोकः, मृत्युहेतुषु मरणकारणेषु मध्ये, प्रधानादिति शेषः। वज्रनिपातात् मृत्युहेतोः कुलिशपतनादपि, भीतिं भयम्, लब्धुमिति शेषः। न अर्हति न योग्यो भवति, कुत इत्याह—यत् यस्मात् कारणात्, तदा वज्रनिपातसमये, वैष्णवस्य विष्णोः तव भक्तस्य, तस्येति शेषः। कण्ठात् गलदेशात्, तव भवतः नाम नामधेयम्, निष्प्रयत्नमपि प्रयत्नं विनाऽपि, सततनामोच्चारणाभ्यासात् चेष्टां विनाऽपीत्यर्थः। द्राक् शीघ्रमेव, उच्चरति निष्क्रामति। तदेव वज्रनिपात-भयं निवारयतीति भावः। अनभिसन्धिनाऽपि विष्णुनामोच्चारकस्य मृत्युभयं नास्तीति निष्कर्षः॥ ९८॥

अन्वयः—त्वयि भक्तः जन. मृत्युहेतुषु वज्रनिपातात् भीतिं न अर्हति, यत् सदा वैष्णवकण्ठात् तव नाम निष्प्रयत्नम् अपि द्राक् उच्चरति।

हिन्दी—तुम्हारी ( श्री विष्णु की ) सेवा मे रत ( भक्त ) व्यक्ति को मृत्यु के कारणो के मध्य वज्र-पात से ( भी ) भय उचित नहीं है, क्योंकि तब ( वज्रपात समये ) विष्णु-भक्त के गले से (तुम्हारा श्री विष्णु का) नाम बिना प्रयत्न के भी झटिति उच्चरित हो जाता है।

टिप्पणी—विष्णु-नाम-ग्राही विष्णु-भक्त के मुख में सदा अनायास नामोच्चारण होता रहता है अत. उस किसी प्रकार की आकस्मिक मृत्यु से भय नही रहता। नारायण उसकी सदा रक्षा करते हैं दारुणतम स्थिति होने पर भी। आशय यह है कि विष्णु-नाम जप सकल-भय का निवारक है॥ ९८॥

सर्वथाऽपि शुचिनि क्रियमाणे मन्दिरोदर इवावकरा ये।
उद्भवन्ति भविचेतसि तेषां शोधनी भवदनुस्मृतिधारा॥ ९९॥

जीवातु—सर्वथेति। हे विष्णो! सर्वथा सर्वप्रकारेणापि, सम्मार्जनादिसाधनेन परिष्कारादिना कामादिरिपुषट्कविजयेन च इति भाव.। शुचिनि निर्मले शुद्धे च, क्रियमाणे विधीयमाने, अपीति शेष.। भविनां संसारिणाम्, चेतसि मनसि, मन्दिरोदरे गृहाभ्यन्तर इव, ये अवकरा. सङ्कराः, सम्मार्जनीक्षिप्तधूल्यादय इत्यर्थ.। रागादयो मलाश्च। 'सम्मार्जनी शोधनी स्यात्सङ्करोऽवकरस्तथा' इत्यमर.। उद्भवन्ति जायन्ते, भवत. तव कर्मभूतस्य, अनुस्मृतिधारा चिन्तनपरम्परा, तेषाम् अवकराणाम्, शोधनी सम्मार्जनीस्वरूपा, पावनतासम्पादनहेतुरूपा, भवतीति शेष.॥ ९९॥

अन्वय—सर्वथा अपि शुचिनि क्रियमाणे भविचेतसि मन्दिरोदरे इव ये अवकरा. उद्भवन्ति, भवदनुस्मृतिधारा तेषां शोधनी।

हिन्दी—मन, वचन,कर्म—सब प्रकार से भी पवित्र-स्वच्छ किये जाते संसारी जनों के चित्तों में घर के भीतर हुए कूडे के सदृश जो (राग द्वेषादिमल) उत्पन्न हो जाते है, आप ( श्री विष्णु ) के स्मरण की परम्परा-रूपी जलधारा उसका शोध ( सफाई ) करनेवाली ( संमार्जनी ) है।

टिप्पणी—स्मरण का महत्त्व। भगवत्स्मरण संसारिजनों के मन के राग-द्वेषादि मलों को उसी प्रकार दूर कर देता है, जैसे घर के कूड़े को जल-धारा और संमार्जनी ( झाड़ू-बुहारी ) दूर कर देती है और स्वच्छ बना देती है। चाहे जितना स्वच्छ करने पर भी घरों में कूड़ा हो ही जाता है, जैसे झाड़ू और जल-धार से धोना कूड़ा साफ कर घरों को स्वच्छ बना देता है, ऐसे ही मन, कर्म, वचन से पाप न करने पर भी चित्त में राग-द्वेषादि उत्पन्न हो ही जाते हैं। उनका निवारण भगवत्स्मरण से ही होता है ॥९९॥

अस्मदाद्यविषयेऽपि विशेषे रामनाम तव धाम गुणानाम्।
अन्ववन्धि भवतैव तु कस्मादन्यथा ननु जनुस्त्रितयेऽपि ? ॥१००॥

जीवातु—अस्मदिति। हे विष्णो ! विशेषे पार्थक्ये, तव नामसु कस्य उत्कर्षः इत्येवं तारतम्यनिश्चये इत्यर्थः। अस्मदादीनां मद्विधानां मूढानाम्, अविषये ज्ञानागोचरे सत्यपि, तव ते, रामनाम सहस्रनामसु मध्ये रामेति नामैव, गुणानाम् उत्कर्षाणाम्, धाम आश्रयः, इति मन्यते इति शेषः। कुत इत्याह—अन्यथा तु अथैवं नो चेत् पुनः, तव रामनाम्नोऽस्य गुणधामत्वाभावे तु इत्यर्थः। ननु भो नारायण ! जनुषां जन्मनाम्, त्रितयेऽपि त्रयेऽपि, जामदग्न्य दाशरथि-बलभद्रात्मकजन्मत्रयेऽपीत्यर्थः। भवतैव स्वयैव, कस्मात् कुतः हेतोः, अन्ववन्धि ? अनुबन्धं नीतम् ? राम इति एव तु नाम पुनः पुनरावृत्त्या गृहीतम् ? इत्यर्थः। त्रिष्वेव अवतारेषु त्वया रामनामग्रहणात् एतत्तेऽतीव प्रियमिति ज्ञायते अज्ञैरपि अस्माभिरिति भावः। तव नामसु रामनामैव श्रेष्ठमिति निष्कर्षः ॥ १०० ॥

अन्वयः—विशेषे अस्मदाद्यविषये अपि तव राम नाम ननु गुणानां धाम; अन्यथा जनुस्त्रितये अपि भवता एव तु कस्मात् अन्ववन्धि ?

हिन्दी—कौन-सा भगवन्नाम विशिष्ट है—यह हम अज्ञानी जनों का अविषय ( ज्ञानागम्य ) होने पर भी तुम्हारा ( श्रीहरि का ) रामनाम निश्चयतः गुणों का आगार है ( विशेष श्रेयस्कर है ), अन्यथा तीन अवतारों ( जन्मों ) में भी आप ने ही क्यों उसका अनुबन्ध किया ( क्यों राम–नाम जोड़ा ) ?

टिप्पणी—भगवान के अनेक नामो मे राम–नाम विशेष प्रतीत होता है, इसका कारण यह है कि अनेक अवतारो के मध्य स्वय श्रीहरि ने 'राम' को महत्ता दी है, उन्होने तीन अवतारो मे 'राम–नाम लगाया—राम (दशरथ पुत्र), परशुराम (जमदग्नि पुत्र) और बलराम (श्री कृष्णाग्रज)। अन्य नामो की अवज्ञा न हो, इससे भक्त ने अपने को नाम वैशिष्ट्य विषय मे अज्ञानी कहा। नाम सब ही महत्त्वपूर्ण हैं, किन्तु राम नाम का महत्त्व विशिष्ट है, अन्यथा श्रीहरि के तीन जन्मो में 'राम' क्यों लगता ? ॥ १०० ॥

भक्तिभाजमनुगृह्य दृशा मा भास्करेण कुरु वीततमस्कम्।
अर्पितेन मम नाथ ! न ताप लोचनेन विधुना विधुनासि ? ॥१०१॥

जीवातु—भक्तीति। नाथ ! हे प्रभो ! विष्णो ! भक्तिभाज भक्तिमन्त सेवकम्, मा नलम्, अनुगृह्य अनुकम्प्य, भास्करेण सूर्येण, दृशा नेत्रेण, सूर्यात्मकदक्षिणनयनेनेत्यर्थ। वीतम् अवगतम्, तम तमोगुण, तमोगुणात्मकमूढत्वमित्यर्थ। ध्वान्तञ्च यस्य त तादृशम्, 'राहौ ध्वान्ते गुणे तम' इत्यमर। कुरु विधेहि। तथा अर्पितेन मा प्रति दत्तेन, विधुना चन्द्रेण, लोचनेन नेत्रेण, चन्द्रात्मकवामनयनेनेत्यर्थ। मम मे, तापम् आध्यात्मिकादिसन्तापत्रयमित्यर्थ। न विधुनासि ? न अपनयसि ? इति काकु, अपि तु विधुनास्येवेत्यर्थ भास्करेण तमोविधूननस्य विधुना च तापविधूननस्य सम्भवदर्शनादिति भाव। धूञ् कम्पने इत्यस्मात् क्र्यादिकात् लिपि 'प्वादीना ह्रस्व' ॥ १०१ ॥

अन्वय—नाथ, भक्तिभाज माम् अनुगृह्य भास्करेण दृशा वीततमस्क कुरु, अर्पितेन विधुना लोचनेन मम ताप न विधुनासि ?

हिन्दी—हे स्वामी, भक्त मुझ (नल) पर कृपा करके सूर्य रूप दक्षिण नेत्र द्वारा मेरे राग-द्वेष रूप अधकार को दूर करो। मेरे प्रति (कृपा कर) प्रदत्त चन्द्र रूप (शीतल वाम) नेत्र द्वारा मेरा आध्यात्मिक, आधिदैविक और आधिभौतिक तापत्रय क्यो दूर नही करते ?

टिप्पणी—भक्तराज नल की विनम्र प्रार्थना है कि उसके मन के अन्धकार को अपने दक्षिण नेत्र सूर्य से श्री हरि मिटायें, क्योंकि सूर्य का तो धर्म ही अधकार मिटाना है। इसी प्रकार श्री हरि के वाम नेत्र शीतलदायक चन्द्र

द्वारा भक्त के तापत्रय दूर होना ही चाहिए। आशय यह कि अपनी संपूर्ण दृष्टि से श्रीहरि भक्त को निहारें, जिससे उसका सम्पूर्ण कष्ट-ताप दूर हो सके ॥ १०१ ॥

लङ्घयन्नहरहर्भवदाज्ञामस्मि हा ! विधिनिषेधमयीं यः।
दुर्लभं स तपसाऽपि गिरैव त्वत्प्रसादमहमिच्छुरलज्जः ! ॥ १०२ ॥

जीवातु—लङ्घयन्निति। हे विष्णो ! यः योऽहं नलः, अहरहः नित्यं, 'विधिनिषेधमयीं विधिः—'वसन्ते ज्योतिष्टोमेन यजेत' इत्यादिरूपः, निषेधः—'न सुरां पिबेत्र कलञ्जं भक्षयेत्' इत्यादिरूपश्च, तन्मयीं तदात्मिकाम्, भवदाज्ञां त्वदादेशं, 'श्रुतिस्मृती ममैवाज्ञे' इत्यनुस्मरणात्, लङ्घयन् अतिक्रामन्, अस्मि वर्ते, हा ! खेदे, स उक्तरूपाज्ञालङ्घनकारी, अहं नलः, अलज्जः निस्त्रपः सन्, गिरैव वचनेनैव, 'मामनुगृहाण मामनुगृहाण' केवलमित्येवंरूपवाक्प्रयोगेणैवेत्यर्थः। तपसा अपि कठोरतपस्ययाऽपि, दुर्लभं दुष्प्रापम्, त्वत्प्रसादं भवदनुग्रहम्, इच्छुः अभिलाषुकः, अस्मीति शेषः। यस्य खलु तव प्रसादः सर्वदा तपस्यादिक्रियानुष्ठानरूपेण महता प्रयत्नेन लभ्य', स मया सर्वदा तवाज्ञालङ्घनकारिणा वाङ्मात्रेणैव प्रार्थ्यते इत्यहो मे निर्लज्जता ! सर्वथा अनुग्राह्योऽस्मीति भावः ॥ १०२ ॥

अन्वयः—यः अहरहः विधिनिषेधमयीं भवदाज्ञां लङ्घयन् अस्मि, हा, सः अहम् अलज्जः गिरा एव तपसा अपि दुर्लभं त्वत्प्रसादम् इच्छुः।

हिन्दी—जो मैं प्रतिदिन कर्त्तव्याकर्त्तव्य-निर्देश से पूर्ण आप (नारायण) की आज्ञा का उल्लंघन कर रहा हूँ, खेद है कि वह मैं ( नल ) लज्जाहीन हो कथन मात्र से तप द्वारा भी कठिनतापूर्वक प्राप्त होने योग्य आप ( श्रीहरि ) के प्रसाद का आकांक्षी हूँ।

टिप्पणी—श्रीहरि का प्रसाद—नारायण का अनुग्रह उन महातपस्वियों को भी दुर्लभ रहता है, जो श्रुति-स्मृति रूप में प्रतिपादित भगवदादेश का प्रतिपालन करते रहते हैं, जो 'संध्या-वंदन, यज्ञादि करना चाहिए'—इन विधि-वचनों और 'सुरापान न करना चाहिए, असत्य-भाषण अनुचित है'—इन निषेध-वचनों का पालन करते हैं। वेद, स्मृति आदि के रूप में श्रीहरि

के आदेश है। नियमतः उनका पालन करने वाले तपस्विजन भी बड़ी कठिनता से हरि-प्रसाद प्राप्त करने योग्य हो पाते हैं। विनयी भक्त नल का निवेदन है कि वह प्रतिदिन श्रुति-स्मृति-विहित नारायण के विधि-निषेधों की अवज्ञा ही करता रहता है और 'त्राहि माम्, पाहि माम्'—'मुझ पर दया करो'—आदि निवेदनों को ही करके, केवल वचनमयी भक्ति प्रकट कर श्री नारायण का प्रसाद चाहता है। यह बड़ी निर्लज्जता है कि उचित कर्त्तव्य के प्रति उदासीन रहो और फल की उत्कट कामना करो। नल का आशय यही है कि नाममात्र लेनेवाले भक्त पर प्रभु कृपा करें। असमर्थ, अज्ञानी किन्तु भक्त व्यक्ति को भी प्रभु-प्रसाद प्राप्त होता ही है ॥ १०२ ॥

विश्वरूप ! कृतविश्व ! कियत् ते वैभवादभुतमणौ हृदि कुर्वे ।
हेम नह्यति कियन्निजचोरे काञ्चनाद्रिमधिगत्य दरिद्र ? ॥ १०३ ॥

जीवातु—विश्वेति। विश्वरूप ! हे सर्वात्मक ! 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' इत्यादि श्रुतेरिति भाव। कृतविश्व ! हे सम्पादितभुवन ! 'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते' इत्यादि श्रुतेरिति भाव.। अणौ अत्यन्तसूक्ष्मपरिमिते, हृदि हृदये, ममेति शेष। ते तव, वैभवस्य सामर्थ्यातिशयस्य, अद्भुतम् आश्चर्यस्वरूपम्, कियत् किम्परिमाणम्, कुर्वे ? गृह्णामि ? इत्यर्थ। हृदयस्य अत्यन्तमल्पपरिमितत्वात् नितान्तमल्पम् एव धारयितुं शक्नोमि इति भाव। तथा हि—दरिद्र. नि.स्व, अत एवातिलोलुपोऽपि इति भाव। काञ्चनाद्रिसुमेरुपर्वतम्, अधिगत्य प्राप्य, निजे स्वीये, चीरे शतपाच्छिन्नवस्त्रखण्डे, कियत् किम्परिमाणम्, हेम सुवर्णम्, नह्यति ? बध्नाति ? अपि तु अत्यल्पमेव बद्धुं शक्नोति इत्यर्थ। चीरखण्डे बहुसुवर्णबन्धनासामर्थ्यवत् मम सकलगुणवर्णनाभिलाषे सत्यपि असामर्थ्यात् कियन्मात्र वर्ण्यते इति भाव.। 'णह बन्धने' इति धातु ॥ १०३ ॥

अन्वय—विश्वरूप, कृतविश्व, अणौ हृदि ते वैभवाद्भुतं कियत् कुर्वे, दरिद्रः काञ्चनाद्रिम् अधिगत्य निजचोरे कियत् हेम नह्यति ?

हिन्दी—हे जड़-चेतनात्मक, समस्त संसार के कर्ता प्रभो, अणुतुल्य (अत्यन्त छोटे) हृदय में आपका अनन्त आश्चर्यमय ऐश्वर्य कितना रख

पाऊँ ? दरिद्र व्यक्ति सुवर्णगिरि ( सुमेरु ) को प्राप्त करके अपने फटे-कटे क्षुद वस्त्र ( चीर ) में कितना सोना बाँध सकता है ?

टिप्पणी—नारायण का ऐश्वर्य, उनका अनुग्रह अनंत है, कोई व्यक्ति उनके असीम अनुग्रह को कितना ग्रहण कर सकता है ? हृदय के छोटे-से पात्र में श्री हरि की असीम-करुणा कितनी समा सकेगी ? कोई महादरिद्र कांचनगिरि पाकर भी अपने फटे-कटे, पुराने चीर में कितना सोना बाँध सकता है ? यही स्थिति भक्त नल की भी है। उसका हृदय का पात्र छोटा है, प्रभुप्रसाद अनंत। कांचन-गिरि के संमुख खड़े दरिद्र की भाँति वह भी असीम कृपा-सागर का अल्पातिअल्प अंश ही ले सकता है। कूप हो या समुद्र, जल तो उतना ही मिल सकेगा, जितना बड़ा पात्र ( लोटा, कमंडलु आदि ) है। 'दाता का दिया ऐसा, जैसा क्षीरसिंधु, मेरा घट छोटा-सा भरते दो बिंदु !' 'दाता परमोदारः परमेवाहं क्षुद्रः' ॥ १०३ ॥

इत्युदीर्य स हरिं प्रति सम्प्रज्ञातवासिततमः समपादि ।
भावनावशविलोकितविष्णौ प्रीतिभक्तिसदृशानि चरिष्णुः ॥ १०४ ॥

जीवातु—इतीति । सः नलः, इति पूर्वोक्तप्रकारेण, हरिं विष्णुम्, प्रति उद्दिश्य, उदीर्य उक्त्वा, स्तुत्वा इत्यर्थः । सम्प्रज्ञातेन तदाख्येन साकारध्यानेन हेतुना, वासिततमः अतिशयेन सञ्जातभावनः सन्, अत्यर्थं तन्मयः सन्नित्यर्थः । भावनावशेन संस्कारपाटवेन, ध्यानप्रभावेणेत्यर्थो वा, विलोकितः साक्षात्कृतः, यः विष्णुः नारायण. तस्मिन् विषये, प्रीतिभक्त्योः प्रेमानुरागयोः, सदृशानि उचितानि, आनन्दवाष्पमोचननृत्यगीतादीनि कर्माणीति शेषः । चरिष्णुः आचरणशीलः, अनुष्ठाता इत्यर्थः । समपादि सम्पन्नः, जात इत्यर्थः । 'चिण् ते पदः' इति कर्त्तरि चिण् ॥ १०४ ॥

अन्वयः—हरिं प्रति इति उदीर्य सम्प्रज्ञातवासिततमः सः भावनावश-विलोकितविष्णौ प्रीतिभक्तिसदृशानि चरिष्णुः समपादि ।

हिन्दी—श्रीहरि नारायण के प्रति इस प्रकार ( ५०–१०३ श्लोकों में ) स्तुतिनिवेदन कर साकारध्यान समाधि-संप्रज्ञात के कारण हरि की भावना से अतिशयित भावित वह ( नल ) भावनावश प्रत्यक्ष हुए विष्णु के प्रति सहज

प्रेम और भक्ति ( प्रेमाभक्ति ) के अनुरूप आनदाश्रुविमोचन, गीत, नृत्यादि कर्म करने लगा।

टिप्पणी—समाधि के दो प्रकार हैं—(१) सम्प्रज्ञात, (२) असम्प्रज्ञात। ध्येयध्यातृभावयुक्त साकार ध्यान समाधि अर्थात् भगवान ( ध्येय ) और भक्त (ध्याता) के भाव से भावित साकार ध्यान सम्प्रज्ञात है और निराकार, स्वप्रकाश, परमानंद स्वरूप परमात्मा का ध्यान असम्प्रज्ञात। प्रेमी भक्त सम्प्रज्ञात समाधि द्वारा भगवान् का ध्यान करता है और तन्मय हो भगवान के दर्शन प्राप्त करता है। नल ने भी ऐसा ही किया और श्री विष्णु को साक्षात् कर प्रेमी भक्त के समान गदगद् हो नृत्य गीतादि करने लगा। श्रीमद्भागवत के अनुसार श्री भगवान् रथाङ्गपाणि के दिव्य जन्मों और कर्मों का श्रवण करता प्रेमी भक्त भगवन्नाम लेता, गीत गाता लज्जाहीन हो निःसंगता के साथ विचरण करे—'शृण्वन् सुभद्राणि रथाङ्गपाणेर्जन्मानि कर्माणि च यानि लोके। गीतानि नामानि तदर्थकानि गायन् विलज्जो विचरेदसङ्गः ॥' ॥ १०४ ॥

विप्रपाणिषु भृशं वसुवर्षी पात्रसात्कृतपितृव्यनुकल्यः।
श्रेयसा हरिहरौ प्रतिपूज्य प्रह्व एष शरणं प्रविवेश ॥ १०५ ॥

जीवातु—विप्रेति। एष नल, विप्राणां ब्राह्मणानाम्, पाणिषु करेषु, भृशम् अत्यर्थम्, वसु धनम्, वर्षति विकिरति, ददातीत्यर्थं, स [illegible] तादृश, तथा पात्रसात्कृत सत्पात्रे दत्तम्, पितृकृतौ पितृयज्ञस्य, श्राद्धस्य इत्यर्थः। कव्य पित्र्यम् अन्न येन स तादृशश्च सन्। 'हव्यकव्ये दैवपैत्रे ( पित्र्ये )' इत्यमर। निरयश्राद्धमनुष्ठाय इति भाव। श्रेयसा उत्कृष्टवस्तुना, हरिहरौ विष्णुशिवौ, परिपूज्य अर्चयित्वा, प्रह्व हरिहरचरणयो प्रणतश्च सन, शरण गृहम्, भोजनगृहमिति यावत्। 'शरण गृहरक्षित्रो' इत्यमर। प्रविवेश प्रविष्टवान् ॥ १०५ ॥

अन्वय—विप्रपाणिषु भृशं वसुवर्षी पात्रसात्कृतपितृव्यनुकल्यः श्रेयसा हरिहरौ प्रतिपूज्य प्रह्व एष शरणं प्रविवेश।

हिन्दी—ब्राह्मणों के हाथों में प्रचुर धन वर्षा करके, सत्पात्रों को पितरों के श्राद्धसे संबद्ध अन्नादि के उत्कृष्ट वस्तुओं अथवा स्नान, पूजा, दानादि

के पुण्यों द्वारा श्री विष्णु और महादेव शिव की अर्चना कर, प्रणत हो यह ( नल ) भोजनार्थ भोजनगृह में प्रविष्ट हुआ।

टिप्पणी—भगवत्स्तवन के पश्चात् नल ने विप्रों को रत्न, मणि, स्वर्ण, रजत का प्रभूत दान किया, नित्य पितृश्राद्ध संपन्न किया और श्रेष्ठ सामग्री और अर्जित पुण्य के द्वारा हरि-हर की पूजा की और उनके चरणों में विनत हो भोजनार्थ भोजनगृह में प्रवेश किया ॥ १०५ ॥

माध्यन्दिनादनु विधेर्वसुधाविवस्वानास्वादितामृतमयौदनमोदमानः।
प्राञ्चं स चित्रमविदूरितवैजयन्तं वेश्माचलं निजरुचीभिरलञ्चकार॥१०६॥

जीवातु—माध्यन्दिनादिति। वसुधाविवस्वान् भूलोकसूर्यः, सः नलः; मध्यन्दिनस्य मध्याह्नकालस्य अयमिति माध्यन्दिनः तस्मात् माध्यन्दिनात् दिनमध्यभागे विधेयात्, विधेः अनुष्ठानात्, देवार्चनादिरूपनित्यकार्यादित्यर्थः। अनु पश्चात्, पञ्चमहायज्ञानुष्ठानादनन्तरमित्यर्थः। आस्वादितेन भुक्तेन, अमृतमयेन पीयूषतुल्येन, सुस्वादुनेत्यर्थः। ओदनेन अन्नेन, मोदमानः हृष्यन्, सानन्दमनाः सन् इत्यर्थः। प्राञ्चं प्राचीनम्, प्रासादात् पूर्वभागस्थमिति वा। 'शयनगृहं प्राच्यां कर्तव्यम्' इति शयनशास्त्रादिति भावः। चित्रम् आश्चर्यम्, आश्चर्यदर्शनमित्यर्थः। अविदूरितः निकटीकृतः, अत्युच्चत्वादिति भावः। वैजयन्तः इन्द्रप्रासादः येन तं तादृशम्, वेश्माचलं प्रासादरूपं पर्वतम्, निजाभिः स्वीयाभिः, रुचीभिः कान्तिभिः प्रभाभिश्च, अलञ्चकार भूषयामास, सूर्यस्तु मध्याह्नात् परं पश्चिमदिगवस्थितम् अस्ताचलमेवालङ्करोति, अयं तु भूलोकसूर्यः मध्याह्नात् परमपि पूर्वाचलमलङ्करोतीति चित्रम्! एवञ्च सदोदयभाग्यमिति भावः॥ १०६॥

अन्वयः—वसुधाविवस्वान् माध्यन्दिनात् विधेः अनु आस्वादितामृतमयौदनमोदमानः सः प्राञ्चं चित्रम् अविदूरितवैजयन्तं वेश्माचलं निजरुचीभिः अलञ्चकार।

हिन्दी—पृथ्वी-मंडल के सूर्य मध्याह्नकालोचित देवपूजनादि कृत्य के पश्चात् अमृत-तुल्य स्वादिष्ट ओदनादि भोजन करके प्रसन्न हो उस ( नल ) ने ( जहाँ दमयंती के साथ हास-विलास किया था, उस ) पूर्वोक्त अथवा

प्रासाद के पूर्वभाग मे स्थित विस्मयोत्पादक, ( अत्युच्च होने के कारण ) इन्द्र-प्रासाद 'वैजयन्त' से अनतिदूर शयन भवन रूप पर्वत को अपनी कांति-किरणों से सुशोभित किया।

टिप्पणी—भाव यह कि मध्याह्न पूजन के पश्चात् सुस्वादु भोजन करके नल विश्रामार्थ अत्यन्त विस्मयोत्पादक प्रकार से रमणीय अत्युच्च शयन भवन म चले गये। यहाँ प्रतापी नल की तुलना सूर्य से की गयी है, जो मध्याह्न मे नहीं, सध्या होने पर पूर्वाचल नहीं, पश्चिमी अस्ताचल को अलकृत बनाता है नल-सूर्य ने मध्याह्न में ही 'प्राच' वेश्माचल को सुशोभित किया, यह आश्चर्य है—प्राच्य वेश्माचलमलन्चकार—इति चित्रम्। सूर्यपक्ष मे 'आस्वादितामृतमयौदनमोदमान' का अर्थ होगा—'सबसे गृहीत अमृत ( जल ) रूप ओदन ( खाद्य ) से मुदित।' प्रथम चरण मे 'वसुधासुधांशु' भी पाठान्तर है अर्थात् पृथ्वी का चद्र नल। जैसे सुधांशु अमृत रूप भोजन से तुष्ट होता है, वैसे ही स्वादिष्ट भोजन से नल भी मुदित थे। यहाँ 'चित्र' यह है कि चद्र मध्याह्न म नहीं, सध्यासमय उदयाचल को सुशोभित करना है, 'वसुधा सुधांशु' ने मध्याह्न मे ही कर डाला। मल्लिनाथ के अनुसार राजा नल 'सदोदयभाक' अर्थात् सदैव उन्नतिशील थे। इस श्लोक से १२६वें श्लोक तक वसततिलकाछन्द ॥ १०६ ॥

भीमात्मजाऽपि कृतदेवतभक्तिपूजा पत्यौ च भुक्तवति भुक्तवती ततोऽनु।
तस्याङ्कमङ्कुरिततत्परिरिप्समध्यमध्यास्त भूषणभरातितरालसाङ्गी ॥१०७॥

जीवातु—भीमेति। तत पतिभोजनात् नलस्य वेश्माचरालङ्करणादिति वा, अनु पश्चात्, भूषणभरेण अलङ्कारभारेण, अतितराम् अत्यर्थम्, अलसानि जडानि, विवशानीत्यर्थः। अङ्गानि अवयवा यस्या सा तादृशी, भीमात्मजा दमयन्ती अपि, कृता अनुष्ठिता, देवताना देवानाम्, भक्त्या श्रद्धया, पूजा अर्चना यया सा तादृशी सती, पत्यौ भर्तरि नले, भुक्तवति कृतभोजने सति, भुक्तवती स्वय च कृतभोजना सती, अङ्कुरिता उद्भूता, तस्या धर्मभूताया दमयन्त्या, परिरिप्सा आलिङ्गनेच्छा यस्य तादृश, 'सनि मीमा—' इत्यादिना सनि इसादेशे 'अत्र लोपोऽभ्यासस्य' इति अभ्यासलोप। मध्य मध्यभाग यस्य

तं तादृशम्, तस्य नलस्य, अङ्कम् उत्सङ्गम् क्रोडान्तिकमिति यावत् । अध्यास्त उपाविशत् ॥ १०७ ॥

अन्वयः—ततः अनु कृतदैवतभक्तिपूजा भीमात्मजा अपि पत्यौ भुक्तवति भुक्तवती भूषणभरातितरालसाङ्गी अङ्कुरिततत्परिरिप्समध्यं च तस्य अङ्कम् अध्यास्त ।

हिन्दी—तदनन्तर (नल के भोजन करके शयनीय में चले जाने के पश्चात्) भक्तिपूर्वक देव-पूजन करके भीमसुता (दमयंती) ने भी पति (नल) के भोजन करलेने पर भोजन किया और आभूषणों के भार से अलसाती ( मन्द-मन्द चलती उस ( दमयंती ) के आलिंगन के निमित्त जिसका मध्यभाग इच्छुक हो गया है, ऐसे उस ( नल ) के अंक ( गोद ) में जा बैठी ।

टिप्पणी—इस क्रिया से दमयंती का प्रबल पति-प्रेम प्रकट होता है कि वह भी पति का अनुगमन करती पूजन-भोजन में प्रवृत्त हुई और आलिगनेच्छु प्रिय के प्रति समर्पित हो गयी ॥ १०७ ॥

तामन्वगादशितबिम्बविपाकचञ्च्वोः स्पष्टं शलाटुपरिणत्युचितच्छदस्य ।
कीरस्य काऽपि करवारिरुहे वहन्ती सौन्दर्यपुञ्जमिव पञ्जरमेकमाली ।।१०८

जीवातु—तामिति । अशितस्य भक्षितस्य, बिम्बस्य तदाख्यफलविशेषस्य, विपाकः परिणतिः इव, अत एव अतिरक्तवर्णः इति भावः, चञ्चुः त्रोटिः यस्य तादृशस्य आरक्तचञ्चुविशिष्टस्य इत्यर्थः । तथा स्पष्टं व्यक्तं यथा भवति तथा, शलाटुनः आमफलस्य, अपक्वफलस्य सम्बन्धिन्याः इत्यर्थः । 'आमे फले शलाटुः स्यात्' इत्यमरः । परिणतेः परिणामस्य, उचितौ योग्यौ, नीलौ इति यावत्, छदौ पक्षौ यस्य तादृशस्य, कीरस्य शुकपक्षिणः सौन्दर्यपुञ्जमिव सुघटितत्वेन एकीभूतसौन्दर्यराशिमिव एकं पंजरं पक्षिवन्धनागारम्, करौ हस्तः, वारिरुहमिव सरोजमिव तस्मिन्, वहन्ती धारयन्ती, का अपि काचित्, आली सखी, तां दमयन्तीम्, अन्वगात् अनुजगाम ॥ १०८ ॥

अन्वयः—अशितबिम्बविपाकचञ्च्वोः स्पष्टं शलाटुपरिणत्युचितच्छदस्य कीरस्य सौन्दर्यपुंजम् इव एकं पंजरं करवारिरुहे वहन्ती का अपि आली ताम् अन्वगात् ।

हिन्दी—खाये हुए बिंब-फल के परिणाम के तुल्य ( अत्यन्त लाल ) चोंच वाले और स्पष्टतः कच्चे फल के भक्षण के परिणाम के योग्य हरे पंखों-वाले शुक के सौन्दर्य पुंज के समान एक पिंजड़े को करकमल में धारती एक सखी भी उस ( दमयन्ती ) के पीछे गयी।

टिप्पणी—भोजनोपरान्त विश्राम करते राजा-रानी शुक सारिकाओं के माध्यम से मनोरंजन किया करते हैं। इसी निमित्त सखी लाल चोंच और हरे पंखों वाले तोते के सुन्दर पिंजरे को ले राज-दम्पती के शयन में पहुँची। चंचु की लाली और पंखों की हरीतिमा में भोज्य-प्रभाव की कल्पना की गयी है। तोता लाल बिम्ब फल और कच्चे हरे फल खाता है, फलतः उसकी चोंच अत्यन्त लाल और पंख हरे हो गये, जिनकी आभा पड़ने से पिंजर भी लाल-हरी दीप्ति से भासित हो गया ॥ १०८ ॥

कूजायुजा बहुलपक्षशितिम्नि सीम्ना स्पष्टं कुहूपदपदार्थमिथोऽन्वयेन ।
तिर्यग्धृतस्फाटिकदण्डकवर्तिनैका तामन्ववर्तत पिकेन मदाधिकेन ॥१०९॥

जीवातु—कूजेति। कूजायुजा कूजनकारिणा। 'गुरोश्च हलः' इत्यकार-प्रत्ययः। बहुलपक्षस्य कृष्णपक्षस्य य शितिमा कालिमा तस्मिन्, सीम्ना मर्यादाभूतेनेव, अतीव कृष्णवर्णेनेत्यर्थः। अत एव स्पष्टं व्यक्तं यथा, भवति तथा, कुहूपदं कुहू इति शब्दः, कोकिलालाप इत्यर्थः। तथा कुहूपदस्य अर्थः कुहूशब्दवाच्या अमावस्या च। 'कुहूः स्यात् कोकिलालापनष्टेन्दुकलयोरपि' इत्यमरः। तयोः मिथः परस्परम्, अन्वयः तादात्म्यम्, सामानाधिकरण्यसम्बन्ध इत्यर्थः। यत्र तेन तादृशेन, 'कुहू कुहू' इति रवकारिणा अमावस्यावत् गाढकृष्ण-वर्णेन चेत्यर्थः। अमावस्याऽपि बहुलपक्षस्य सीमा इति प्रसिद्धमेव। तिर्यक् वक्रभावेन, धृतः गृहीतः, यः स्फटिकस्य स्फटिकनिर्मित इत्यर्थः। दण्डकः क्षुद्रदण्डः, तत्र वर्त्तते तिष्ठतीति तादृशेन, मदाधिकेन अत्यन्तमत्तेन, पिकेन एकेन कोकिलेन उपलक्षिता, कोकिलहस्ता इत्यर्थः। एका काचित्, आलीति शेषः। तां दमयन्तीम्, अन्ववर्त्तत अन्वगच्छत् ॥ १०९ ॥

अन्वयः—कूजायुजा बहुलपक्षशितिम्नि सीम्ना स्पष्टं कुहूपदपदार्थमिथोऽन्वयेन तिर्यग्धृतस्फाटिकदण्डकवर्तिना मदाधिकेन पिकेन एका ताम् अन्ववर्त्तत।

हिन्दी—'कुहू कुहू' कूजन करते, अँधियारे पाख की कालिमा की सीमा, ( अतएव ) 'कुहू' पद ( शब्द ) और उसके पदार्थ (शब्दार्थ अमावास्या) का परस्पर अन्वय (अन्योन्य सम्बन्ध, तादात्म्य, समानाधिकरण्य) करते, तिरछे रखे स्फटिक के डंडे पर बैठे मद से मतवाले कोकिल के साथ ( अन्य सखी ) उस ( दमयन्ती और शुकपिंजरधारिणी ) के पीछे गयी।

टिप्पणी–जैसा कि पूर्व श्लोक में वर्णित है कि एक सखी तोते का पिंजरा लेकर दमयन्ती के पीछे गयी, यहाँ दूसरी सखी का उल्लेख है, जो कोकिल को स्फटिक दंड पर बैठाये उसके पीछे गयी। कोकिल की तुलना अमावस्या से की गयी है। उसका मधुर-अव्यक्त 'कुहू' कूजन जहाँ अमावस्या का वाचक है, वहाँ उसकी अतिशय कालिमा कृष्णपक्ष की कृष्णतमा अमा-निशा के तुल्य है—कालिमा की सीमा अर्थात् घोर काली। इसी से यहाँ कोकिल को 'कुहू पद पदार्थ' का 'सामानाधिकरण्य' करने वाला कहा गया है। कोकिल क्या है–बोलती मूर्तिमती अमावस्या है। 'कुहू' शब्द अमा का द्योतक और कृष्णवर्ण अमा का रूप। शब्द और शब्दार्थ का अन्वय हो गया। तात्पर्य यह कि स्फटिक की डंडी पर बैठाये, घोर कृष्ण वर्ण 'कुहू'–शब्द करते मदमाते कोकिल को लेकर भी एक सखी दमयन्ती की अनुगामिनी हुई। नारायण के अनुसार उत्प्रेक्षा ॥ १०९ ॥

शिष्याः कलाविधिषु भीमभुवो वयस्या वीणामृदुक्वणनकर्मणि याः प्रवीणाः।
आसीनमेनमुपवीणयितुं ययुस्ता गन्धर्वराजतनुजा मनुजाधिराजम् ॥११०॥

जीवातु—शिष्या इति। वीणायाः वाद्यविशेषस्य, मृदुक्वणनकर्मणि कोमलवादनक्रियायाम् प्रवीणाः निपुणाः, याः गन्धर्वराजतनुजाः गन्धर्वराजकन्याः, कलाविधिषु नृत्यगीतादिकलाविद्याभ्यासेषु, भीमभुवः दमयन्त्याः, शिष्याः अन्तेवासिन्यः सत्यः, वयस्याः सख्यः, अभवन् इति शेषः। ताः गन्धर्वराजतनुजाः, आसीनम् उपविशन्तम्, मनुजाधिराजं नराधिपम्, एनं नलम्, उपवीणयितुं वीणया उपगातुम्, ययुः प्राप्तवत्यः ॥ ११० ॥

अन्वयः—वीणामृदुक्वणनकर्मणि प्रवीणाः याः गन्धर्वराजतनुजाः कलाविधिषु भीमभुवः शिष्याः वयस्याः ताः आसीनं मनुजाधिराजम् एनम् उपवीणयितुं ययुः।

हिन्दी—वीणा को मधुर मधुर बजाने में निपुण जो गंधर्वराज ( विश्वावसु ) की कन्याएँ ( अथवा गंधर्वराज कन्याओं सदृश दमयन्ती की सखियाँ ) चौंसठ कलाओं की शिक्षा पाने के लिए भीम पुत्री ( दमयन्ती ) की शिष्याएँ और सखियाँ थीं, वे समासीन ( शयन गृह में बैठे ) नराधिराज इस (नल) को वीणा बजाकर मनोरंजन करने के लिए गयीं।

टिप्पणी—वीणा वादिनी सुन्दरी दमयंती की सखी-शिष्याएँ भी वहाँ पहुँची, जिससे गान वाद्य का भी आयोजन हो सके ॥ ११० ॥

तासामभासत कुरङ्गदृशां विपञ्ची किञ्चित् पुरःकलितनिष्कलकाकलीका ।
भैमीतयामधुरकण्ठलतोपकण्ठे शब्दायितुं प्रथममप्रतिभावतीव ॥ १११ ॥

जीवातु—तासामिति । कुरङ्गदृशां मृगलोचनानाम्, तासां गन्धर्वराजतनुजानाम् विपञ्ची वीणा, किञ्चित् अल्पम् पुरः प्रथमम् कलिता स्वीकृता, निष्कला निर्विशेषा, सामान्येत्यर्थः । काकली मधुरास्फुटध्वनिः यस्याः सा तादृशी सती । 'काकली तु कले सूक्ष्मे ध्वनौ तु मधुरास्फुटे' इत्यमरः । 'नद्यृतश्च' इति कप् समासान्तः । भैम्याः दमयन्त्याः, तया तादृशी, या मधुरा मनोहारिणी, मुग्धा वा इत्यर्थः । कण्ठलता कण्ठस्वरसन्ततिः, तस्याः उपकण्ठे समीपे, शब्दायितुं सङ्गीतात्मकं शब्दं कर्तुम् 'शब्दवैर—' इत्यादिना क्यङ् ततः तुमुन् । प्रथमम् आदौ, अप्रतिभावतीव प्रतिभारहिता इव, स्फूर्तिमप्राप्तेवेत्यर्थः । अभासत प्रतीयते स्म इत्यर्थः । विद्याधिकानां पुरतोऽल्पविद्यस्य कण्ठो न स्फुरति इत्युचितमेवेति भावः ॥ १११ ॥

अन्वयः—कुरङ्गदृशां तासां किञ्चित् पुरःकलितनिष्कलकाकलीका विपञ्ची भैमीतयामधुरकण्ठलतोपकण्ठे शब्दायितुं प्रथमम् अप्रतिभावती इव अभासत ।

हिन्दी—मृगनयना उन ( गन्धर्वराज कन्याओं ) की कुछ-आरम्भ में मधुर-अस्फुट ध्वनि करती ( गम्भीर, मन्द स्वर में बजती ) वीणा भीमसुता ( दमयन्ती ) की उस ( अनिर्वचनीय ) मधुर कंठ-स्वर माला के निकट शब्द करने ( बोलने-बजने ) में पहिले प्रतिभाहीन-सी (सकुचायी सी) भासित हुई ।

टिप्पणी—'काकली' का अर्थ होता है सूक्ष्म, मधुर, अस्फुट ध्वनि ।

संगीतशास्त्री गान-वाद्य के आरम्भ में 'काकली' का आश्रय लेते हैं, अर्थात् आरम्भ में गाने-बजाने का स्वर कुछ मन्द और अस्फुट रहता है। यहाँ नारायण के अनुसार यह उत्प्रेक्षा की गयी है कि वीणा का यह मंद, अस्फुट स्वर श्रेष्ठ के सम्मुख अल्प के संकोच-सदृश था। दमयन्ती का कंठस्वर इतना उत्कृष्ट और मधुर था कि वीणा को उसके सम्मुख आरम्भ में स्वाभाविक संकोच लगा और प्रतीत हुआ कि वीणा कुछ प्रतिभाहीन है। आशय यही कि वीणा का स्वर दमयन्ती के कंठस्वर के तुल्य नहीं था ॥ १११ ॥

सा यद्धृताऽखिलकलागुणभूमभूमीभैमीतुलाऽधिगतये स्वरसङ्गताऽऽसीत् ।
तं प्रागसावविनयं परिवादमेत्य लोकेऽधुनाऽपि विहिता परिवादिनीति ॥

जीवातु—सेति । सा गन्धर्वराजतनुजानां वीणा, धृतानां प्राप्तानाम्, अखिलानां सर्वासाम् कलानां नृत्यगीतादिविद्यानाम्, गुणानां सौशील्यसौन्दर्यादीनाञ्च, यः भूमा बाहुल्यम्, तस्य भूमी स्थानम्, आश्रयभूता इत्यर्थः। या: भैमी दमयन्ती, तस्याः तुलाऽधिगतये सादृश्यलाभाय, भैमीकंठस्वरतुल्यस्वरप्राप्तये इत्यर्थः। यत् स्वरसङ्गता स्वरेण ध्वनिना, सङ्गता संयुता, ध्वनिकारिणीत्यर्थः। अथ च स्वरसं स्वयमेवानुरागम्, गता प्राप्ता, आसीत् अभूत्, असौ वीणा, प्राक् पूर्वम्, तं तादृशम्, दमयन्तीसाम्यलाभेच्छारूपमित्यर्थः। अविनयम् औद्धत्यम्, स्वस्याः उत्तमेन साद्दश्यलाभाय धृष्टताप्रकाशरूपमित्यर्थः। परिवादं निन्दाम्, एत्य प्राप्य, अधुनाऽपि इदानीमपि, लोके जगति, परिवादिनीति परिवादवती इति अथ च परिवादिनीति आख्या च, विहिता कृता, इव जनैरिति शेषः। 'विपञ्ची सा तु तन्त्रीभिः सप्तभिः परिवादिनी।' इत्यमरः ॥ ११२ ॥

अन्वयः—सा धृताऽखिलकलागुणभूमभूमीभैमीतुलाऽधिगतये यत् स्वरसङ्गता आसीत् असौ प्राक् तम् अविनयं परिवादम् एत्य अधुना अपि लोके परिवादिनी इति विहिता।

हिन्दी—उस ( वीणा ) ने समस्त चौंसठ कलाओं और सौन्दर्यादि गुणों की धारिणी अतएव कला-गुणों की बहुलता की स्थान भीमसुता ( दमयंती ) की समानता-प्राप्ति के निमित्त जो षड्जादि स्वरों से सम्बद्धता-रूप स्वच्छन्दता

प्राप्त की, अत वह ( वीणा ) उस कठोर परिवाद ( वीणा बजाने के लिए वादक द्वारा अगुलि मे पहिना जाता छल्ला—'मिजराव' ) रूप उद्धततापूर्ण परिवाद ( निन्दा, दोष ) को प्राप्त हो आजतक ससार मे 'परिवादिनी' ( परिवाद अर्थात् मिजराव-द्वारा बजायी जाने वाली अथवा सात तारा की वीणा और निन्दा योग्य, सदोषा ) कही जाती है।

टिप्पणी—वीणा को 'परिवाद' अर्थात् मिजराव से बजायी जाने के कारण भी 'परिवादिनी' कहा जाता है और 'परिवादिनी' सप्ततन्त्री युक्ता (सात तारा वाली ) वीणा को भी कहा जाता है। परिवादिनी का अर्थ निन्दायुक्त, दोषयुक्त भी है। यहाँ इसी पर उद्भावना की गयी है कि मिजराब स बजने वाली परिवादिनी वीणा का यह विरुद अद्यावधि चल रहा है कि उसने एक बडा परिवाद अर्थात् दोष किया कि उसने समस्त कलाओ और गुणा की अधिष्ठात्री दमयन्ती की समानता प्राप्त करने की उद्धतता की, उसने षड्जादि स्वरो की सगति भैमी-सादृश्य के लिए की। यह स्वच्छन्दता अविनय थी, दोष, परिवाद। इसी से वीणा का नाम 'परिवादिनी' पड गया। सप्ततन्त्रीयुता वीणा 'परिवाद' ( दोष ) के कारण ही परिवादिनी कहाती है। विश्व कोष के अनुसार परिवाद का अर्थ कलङ्क और वीणा वादन-साधन ( मिजराव ) है—'परिवाद कलङ्के स्याद्वीणावादनवस्तुनि।' ॥ ११२ ॥

नाद निषादमधुर ततमुज्जगार साऽभ्यासभागवनिभृत्कुलकुञ्जरस्य।
स्तम्बेरमीव कृतसश्रुतिमूर्द्धकम्पा वीणा विचित्रकरचापलमाभजन्ती ॥११३

जीवातु—नादमिति। सा गन्धर्वराजतनुजाभि स्वरसङ्गता, वीणा विपञ्ची, अवनिभृ कुलकुञ्जरस्य राजवशश्रेष्ठस्य, नलस्य इति शेष। अन्यत्र अवनिभृत्कुले भूधरसमूहे, य कुञ्जर हस्ती, पार्वत्यहस्तीत्यर्थ, तस्य अभ्यास समीपम्, भजति आश्रयति या सा तादृशी, तथा कृतः विहित, सश्रुतीना द्वाविंशतिश्रुतियुक्ताना षड्जादीनाम्, मूर्द्धनि नादप्रान्ते, कम्प कम्पित स्वर यया सा तादृशी, यद्वा—सश्रुतीना तद्ध्वनिश्रवणकारिणा लोकानाम्, मूर्द्ध्न शिरस, कम्प चालन यया सा तादृशी, अन्यत्र—कृत विहित, सश्रुते कर्णद्वयसहितस्य, मूर्द्ध्न शिरस, कम्प चालन यया सा तादृशी, तथा विचित्र

नानाविधम्, करस्य पाणेः, चापल्यं चाञ्चल्यम्, कराङ्गुलीचालनेन द्रुतवादन-रूपमित्यर्थः। अन्यत्र—विचित्रम् अद्भुतम् मनोहरमित्यर्थः। करस्य शुण्डा-दण्डस्य, चापलं संचालनचापल्यम्, आभजन्ती सम्यक् प्राप्नुवती सती, स्तम्बे-रमी हस्तिनी इव। 'स्तम्बकर्णयो रमिजपोः' इत्यच्, 'हलदन्तात् सप्तम्याः संज्ञायाम्' इत्यलुक्, 'जातेरस्त्रीविषयात्—' इत्यादिना ङीष्। निषादेन तदाख्य-स्वरविशेषेण, मधुरं रम्यम्, ततं विस्तृतं तारञ्च, नादं ध्वनिं बृंहणञ्च, उज्जगार उद्गीर्णवती, आविष्चकारेत्यर्थः। एकत्र—वादननैपुण्यात्, अन्यत्र—'निषादञ्च गजो ब्रूते' इति पशुशास्त्रादिति भावः॥ ११३॥

अन्वयः—अवनिभृत्कुलकुञ्जरस्य अभ्यासभाक् कृतसश्रुतिमूर्धकम्पा विचित्र-करचापलम् आभजन्ती स्तम्बेरमी इव सा वीणा निषादमधुरं ततं नादम् उज्जगार।

हिन्दी—पहाड़ी हाथी के समीप रहने वाली, कान और मस्तक डुलाती, विचित्र प्रकार से सूँड़ को इधर-उधर करने की चपलता धारण करती हथिनी के तुल्य भूपतियों के वंश में श्रेष्ठ ( नल ) की समीपवर्तिनी, बाईस श्रुति युक्त षड्जादि के नाद-प्रान्त में कम्पनमय स्वर में बजती ( अथवा जिसे सुन-कर, कान में स्वर पड़ने पर श्रोताओं के मस्तक आनन्द से हिलने लगें, ऐसी) वादक के नाना प्रकार के आरोह-अवरोहादि के क्रम से अंगुलि-स्पर्श के कारण विचित्रतापूर्वक हाथ की चंचलता प्रकट करती वह वीणा निषाद ( सप्तम स्वर ) का मधुर उच्चस्वर उद्गीर्ण करने लगी ( निकालने लगी )।

टिप्पणी—अनेकार्थ द्योतक शब्दों के प्रयोग से मधुर उच्च निषाद स्वर को उद्गीर्ण करती वीणा की तुलना निषाद-स्वर में शब्द करती हस्तिनी से की गयी है, क्योंकि यह कहा गया है कि हाथी का स्वर निषाद है। 'नार-दीय शिक्षा' ( १, ५।४—५ ) के अनुसार 'षड्जं मयूरो वदति गावो रम्भन्ति चार्षभम्। अजा वदति गान्धारं क्रौञ्चो वदति मध्यमम्॥ पुष्पसाधारणे काले कोकिलः पञ्चमो वदेत्। अश्वस्तु धैवतं रौति निषादं रौति कुञ्जरः॥' अभिनव गुप्त की मान्यता है कि श्रुति स्थान पर हुए अभिघात से उत्पन्न शब्द से प्रभावित अनुरणनात्मक स्निग्ध, मधुर शब्द स्वर होता है—श्रुति

स्थानाभिघातप्रभवशब्दप्रभावितोऽनुरणनात्मा स्निग्धमधुरः शब्द एव स्वरः। ( नाट्यशास्त्र खंड ४ पृष्ठ ११-गायकवाडसंस्करण—२८।११ का अनुवर्ती गद्य )। स्वर को 'श्रुत्यनंतरभावी' कहा गया है ( संगीतराज, भरतकोष )। इन्हीं षड्जादि स्वरों के मूलभाव 'श्रुति' हैं, जिसका अर्थ है 'श्रवण' अर्थात् नाद का श्रुतिगोचर होना। यह श्रुति गोचरता ही नाद है। कोहल के अनुसार यद्यपि श्रुतियाँ अनन्त हैं और उत्ताल पवन द्वारा उद्वेलित जल-तरंगों के समान उनकी गणना सम्भव नहीं है तथापि कार्य-साधन के लिए श्रुतियाँ बाईस होती हैं—तीव्रा, कुमुद्वती, मन्दा, छन्दोवती, दयावती, रजनी, रक्तिका, रौद्री, क्रोधी, वज्रिका, प्रसारिणी, प्रीति, मार्जनी, क्षिति, रक्ता, सन्दीपिनी, आलापिनी, मन्दती, रोहिणी, रम्या, उग्रा और क्षोभिणी। 'नारदीय शिक्षा' में पाँच श्रुतियों का उल्लेख है। भरत (ना० शा० २८।२७) ने श्रुति निर्देश के लिए 'सारणाचतुष्टय' का प्रयोग किया है, जिसे 'संगीतरत्नाकर' के कर्त्ता शार्ङ्गदेव ने मान्यता दी। इसके प्रयोग का आधार वीणा होती है। षड्ज में चार, ऋषभ में तीन, गांधार में दो, मध्यम में चार, पंचम में चार, धैवत में तीन और निषाद में दो श्रुतियाँ मानी गयी हैं। इस प्रकार (४+३+२+४+४+३+२=२२) श्रुति संख्या बाईस हुई। निषाद उदात्त स्वर है—'उदात्ते निषादगान्धारौ।' ॥ ११३ ॥

आकृष्य सारमखिलं किमु वल्लकीना तस्या मृदुस्वरमसर्जि न कण्ठनालम् ?।
तेनान्तरं तरलभावमवाप्य वीणा ह्रीणा न क्वाणममुचत् किमु वा लयेषु ?।।

जीवातु—आकृष्येति। वल्लकीना वीणानाम्, अखिल समग्रम्, सारम् उत्कृष्टांशम्, आकृष्य सङ्गृह्य, मृदु कोमल, स्वर. ध्वनिः यस्य तत् तादृशम्, तस्याः दमयन्त्या, कण्ठनाल गलनालो, न असर्जि किमु ? न सृष्ट किम् ? ब्रह्मणा इति शेषः। अपि तु तादृशमेवासर्जि इत्यर्थ.। कथमन्यथा वीणास्वाऽपि दमयन्तीकण्ठस्वरस्य माधुर्यातिशय इति भाव.। तेन कारणेन, आन्तरम् अभ्यन्तरस्थितम्, तरलभाव ध्वनिचांचल्यम्, सर्वसाराकर्षणेन शून्याभ्यन्तरत्वादिति भावः। अन्यत्र—आन्तर तरलभाव मानसचाञ्चल्यम्, अवाप्य प्राप्य, वीणा विपञ्ची, ह्रीणा लज्जिता सती, लयेषु साम्येषु, लयकाले इत्यर्थः। 'लयः साम्यम्' इत्यमर। अन्यत्र—आलयेषु गृहेषु, क्वेण वीणावादनदण्ड

गृहैकदेशं च। 'कोणो वाद्यप्रभेदे स्यात् कोणोऽस्त्री लगुडेऽपि च। वीणादिवादने वा स्यादेकदेशे गृहस्य च॥' इति विश्वः। न अमुचत् किमु वा? न अत्यजत् वा किम्? अन्योऽपि अपहृतसारो जनः अन्तश्चञ्चलः ह्रीणश्च सन् गृहस्य कोणमाश्रित्य यथा तिष्ठति तथा इति भावः॥ ११४॥

अन्वयः—वल्लकीनाम् अखिलं सारम् आकृष्य तस्याः मृदुस्वरं कण्ठनालं किमु न असर्जि, तेन आन्तरं तरलभावम् अवाप्य ह्रीणा वीणा लयेषु (आलयेषु) किमु वा कोणं न अमुचत्?

हिन्दी—ब्रह्मा ने वीणाओं का संपूर्ण सार लेकर उस (दमयंती) का कोमल स्वर युक्त कंठनाल (कंठ की नली) क्या नहीं बनाया, जिससे (सार-हरण हो जाने के कारण) भीतरी (वीणादंडमध्यगत) तरलता-रूप मानसी चंचलता प्राप्त करके लज्जिता वीणा लय काल (स्वर-विश्रांति रूप मूर्च्छना) में 'कोण' (धनुपाकार कमानी, तार-वाद्य बजाने का एक साधन) को उसी प्रकार नहीं छोड़ती है, जैसे जिस व्यक्ति का सर्वस्व छिन गया हो, वह घरों में कोने को नहीं छोड़ता है।

टिप्पणी—गीत, वाद्य और नृत्य की परिमिति करने वाला काल 'ताल' कहाता है, अर्थात् वह कालावधि, जिसमें कोई स्वर-समूह गाया बजाया सके। एक ताल-क्रिया से अगली ताल क्रिया तक का विश्राम काल 'लय' होता है—कला-कालकृत् (नाट्य० ३१।५)। संक्षेप में छंद, अक्षर और पद का समत्व लय है। (संगीतरत्नाकर, तालाध्याय)। वीणा-वादन में स्वभावतः 'लय'-काल का बड़ा महत्त्व है। इस समय वीणा 'कोण' (कमानी) द्वारा बजती ही रहती है, वादक 'कोण' को वीणा से पृथक् नहीं करता। वीणा जिस काष्ठ से बनायी जाती है, उसका भीतरी भाग खोखला कर लिया जाता है। जिस वीणा की भीतरी सफाई जितनी अच्छी होगी, उतना ही मधुर स्वर उससे निकलेगा। नल के समक्ष बजायी जानेवाली वीणा अत्यन्त मधुर स्वरवती थी, किंतु दमयंती की कंठ-वीणा का स्वर वीणा की अपेक्षा मीठा था। इस आधार पर यहाँ यह कल्पना की गयी है कि संसार की समस्त वीणाओं का समग्र सार भाग लेकर दमयंती की कंठ-

नली की रचना की गयी है, तभी तो वह सब वीणाओं की अपेक्षा मधुर स्वरवती है। और जब वीणा का सर्वस्व ले ही लिया गया तो वह लज्जित हो घर के कोने में जा बैठी। 'कोण' शब्द की अनेकार्थता और 'वालयेषु' के 'वा + लयेषु' और 'वा + आलयेषु' पदच्छेद करके यह अर्थ किया गया है कि इससारा वीणा दंड मध्य मृदु मधुर स्वर पाकर 'लय'-कालों में 'कोण' ( कमानी ) द्वारा निरन्तर बजती रही, जैसे कि लज्जित, हृत सर्वस्व व्यक्ति 'आलयों' ( घरों ) में 'कोण' ( कोना ) नहीं छोड़ता। आशय यह है कि यद्यपि वीणा मधुरतर बजती रही तथापि दमयंती का स्वर उसकी अपेक्षा मधुरतम था। नारायण के अनुसार वीणा-दंड की सच्छिद्रता के कारण निःसारत्व की उत्प्रेक्षा है ॥ ११४ ॥

तद्दम्पतिश्रुतिमधून्यथ चाटुगाथा वीणास्तथा जगुरतिस्फुटवर्णबन्धम् ।
इत्थं यथा वसुमतीरतिगृह्यकस्ताः कीरः किरन् मुदमुदीरयति स्म विश्वाः ॥

जीवातु—तदिति । अथ अनन्तरम्, पूर्वोक्तस्वपक्वलरवत्युद्गारानन्तरमित्यर्थः, वीणाः विपञ्च्यः, कर्त्र्यः । तयो दम्पत्योः जायापत्योः, दमयन्तीनलयोः, श्रुतौ श्रोत्रे, मधूनि क्षौद्ररूपा, श्रुतिसुखकरा इत्यर्थः । चाटुगाथा प्रियगीतानि, अतिस्फुटाना सुस्पष्टानाम्, वर्णानामक्षराणाम्, बन्धः विन्यासः यस्मिन् तत् यथा तथा, तथा तादृक्प्रकारेण, जगुः गीतवत्यः, यथा येन प्रकारेण, वसुमतीरते भूलोकरतिसेवीस्वरूपाया दमयन्त्याः, गृह्यकः पञ्जरे स्थापितः । 'पदास्वैरि—' इत्यादिना अस्वैरी इत्यर्थे कप् । 'गृह्यासक्ताः पक्षिमृगाश्छेकाः स्युर्गृह्यकाश्च ते' इत्यमरः । कीरः शुकः, मुदं प्रीतिम्, तत्स्वजनानामिति भावः । किरन् उत्पादयन् इत्यर्थः । इत्थं वक्ष्यमाणेन प्रकारेण, विश्वाः समस्ताः, ताः चाटुगाथाः, वर्णनश्लोकानित्यर्थः । उदीरयति स्म उच्चारयति स्म ॥ ११५ ॥

अन्वय.—अथ वीणाः तद्दम्पतिश्रुतिमधूनि चाटुगाथाः अतिस्फुटवर्णबन्धं तथा जगुः यथा वसुमतीरतिगृह्यकः कीरः मुदं किरन् इत्थं ताः विश्वाः उदीरयति स्म ।

हिन्दी—तदनन्तर ( गंधर्वराज-कन्याओं की ) वीणाओं ने उन दम्पती

